।। ऋग्वेद 1.136.2।।

मित्रस्तयोवरुणो यातयज्जनः ।।ऋग्वेद 1.136.3।।

तमर्यमाभि रक्षति, ऋजूयन्तमनु व्रतम।। ऋग्वेद 136.5।।

शतपथ ब्राह्मण, ताण्ड्य ब्राह्मण, तैत्तिरीय ब्राह्मण आदि के अनुसार वरुण एवं मित्र का अर्थ प्राण और अपान है। मित्र शरीर में प्राणरूपी शक्ति का संचार करता है और वरुण अपान रूप में संशोधन मल निःसारण करता है। दोनों से सदैव ऊर्जा बनी रहती है : प्राणों वै मित्रोऽपानो वरुणः।। (शतपथ ब्राह्मण 8.4.2.6)। प्राणापानौ मित्रावरुणौ। (।।ता. ब्रा. 6.10.5।।)। तैत्तिरीय ब्राह्मण में कहा गया है कि मित्र दक्षिण भाग, आग्नेय तत्त्व, धनात्मक शक्ति, प्राणशक्ति है (प्राणौ वै मित्रः ।।शतपथ ब्राह्मण 6.5.1.5।।) और वरुण वाम भाग, सोमीय तत्त्व, इड़ा नाड़ी का आश्रय, अपान, शीतलता, श्रद्धा, प्रेम, भक्ति, सहानुभूति, शांति, उन्नति, विकास आदि प्रदाता है। वरुण देवता के शासन में द्युलोक एवं समूची पृथिवी है (प्रकारान्तर में वरुण पश्चिम दिशा के स्वामी कहे गये हैं। पश्चिम में ही आसुरी शक्तियाँ हैं।)। वरुण देवता की काँख (कुक्षि) समुद्र है : त्वं विश्वस्य मेधिर दिवश्च ग्मश्च राजसि।।(ऋग्वेद 1. 25.20)।। वरुण का ऋत (शाश्वत नियमों) का प्रवाह समुद्रों में फैला है। वरुण के नियम अकाट्य हैं। इन नियमों को कोई तोड़ नहीं सकता : अप्रच्युतानि दूलभ व्रतानि।।(ऋग्वेद 2.28.8)।। वरुण के पाशों—दूतों का विस्तृत उल्लेख यजुर्वेद से लेकर अथर्ववेद तक में है : "उदुत्तमं वरुण पाशमस्मदवाधमं वि मध्यमं श्रथाय (।।यजुर्वेद 12.12।।) राजा वरुण के दूत सृष्टि की सूचनाएँ एकत्र करते हैं। उनके पास मानव के पलक झपकने के कर्म तक की सूचना रहती है। उसके अनुसार अपराध का दण्ड दिया जाता है। वरुण पाश जघन्य पापों के दण्ड के लिए होता है। अथर्ववेद के पांचवें काण्ड के 11वें सूक्त में राजा वरुण ने अथर्वा ऋषि को पृश्नि गो दान में दी। अध्यात्मिक रूप से सत्त्व, राजस् एवं तमस् गुणों के कारण पृश्नि (चितकबरी) है। श्वेताश्वतर उपनिषद् के अनुसार प्रकृति अनादि है एवं लाल, कृष्ण और श्वेत है। इसका भोक्ता जीवात्मा है, परमेष्ठी निराकार निर्विकार भाववाला साक्षी है। इस प्रकृति से समस्त संसार की उत्पत्ति होती है।

अजामेकां लोहित—शुक्लकृष्णां, बहवीः प्रजाः सृजमानां सरूपाः।
अजो ह्येको जुषमाणोऽनुशेते, जहात्येनां भुक्तभोगामजोऽन्यः।।
(श्वेताश्वतर उपनिषद् 4.5)

प्रकृतिरूपी गाय का उत्तराधिकारी—जातवेदसा (स्वाभाविक बोधवाला, ज्ञानी, प्रतिभासम्पन्न, विवेकवान), कवि (कान्तदर्शी, दूरदर्शी) एवं ऋत मार्ग

(सत्य, न्याय, दान, दया, परोपकार गुणवाला) वाला है। वरुण देवता की कृपा निर्विकार भाव से प्रकृति सेवा से प्राप्त होती है। अदिति वरुण, मित्र, अर्यमा की माता हैं। वरुण, मित्र एवं अर्यमा के नियम नित्य, प्राकृतिक और अपरिवर्तनीय हैं। ये सृष्टि के मूल में हैं एवं ये राजा की तरह शासन करते हैं। : ''उत स्वराजो अदिति रदब्धस्य व्रतस्य ये। महो राजान ईशते।। ऋग्वेद 7.66.6।।'' वैज्ञानिक धरातल पर मित्र धनात्मक (प्रोटोन), वरुण ऋणात्मक (इलक्ट्रोन) एवं अर्यमा उदासीन (न्यूट्रोन) हैं। वरुण मित्र से विद्युत एवं चुम्बकीय तत्त्व आते हैं। इनके वरुण (हाइड्रोजन), मित्र (आक्सीजन) संयोग से जल की उत्पत्ति होती है। यह प्रक्रिया आकाश में स्वयं सदैव स्वयं चलती रहती है। ''वरुण को क्रियातन्तुओं और मित्र को ज्ञानतन्तुओं से सम्बद्ध किया है। वरुण संचालक हैं एवं मित्र जनक हैं। सूर्य बुद्धि क्रियातन्तु अथवा स्नायुकेन्द्र है। इसे इस प्रकार समझें कि सर्वप्रथम ज्ञानतन्तुओं को बाह्य जगत् की सूचना मिलती है। बुद्धि उस पर निर्णय लेती है और क्रियातन्तु कार्य करते हैं।'' यह मानव शरीर के देवालय में वरुण, मित्र एवं सूर्य, अर्यमा आदि की स्थिति है। अथर्ववेद में शरीर स्थित वैदिक देवों का वर्णन है। डॉ. वी.जी. रेले ने बीसवीं शती में दा वैदिक गॉड्स एज फिगर्स ऑफ बायोलौजी में यही वेदवाक्य पुनः लिखा है।

ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के 136वें सूक्त की तीसरी ऋचा में वरुण एवं मित्र द्वारा तेजस्वी, अहिंसनीय पृथ्वी को धारण करने का उल्लेख है। अदिति के तीनों पुत्रों में वरुण एवं मित्र प्रकृति से ओज एवं बल प्राप्त करते हैं। दोनों को अर्यमा कार्य में लगाता है। ऋचा में यह रहस्य है कि अर्यमा किस कार्य में लगाता है।

ज्योतिष्मतीमदितिं धारयत्क्षितिं स्वर्वतीमा।
सचेत दिवेदिवे जागृवांसा दिवेदिवे।
ज्योतिष्मत् क्षत्रमाशाते आदित्या दानुनस्पती।
मित्रस्तयोर्वरुणो यातयज्जनोऽर्यमा यातयज्जनः। ।।ऋग्वेद 1.136.3।।

अदिति के तीनों पुत्र–वरुण, मित्र एवं अर्यमा सर्वशक्तिमान, सृष्टि के संचालक, अपराध का दण्ड देने वाले हैं। वरुण ओषधि रखनेवाले हैं। वरुण अपराजित अर्थात अजेय हैं। वे महासंकट को नष्ट करनेवाले हैं।

इस पृष्ठभूमि में ऋग्वेद के अन्तिम मण्डल के 185वें सूक्त के तीन मन्त्रों में देवमाता अदिति के तीनों पुत्रों–वरुण, मित्र एवं अर्यमा द्वारा सर्वरक्षा का अनुशीलन करना चाहिए। तीनों मन्त्रों का भावार्थ चकित करता है। वरुण, मित्र एवं अर्यमा तीनों महातेजस्वी, प्रबल एवं महान रक्षक हैं। इन

तीनों का महान रक्षण सहाय्य प्राप्त हो। उनके गृहों में भी अनर्थ करने की इच्छा वाला शत्रु कुछ नहीं बिगाड़ सकता है। वरुण, मित्र एवं अर्यमा की कृपादृष्टि से शत्रु मार्गो–विश्राम स्थानों में कुछ नहीं कर सकते हैं। अदिति के ये तीनों पुत्र वरुण, मित्र एवं अर्यमा जिस मानव को अविनाशी तेज जीवन रक्षा के लिए प्रदान करते हैं, उनको दुष्ट शत्रु कुछ हानि नहीं पहुँचा सकता है (ऋग्वेद 10.185.1–3)। वरुण के पुत्र भृगु ऋषि माने गए हैं।

यह सूक्त महासंकट महा आधि व्याधि रोग से छुटकारे के लिए वरुण आदि त्रिमूर्ति की शरण में जाने का संदेश है। वरुण आदि त्रिमूर्ति को प्रसन्न करने के लिए ''वरुण यज्ञ'' का विधान है। वर्षा के लिए यज्ञ की समिधा, हवन सामग्री–सम्भार परिवर्तित करते हैं। इसमें बाँस, टींट आदि का प्रयोग आवश्यक है। प्रधानमंत्री के पूर्व मीडिया सलाहकार भारतीय प्रशासनिक सेवाधिकारी श्री पी.वी. रामाकृष्ण प्रसाद (पी.वी.आर.के.) ने तिरूपति के अधिष्ठाता वेंकटेश भगवान को देखने पर पुस्तक लिखी है। पुस्तक के अनुसार आईएएस श्री प्रसाद तिरूपति देवालय में मुख्य कार्यकारी अधिकारी रहे। तिरूपति में वर्षा–वर्षों से नहीं होने से जल का महासंकट पैदा हुआ। श्री प्रसाद ने देशभर के आचार्यों से जल के लिए विचार विमर्श किया और समुचित जल के लिए ''वरुण यज्ञ'' करना निश्चित किया। एक माह का वरुण यज्ञ प्रारंभ हुआ। तिरूपति में 30 दिन के यज्ञ समापन के दिन तक एक बूंद भी वर्षा नहीं हुई। इस यज्ञ को लेकर तत्कालीन आन्ध्र विधानसभा में श्री प्रसाद की बहुत छिछालेदर हुई। वे आंसु भरे नयनों से भगवान वेंकटेश के सामने साष्टांग लेट गए और वर्षा करने की प्रार्थना करते रहे। यह अभूतपूर्व रहा कि केवल तिरूपति में मूसलाधार वर्षा हुई। ''वरुण यज्ञ'' की प्रमाणिकता सिद्ध हुई। ''वरुण यज्ञ पर आर्षग्रन्थ उपलब्ध नहीं के समान हैं।''।।ऊँ।।

## महायोद्धा महारक्षक बृहस्पति

ब्रह्मणस्पति या बृहस्पति ऋषिप्रणीत स्तोत्रों का अधिष्ठाता देवता एवं अंगिरसों के नेता है। बृहस्पति ने वलासुर के कारागार से सूर्य, अग्नि, उषा आदि को गो के साथ मुक्त कराया। उन्होंने इस प्रकार ब्रह्मणस्पति नाम को सार्थक किया। इस वलासुर वध में बृहस्पति के साथ इन्द्र नहीं थे। इस सूक्त में ''रक्षमाणः'' शब्द बृहस्पति के लिए उपयोग किया है। ''रक्षमाणः का

अर्थ ऊँची उठनेवाली महा लहरों के आघातों से अपनी रक्षा करनेवाला है।''
बृहस्पति की तुलना मेघों की महागर्जना से की गई है। यह कवि की निरंकुशता का परिचायक है।

उदप्रुतो न वयो रक्षमाणा वावदतो अभ्रियस्येव घोषाः।
गिरिभ्रजो नोर्मयो मदन्तो बृहस्पतिमभ्य 1 र्का अनावन्।।1।।
सं गोभिरांगिरसो नक्षमाणो भगइवेदर्यमणं निनाय।
जने मित्रो न दंपती अनक्ति बृहस्पते वाजयाशूँरिवाजौ।।2।।
साध्वर्या अतिथिनीरिषिराः स्पार्हाः सुवर्णो अनवद्यरूपाः।
बृहस्पतिः पर्वतेभ्यो वितूर्या ऊपे यवमिव स्थिविभ्यः।।3।।
आप्रुषायन् मधुन ऋतस्य योनिमवक्षिपन्नर्क उल्कामिव द्योः।
बृहस्पतिरूद्धरन्नश्मनो गा भूम्या उदनेव वि त्वचं बिभेद।।4।।
अप ज्योतिषा तमो अन्तरिक्षादुद्नः शीपालामिव वात आजत्।
बृहस्पतिरनुमृश्या वलस्याभ्रामिव वात आ चक्र आ गाः।।5।।
यदा वलस्य पीयतो जसुं भेद्बृहस्पतिरग्नितपोभिरकैः।
दुद्भिर्न जिव्हा परिविष्टमाददाविर्निधींरकृणोदुस्रियाणाम्।।6।।
बृहस्पतिरमत हि त्यदासां नाम स्वरीणां सदने गुहा यत्।
आण्डेव भित्त्वा शकुनस्य गर्भमुदुस्रियाः पर्वतस्य त्मनाजत्।।7।।
अश्नापिनद्धं मधु पर्यपश्यन्मत्स्यं न दीन उदनि क्षियन्तम्।
निष्टज्जभार चमसं न वृक्षाद्बृहस्पतिर्विरवेणा विकृत्य।।8।।
सोषामबिन्दत् स स्वः 1 सो अग्नि सो अर्केण वि बबाधे तमांसि।
बृहस्पतिर्गोवपुषो वलस्य निर्मज्जानं न पर्वणो जभार।।9।।
हिमेव पर्णा मुषिता वनानि बृहस्पतिनाकृपयद्वलो गाः।
अनानुकृत्यमपुनश्चकार यात् सूर्यमासा मिथ उच्चरातः।।10।।
अभि श्यावं न कृशनेभिरश्वं नक्षत्रेभिः पितरो द्यामपिशन्।
रात्र्यां तमो अदधुर्ज्योतिरहन् बृहस्पतिर्भिनदद्रिं विदद्गाः।।11।।
(ऋग्वेद, मण्डल 10, सूक्त 68; ऋषि :– अयास्य आंगिरसः; देवता–बृहस्पतिः)

सूक्ति के पहले तीन पादों में बृहस्पति की तुलना सागर की अठखेलियाँ करनेवाले जलविहगों, मेघों की महाभयानक गर्जना और पर्वतों की गोद से प्रचण्ड प्रवाह से निकलनेवाले निर्झरों से की गई है। यहाँ बृहस्पति महायोद्धा के रक्तसंचारी महाघोष की अभिव्यक्ति है। सामने आनेवालो लहरों के महाप्रहार को हटाते हुए गम्भीर ध्वनि करनेवाले जलविहारी हंस पंक्षियों की तरह गर्जना करनेवाले मेघ के घोष की तरह, और पहाड़ों के सीने से निकलनेवाले निर्झरों की तरह, ये हमारे शक्तिशाली

स्तोत्र बृहस्पति का स्तवन कर रहे हैं। जिस प्रकार इस लोक में उभय पक्षों का मित्रभूत मध्यस्थ वरवधू की जोड़ी को मिलाकर सुशोभित करते हैं, उसी प्रकार यह अँगिरस बृहस्पति अपने सुशील याजक से मिलकर भग नामक देव की तरह अनेक गोधनों से मिला देता है। हे बृहस्पते! हमें युद्ध में अश्वों की भांति उत्तेजना दो। बृहस्पति की समता लौकिक मित्र के साथ एवं अर्यमा तथा गायों की तुलना दंपति के साथ की गई है। बृहस्पति ने वलासुर की गुहा पर आक्रमण कर छलनी किया। इस आक्रमण से उत्पन्न छिद्रों की तुलना छलनी के सूक्ष्म छिद्रों से की गई। आक्रमण के बाद पवित्र गायों को पर्वत की गुहाओं से मुक्त कर बाहर निकाला गया।

बृहस्पति ने आकाश से उल्का को गिरानेवाले अर्करूपी अस्त्र के प्रहार से वलासुर के पाषाणमय कानीगृह की छत को चकनाचूर किया। ताकि यज्ञ में घृत, दूध देनेवाली पावन गाय मुक्त हो सकें। बृहस्पति ने अपने दिव्य तेज से अन्तरिक्ष का अंधकार दूर हटा दिया। उन्होंने वलासुर के यहाँ गायों को अपने बल शक्ति से छीन लिया। बृहस्पति ने अपने अर्कों से द्वेष रखनेवाले वलासुर की गुहा का भेदन बिना थके किया। मूलतः बृहस्पति को गहन अन्धकार में दृष्टि से ओझल गायों की जानकारी रही। बृहस्पति ने असुर का कचूमर निकाल दिया। असुर की गहरी गुफा में से गायों को निकालने के लिए उसे पूरी तरह नष्ट किया। उस समय बृहस्पति क्रोधित होकर सिंहगर्जना कर रहे थे।

वलासुर की अत्यन्त गहरी गुहा में ''सूर्य, चन्द्र, उषा, अग्नि आदि बंद भी रहे। उन्हें खोजने के लिए अंधकार को दूर करने के लिए अपने अर्क का प्रयोग किया और उन्हें मुक्त किया।'' सूर्य, अग्नि, चन्द्र, उषा आदि के बंदी रहने से, तीनों लोकों में हाहाकार मचा था। आसुरी प्रवृत्तियाँ बुलन्दी पर रही। अग्नि एवं सूर्य के प्रकट होने से देव शक्तियाँ, सत्त्व् तत्त्व सशक्त हुआ। उनके प्रकाश में वल की गुहा के कोने–कोने में विद्यमान गायों को बाहर निकाला गया। वल असुर को गायों के बलात् अपहृत के लिए शोक करने पर बाध्य किया। बृहस्पति का सूर्य, अग्नि, चन्द्र, उषा आदि को मुक्त कराने का यह अभूतपूर्व कार्य आकाश में सूर्य एवं चन्द्रमा के संचरण के साथ ही स्मरण रहेगा। इसका न तो कोई अनुकरण कर सकता है और न ही इसकी पुनरावृत्ति होगी।

जिनका नेता बृहस्पति है ऐसे हमारे अंगिरस नामक पूर्वज ने तारकाओं द्वारा आकाश को सुशोभित किया। ये कृष्णवर्ण आकाश में दमकते मोतियों की माला के समान हैं। उन्होंने रात्रि के समय में अन्धकार की और

दिन के समय प्रकाश की स्थापना की। उसीप्रकार पत्थर की गुफा को विध्वंस कर बृहस्पति ने सूर्य, अग्नि, चन्द्रमा, उषा आदि को मुक्त करवाया।

''सारसंक्षेप में अंगिरस ऋषियों ने दिन में सूर्य, रात में चन्द्रमा और नक्षत्रों की नियुक्ति करके सर्वत्र निर्भयता एवं शांति स्थापित की।'' ऋषियों की वाणी की सहायता से स्तवन करने पर बृहस्पति भी उसका प्रत्युत्तर देते हैं, रक्षा करते हैं, महासंकट से छुटकारा दिलवाते हैं (ऋग्वेद 10.68.1–12)। बृहस्पति देवता ने असम्भव को सम्भव किया। सृष्टि संचालन के लिए सूर्य, उषा, चन्द्र, अग्नि आदि आवश्यक हैं। बृहस्पति उनके रक्षक बने।

ऋग्वेद के ब्रह्मणस्पति रचनात्मक शक्ति के प्रतीक एवं ब्रह्म के अधिपति हैं। वे अग्नि की भाँति राक्षसों को जला देते हैं। बृहस्पति में अग्नि संबंधित विशेषताएँ हैं। वे साहसः पुत्र–बल के पुत्र हैं। उनके अग्नि की तरह तीन स्थान हैं। बृहस्पति अमूर्त देवता वृत्र के वधकर्ता एवं असुरों के पुरों को नष्ट करते हैंः ''घ्नन् वृत्राणि पुरो दुर्दरीति।'' वे अथर्ववेद में उर्ध्व दिशा के स्वामी हैं। अनेक अभिचारिक मन्त्रों में बृहस्पति से युद्ध में विजय की कामना की गई है। बृहस्पति अपने जाल में शत्रुओं को बांध लेते हैं। अथर्ववेद में बृहस्पति दिव्य कवि एवं यजुर्वेद में सूक्तों के नियामक हैं। शतपथ ब्राह्मण में बृहस्पति ''वाक् के स्वामी'' हैं। ऋग्वेद में बृहस्पति अजेय महादुर्धर्ष योद्धा हैं। उनके लिए महासंकट से मुक्ति चुटकी बजाने के समान है। आर्षग्रन्थों के अनुसार बृहस्पति के मानस पुत्र भरद्वाज रहे। वैदिक काल से आशीर्वाद के रूप में यजुर्वेद का मन्त्र प्रचलित है। इस मन्त्र में गुरू बृहस्पति, पूषा, इन्द्र आदि से कल्याण, शुभप्रद, अरि नष्ट होने, यशस्वी, सर्वज्ञाता आदि होने की कामना की गई है।।

स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्ति नः पूषा विश्वदेवाः।
स्वस्ति नस्ताक्ष्यों अरिष्टनेमिः स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु।।
।।यजुर्वेद संहिता : 25.19।। ।।ऊँ।।

# महावैद्य–दिव्य चिकित्सक रुद्र देवता

ऋग्वेद के प्रथम मण्डल का 114वाँ सूक्त में वैदिक देवों के शास्ता रुद्र को महावैद्य घोषित किया है। यह भी कहा है कि रुद्र वैद्यों का नाम है। अर्थात निःस्वार्थ निःशुल्क चिकित्सा उपचार करनेवालों को (वैद्यों) रुद्र का नाम दिया है। इसमें एकान्तरा ज्वर, तिजारी ज्वर, चौथिया ज्वर, महाज्वर, मन्थर ज्वर आदि अनेक प्रकार के ज्वरों को शान्त करने की विधि है। ऋक् संहिता विधान के अनुसार इसके अनुष्ठान में वटवृक्ष (बरगद) की समिधा का प्रयोग करना चाहिए। तीन दिन तक रुद्र देवता की आहुतियों से ज्वर छूमन्तर होता है।

इमा रुद्राय तवसे कपर्दिने क्षयद्वीराय प्र भरामहे मतीः।
यथा शमसद् द्विपदे चतुष्पदे विश्वं पुष्टं ग्रामे अस्मिन्ननातुरम्।।1।।
मृळा नो रुद्रोत नो मयस्कृधि क्षयद्वीराय नमसा विधेम ते।
यच्छं च योश्च मनुरायेजे पिता तदश्याम तव रुद्र प्रणीतिषु।।2।।
अश्याम ते सुमति देवयज्यया क्षयद्वीरस्य तव रुद्र मीढ्वः।
सुम्नायन्निद् विशो अस्माकमा चरारिष्टवीरा जुहवाम ते हविः।।3।।
त्वेषं वयं रुद्रं यज्ञसाधं वङ्कुं कविमवसे नि हवयामहे।
आरे अस्मद् दैव्यं हेळो अस्यतु सुमतिमिद् वयमस्या वृणीमहे।।4।।
दिवो वराहमरूषं कपार्दिनं त्वेषं रूपं नमसा नि ह्वयामहे।
हस्ते बिभ्रद् भेषजाः वार्याणि शर्म वर्म च्छर्दिरस्मभ्यं यंसत्।।5।।
इंद पित्रे मरूतामुच्यते वचः स्वादोः स्वादीयो रुद्राय वर्धनम्।
रास्वा च नो अमृत मर्तभोजनं त्मने तोकाय तनयाय मृळ।।6।।
मा नो महान्तमुत मा नो अर्भकं मा न उछन्तमुत मा न उछितम्।
मा नो वधीः पितरं मोत मातरं मा नः प्रियास्तन्वो रुद्र रीरिषः।।7।।
मा नस्तोके तनये मा न आयौ मानो गोषु मा नो अश्वेषु रीरिषः।
वीरान् मा नो रुद्र भामितो वधीर्हविष्मन्तः सदमित् त्वा हवामहे।।8।।
उप ते स्तोमान् पशुपा इवाकरं राम्वा पितर्मरूतां सुम्नमस्मे।
भद्रा हि ते सुमतिर्मृळयत्तमा वयमव इत् ने वृणीमहे।।9।।
आरे ते गोघ्नमुत पूरूषघ्नं क्षयद्वीर सुम्नमस्मे ते अस्तु।
भृळा च नो अधि च ब्रूहि देवाधा च नः शर्म यच्छ द्विबर्हाः।।10।।

अवोचाम नमो अस्मा अवस्यवः शृणोति नो हवं रुद्रो मरूत्वान्।
तन्नो मित्रो वरुणो मामहन्तामदितिः सिन्धुः पृथिवी उत द्यौः।।11।।
ऋग्वेद, प्रथम मण्डल, सूक्त 114; ऋषि : – कुत्स आंगिरसः; देवता रुद्रः

''महावैद्य अथवा वैद्यनाथ रुद्र हैं।'' रुद्र ओषधियों से बीमारी को दूर फेंकनेवाला और सभी नागरिकों को आरोग्यताप्रदाता एवं वीर बनानेवाला है। राज्य के आरोग्य विभाग का दायित्व है कि वह ग्राम, नगर आदि में रहनेवालों को हष्टपुष्ट, सुदृढ़ एवं उत्साही रखने के लिए निरोग रखे। नागरिक निरोग, स्वस्थ्य एवं मानसिक शान्ति सम्पन्न हो। वे बाहर से आनेवाली विपत्तियों को रोकने में समर्थ हों। ''मन्त्र द्रष्टा ऋषि ने यहाँ बाहर से आनेवाले संक्रामक रोग के जीवाणु महामारी रोकने की क्षमता का संकेत दिया है। यह विषाक्त रोगों के जैविक अस्त्रों के आनेवाले भयानक खतरे से सावधान करता है। यह उनके त्रिकालदर्शी होने का प्रमाण है। विश्व के किसी भी धर्मशास्त्र में इस तरह की पूर्व चेतावनी नहीं दी गई है।'' इस सूक्त में वैदिक देवों के शास्ता रुद्र वैद्यनाथ भविष्य में आनेवाले चतुर्युगों में जैविक अस्त्र और महामारी के महाविनाश सावधान रहने की भविष्यवाणी कर रहे हैं। यह दुर्भाग्यजनक है कि उनतालीस (39) लाख वर्ष पहले के ऋग्वेद को पश्चिम ने पाषाणकालीनों का प्रलाप कहा।

मनुष्य को अपने स्वास्थ्य की रक्षा करनी चाहिए। यह भी प्रबंध करे कि आगे रोग के उपद्रव नहीं हों। हर एक को रोगप्रतिरोधशक्ति एवं शान्ति प्राप्त करनी चाहिए। उसी का स्वास्थ्य ठीक रहता है जो विचारपूर्वक व्यवहार से स्वयं की रक्षा करता है। रुद्र देवता का स्पष्ट निर्देश है : ''चिकित्सक–वैद्य सभी को स्वास्थ्य नीति का उपदेश निरंतर करे और मनुष्य स्वास्थ्य नीति के अनुसार आचार व्यवहार करें।'' उदार वैद्यों–चिकित्सकों की सम्मति के अनुसार आचरण करे। यह भी चेताया : ''स्वार्थी वैद्य चिकित्सक अपने स्वार्थ के कारण सही परामर्श नहीं देगा।'' वेदकाल से उन्नीसवीं शती तक देश में ''विद्यादान एवं ओषधि रोगोपचार दान'' देने की समृद्ध परम्परा रही। ''देवालय–शिक्षा–चिकित्सा लोक स्वामीत्व के रहे।'' उदार चिकित्सकों के परामर्श के पालन से इन्द्रियाँ नियंत्रण में विद्वान एवं वातावरण प्रसन्नता का रहता है। क्योंकि इन्हीं पर मानवों कल्याण निर्भर है। निरोगी ही शत्रुओं को नष्ट कर सकता है। साथ ही यह भी निर्देश है कि लोक चिकित्सक वैद्य का वहन करे।

आरोग्य के लिए द्वेष, क्रोध, ईर्ष्या, तनाव आदि विकारों को दूर से नमस्कार करें। क्रोध–द्वेष–इर्ष्या–तनाव आदि रोगों की जननी है, शरीर

कमजोर होकर वृद्ध होता है। अतः इन आन्तरिक शत्रुओं (अरि) को दूर करना मूलभूत आवश्यकता है। साथ ही बुरे भाव—अपमान, निरादर, अतिरंजित कटाक्ष, निर्बलता आदि को त्यागकर सुमति, सकारात्मकता को मन में स्थापित कर निरोग रहें। वैद्य चिकित्सक भी सत्कर्मकर्ता, सद्विचारवान, सद्भावी, ज्ञानी, स्फूर्तीवान, सक्रिय आदि हो। वैद्य चिकित्सक का व्यक्तित्त्व सुसंस्कृत, सुदर्शन, सु—आचारवान, मधुर स्वभाववान, उदार, दूसरों की सेवा को समर्पित, लोककल्याण को समर्पित हो। जिससे रोगी का चित्त उन्हें देखते ही प्रसन्नता—प्रफुल्लता—विधायकी शक्ति से ऊर्जामय हो जाये। चिकित्सक अपने साथ रोग निवारक ओषधियाँ लेकर आए। चिकित्सक के प्रमुख तीन कर्तव्य—रोगी के मन को शान्त रखना, बाहर से आनेवाले विषाणुओं को रोकना एवं शरीर अन्दर विषाणुओं—विषों को बाहर निकालना हैं।

चिकित्सक मरणधर्मी मनुष्यों का संरक्षक, पालनहार एवं पिता तुल्य है। चिकित्सक रोगी को शाकाहारी एवं उसके लिए उचित पथ्य दे, ताकि निरोग होने में सहायता मिले। चिकित्सक—वैद्य का उत्तरदायित्व एवं कर्म है कि वह मनुष्य को मृत्यु से दूर रखे। चिकित्सक सतर्क, सजग, सावधान, शान्त, ज्ञानवान, सदैव तत्पर रहे अन्यथा इसके अभाव में रोगी की मृत्यु सम्भव है। वह असावधानी से भी किसी को गलत दवा देकर कमजोर नहीं करे और घात नहीं करे। दूसरे शब्दों में स्वार्थवश रोगी की बीमारी को भयानक रूप नहीं लेने दे। चिकित्सक मन के दोषों के कारण दूसरों का वध नहीं करे। चिकित्सक द्वेष, ईर्ष्या, क्षोभ, क्रोध आदि के कारण रोगी से घात नहीं करे। चिकित्सक समूची जनता को बीमारियों से सावधान रहने का उपदेश देकर रक्षा करे। वास्तव में निःस्वार्थ चिकित्सक सच्चा कल्याणकारी है। उसके मार्गदर्शन में ही आरोग्यता प्राप्त कर सकते हैं। इसलिए चिकित्सक सभी को आरोग्य रहने के गुर बताये और लोक उस पर चले।

मानवीय शारीरिक, मानसिक, बौद्धिक, आत्मिक, अध्यात्मिक उन्नति आरोग्य से सम्बन्धित है। इसके लिए प्रबलतम आन्तरिक इच्छाशक्ति, संकल्पशक्ति मन में उत्पन्न करे। सूक्त में आरोग्यरक्षक (रुद्र) (दिवोवराह—सूर्य स्वरूप) महावीर से प्रार्थना की गई है। साथ ही राजा वरुण, वेदमाता अदिति, मित्र, द्युलोक एवं पृथिवी से हमारी (मानवों) इच्छा का अनुमोदन करने की प्रार्थना की गई है। ऋग्वेद के प्रथम मण्डल का यह सूक्त ''चिकित्सक—वैद्य की आदर्श आचरण संहिता का वैदिक घोषणापत्र है'' (ऋग्वेद 1.114.1—14)। ।।ऊँ।।

## हृद्‌य व्याधि हरण

ऋग्वेद के दूसरे मण्डल के 27वें सूक्त का छठा मन्त्र हृद्‌य की व्याधि, हृद्‌यशूल, हृद्‌यव्रण, हृद्‌यछिद्र, हृद्‌यवेध, हृद्‌य की दुर्बलता एवं कष्ट, क्लेश, संकट निवारक स्वीकारा गया है। इसका नित्य जप लाभकारी रहता है। वहीं दशम् मन्त्र सर्वरोग निवारक है।

सुगो हि वो अर्यमन् मित्र पन्था अनृक्षरो वरुण साधुरस्ति।
तेनादित्या अधि वोचता नो यच्छता नो दुष्परिहन्तु शर्म।।6।।
त्वं विश्वेषां वरुणासि राजा ये च देवा असुर ये च मर्ताः।
शतं नो रास्व शरदो विचक्षे ऽश्यामायूंषि सुधितानि पूर्वा।।10।।
(ऋग्वेद 2.27.6,10)

राजा वरुण, मित्र, अर्यमा द्वारा बताया हुआ मार्ग सभी तरह के विघ्नों से रहित है। हमें उस सरल, योग्य मार्ग से ले चलो। आदित्यगणों! हमें उत्तम उपदेश दो और हमें कभी नष्ट नहीं होनेवाला सुख दो। मानवीय शरीर में जलतत्त्व के स्वामी राजा वरुण एवं अग्नि तत्त्व के स्वामी आदित्यगण हैं (ऋग्वेद 2.27.6)। यह विशेष महत्वपूर्ण है कि दूसरे मन्त्र में राजा वरुण को असुर कहा है। ''अ–सुर का अर्थ प्राणों को देनेवाला, प्राणों का रक्षक, सामर्थ्यवान, प्रज्ञावान है। अतः राजा वरुण असुर जगत् (देव एवं मनुष्यों) के स्वामी हैं।'' राजा वरुण से प्रार्थना की गई है कि वे कृपा करें। परिणामतः जगत् में अभ्युदय के लिए सौ वर्ष की पूर्ण आयु हो। जीवन अमृतमय हो। सभी इन्द्रियाँ अमृत रस को दुहती रहें (ऋग्वेद 2.27.6–10)। ।।ॐ।।

## यज्ञ से कायसिद्धि

ऋग्वेद के छठे मण्डल का 40वाँ सूक्त अद्‌भुत है। इस सूक्त में पांच मन्त्र हैं। इसके पांचवें मन्त्र के नित्य जप एवं यज्ञ से कायिक देवता–काया के अधिष्ठाता की कृपा से काय सिद्धि होना माना गया है।

यदिन्द्र दिवि पार्ये यदृधग्यद् का स्वे सदने यत्र वासि।
अतो ना यज्ञमवसे नियुत्वान् त्सजोषाः पाहि गिर्वणो मरूद्‌भिः।।5।।
।।ऋग्वेद 6.40.5।।

हे इन्द्र! आप चाहे दूर द्युलोक में रहें अथवा अपने घर (इन्द्रभवन) में रहें अथवा कहीं भी किसी भी लोक में रहें, वहीं हमारी स्तुति सुनकर हमारे पास पधारें और हमारी रक्षा करें। हमारे यज्ञ में पधारने की अनुकम्पा करें (ऋग्वेद 6.40.5)। ।। ऊँ।।

## दिव्य वास्तोष्पति :<br>आधि–व्याधि–रोग हर्ता

वैदिक देवता वास्तोष्पति वास्तुदेवता गृह की आधारशिला के अधिष्ठात्री के रूप में प्रतिष्ठित हैं। ऋक् एवं अथर्ववेद में वास्तोष्पति एवं क्षेत्रपति क्रमशः गृहों एवं क्षेत्रों (खेत) के रक्षक माने गए हैं। वैदिक देवशास्त्र इसकी पुष्टि करता है। इसके अलावा उपनिषद् का दर्शन भी यही कहता है। घर में समस्त आधि–व्याधि–रोग का निवारण वास्तोष्पति वास्तुदेवता करते हैं। वास्तोष्पति वास्तुदेवता निद्रानाशरूपी रोग का निर्मूलन करता है। वास्तुदेवता के मन्त्र बल से समूची व्याधियाँ–रोग को नष्ट किया जाता है। एक सूक्त में राजा वरुण का पुत्र वसिष्ठ भूख से व्याकुल होकर घर में प्रवेश करता है। लेकिन अपने कार्य को गुप्त रखने के लिए सभी को मोहनिद्रा के मायाजाल में पहुँचाता है। सूक्त में मन्त्र की सामर्थ्य से मोहनिद्रा की मोहिनी का उल्लेख है। कुछ आर्षग्रन्थों में वसिष्ठ को ब्रह्मा का पुत्र कहा है। ''इसी वास्तोष्पति वास्तुदेवता का प्रकारान्तर में विस्तार हुआ।'' यह भी मान्यता है कि ऋग्वेद के सातवें मण्डल के 55वें सूक्त के मन्त्र संख्या एक से आठ के 30 दिन पाठ से कुष्ठ रोग समाप्त होता है। इस सूक्त की एक माला जप का विधान है।

### सर्वव्याधिनाशक वास्तुदेवता वास्तोष्पति

अमीवहा वास्तोष्पते विश्वा रूपाण्याविशन्।<br>
सखा सुशेव एधि नः।।1।।<br>
यदर्जुन सारमेय दतः पिशंग यच्छसे।<br>
वीव भ्राजन्त ऋष्टय उप स्रक्वेषु बप्सतो नि षु स्वप।।2।।<br>
स्तेनं राय सारमेय तस्करं वा पुनः सर।<br>
स्तोतृनिद्रस्य रायसि किमस्मान् दुच्छुनायसे नि षु स्वप।।3।।<br>
त्वं सूकरस्य दर्दृहि तव दर्दर्तु सूकरः।

स्तोतृनिद्रस्य रायसि किमस्मान् दुच्छुनायसे नि षु स्वप।।4।।
सस्तु माता सस्तु पिता सस्तु श्वा सस्तु विश्पतिः।
ससन्तु सर्वे ज्ञातयः सस्त्वयमभितो जनः।।5।।
य आस्ते यश्च चरति यश्च पश्चति नो जनः।
तेषां सं हन्मो अक्षाणि यथेदं हर्म्यं तथा।।6।।
सहस्रशृंगो वृषभो यः समुद्रादुदाचरत्।
तेना सहस्येना वयं नि जनान्त्स्वापयामसि।।7।।
प्रोष्ठेशया वह्येशया नारीर्यास्तल्पशीवरीः।
स्त्रियो याः पुण्यगन्धास्ताः सर्वाः स्वापयामसि।।8।।
(ऋग्वेद, सातवां मण्डल, सूक्त 50;
ऋषि : वसिष्ठ; देवता—वास्तोष्पतिः, इन्द्र)

हे वास्तोष्पते! सभी रूपों में प्रविष्ठ होकर, उन्हें अपनी छत्रछाया में लाकर और ''व्याधियों'' का विनाश करके आप हमारे दयालु मित्र बन जाओ। यहाँ कवि वास्तोष्पति और सोम को अभिन्न मानते प्रतीत होते हैं। हे शुभ्र पीतवर्ण के सरमाके वंशज! आप हमारे गृह (यहाँ शरीर भी) के रक्षक हो, आज शान्त होकर सो जाओ। हे अग्रेसर होकर बढ़नेवाले, आप किसी चोर या डाकू पर हमला करो। हम इन्द्र के स्तोता हैं, हम पर हमला नहीं करो। दुरात्मा नहीं बनो। पांचवें मन्त्र में घर में सभी के निद्रा लेने का वर्णन है। छठे मन्त्र में घर में कुतूहल के कारण जागनेवाले की ज्ञानेन्द्रियाँ बंद करने का कथन है। सातवें मन्त्र में आकाश में सहस्रों किरणवाले चन्द्रदेव के उदय और उसके शीतल अमृतमय प्रकाश से निद्रा आने का उल्लेख है। ''मन्त्र में अन्तरिक्षस्थ समुद्र का वर्णन है। यही पौराणिक समुद्र मन्थन और उसमें से प्राप्त चौदह रत्नों (उन्हीं में से एक चन्द्र) की कथा का मूल स्रोत है।'' घर के बाहर और भीतर रमणीय दृश्य में लेटनेवाली नारियों का ब्योरा है। सभी निद्रा में विवश हैं (ऋग्वेद 7.55.1—8)। इसमें वास्तोष्पति समस्त आधि—व्याधि नाशक हैं। ।।ऊँ।।

## असाध्य रोग व्याधि से मुक्ति

''ऋग्वेद के 10वें मण्डल के 129वें सूक्त के 7 मन्त्र (नासदीय सूक्त) 10000 जपने (पाठ) से यक्ष्मा, जलोदर, प्लुरिसी, असाध्य व्याधियाँ दूर होती

हैं।'' वैसे यह ऋग्वेद का सबसे महत्वपूर्ण नासदीय सूक्त है। इसमें सृष्टि की उत्पत्ति के क्रम में तीन प्रमुख कड़ियों का निर्देश है। यह देवों के लिए भी अगम्य है कि सृष्टि का निर्माण कब और कैसे हुआ? कवियों ने अन्तर्दृष्टि के माध्यम से हृद्‌य में इस भेद के रहस्य को जानने का सफल जतन किया। उस समय (सृष्टि रचना) कोई द्वन्दात्मकता विद्यमान नहीं थी। केवल एक ही तत्त्व अत्र तत्र सर्वत्र व्याप्त रहा। दूसरी कड़ी तब पैदा हुई जब यह एक तत्त्व ''आभु यानि निर्मित होने पर उतारू हुआ। इसे चारों ओर से पानी ने घेर लिया। अर्थात वह आपाततः दब गया। फिर भी वह अपने तप के सामर्थ्य से प्रकट हो सका। ठीक इसी समय एकमेव आभ में सृष्टि निर्माण का काम पैदा हुआ।'' इसमें मानसिक सृष्टि का निर्माण होना था, अतः कवियों ने ''मनका रेत'' कहा। मन्त्रद्रष्टा कवियों ने हृद्‌य में अन्वेषण करके स्पष्ट पहचान लिया कि ''सत् याने व्याकृत नामरूप विश्व का संबंध असत् से याने अव्याकृत नामरूप'' एकम् आभु के रूप में निर्दिष्ट मायावच्छिन्न परमात्मा से है। एकमेव आभु में सृष्टि के निर्माण की अभिलाषा का उदय सृष्टि उत्पत्ति क्रम की दूसरी कड़ी है। इसकी तीसरी कड़ी एक तत्त्व का द्वैधी भाव है। इसका एक अंश रतोधा (पुमान रूपी) बना और दूसरा महिमा (रेत के ग्रहण एवं संवर्धन के लिए नारी रूपा) बना। इन दोनों में पारस्परिक काम रूपी रश्मि धागा भी ऐंचा गया। दोनों में महिमारूपी अंश को बीज धारण करनेवाली शक्ति–स्वधा और रेतोधा रूपी अंश को अपर्ण करनेवाली शक्ति प्रयतिः कहा गया। परमेष्ठी (मायावच्छिन्न) का इसी तरह का द्वैधीभाव बृहदारण्यक उपनिषद् में मिलता है। अन्तिम दो ऋचाओं में कहा है : ''सृष्टि का गूढ़ रहस्य (याने वह किससे और कैसे अर्थात् अनिच्छा या इच्छानुसार पैदा हुई आदि) सृष्टि के उपरान्त ही उत्पन्न होनेवाले देवों को भी अगम्य है। यह सबका नियन्त्रण करनेवाले परमेष्ठी को ही ज्ञात है, यह भी संभव है कि ज्ञात होने के बाद भी उसे इसका भान नहीं हो।''

## नासदीय सूक्त : सृष्टि रचना विषय

(ऋग्वेद, मण्डल 10, सूक्त 129; ऋषि :–प्रजापतिः; देवता–परमेष्ठी)

नासदासीन्नो सदासीत्तदानीं नासीद्रजो नो व्योमा परो यत्।
किमावरीवः कुह कस्य शर्मन्नम्भः किमासीद्‌गहनं गभीरम्।।1।।
न मृत्युरासीद्‌मृतं न तर्हि न रात्र्या अह्न आसीत् प्रकेतः।
आनीदवातं स्वधया तदेकं तस्माद्धन्यन्न परः किं चनास।।2।।
तम आसीत्तमसा गूळ्हग्रेऽप्रकेतं सलिलं सर्वमा इदम्।
तुच्छयेनाभ्वपिहितं यदासीत्तपसस्तन्महिमानाजायतैकम्।।3।।

कामस्तग्रे समवर्तताधि मनसो रेतः प्रथमं यदासीत्।
सतो बन्धुमसति निरविन्दन् हृदि प्रतीष्या कवयो मनीषा।।4।।
तिरश्चीनो विततो रश्मिरेषामधः स्विदासी 3 दुपरि स्विदासी 3 त्।
रेताधो आसन्महिमान आसन्त्स्वधा अवस्तान् प्रयतिः परस्तात्।।5।।
को अद्धा वेद क इह प्र वोचत् कुत आजाता कुत इयं विसृष्टिः।
अर्वाग्देवा अस्य विसर्जनेनाथा को वेद यत आवभूव।।6।।
इयं विसृष्टिर्यत आबभूव यदि वा दधे यदि वा न।
यो अस्याध्यक्षः परमे व्योमन्त्सो अंग वेद यदि वा न वेद।।7।।

सृष्टि के पूर्व यह सत् भी नहीं था; असत् भी नहीं था। उस समय अन्तरिक्ष लोक या उसके पार रहनेवाला आकाश भी नहीं रहा। उसने अपने उदर में क्या छिपा रखा था? वह कहाँ और किसकी सुरक्षा में था? अगाध और गहरा, ऐसा जल तो उस समय क्या विद्यमान भी था? उस समय मृत्यु नहीं था, अमृतत्त्व भी नहीं था। उसी प्रकार रात्रि या दिन का भी कोई चिन्ह नहीं रहा। उस समय परमात्मा तत्त्व अकेला ही वात का (वायु) अस्तित्त्व न होने पर भी स्वेच्छा से श्वासोच्छ्वास कर रहा था। सचमुच उससे दूसरी कोई वस्तु समय थी ही नहीं। वायु के अभाव में भी आनीत्, विरोधाभास का उदाहरण है। सृष्टि के पूर्व अन्धेरे ने ही अन्धेरे को ढँक लिया था। यह समूचा विश्व जलमय होकर उसमें किसीका कोई चिन्ह प्रतीत नहीं होता था। वह प्रादुर्भूत होनेवाला परमेष्ठीतत्त्व तुच्छ जल से उससमय आच्छादित हो गया था। वही एक तत्त्व जगद्रूप अनन्तर तप की महिमा से प्रकट हुआ। तपसः महिना–स्वयं अपनी तपस्या से चेतनकारणवाद की ओर संकेत करनेवाले शब्द हैं।

उस सृष्टि पूर्व समय में, सृष्टि की रचना करनेवाला मनोरूपी परम पुरुष का जो सर्वप्रथम काम इच्छा रूपी रेत उसने उस परमात्मतत्त्व का आश्रय ले लिया। प्रतिभासम्पन्न चेतन कवियों ने इस प्रकार अपनी प्रार्थना के बल पर हृद्‌य में ही खोजकर इस वर्तमान जगत् के अव्याकृत परमात्मतत्त्व से विद्यमान रहे निकट संबंध को निश्चित रूप से जान लिया था। इस मन्त्र में सत् व्याकृत नाम रूप विश्व एवं असत् अव्याकृत नामरूप विश्व या आभु है। कवियों ने ''अनुभूति के बल पर सृष्टिविद्या'' प्राप्त की। इन्हें जोड़नेवाला बन्ध तिर्यक होकर सर्वत्र व्याप्त था। इसके अभाव में दोनों शक्तियाँ मिलकर उत्पादन कार्य नहीं कर पाती। परमात्वतत्त्व दो भागों में बँट गया। रेतः सेक करनेवाला विराट् पुरुषतत्त्व बन गया और शेष आधा गर्भधारण–पोषण करने योग्य विशाल स्त्रीतत्त्व हो गया। नीचे स्वधा शक्ति और उसके पर ऊपर

प्रयतिशक्ति रही। सचमुच यह कौन जानता है। यहाँ कौन यह स्पष्ट रूप में बता पायेगा? यह सृष्टि किसने उत्पन्न की और कहाँ से आई? ये देव इस जगत् के निर्माण के उपरान्त अर्वाचीन समय के ही हैं? यह प्रश्न उठता है कि जिससे यह सृष्टि निर्माण हुई उसे किसने जान लिया है? इस समूची सृष्टि का जिससे निर्माण हुआ, जिसने बुद्धिपूर्वक इसकी रचना की अथवा नहीं, यह बात जो इस जगत् का स्वामी अत्युन्नत स्वर्ग में राज्यशासन कर रहा है, उसे तो सत्य ज्ञात हो या उसे भी ज्ञात नहीं हो? ।।ऋग्वेद 10.129. 1–7।। ।।ॐ।।

# कर्मज व्याधि मुक्ति

ऋग्वेद के मण्डल 10, सूक्त 64 का पहला मन्त्र 21 दिन तक 1000 जपने से ''कर्मज व्याधियाँ (प्रारब्धगत) दूर होती हैं (ये व्याधियाँ ओषधि से लाइलाज रहती हैं और असाध्य मानी जाती हैं)।'' इसी सूक्त के मन्त्र संख्या 2 को 11 दिन जपने से अरिष्ट अनिष्ट शान्त होते हैं। ''दोनों मन्त्र अश्वत्थ (पीपल) वृक्ष के नीचे जप करने होते हैं।''

कथा देवानां कतमस्य यामानि समुन्तु नाम शृण्वतां मनामहे।
को मृळाति कतमो वो मयस्करत् कतम ऊती अभ्या ववर्तति।।1।।
कतूयन्ति क्रतवो हृत्सु धीतयो वेनन्ति वेनाः पतयन्त्या दिशः।
न मर्डिता विद्यते अन्य एभ्यो देवेषु में अधि कामा अयंसत।।2।।
(ऋग्वेद, मण्डल 10, सूक्त 64; ऋषि :–गयःप्लातः; देवता–विश्वेदेवाः)

यज्ञ में हम हमारी स्तुति प्रार्थना सुननेवालों में से किस देव का मननीय नाम स्तोत्र किस प्रकार कहें? हमारे ऊपर कौन कृपा करेगा? हमें कल्याण सुखमय प्रदान कौन करेगा? हमारी रक्षा के लिए कौन सर्वश्रेष्ठ देव प्रकट होगा? मन्त्र का अन्तनिर्हित भाव सूक्त का देवता–विश्वेदेवा प्रकट करता है। सृष्टि संचालक, सृजक एवं प्रलयकर्ता परमेष्ठी ही यज्ञ में मन्त्र, स्तोत्र, प्रार्थना से हमारी रक्षा के लिए तत्क्षण निश्चित रूप से प्रकट होगा, उसमें संशय नहीं करें (ऋग्वेद 10.64.1)। हृद्यों में निहित बुद्धि प्रज्ञा अग्निहोत्र आदि कर्म करने की इच्छा करती है। तेजस्वी देवों की इच्छा करते हैं। हमारी अभिलाषाएँ देव–ईश्वर–परमेष्ठी के पास आती है। उनके अलावा कोई सुखदाता नहीं है। वे सुखप्रदाता हैं। हमारी समस्त कामना इच्छाएँ विश्वदेव में नियत हो जाती हैं (ऋग्वेद 10.64.2)। ।।ॐ।।

## द्वेष करनेवाले, क्रोध करनेवालों को दूर करें

ऋग्वेद के दूसरे मण्डल के 23वें सूक्त के देवता ब्रह्मणस्पति एवं ब्रहस्पति हैं। इस सूक्त में अन्तःकरण में विद्यमान अज्ञानरूप अन्धकार को दूर हटाने एवं यज्ञ का रक्षक रथ आगे बढ़ाने का उल्लेख है। चौथे मन्त्र में कहा है : ''उत्तम प्रकार के मार्गदर्शनों से आप राह दिखाकर रक्षा करते हो। जो भी आपके प्रति समर्पित होगा उस पर संकट नहीं होगा। इसका भौतिक अर्थ उपहार देना लिया गया। हमारे स्तोत्रों का द्वेष करनेवाले, क्रोध से प्रहार करनेवाले को संतृप्त करके उसके क्रोध का विनाश करो। हे बृहस्पते, आपका बड़प्पन है, आप बहुत महान है (ऋग्वेद 2.23.4)।

सुनीतिभिर्नयसि त्रायसे जनं यस्तुभ्यं दाशान्न तमंहो अश्नवत्।<br>
ब्रह्मद्विषस्तपनो मन्युमीरसि बृहस्पते महि तत्ते महित्वनम्।।<br>
(ऋग्वेद 2.23.4)।।ऊँ।।

## रुद्र : आरोग्यदायक ओषधियों के स्वामी

वैदिक काल में सूर्य का प्रकाश आर्यों अर्थात श्रेष्ठों के जीवन का सर्वस्व है। सूर्य से ही प्राण एवं जीवन है। इसलिए मन्त्र द्रष्टा ऋग्वेदीय कवियों की प्रार्थना में ''सूर्य से संनिध'' रहने की प्रार्थना हर स्थान पर मिलती है।

आ ते पितार्मरूतां सुम्नमेतु मा नः सूर्यस्य संदृशो युयोथा।<br>
अभि नो वीरो अर्वति क्षमेत प्र जायेमहि रुद्र प्रजभिः।।1।।<br>
त्वादत्तेभी रुद्र शंतमेभिः शतं हिमा अशीय भेषजेभिः।<br>
व्य 1 स्मद्द्वेषो वितरं व्यंहो व्यमीवाश्चातयस्वा विषूचीः।।2।।<br>
श्रेष्ठो जातस्य रुद्र श्रियासि तवस्तमस्तवसां वज्रबाहो।<br>
पर्षि णः पारमंहसः स्वस्ति विश्वा अभीतो रपसो युयोधि।।3।।<br>
मा त्वा रुद्र चुक्रुधामा नमोर्भिर्मा दुष्टुती वृषभ मा सहूती।<br>
उन्नो वीराँ अर्पय भेषजेभिर्भिषक्तम त्वा भिषजां श्रृणोमि।।4।।

हवीमभिर्हवत्ते यो हविर्भिरव स्तोमे भी रुद्रं दिषीय।
ऋदूदरः सुहवो मा नो अस्यै बभ्रुः सुशिप्रो रीरधन्मनायै।।5।।
उन्मा ममन्द वृषभो मरूत्वान्त्वक्षीयसा वयसा नाधमानम्।
घृणीव च्छायामरपा अशीया विवासेयं रुद्रस्य सुम्नम्।।6।।
क्व 1 स्य ते रुद्र मृळयाकुर्हस्तो यो अस्ति भेषजो जलाषः।
अपभर्ता रपसो दैव्यस्याभी नु मा वृषभ चक्षमीथाः।।7।।
प्र बभ्रवे वृषभाय श्वितीचे महो महीं सुष्टुभीरयामि।
नमस्या कल्मलीकिनं नमोभिर्गृणीमसि त्वेषं रुद्रस्य नाम।।8।।
स्थिरेभिरंगै पुरूरूप उग्रो बभ्रुः शुक्रेभिः पिपिशे हिरण्यैः।
ईशानादस्य भुवनस्य भूरेर्न स उ योषद्रुद्रादसुर्यम्।।9।।
अहिन्बिभर्षि सायकानि धन्वार्हन्निष्कं यजतं विश्वरूपम्।
अर्हन्निदं दयसे विश्वमभ्वं न वा ओजीयो रुद्र त्वदस्ति।।10।।
स्तुहि श्रुतं गर्तसदं युवानं मृगं न भीममुपहत्नुमुग्रम्।
मृळा जरित्रे रुद्र स्तवानोऽन्यं ते अस्मन्नि वपन्तु सेनाः।।11।।
कुमारश्चित्पितरं वन्दमानं प्रति नानाम रुद्रोपयन्तम्।
भूरेर्दातारं सत्पतिं गृणीषे स्तुतस्त्वं भेषजा रास्यस्मे।।12।।
या वो भेषजा मरूतः शुचीनि या शंतमा वृषणो या मयोभु।
यानि मनुरवृणीता पिता नस्ता शं च योश्च रुद्रस्य वश्मि।।13।।
परि णो हेती रुद्रस्य वृज्याः परि त्वेषस्य दुर्मतिर्मही गात्।
अव स्थिरा मघवद्भयस्तनुष्व मीढ्वस्तोकाय तनयाय मृळ।।14।।
एवा बभ्रो वृषभ चेकितान यथा देव न हृणीसे न हंसि।
हवनश्रुन्नो रुद्रेह बोधि बृहद्वदेम विदथे सुवीराः।।15।।
(ऋग्वेद, मण्डल–2, सूक्त 33; ऋषि :–गृत्समदः; देवता–रुद्रः)

हे मरूतों के पिता रुद्र! आपकी हम पर कृपादृष्टि रहे। हम सूर्य के दर्शन से वंचित नहीं हों। हे रुद्र! अश्व–शक्ति, बल, सूर्य आदि हम पर क्षमाशील रहे। हमें निरंतर समृद्ध होने दें। ''हे रुद्र! आपके द्वारा प्रदान अत्यन्त आरोग्यवर्धक ओषधियों के सेवन से हमें पूर्ण आयु (सौ वर्ष) प्रदान हो। आप आधि, व्याधियों को दूर भगा दो और द्वेषबुद्धिवाले दुर्जनों को हमसे दूर छितरा दो।'' इसमें असाधारण कष्टमय (कड़ाके की गर्मी, सर्दी एवं अतिवृष्टि) ऋतुकाल में जीवन के अनुकूल शरद्–ग्रीष्म–वर्षा का अनुभव हो। हे रुद्र! आप वैभव में सर्वश्रेष्ठ हैं।'' हमें शारीरिक आघात के हमले से दूर रखो और संकटों के पार सुखपूर्वक ले चलो।'' हे रुद्र देवता! हमारी स्तुति दोषयुक्त हो सकती है, प्रणाम में भी कोई गलती हो सकती, आप उसके

लिए क्षमा करें। ''यही पौराणिक–तान्त्रिक अपराधक्षमास्तोत्र का मूलाधार बना।'' हम आपको अन्य देवों के साथ आमन्त्रित करते हैं, उससे भी अप्रसन्न नहीं हों। ''अपनी दिव्य ओषधियों के प्रभाव से हमारे वीरों को उठाओ। हमने सुना है कि आप श्रेष्ठतम वैद्यराज अथवा वैद्यनाथ हो।''

रुद्र का आवाह्न एवं हवियों से निमन्त्रित किया जाता है। हम उस रुद्र को स्तोत्रों से प्रसन्न करने में समर्थ हों। रुद्र देवता अत्यन्त करूणामय अंतःकरणवाले, सुलभता से आनेवाले (सहज प्रसन्न होनेवाले) (आशुप्रसन्न एवं ओढ़रदानी), स्वर्ण वर्ण, सुन्दर हनु से युक्त हैं। वे हमें शेष का निवाला नहीं बनाये। पराक्रमी रुद्र देवता ने अपने सामर्थ्य से मरूद्गणों को संयुक्त कर विपत्ति में सहायता की। रुद्र ने इस याचनाकर्ता को अत्यन्त उल्लासिता किया है। मुझे रुद्र की कृपा से उनकी सामर्थ्य का प्रसाद प्राप्त हो। हे रुद्र देवता! आप कृपाप्रवण, सन्तापहर्ता एवं रोगनिवारण करनेवाले हो। ''आप देवों द्वारा भेजी शरीरहानि को भी दूर करते हैं।'' आप मेरे अपराधों को क्षमा करो।

महापराक्रमी रुद्र देवता पीतवर्ण एवं धवल वस्त्रावृत हैं। हम उनको सुन्दर स्तुति अर्पित करते हैं। हम महातेजस्वी रुद्र को नमन करते हैं और प्रशंसा करते हैं। रुद्र देवता विविध रूप धारण करनेवाले, देदीप्यमान सुवर्णालकारों से विभूषित, पीतवर्ण, सुदर्शन और उग्र हैं। रुद्रदेव भुवनों के प्रशासक, महापराक्रमी और आसुरी सामर्थ्य से सम्पन्न हैं। आप अस्त्र शस्त्र धारण करते हो। आप पवित्र एवं अति सुन्दर कंठहार धारण करते हो। ''आप ओढ़रदानी होने से अपने याचक को अद्भुत सामर्थ्य भी समर्पित करते हो।'' आपसे बढ़कर कोई ओजस्वी नहीं है। रथारूढ़, सुप्रसिद्ध युवा, उग्र, भयंकर एवं दुष्टों के संहारक रुद्र की स्तुति करो। हे रुद्र! आप स्तुति से प्रसन्न हों। आपकी सेनायें हमारे शत्रुओं पर टूट पड़ें। हे रुद्र! आप हमारे पिता हैं। हम आपको प्रणाम करते हैं। करूणामय, महादानी रुद्र की हम स्तुति करते हैं। ''आप इस स्तुति से हमें दिव्य ओषधियाँ समर्पित करो। हे मरूद्गणों! आपके पास अत्यन्त शुद्ध, हितकारी, सुखदायी ओषधियाँ हैं। उन्हें हमारे पूर्वज मनु ने चुना। मैं उनके ओषधियों के स्वामी रुद्र से शान्ति और आनन्द की कामना करता हूँ।'' रुद्र देवता से शस्त्र अस्त्र, उग्रता एवं क्रोध को छोड़कर करूणामय उदार दृष्टि कृपा करने की प्रार्थना करते हैं। हे रुद्र! आप पीतवर्ण, महापराक्रमी हैं, हम पर दया कर नहीं मारें। आप हमारा आवाह्न अच्छी तरह सुन लें। हम स्वजन परिजन के साथ सरस्वर आपका गान करते हैं (ऋग्वेद 2.33. 1–15)। ।।ऊँ।।

# वाक् ब्रह्म अधिष्ठाता देवता : वाक्सिद्धि

ब्रह्मस्वरूप वाग्देवता के सूक्त ऋग्वेद में मिलते हैं। ऋषि की स्तुति रूपी वाणी है। वाणी ही विश्व का आधार है। वैदिक परम्परा में ऋषि वागाम्भृणी और देवता आत्मा है। यह वाक् और आत्म तत्त्व के ब्रह्म से साक्षात्कार को अभिव्यक्त करता है। वाक् ब्रह्म से साक्षात्कार से पावन होकर अपनी विश्वात्मक अनुभूति को प्रदर्शित करता है। कुछ वैदिक अध्येताओं ने अम्भृण ऋषि की कन्या को वागाम्भृणी कहा है। प्रो. एच.डी. वेलनकर के अनुसार वागाम्भृणी ऋषि की कोई हाड–मांस की कन्या नहीं होकर स्तुतिरूपा वाणी रही। वैसे वैदिक देवशास्त्र में रुद्र को वागीश (वाक् के अधिष्ठाता देवता) स्वीकारा गया है। प्रकारान्तर में सूर्य देवता को वाक् का स्वामी कहा गया। देवकथाओं में वाक् देवी का पद सरस्वती को मिला।

## वागाम्भृणी सूक्त

अहं रुद्रेभिर्वसुभिश्चराम्यहमादित्यैरूत विश्वदेवैः।
अहं मित्रावरुणोभा बिभर्म्यहमिन्द्राग्नी अहमश्विनोभा।।1।।
अहं सोममाहनसं बिभर्म्यहं त्वष्टारमुत पूषणं भगम।
अहं दधामि द्रविणं हविष्मते सुप्राव्ये 3 यजमानाय सुन्वते।।2।।
अहं राष्ट्री संगमनी वसूनां चिकितुषी प्रथमा यज्ञियानाम्।
तां मा देवा व्यदधुः पुरुत्रा भूरिस्थात्रां भूर्यावेशयन्तीम्।।3।।
मया सो अन्नमत्ति यो विपश्यति यः प्राणिति य ईं शृणोत्युक्तम्।
अमन्तवो मां त उप क्षियन्ति श्रुधि श्रुत श्रद्धिवं ते वदामि।।4।।
अहमेव स्वयमिदं वदामि जुष्टं देवेभिरूत मानुषेभिः।
यं कामये तंतमुग्नं कृणोमि तं ब्रह्माणं तमृषिं तं सुमेधाम्।।5।।
अहं रुद्राय धनुरा तनोमि ब्रह्मद्विषे शखे हन्तवा उ।
अहं जनाय समदं कृणोम्यहं द्यावापृथिवी आ विवेश।।6।।
अहं सुवे पितरमस्य मूर्धन् मम योनिरप्स्व 1 न्तः समुद्रे।
ततो वि तिष्ठे भुवनानु विश्वोतामूं द्यां वर्ष्मणोप स्पृशामि।।7।।
अहमेव वातइव प्र वाम्यारभमाणा भुवनानि विश्वा।

परो दिवा कर एना पृथिव्यैतावती महिना सं बभूव।।8।।
(ऋग्वेद, मण्डल 10, सूक्त 125; ऋषि :—वागाम्भृणी; देवता—आत्मा)

मैं नित्य रुद्र, वसु, आदित्य (इसका अर्थ 8 वसु, 11 रुद्र एवं 12 आदित्य है) और विश्वेदेवों के साथ संचरण करती हूँ। मेरा ही आधार अग्नि, वरुण, इन्द्र, मित्र, उभव अश्विनौ देवों आदि को है। मैं ही सोम, त्वष्टा, भग, पूषा आदि देवों का पोषणकर्ता हूँ। मैं ही देवों के लिए अत्यधिक अनुकूल होकर एवं हवि समर्पित करके सोमका स्तवन करनेवाले याजक को द्रविणम्—द्रव्य—धन प्रदाता हूँ। मैं अनेकों में और अनेक उसमें अवस्थित होकर यज्ञार्ह देवों में प्रधान हूँ। इन सभी का ज्ञान रखनेवाली और अनेक प्रकार की सम्पदा संग्रहकर्ता सम्राट अथवा साम्राज्ञी हूँ। देवों ने प्रार्थना करके मेरा निवास अनेक रूपों में अनेक स्थानों एवं अनेक वस्तुओं में कराया और स्थापना की। मेरे कारण ही प्राणी अपना—अपना प्राण धारण के लिए आँखों से देखता है, श्वासोच्छ्वास करता है, वचन सुनता है एवं बोलता है एवं अन्न ग्रहण करता है। वे सभी जीव मुझे नहीं जानते हुए भी मुझ पर पूरी तरह आश्रित हैं। मैं सर्वत्र विश्रुत ऋषि आपसे श्रद्धा रखने योग्य कथन कह रहा हूँ। मैं देवों एवं सुज्ञों द्वारा प्रसन्नता स्वीकारने का मर्म कह रहा हूँ। मैं प्रसन्न होने पर ऋत्विज्, ऋषि, द्रष्टा अत्यन्त प्रतिभावान एवं दुर्धर्ष, दुर्दम्य योद्धा रूपान्तरित करता हूँ। मैं रुद्र पर अनुग्रह के लिए ब्रह्मों के विद्वेषी का वध करने के उद्देश्य से शरसंधान के लिए धनुष झुकाकर सज्ज करता हूँ। उसी प्रकार लोगों की इच्छानुसार उनमें परस्पर युद्ध भी छेड़ देता हूँ। मैं स्वर्ग और पृथ्वी दोनों में सर्वत्र ही प्रविष्ट होकर रहा हूँ।

मैं ही इस विश्व के मूर्धा पर अधिष्ठित द्युदेव विश्वपिता का निर्माण कर रहा हूँ। मेरा विश्रामस्थल दिव्य समुद्र के गहरे जल में है। वहाँ से ही मेरा अवतरण समूचे सृष्ट पदार्थों एवं स्थानों में होता है। मेरा शिर नित्य द्युलोक को स्पर्श करता है। ''अर्थात वाक् द्यौः रूपी पिता का निर्माण करता है। वाग्देवी अथवा वाग्देवता या वागीश का सर्वव्यापी स्वरूप है।'' मैं सभी भुवनों को अपने स्पर्श से आधार देता हुआ वायु की तरह सर्वत्र विचरण करता हूँ। मैं अपनी महानता से स्वर्ग के ऊपर और पृथ्वी के नीचे (चौदह भुवनों) में विशाल विराट् बनकर व्याप्त हूँ। इस सूक्त में वाक्शक्ति की महत्ता और वाक् सिद्धि का संकेत है (ऋग्वेद 10.125.8)। यह स्मरण रहे वैदिक देवता का कोई लिंग नहीं है अर्थात अर्धनारीश्वर है। इसलिए वाक् देवता अथवा वाक् देवी दोनों ही मान सकते हैं। यह माना जाता है कि बारह वर्ष अपामार्ग जड़ से दातुन से वाकसिद्धि निश्चित रूप से मिलती है। ।।ऊँ।।

## ज्ञानम् वाणी का सर्वोत्तम रूप :
## देवों द्वारा ऋषियों को, ऋषि से लोक तक

ऋग्वेद के अन्तिम मण्डल में 71वाँ सूक्त ''ज्ञानम् के रहस्य को उद्घाटित करता है।'' इसके अनुसार चौदह लोकों में विचरण करनेवाले, रुद्र आदि के साथ संचरण करनेवाले वाक्ब्रह्म का ब्रह्मज्ञान (वाक् का सर्वोत्तम रूप) देवों ने सबसे पहले ऋषियों को दिया। मेधावान प्रतिभावान कवियों ने ऋषियों से यज्ञ की सहायता से पाया और उसे दूसरे स्तोताओं को दिया। यज्ञ के सातों प्रमुख ऋत्विज–सातों स्तोताओं ने यज्ञ में उसका सहर्ष स्वागत करते हैं। ऋषि वास्तव में देवतातुल्य मुनि हैं। ऋषि पवित्र वाणी के संक्रमण में देवों एवं प्रतिभा–मेधावान कवियों के बीच मध्यस्थ रहे। इस सूक्त में चारों ऋत्विजों–होता, उद्गाता, ब्रह्म एवं अध्वर्यु का उल्लेख है। वाक् ही मन के वेगों, मानसिक शक्तियों में है। ज्ञानवान के ज्ञान की गहराई नदी के गहरे आवर्तों के जल की गहराई के समान है। सूक्त में अविद्या (भौतिक ज्ञान) अथवा कथित विद्वानों की भी चर्चा की है। विद्या को ब्रह्मज्ञान कहा गया है। ''सूक्त में वाक् के अर्थ का संकेत है। वाणी के साथ रहकर ईप्सित फल की प्राप्ति सम्भव है।'' यह भी स्पष्ट किया है कि वह श्रेष्ठ ज्ञानी अथवा अच्छा विद्वान नहीं है जो अपने ज्ञान का उपयोग (लोकहित, लोककल्याण, लोकसंग्रह, लोकज्ञान, लोकचेतना) करने और देने में अनिच्छुक या असमर्थ है (मन्त्र 5)।

### ज्ञान लोक उपयोगकर्ता ही ऋषिवर :
#### ज्ञानदान–विद्यादान परम्परा

बृहस्पते प्रथमं वाचो अग्रं यत् प्रैरत नामधेयं दधानाः।
यदेषां श्रेष्ठं यद रिप्रमासीत् प्रेणा तदेषां निहितं गुहावि।।1।।
सक्तुमिव तितउना पुनन्ता यत्र धीरा मनसा वाचमक्रत।
अत्रा सखायः सख्यानि जानते भद्रैषां लक्ष्मीर्निहिताधि वाचि।।2।।
यज्ञेन वाचः पदवीयमायन् तामन्वविन्दन्नृषिषु प्रविष्टाम्।
तामाभृत्या व्यदधुः पुरूत्रा तां सप्त रेभा अभि सं नवन्ते।।3।।
उत त्वः पश्यन्न ददर्श वाचमुत त्वः शृण्वन्न शृणोत्येनाम्।

उतो त्वस्मै तन्वं 1 वि सस्रे जायेव पत्य उशती सुवासाः।।4।।
उत त्वं सख्ये स्थिरपीतमाहुर्नैनं हिन्वन्त्यपि वाजिनेषु।
अधेन्वा चरति माययैष वाचं शुश्रुवाँ अफलामपुष्पाम्।।5।।
यस्तित्याज सचिविदं सखायं न तस्य वाच्यपि भागो अस्ति।
यदीं शृणोत्यलकं शृणोति नहि प्रवेद सुकृतस्य पन्थाम्।।6।।
अक्षण्वन्तः कर्णवन्तः सखायो मनोजवेष्वसमा बभूवुः।
आदघ्नास उपकक्षास उ त्वे ह्रदाइव स्नात्वा उ त्वे ददृश्रे।।7।।
हृदा तष्टेषु मनसो जवेषु यद्ब्राह्मणाः संयजन्ते सखायः।
अत्राह त्वं वि जहुर्वेद्याभिरोहब्राह्मणो वि चरन्त्यु त्वे।।8।।
इमे ये नार्वाड्.न परश्चरन्ति न ब्राह्मणासो न सुतेकरासः।
त एते वाचमभिपद्य पापया सिरीस्तत्रं तन्वते अप्रजज्ञयः।।9।।
सर्वे नन्दन्ति यशसागतेन सभासाहेन सख्या सखायः।
किल्बिषस्पृत् पितुषणिर्ह्येषामरं हितो भवति वाजिनाय।।10।।
ऋचां त्वः पोषमास्ते पुपुष्वान् गायत्रं त्वो गायति शक्करीषु।
ब्रह्मा त्वो वदति जातविद्यां यज्ञस्य मात्रां वि मिमीत उ त्वः।।11।।
(ऋग्वेद, मण्डल 10, सूक्त 71; ऋषि :—बृहस्पतिरांगिरसः; देवता—ज्ञानम्)

प्रस्तुत सूक्त में ज्ञान की, विशेषकर कवि की प्रतिभायुक्त एवं उत्स्फूर्त वाणी की सराहना की गई है। असुर के रूपों को संज्ञा प्रदान करनेवाले मायिनः का उल्लेख है। सखायः एवं सख्यानि दोनों वाणी के लिए प्रयुक्त है। हे बृहस्पति! वाणी का वह सर्वप्रथम एवं सर्वोपरि आविष्कार रहा जिसे विश्व के विभिन्न रूपों को संज्ञा प्रदान करते हुए देवों ने अभिव्यक्त किया। देवों के पास वाणी का सर्वोत्तम एवं निर्दोष अंश रहा। देवों ने वह गोपनीय वाक् ब्रह्म ऋषियों के प्रति प्रेम भावना के कारण अभिव्यक्त किया। सुहृद्गण वाणी मित्रता का अनुभव प्राप्त करते हैं। विचारवान मन से वाणी को प्रवित्र स्वच्छ करते हुए उसका आविष्कार करते हैं। उनकी वाणी में पवित्र गुण निहित है। इस ऋचा में ''लक्ष्मी का अर्थ पृथक्त्व प्रकट करनेवाला गुण है'' (सलक्ष्मा विषुरूपा व्यवच्छेदक पृथक्त्व सूचक लक्षण)। विचारवान यज्ञ की सहायता से वाणी के मार्ग पर पहुँचे। ऋषियों में वाणी को प्रविष्ठ पाया। ऋषियों से वाक्ब्रह्म को सर्वत्र वितरित किया। अर्थात ज्ञान—विद्या को लोक में दिया। सातों ऋत्विज गण ने मिलकर इसका स्वागत किया। चौथे मन्त्र में स्पष्ट किया है कि जो ज्ञान अवश्य रखते हैं लेकिन उसका अच्छी तरह उपयोग (लोकहित, लोककल्याण, लोकसंग्रह, लोकचेतना, लोकज्ञान) करना नहीं जानते। ज्ञान का भली भाँति उपयोग करने की कला का जानकार है उसका

ज्ञान सफल सिद्ध होता है। कोई वाणी को देखकर भी सच्चे अर्थों में उसके दर्शन नहीं कर पाया; कोई उसे सुनकर भी भली भाँति सुन नहीं सका। इसके विपरीत वह अपनी काया को किसी के सामने उसी तरह अनावृत कर चुकी है, जैसे प्रणय के उन्माद से आकुल एवं रोचक वेष पहनी हुई नारी अपने स्वामी के सामने।

वे किसीको उसकी मित्रता में अविचल रूप से अवस्थित कहते हैं। उसे वाक्स्पर्धा से सम्मिलित होने के लिए वे प्रेरित नहीं करते। जिसने पुष्पहीन एवं फलहीन वाणी सुनी वह वास्तव में दूध प्रदान नहीं करनेवाली धेनुरूपी माया के साथ विहार कर रहा है। सहचर की प्राप्ति करनेवाले सखा के त्याग करनेवाले को वाणी के कारण होनेवाले लाभ अथवा अंश प्राप्त नहीं होता है। उसका सुना हुआ ज्ञान लाभहीन सिद्ध होता है। वह निश्चित ही पुण्यमय कर्म का मार्ग नहीं जानता है। इसका निहित संदेश ''ज्ञान वितरण, विद्या वितरण (ज्ञानदान, विद्यादान) का है।''

वाणी के मित्रों में से सभी समान रूप से आँखों–कानों से युक्त हैं। लेकिन मानसिक शक्तियाँ सभी की असमान है। वाक्ब्रह्म में गहरे पैठने पर ही वास्तविक ज्ञान आता है। स्तोत्र के रचियता ब्रह्म में श्रद्धावान एवं वाणी के मित्र हृद्य की सहायता से मन की उड़ानों अथवा आत्मानुभूति की काव्यपूर्ण शैली में समुचित भावों के साथ यज्ञ सम्पन्न करते हैं। वे अपनी उत्कृष्ट विद्याओं के कारण किसी को पूरी तरह से छोड़ देते हैं। कुछ देवों द्वारा उनके स्तोत्रों की स्वीकृति के कारण स्वच्छन्द रूप से संचरण करते हैं। स्तोत्र की रचना नहीं करनेवाले कहीं भी नहीं जाते हैं। वे सोम को धारण नहीं कर पाते हैं। अनुभवहीन मूर्खता एवं क्षुद्रता के कारण चंचल जल को तन्तु की तरह फैलाते हैं।

वाक्ब्रह्म विद्वानों ज्ञानियों की सभा में विजेता के रूप में स्थापित करता है। वाणी सुहृद् के रूप में सभी प्रमुदित होते हैं। वाक्ब्रह्म से वाक्स्पर्धा में अनुकूल स्थिति होती है। लीलया ऋचाओं की वृद्धि करता है। ब्रह्म के रूप में सम्मुख विषय से सम्बद्ध ज्ञान को प्रकट करता है। ऋषिवर यज्ञ के अंश के मर्मज्ञ हैं। मूलतः यह सूक्त वैदिक काल में ''ज्ञानदान, विद्यादान और वाक्ब्रह्म के जनोन्मुखी स्वरूप की व्याख्या करता है। वाक् ज्ञान का लोकोन्मुखी, लोककल्याण, लोकशिक्षा लोकसंग्रह (भौतिकता की चकाचौंध में पतन के मार्ग एवं उन्मानी प्रवृत्ति को रोकना) आदि रूप अद्भुत है'' (ऋग्वेद 10.71.1–11)। ।।ऊँ।।

# रुद्राक्षोपचार : फाल मणि–बदरीफल–रुद्राक्ष

वेद की रहस्यपूर्ण प्रतीक विद्या में वैदिक देवों के शास्ता रुद्र का सम्बध प्रकारान्तर में रुद्र–अक्षः वृक्ष और उसके फल रुद्राक्ष से हुआ (इसकी लम्बी कथा है।)। अथर्ववेद में ''फालमणि'' को सर्वशक्तिमान कहा गया है। ''फाल'' शब्द को लेकर नया रहस्य गहराया। फाल का सामान्य अर्थ हल के आगे लगा लोहे का धारदार फल नहीं लिया जा सकता है। दूसरा अर्थ, सीमान्त भाग है। तीसरा, एक दिव्य परीक्षा अथवा चौथा पुष्प गुच्छ (गुलदस्ता) भी खरा नहीं उतरता है। ''फालः को शिव का विशेषण कहा गया है।'' यह शिव का विशेषण फाल मणि की पहेली का उत्तर है। इसके समानान्तर रुद्राक्ष शिव–स्वरूप ब्रह्म है। अथर्व संहिता विधान (आचार्य केशवदेव शास्त्री रचित) के अनुसार फाल मणि समस्त कामनाओं की पूर्ति करनेवाली है। नक्षत्र कल्प के अनुसार–भूमिकामी–पार्थिवी इष्टि–पृथिवी में महाशान्ति के लिए इसे धारण करें। यद्यपि कुछ अध्येता फाल मणि को कथित रूप से बादरी कहते हैं। यह उलझी गुत्थी है कि बादरी या वादरि क्या है? क्या इसे बेर माना जाये अथवा रुद्राक्ष स्वीकारें?

## रुद्राक्ष की दिव्य शक्ति का रहस्य

रुद्राक्ष की दिव्य शक्ति से साक्षात्कार उससे निकलनेवाली ध्वनि तरंग आवृत्ति दैर्ध्य, विद्युत चुम्बकीय प्रवाह, परमाणुधर्मी विकिरण आदि करवाते हैं। रुद्राक्ष का तरंग दैर्ध्य स्पन्दन 13 मेगाहार्ज तक होता है। इसलिए रुद्राक्ष से विश्व में कहीं भी सम्प्रेषण कर सकते हैं। रुद्राक्ष की संरचना में कोबाल्ट, फैरस–लोहा, जस्ता, निकल, मैग्नीज, गंधक, सिलिका, एल्युमिनियम, फास्फोरस, कैलशियम, पोटेशियम, सोडियम आदि घटक हैं। परिणामतः काष्ठ से रुद्राक्ष का आपेक्षिक घनत्व अधिक होता है और पानी में डूब जाता है।

जाबाल्युपनिषत्, बृहज्जाबालोपनिषत्, रुद्राक्षजाबालोपनिषत् आदि रुद्राक्ष के बारे में प्रकाश डालते हैं। रुद्राक्षजाबालोपनिषत् में रुद्राक्ष की उत्पत्ति का रहस्योद्घाटन किया गया है।

त्रिपुरवधार्थमहं निमीलिताक्षोऽभवम्।
तेभ्यो जलबिन्दवो भूमौ पतितास्ते रुद्राक्षा जाताः।

आगे कहा है :

दिव्यवर्षसहस्राणि चक्षुरुन्मीलित मया।
भूमावक्षिपुटाभ्यां तु पतिता जलबिन्दवः।।4।।
तत्राश्रुबिन्दवो जाता महारुद्राक्षवृक्षकाः।
स्थावरत्वमनुप्राप्य भक्तानुग्रहकारणात्।।5।।
(शैवोपनिषदः–रुद्राक्षजाबालोपनिषत्)

रुद्राक्षजाबालोपनिषत् के अनुसार रुद्राक्ष धातीफल है। इसके उत्तम भेद को भी स्पष्ट किया है। इसे ''बदरीफल'' के रूप में वर्णित किया है।

धात्रीफलप्रमाणं यच्छ्रेष्ठमेतदुदाहृतम्।
बदरीफलमात्रं तु मध्यमं प्रोच्यते बुधैः।
अधमं चणमात्रं स्यात् प्रतियैषा मयोच्यते।।9।।
(शैवोपनिषदः–रुद्राक्षजाबालोपनिषत्)

रुद्राक्ष के एक मुख से चौदह मुख की अलग–अलग दिव्य शक्तियाँ हैं। एकवक्त्र–एक मुखी रुद्राक्ष परमेष्ठी (महाशिव) स्वरूप, द्विवक्त्र–दो मुखी रुद्राक्ष अर्धनारीश्वर (उमा महेश्वर) और द्वादश (बारह) मुखी द्वादश आदित्य रूप है (रुद्राक्षजाबालोपनिषत्)। रुद्राक्षजाबालोपनिषत् में रुद्राक्ष के ओषधि एवं अरिष्टनाशक गुणधर्मों का भी वर्णन है।

## रुद्राक्ष से चिकित्सा उपचार

धात्री वृक्ष–बदरी फल रुद्राक्ष के विभिन्न नामों में प्रमुखः शिवाक्ष, भूतनाशन, पावन, नीलकंठाक्ष, हटाक्ष, शिवप्रिय, तृणमेरू, अमर, पुष्पचामर, रुद्रक, रुद्राक्य, अक्कम, रुद्रचल्लू, पगुम्बाल, एलेओकारपस जोनिट्रस, इलेओकारस ट्यूबरक्यूलटस एवं मोनोसेरा ट्यूबरक्यूलेटा हैं। आयुर्वेदविद रुद्राक्ष को खट्टा, गरम, वायु को नष्ट करनेवाला, कफ़नाशक, सिरदर्द को नष्ट करनेवाला, प्लेग नाशक, अपस्मार दूर करनेवाला, धनुर्वातनाशक, हैजा निवारण आदि में अचूकोषधि मानते हैं। इसकी छाल का काढ़ा पित्तविकार को दूर करता है। रुद्राक्ष हृद्य रोग, रक्तचाप, संधिवात, मोतीज्वर, मृगी आदि रोगों में भी उपयोगी है। रुद्राक्ष की माला धारण करने से इसका विद्युतचुम्बकीय क्षेत्र, तरंग दैर्ध्य, परमाणुधर्मी विकिरण आदि से अनेक रोगों का स्वतः निवारण होता है। अध्यात्मिक रूप से रुद्राक्ष माला पहनने से ग्रहबाधा, प्रेतबाधा, साधना उपासना में अवरोध समाप्त होता है। वैदिक मान्यतानुसार 108 मणकों को माला पहनने से शत्रुओं का संहार होता है। इस दिव्य मणि को धारण करने से पहले शुभ दिन, शुभ नक्षत्र में से शुद्ध कर एक सौ आठ बार ''ऊँ ह्रीं नमः'' मन्त्र अथवा निर्देशित मन्त्र का पाठकर महारुद्र को (लिंग स्वरूप) स्पर्श करवाकर पहनने का विधन है। शिवगीता के

अनुसार महर्षि अगस्त्य ने श्री राम को महेश्वर शिव आदि से दिव्यास्त्र प्राप्ति के लिए विरजा दीक्षा दी। श्री राम ने विरजा दीक्षा के समय रुद्राक्ष के आभरण पहने। महर्षि अगस्त्य ने दीक्षा के समय कहा कि इसके प्रताप से युद्ध में शत्रुओं का संहारकर सम्पूर्ण कामनाओं को प्राप्त हो जाओगे।

इस पृष्ठभूमि में अथर्ववेद काण्ड 10 का सूक्त 6 के 35 मन्त्र अधिक स्पष्ट होते हैं। रुद्राक्ष के गहरे भूरे रंग को ध्यान में रखकर सूक्त के सातवें मन्त्र में फालमणि (रुद्राक्ष) को खैर (कत्थे) के रंग का कहा गया हैं। यह भी कहा कि इसे बलवृद्धि के लिए बृहस्पति ने धारण किया। जिससे बृहस्पति ने शत्रुओं का विध्वंस किया। चन्द्रमा ने इसे धारण कर दानवों–असुरों की स्वर्णयुक्त नगरियों के पराजित किया। सविता देवता ने इसे धारण कर स्वर्गीय–दिव्य प्रकाश का यजन किया। राजा वरुण ने भी इस पहनकर इसे प्रतिदिन बार–बार सत्य दुहा। उनके अलावा फाल मणि रुद्राक्ष को ऋतुओं, संवत्सर, अथर्वाओं, धाता, अश्विनौ, सूर्यदेव, अंगिरस आदि ने भी पहना। सूक्त में इसे शत्रु पर विजय, बल–शक्ति–नव ऊर्जा प्रदाता, क्षात्रतेज (सैन्य बल) वृद्धिकारक, वैरी विध्वंसक, भौतिक ऐश्वर्य प्रदाता, तेज–यश–कीर्ति–कान्ति प्रदाता, रस (महोषधि) देनेवाला आदि कहा गया है। रुद्राक्ष को अभिमन्त्रित कर धारण करने से साधक को रुद्र की अनुकम्पा प्राप्त करता है।

दिव्य रुद्राक्ष फाल मणि

अरातीयोर्भ्रातृव्यस्य दुर्हार्दो द्विषतः शिरः।
अपि वृश्चाम्योजसा।।1।।
वर्ण मह्यमयं मणिः फालांजातः करिष्यति।
पूर्णा मन्थेन मागमद्रसेन सह वर्चसा।।2।।
यस्मै त्वा यज्ञवर्धन मणे प्रत्यमुचं शिवम्।
तं त्वं शतदक्षिण मणे श्रेष्ठयाय जिन्वतात्।।34।।
एतमिध्मं समाहितं जुषाणो अग्ने प्रति हर्य होमैः।
तस्मिन्विदेम सुमतिं स्वस्ति प्रजां चक्षुः।
पशून्त्समिद्धे जातवेदसी ब्राह्मणा।।35।।
(अथर्ववेद, काण्ड 10, सूक्त 6; ऋषिः–बृहस्पति;
देवत्ता–फालमणिः, वनस्पति, आपः) ।।ऊँ।।

आ त्वा स्मो विशतां वर्णः परात शुक्लानि पातय।।2।।
असितं ते प्रलयनमास्थानमसितं तव।
असिकन्यस्योषधं निरितो नाशया पृषत्।।3।।
अस्थिजस्य किलासस्य तनूजस्य च यत् त्वचि।
दूष्यां कृतस्य ब्रह्मणा लक्ष्म श्वेतमनीनशम्।।4।।
(अथर्ववेद, काण्ड 1, सूक्त 23; ऋषिः—अथर्वा;
देवता—असिक्निः श्वेतकुष्ठनाशनम्)

## आसुरी ओषधि (57)

सुपर्णो जातः प्रथमस्तस्य त्वं पित्तमासिथ।
तदासुरी युधा जिता रूपंचक्रे वनस्पतीन।।11।।
आसुरी चक्रे प्रथमेदं किलासंभेषजमिदं किलासनाशनम्।
अनीनशत् किलासं सरूपामकरत् त्वचम्।।2।।
सरूप नाम ते माता सरूपो नाम ते पिता।
सरूपकृत त्वमोषधे सा सरूपमिदं कृधि।।3।।
श्यामा सरूपंकरणी पृथिव्या अध्युद्भृता।
इदमू षु प्र साधय पुना रूपाणि कल्पय ।।4।।
(अथर्ववेद, काण्ड 1 सूक्त 24; ऋषिः—ब्रह्मा;
देवता—आसुरी वनस्पतिः)

## अश्वत्थोषधि (58)

अश्वत्थो देवसदनस्तृतीयस्यामितो दिवि।
तत्रामृतस्य चक्षणं देवाः कुष्ठमवन्वत।।1।।
हिरण्ययी नौरचरद्धिरण्यबन्धना दितिं
तत्रामृतस्य पुष्पं देवाः कुष्ठमवन्वत।।2।।
गर्भो अस्योषधीनां गर्भो हिमवतामुत।
गर्भो विश्वस्य भूतस्येमं में अगदं कृधि ।।3।।
(अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 95;
ऋषिः—भृग्वंगिराः; देवता—वनस्पतिः)

प्रथम काण्ड के तेइसवें सूक्त के चार मन्त्रों में ''असिक्नि'' या अस्पर्क वनस्पति से शरीर में धवल चिन्ह दूर करने का निर्देश है। मन्त्र का भावार्थ यह भी कहा गया कि यह प्रलय नाम स्थान पर वर्णित है। महारुद्र की पत्नी दाक्षायणी सती ने दक्षराज प्रजापति द्वारा अपमान के कारण यज्ञकुण्ड में दाह किया। महारुद्र से शेषशायी विष्णु एवं दूसरे देवों ने संग्राम किया। वैदिक देवों के महाशास्ता महारुद्र ने सभी देवों के अंग—भंग कर विष्णु को उनके

दुस्साहस के दण्ड स्वरूप पाषाणवत (पत्थर) का किया। महारुद्र महाकाल महादेव के रौद्र ताण्डव नर्तन से प्रलय आयी। इस प्रलयकाल का साक्षी हिमालय का कैलास रहा। हिमालय एवं कैलाश से श्री परशुराम ब्रह्मपुत्र लाये और असम आदि उत्तरपूर्व के प्रदेशों का जलसंकट दूर किया। इस कथानक के अनुसार प्रलयकाल का साक्षी पूरब की पर्वतमालाएँ हैं। यही ''असिक्निवनस्पति'' होनी चाहिए। वनोषधिग्रन्थों के अनुसार इसी इलाके में ''धवलरोग हरनेवाली अस्पर्क ओषधि वनस्पति मिलती है।'' मन्त्र में स्पष्ट किया है कि श्वेत कुष्ठ को दूर करती है।

वहीं प्रथम काण्ड के 24 वें सूक्त में श्वेतरोग नाशक ओषधि को आसुरी वनस्पति कहा है। आसुरी का सम्बोधन प्रज्ञावान–सामर्थ्यवान से सम्बन्ध रखने के अर्थों में लिया गया है। वनोषधि में आसुरी वनस्पति के स्थान पर ''आस'' वृक्ष का वर्णन हैं। इसका वृक्ष अनार के पेड़ की तरह का होता है। इसका पका फल ''लाल'' और पत्ते ''स्वर्ण की भांति पीले'' होते हैं। इसके तने से ''बुख आस'' पैदा होती। यह अत्यन्त प्रभावी ओषधि है। इसके पत्ते–फूल से मस्तिक एवं केश दोनों को शक्ति मिलती है। आस अर्थात हब्बुलआस, असबिरी, मउरिद, मुराद, मायर्टस कम्युनिस कुष्ठरोग के अलावा, अर्श, सिरदर्द, संग्रहणी, नेत्ररोग, दन्तशूल, संघिवात, पथरी, अण्डवृद्धि आदि रोगों का उपचार है। सूक्त में आसुरी वनस्पति को सुपर्णा (सुवर्ण पत्तों) कहा गया है। यही विशेषता आस की है। वैसे आसुरी वनस्पति शोध का विषय है।

कुष्ठ की ओषधि के संदर्भ में लिखा है कि यह अमृत के दर्शन के समान है। इसे सर्वप्रथम देवताओं ने प्राप्त किया। द्युलोक में स्वर्ण निर्मित, स्वर्ण डोरियों से बंधी नौका चलती है। वहाँ अमृत के पुष्प के समान यह दिव्य ओषधि देवताओं को मिली। इसे ओषधियों का मूल, हिमवालों का गर्भ और सभी भूतमात्र का गर्भ कहा गया है। ओषधि से निरोगता की कामना की गई है। छठे काण्ड के पिचयानवे सूक्त में कुष्ठोषधि का रहस्यमय वर्णन है। सूक्त में पीपल वृक्ष (अश्वत्थ) से धवलरोग निवारण का भी वर्णन है। ।।ऊँ।।

# चन्द्रकला के साथ बढ़ता घटता दिव्य सोम

वैदिक सोम समस्त ओषधियों में राजा के समान है। वेद में सोम के दिव्य गुणधर्म का विस्तृत वर्णन हैं। सोम की सोमलता के दूसरे नाम सोमवल्ली, द्विजप्रिया, सोमा, यज्ञश्रेष्ठा आदि है। महर्षि चरक ने लिखा हैः ''समस्त ओषधियों में राजा स्वरूप सोम में पन्द्रह पत्ते होते हैं। शुक्लपक्ष में चन्द्रमा की बढ़ती कला के अनुसार एक एक पत्ता प्रतिदिन बढ़ता है और कृष्णपक्ष में चन्द्रमा की उतरती कला के अनुसार एक एक पत्ता प्रतिदिन गिरता है।'' महर्षि सुश्रुत ने लिखाः ''समस्त प्रकार की सोमलताओं में पन्द्रह पन्द्रह पत्ते होते हैं। जो कृष्णपक्ष में गिरते हैं और शुक्लपक्ष में प्रतिदिन फूटते हैं। पूर्णिमा के दिन सोमवल्ली पर पन्द्रह पत्ते होते हैं और अमावस्या को उसपर एक भी पत्ता नहीं होता है।''

## दिव्य सोम ओषधि

सर्वेषामेव सोमानं पत्राणि दशपंचच।
तानि शुक्ले चे कृष्णे च जायते निपततिच।।
एकैक जायते पत्र सोमस्या हरदस्तदा।
शुक्लस्य पौर्णिमास्यान्तु भवेत् पंचदशच्छद्।।
शीर्यते पत्रमैकक दिवसे दिवसे पुनः।
कृष्णपक्षे क्षये चापिवल्ली भवति केवलाः।। महर्षि चरक।।

महर्षि सुश्रुत ने 24 प्रकार की सोमवल्ली लिखी है। ये अशुमान, मुजवन्त, चन्द्रमा, रजत प्रभे, दूर्वासोम, कनीयान्, श्वेताक्ष, कनकप्रभ, प्रतानवान, तालवृन्त, करवीर, अशवान्, स्वयप्रम, महासोम, गरूडाह्त, गायत्र, त्रैष्टुभ, पाक्त, जागत, शाक्कर, अग्निसोम, रैवत, यशोक्त एवं उड्डुपति हैं। सभी सोमलताओं के अलग–अलग गुणधर्म होते हैं। यह दैविक वनस्पति–आबू, सैहाद्रि, महेन्द्राचल, मलयाचल, पारियात्र, विन्ध्याचल, श्रीशैल, देवगिरि, द्रोण, नन्दादेवी, मेरू, बन्दरपूंछ, मुजवन्त, कैलास एवं देवसह पर्वतों में और देवसुद नामक सरोवर में मिलती है। वितस्ता नदी के उत्तर में पांच पर्वतों के मध्य भाग में सिन्धु नद में चन्द्रमा नामक सोम शैवाल तरह तिरता है। सिन्धु नद के प्रदेशों में मुजवन्त एवं अन्शुमान सोम उपलब्ध है। शारदाक्षेत्र (काश्मीर) के

शूद्रक मानस सरोवर एवं भृगुओं के केन्द्र कच्छ में सोमवल्ली प्रजाति उपलब्ध रही।

आर्षग्रथों में देवताओं को सर्वाधिक प्रिय सोम योगीराज श्रीकृष्ण के द्वारका से पोरबन्दर में भी मिलने के संकेत मिलते हैं। महर्षि सुश्रुत के अनुसार शारीरिक स्वास्थ्य, मन मस्तिष्क में अभूतपूर्व स्फूर्ति, दिव्य शक्ति, बल, ओज, वाणी और आनन्द में सैकड़ों गुना वृद्धि सोम करता है। ऋग्वेद के अनुसार सोम सेवन से मेधाशक्ति–पाण्डित्यशक्ति प्राप्त होती है, चित्त स्थिर होता है, लोक–सम्बन्धी सनातन ज्ञान को प्राप्त करने की सामर्थ्य पैदा होती है। यह सोम सेवन से सभी व्याधियों पर विजयश्री मिलती है। यह सोम मृत्यु के मुँह से लौटानेवाली हैं। सोम का विधिपूर्वक पान से अमरत्व भी प्रदान होता है। ऋग्वेद में लिखा हैः "हे अमृत सोम! हम आपका पान करके अमर हुए। अगम्य विषयों को जानने के लिए दिव्यज्ञान प्राप्त किया। ब्रह्मविद्या अगम्य से गम्य हुई अब मृत्यु के समान प्रबल शत्रु भी हमारा क्या बिगाड़ सकता है।" यजुर्वेद में सोम की प्रार्थना करते हुए कहा हैः "चन्द्रमा का आपके सेवन से क्षयरोग मुक्त हुआ।"

पुराकथाओं के अनुसार देवराज इन्द्र असुर राजाओं से महासंग्राम से पहले सोमवल्ली के सोमरस का पान किया करते रहे। रसराज ग्रन्थ में महर्षिचरक, महर्षिसुश्रुत आदि के पदचिन्हों पर चन्द्रमा की कला में वृद्धि से सोमवल्ली में प्रतिदिन पत्ते फूटने और कला घटने पर गिरना लिखा है। सोमलता के कन्द पूर्णिमा के प्रभात में लाकर उसका रस निकाला जाता है। इस सोमरस की सोने एवं पारे के साथ गोली निर्मित करते हैं। इस सोम गोली के उपयोग से शरीर अजर एवं अमर हो जाता है। रससार में लिखा है कि इसके प्रयोग से लोहा सोने (स्वर्ण) में परिवर्तित हो जाता है।

यह अलग बात है कि भैषज्यविद वर्तमान में सोमवल्ली वनस्पति की पहचान नहीं कर पा रहे हैं। कुछ आयुर्वेदाचार्य जीवन्ती, थोरवेल, अमसानिया, दुधाली खीप, खुरासानी थूहर, सरकोस्टेम्मा ब्राविस्टीग्मा आदि को सोमलता का पर्याय कहते हैं। सोमरस पेय का मद (नशा) सात्त्विक, दैवीगुणों से युक्त, मनुष्य को ऊँचा उठानेवाला है। (अथर्ववेद 6.96.1–3)

## दिव्य सोमोषधि (59)

या ओषधीयः सोमराज्ञीर्बव्हीः शतविचक्षणाः।
बृहस्पतिप्रसूतास्ता नो मुंचन्त्वंहसः।।1।।
गुचन्तु मा शपथ्या 3 दयो वरूण्या दुत।
अथो यमस्य पद्वीशाद् देवकिल्बिषात्।।2।।

यच्चक्षुषा मनसा यच्च जाचोपारिस जाग्रतो स्वपन्तः।
सोमस्तानि स्वधया नः पुनातु।।3।। (अथर्ववेद 6.96.1–3)

सम्पूर्ण ओषधियों में सोम सर्वोच्च सर्वोत्कृष्ट है। सनातन ज्ञानवान वैद्य सोम के द्वारा ही हमें रोगमुक्त करते रहे। सोम ओषधियों से असंख्य रोगियों को निरोग किया जाता रहा है। सोम दुर्वचन, जल से बिगड़ने से, यमपाश दोषों से और सभी पापों से उत्पन्न–रोगों से हर स्थिति में रक्षा करता है। सोम हमारे द्वारा मन, वाणी, नेत्र एवं अन्य इन्द्रियों द्वारा जाग्रतावस्था एवं स्वप्नावस्था में किये पापों से बचाता है। ''वैदिक अवधारणा है कि पाप से रोग पैदा होते हैं।'' सूक्त में बृहस्पतिप्रसूत सनातन ज्ञानी वैद्य द्वारा विचारपूर्वक देने का तथ्य कहा है। इस ज्ञानी वैद्य के प्रतीक से मन्त्र द्रष्टा ऋषि ने क्या कहा है ? इस तीन मन्त्रों के सूक्त के ऋषि भृग्वंगिरा और देवता सोम वनस्पति है। सोम वनस्पति के उत्पत्ति स्थल के बारे में अथर्ववेद का सूक्त रहस्यमय चुप्पी साधे है। ऋग्वेद इस पहेली का हल करता है। वैदिक विज्ञान के आर्षग्रन्थों में हिमालय एवं महापवित्र कैलास को सोमलताः उत्पत्ति स्थल कहा गया है।

## शरीर में अयोध्या एवं सोम (60)

अष्टाचक्रा नवद्वारा, देवानां पुरयोध्या।
तस्यां हिरण्ययः कोशः, स्वर्गो ज्योतिषावृतः।।
(अथर्ववेदः काण्ड 10, सूक्त 2)

इस अथर्ववेद के मन्त्र में कहा गया हैः ''यह शरीर देवों की नगरी अयोध्या है। इसमें मूलाधार आदि आठ चक्र और नौ द्वार (इन्द्रियाँ) है। इसमें ज्योतिर्मय स्वर्ग है और सुवर्ण का कोश है। यह ज्योतिर्मय कोश वस्तुतः सोमरस से परिपूर्ण कलश है।'' यह सोमरस मस्तिष्क में है। यही शरीर में ऊर्जा, स्फूर्ति एवं शक्ति देता है। इन सोमरस से पूर्ण कलशों का संख्या चार है। इन कलशों में सरोवर, समुद्र एवं गर्त हैं। ये चारों समुद्र सहस्रों प्रकार से लाभप्रद हैं। ऋग्वेद में कहा गया है कि सोम स्वर्ग से अन्तरिक्ष में और अन्तरिक्ष से पृथ्वी पर आता है। ''वैदिक देव और शरीर रूपी ब्रह्माण्ड में उनकी जैविकाकृति से स्पष्ट होता है कि द्युलोक–मस्तिष्क है। सोम द्युलोक से मध्यलोक अन्तरिक्ष (मध्यभाग) को पवित्र करता हुए भूलोक (मेरूदण्ड–केन्द्रीय नाड़ीजाल) पर आता है।''

वैदिक दृष्टि से समूचे शरीर की धमनियाँ–नस–नाड़ियाँ सोमलता हैं। मानवीय जीवनदायिनी ऊर्जा शक्ति शुक्र, रेत ही सोमरस का रूपग्रहण करता है। सोमरस उर्ध्वरेतस होकर मस्तिष्क में एकत्र होता है। ऋग्वेद कहता हैः

''जहाँ सत्य ऋत है, वहाँ सोम का निवास है। यह सोम साधक को ऋतुम्भरा प्रज्ञा प्रदान करता है। ऋतुम्भरा प्रज्ञा बुद्धि सूक्ष्मतम तत्त्वों से साक्षात्कार करवाती है। ''ऋग्वेद के नवम् मण्डल में 114 सूक्त एवं 1108 मन्त्र हैं। इनमें सोम की व्यख्या की गई है। सोम प्राणतत्त्व है'' (शतपथ ब्राह्मणः प्राणः सोमः।) (प्राणो हि सोमः तांडयः)। ऋग्वेद एवं अथर्ववेद में कहा गया हैः द्युलोक और पृथिवी की शक्ति का आधार सोम है। यह भी कहा है : ''सूर्य की शक्ति का आधार सोम है।'' यजुर्वेद में सोम के लिए ''अपां रसः'' (जल का सार भाग–हाइड्रोजन) और ''अपां रसस्य यो रसः'' (जल के सारभाग का सारभाग–हीलियम) शब्द उपयोग में लिया है। इसके अलावा यह भी कहा है : ''अपां रसम् उद् वयसं सूर्य सन्तं समाहितम्। अपां रसस्य यो रसः'' (यजुर्वेद 9.3) (ये सूर्य में हैं।)। अथर्ववेद (काण्ड 14, सूक्तः) में कहा गया है कि नक्षत्रों में सोम है। इसके कारण नक्षत्रों में प्रकाश है। यानी सोम ज्योति एवं प्रकाश देता हैः ''अथो नक्षत्राणाम् एषाम् उपस्थे सोम आहित।''

सोम का वैदिक अध्यात्मिक स्वरूप प्राणतत्त्व एवं ऋतुम्भरा प्रज्ञा है। इसका आधिभौतिक एवं भौतिक तत्त्व भी बहुत गूढ़ है। दिव्य सोम की जननी सोमवल्ली का ज्ञान महापवित्र कैलास के हिमनदों के गुह्य सिद्ध आश्रमों के शास्ताओं को है। लेकिन उसके दुरूपयोग की आशंका से दैविक ओषधि गुणधर्मवाली सोमवल्ली को गुप्त ही रखे हैं। यद्यपि इन रहस्यमय सिद्ध आश्रमों में हजारों वर्ष की आयुवाले महासिद्ध विराजमान हैं (स्वामी विशुद्धानन्द परमहंस, महासाधक रामठाकुर, स्वामी सर्वानन्द परमहंस आदि पर ग्रन्थ देखें।) उनकी हजारों वर्ष की आयु और सोमलता का सम्बन्ध अभी अज्ञात है। (अथर्ववेद 6.96.1–3)।।ऊँ।।

# वरुण पाश का ओषधि तत्त्व

भैषज्यविद मेखला को स्वास्थ्य चिकित्साकी दृष्टि से बहुत हितकारी मानते हैं। मेखला का अर्थ है : ''मीयते प्रक्षिप्यते कायमध्य भागे''। ''सागरावेष्टित भूमण्डल।'' ''रत्नानु विद्धार्णमेखलाया दिशः सपत्नी भव दक्षिणस्याः (रघुवंश 6.63)।'' ''मेखला गुणैरूत गोत्रस्खलितेषु बन्धनम्।'' वैदिक ज्ञान में मेखला ''वरुणपाश'' है।

ऋग्वेद, यजुर्वेद से लेकर अथर्ववेद में राजा वरुणदेवता विस्तार वर्णन मिलता है। राजा वरुण धर्मपति हैं और जल में निवास कर शासन चलाते हैं। द्युलोक एवं पृथिवी उनके अधीन है। समुद्र उनकी कांख–कुक्षि है। यजुर्वेद एवं अथर्ववेद में वरुण के पाश का विवरण है। तीन तरह के वरुणपाश उत्तम, मध्यम, अधम होते हैं। अथर्ववेद में वरुणपाशों की संख्या मुख्य रूप से सात और उसके तीन तीन प्रकार (सत्, रज, तम) हैं। अतः वरुण के पाशों की संख्या 21 हुई। अथर्ववेद में कहा है कि वरुण के यहाँ मनुष्य के पलक झपकने (छोटे से छोटे कार्य) का लेखा जोखा है। वरुण देवता कहते हैः ''मैं जातवेदस्–सनातन ज्ञानवान–ब्रह्मज्ञानवान हूँ। मैं ऋत–सत्य का रक्षक और अधिष्ठाता हूँ। मैं सत्यमार्ग का अनुयायी हूँ। मैं कान्तदर्शी कवि हूँ। अतः सत्यमार्ग का अनुयायी है, क्रान्तदर्शी–प्रतिभासम्पन्न– निश्चलदाता है, वही पृश्नि गाय के अधिकारी हैं।'' दूसरे शब्दों में वह प्रकृति पर अधिकार प्राप्त करता है।

''वरुण अपान के रूप में शरीर का संशोधन और मल का निःसारण करता है। यजुर्वेद, शतपथ ब्राह्मण और तैत्तिरीय ब्राह्मण में मित्र–वरुण का निवास उत्तर दिशा है। प्रकारान्तर में वरुण को पश्चिम का स्वामी कहा गया। शरीर में उत्तर दिशा में सिर और दक्षिण में नाभि है। तैत्तिरीय ब्राह्मण के अनुसार वरुण सोमीय तत्त्व (ऋणात्मक शक्ति) है। वरुण का सोमीय तत्त्व शीतलता, श्रद्धा, प्रेम, भक्ति सहानुभूति, शान्ति आदि देता है। शरीर के मध्य सुषुम्णा, इड़ा एवं पिंगला आग्नेय तत्त्व है। यह मित्र है। वरुण–मित्र का समन्वय पारस्परिक सहयोग अनिवार्य है। शरीर में नाभि तक पृथिवीलोक, गर्दन से नीचे भुवर्लोक और शेष स्वर्लोक है। नाभि के आसपास ''आपः–जल तत्त्व'' विद्यमान है। वैदिक सूत्रों में जल तत्त्व–सोमीय तत्त्व को ध्यान में रखकर नाभि के समीप वरुणपाश–मेखला बन्धन का विधान दिया। ''वरुणपाश से अपान रूप में शरीर का संशोधन एवं मल का निःसारण सुचारू रूप से चलता रहे। प्राण एवं अपान वायुओं के संघर्ष से शरीर में ऊर्जा हमेशा बनी रहती है।'' वेद–सृष्टिविज्ञान में इसे बहुत ही गूढ़ पहेली के रूप में प्रस्तुत किया गया है। मेखला बन्धन–वरुणपाश की ओषधि का मूलतत्त्व विस्मृति गर्भ में समा गया।

वैदिक काल से स्त्री–पुरुष वरुणपाश धारण करते रहे। ''ब्रह्मचारी (तरूण–तरूणी) तीन लड़ों वाली मेखला पहनते रहे।'' उपनयन संस्कार के समय ब्रह्मचारी ब्रह्मचारिणी को यज्ञोपवीत एवं मेखला पहनाया जाती रहा (वैदिक काल में नारियाँ पुरुषों की भांति यज्ञोपवीत पहनती रही।)। यज्ञोपवीत

एवं मेखला सत्–रज्–तम् तत्त्वों का प्रतिनिधित्व करते हैं। यज्ञोपवीत के तीन पवित्र धागों में तीन–तीन धागे होते हैं। एक समय मुंज या मूंज की यज्ञोपवीत–मूंज मेखला का चलन रहा। मुंज को गुन्द्र, सरकण्डा, तेजनका, सर, मुंजि, मुंजगहि, डेविल सुगरकेन, गुंज एवं सेकेसम एरण्डीनेसियम के नाम से भी जाना जाता है। मुंज की जड़े मूत्रल एवं शांतिदायक होती हैं। प्रसूतिकाल में प्रसूता के कक्ष में मुंज की धूणी देते हैं।

प्रकारान्तर में वरुणपाश को नया नामकरण ''कटिबंध, करधनी, किंकिणी, तगड़ी, मेखला आदि मिला। परमपवित्र कैलास के चारों ओर पर्वत मेखला शिवलिंग की जलझरी रूपा है। प्राचीन काल से वर्तमान अर्वाचीन तक वरुणपाश दबे पांव सौन्दर्यवृद्धि आभूषणों में शामिल हुआ। आभूषण निर्माता स्वर्णकार स्वर्ण, चांदी की करधनी अद्वितीय कारीगरी से रत्न और मोती से सजाते थे। इसके समानान्तर लोक में चांदी और धागों का वरुणपाश कटिबन्ध का काम देता रहा। आमतौर पर लोक में ''कालेडोरे'' को बांधने का रिवाज रहा और है। प्रकारान्तर में करधनी को पुरातनपंथी कहकर पहनने का उपहास किया जाने लगा। धीरे–धीरे बीसवीं शती के अन्त तक करधनी के दर्शन दुर्लभ हो गए। इक्कीसवीं शती में आधुनिक नवाभूषणाचार में करधनी लौटने लगी है। यद्यपि वरुणपाश का अध्यात्मिक, आधिभौतिक, आधिदैविक एवं भौतिक शरीर विज्ञानगत ज्ञान तिलिस्म में बन्द है। मेखला बन्धन का सूक्त अध्यात्मिक रूप से गुह्य है।

## वरुणपाश लाभ (61)

या इमां देवो मेखलाबन्ध य सैननाह य उ नो युयोज।
यस्य देवस्य प्रशिषा चरामः पारमिच्छात् स उ नो वि मुंजात्।।1।।
आहूतास्यभिहुत ऋषीणामस्यायुधम्।
पूर्वा व्रतस्य प्राश्नती वीरध्नी भव मेखले।।2।।
मृत्योरहं ब्रह्मचारी यदस्मि निर्याचन भूतान पुरुषं यमाय।
तमहं ब्रह्मणः तपसा श्रमेणामयैनं मेखलया सिनामि।।3।।
श्रद्धाया दुहिता तपसोधि जाता स्वस ऋषीणां भूतकृतां बभूव।
सा नो मेखले मतिमा धेहि मेधामथो नो धेहि तप इन्द्रियंच।।4।।
यां त्वा पूर्वे भूतकृत ऋषयः परिबेधिरेः।
सा त्वं परि ष्वजस्व मां दीर्घायुत्वाय मेखले।।5।।
(अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 133; ऋषिः–अगस्त्यः; देवता–मेखला)

गुरूवर (वरिष्ठ) शिष्य (कनिष्ठ) की कमर में मेखला बन्धन कर उसको सत्कर्म करने के लिए तैयार करता है। मेखला बन्धन का आशीर्वाद

सम्पूर्ण दुःखों से पार करता है, एवं अन्तमें मुक्ति भी प्राप्त होती है। मेखला को ऋषियों का अस्त्र–शस्त्र कहकर प्रशंसा की गई है। मेखला से प्रत्येक कार्य के लिए कटिबद्ध (कमर कस कर) जुटने की शिक्षा मिलती है। मेखला बांधने का अर्थ कटिबद्ध होना भी है। परिणामतः सब शत्रु दूर हो जाते हैं, शत्रुओं पर विजयश्री मिलती है। मेखला धारणकर्ता मृत्यु को स्वीकारते हुए ज्ञान, तप, परिश्रम के लिए प्रतिबद्ध होता है। मेखला श्रद्धा से पहनी जाती है। इससे तप मूलक प्रवृत्ति उत्पन्न होती है। चौथे मन्त्र में यह कामना की गई है कि मेखला सभी को उत्तम बुद्धि, तप शक्ति, इन्द्रिय शक्ति एवं धारणा शक्ति प्रदान करे। मेखला को सनातन ज्ञानवान मन्त्र द्रष्टा ऋषि–ऋषिकाओं ने धारण किया। यह हमें दीर्घायु दे। सूक्त में मेखला–वरुणपाश से ब्रह्मज्ञान के सम्बन्ध का संकेत मिलता है। भैषज्यवेद में मेखला बन्धन के आरोग्य के सम्बन्धों को चिन्हित कर ओषधि की श्रेणी में रखा है। (अथर्ववेद 6.133. 1–5)।।ऊँ।।

## शिशु दन्त पीड़ा हरण

अथर्ववेद में शिशु के दांत निकलते समय की ओषधि का वर्णन चकित करता है। शिशु को दन्तपीड़ा से मुक्ति के लिए पथ्य का निर्धारण अभूतपूर्व है। सूक्तानुसार बालकों के दांत निकलते समय बहुत ही कष्ट होता है। बालक के रोने से माता–पिता भी दुखी होते हैं। दांत अंकुर होने के दौरान बच्चे की पाचन शक्ति भी बुरी तरह प्रभावित होती है। बच्चों का कुछ भी काटने का मन करता है। बच्चे चूना भी खाने लगते हैं। सूक्त का भावार्थ यह है कि दन्त उगने के समय बच्चे को सुपाच्य भोजन देने चाहिए। इस खाने से बच्चे के दांत सुन्दर एवं सुदृढ़ होते हैं। दन्तपंक्ति मोती सी चमकती है।

### दन्तोपचार (62)

यौ व्याघ्राववरूढौ जिघत्सतः पितरं मातरं च।
तौ दन्तौ ब्रह्मणस्पते शिवौ कृणु जातवेदः।।1।।
ब्रीहिमत्तं यवमत्तमथो भाषामथो तिलम्।
एष वां भागो निहितो रत्नधेयाय।
दन्तौ मा हिंसिष्टं पितरं मातरं च।।2।। अथर्ववेद 6.140.1–2।।ऊँ।।

# केशवर्धनः खल्वाट पर नव केश

वैदिक काल में ऋषि ऋषिकाएँ केश (बाल) को महत्वपूर्ण मानते रहे। केशवर्धन के बारे में मन्त्र द्रष्टा ऋषि वीतहव्योऽथर्वा हैं। दो सूक्तों में ''नितत्नी'' को काम में लेने से गंजे सिर पर बाल उगने और केश लम्बे होने का उल्लेख अचरज में डालता है। ऋग्वेद के आठवें मण्डल के 91 वें सूक्त की 7 ऋचाओं में मन्त्रद्रष्टा ऋषिका अपाला ब्रह्मवादिनी है। ऋषिका अपाला ने अपने शरीर में श्वेत कुष्ठ और पिता के खल्वाट (गंजे) सिर पर बाल आने के लिए कठोरतम तपश्चर्या से इन्द्र से दोनों के समापन का वरदान लिया।

## गंजे सिर पर पुनः बाल (63)

इमानि त्रीणि विष्टपा तानीन्द्र वि रोहय।
शिरसास्योतर्वरामादिदं म उपोदिरे।। ऋग्वेद 8.91.5।।

यह स्पष्ट है कि ऋग्वेद काल में खल्वाट सिर पर पुनः केश उगाने का विशिष्ट ज्ञान रहा। इसकी ओषधि भी उपलब्ध रही। वर्तमान में गंजे सिर पर बालों का प्रत्यारोपण एवं केश आने के तेल इसका विस्तार ही है।

## नितत्नी केशवर्धन (64)

देवी देव्यामधि जाता पृथिव्यामस्योषधे।
तां त्वा नितत्नि केशभ्यो दृंहणाय खनामसि।।1।।
दृंहप्रत्नान् जनयाजातान् जातानु वर्षीयसस्कृधि।।2।।
यस्ते केशोवपद्यते समूलो यश्च वृश्चते।
इदं तं विश्वभेषज्यामि षिंचामि वीरूधा।।3।।
(अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 136;
ऋषिः वीतहव्योऽथर्वा; देवताः—वनस्पतिः)

## केशोषधि (65)

यां जमदग्निरखनद् दुहित्रे केशवर्धनीम्।
ता वीतहव्य आभारदसितस्य गृहेभ्यः।।1।।
अभीशुना मेया आसन व्यामेनानुमेयाः।
केशा नडा इव वर्धन्ता शीर्ष्णस्ते असिताः परि।।2।।
दृंह मूलमाग्रं यच्द मध्यं यामयौषधे।
केशा नडा इव वर्धन्ता शीर्ष्णस्ते असिताः परि।।3।।

(अथर्ववेद, काण्ड 6 सूक्त 137; ऋषिः वीतहव्योऽथर्वा; देवता–वनस्पतिः)

सूक्त 136 का विस्तार सूक्त 137 है। प्रथम सूक्त में रहस्योद्घाटन किया हैः ''पृथिवी पर दिव्य ओषधि नितत्नी'' पैदा होती है। नितत्नी का रस लगाने से बालों का झड़ना–टूटना आदि बन्द होता है। केशों के सभी दोष दूर होते हैं और केश सुदृढ़ होते हैं। नितत्नी के रस के लेप से खल्वाट (गंजे सिर) पर नये सिरे से बाल उगते हैं। साथ ही बाल लम्बे भी होते हैं। दूसरे सूक्त में रहस्य उद्घाटित किया कि महर्षि जमदग्नि ने अपनी पुत्री के लिए इसे धरती से खोदकर निकाला। उसे वीतहव्य असित के घर में भर दिया। इस ओषधि जड़ के प्रयोग से बाल अचानक घुटने से नीचे तक लम्बे हो गए। बालों की जड़ सुदृढ़ हुई। बालों का टूटना–झड़ना–दोमुहे होना बन्द हो गया। दोनों सूक्तों में नितत्नी की जड़ का वर्णन है। आयुर्वेदविदों को महर्षिजमदग्नि द्वारा प्राप्त नितत्नी के विषय शोध अनुसंधान करना चाहिए। उत्तरी भारत में नागरमोथे, रीठा, शमी आदि की जड़ को केशवर्धक मानकर उसके चूर्ण से बाल धोने की रिवाज है। नागरमोथा सुगन्ध देता है। (अथर्ववेद काण्ड 6 सूक्त 136 एवं 137)।।ऊँ।।

## क्लीब–नपुंशकीकरणः नसबंदी

यह स्मरण रहे कि यन्त्रीकरण से पूर्व गोपालक संस्कृति रही। जम्बूद्वीप से उत्तरी अमेरिका की गवल संस्कृति में हजारों–हजारों दुधारू गायों आदि रखने का चलन रहा। गोपालक संस्कृति में खेती के लिए बैलों की आवश्यकता अनुभव की गई। वृषभ सांड से बैल बनाने के लिए ओषधि का प्रयोग होता रहा। यह सनातन ज्ञान अथर्ववेद के ''क्लीब'' सूक्त में उपलब्ध है।

### क्लीब ओषधि (66)

त्वं वीरूधां श्रेष्ठतमाभिश्रुतास्योषधे।<br>
इमं मे अद्य पूरूषं क्लीबमोपशिनं कृधि।।1।।<br>
क्लीबं कृध्योपशिनमथो कुरीरिणं कृधि।<br>
अथास्येन्द्रो ग्रावभ्यामुभे भिनत्त्वाण्डयौ।।2।।<br>
क्लींब क्लीबं त्वाकरं वध्रे वध्रि त्वाकरमरसारसं त्वाकरम्।<br>
कुरीरमस्य शीर्षणि कुम्बं चाधिनिदध्मसि।।3।।

यं ते नाडयौ देवकृते ययोस्तिष्ठति वृष्ण्यम्।
ते ते भिनद्मि शम्ययामुष्या अधि मुष्कयो।।4।।
यथा नकुलो विच्छिद्य संदद्यात्यहिं पुनः।
एवा भिनद्मि ते शेपोमुष्या अधि मुष्कयो।।5।।
(अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 138; ऋषिः–अथर्वा; देवता–वनस्पतिः)

इस सूक्त में मानवों एवं पशुओं (नर) को क्लीब (स्त्रीसदृश–नपुंशक) नसबंदी करने का उल्लेख है। इस ओषधि से नर पशु के अण्डकोश छिन्न–भिन्न होते हैं। यह ओषधि नर पशु को पौरूषविहीन करती है। इससे पशु में रेत नाड़ी शुष्क हो जाती है। उसका गुप्तांग ओषधि के प्रभाव से जीवनभर के लिए ''निवीर्य'' हो जाता है। यही प्रक्रिया मानवों की रही। (अथर्ववेद 6.138.1–5)।।ॐ।।

## पौरूषप्रदाता सहस्रपर्णी

''सहस्रपर्णी'' को देववाणी में सौभाग्यवर्धक एवं दोष दूर करने वाली कहा है। सहस्रपर्णी नर नारी में काम की अभिवृद्धि करती है। वैदिक साहित्यानुसार सहस्रपर्णी निवीर्य को भी उत्साह सम्पन्न करने के दिव्य गुणवाली है। वनोषधि ग्रन्थों में सहस्रपर्णी नामक वनस्पति का कोई संकेत तक नहीं मिलता है। अथर्ववेद के 19 वें काण्ड के दर्भ सूक्तों में दर्भ को सैंकडों काण्डों वाली कहा है। यहाँ छठे काण्ड के सूक्त में सहस्रपर्णी–हजारों पत्तोंवाली कहा है। इस दृष्टि से यह सहस्रपर्णी इस मापदण्ड में खरी उतरती है। सूक्त के प्रथम मन्त्रकी दूसरी पंक्ति में सहस्रपर्णी को सैंकडों शाखावाली कहा है। देश में हजारों प्रकार की दर्भ मिलती है। उनमें से एक ''बहुवीर्या'' नामक भी है। लेकिन सूक्त की पांचवी ऋचा कहती हैः ''जिस प्रकार नेवला सांप के टुकड़े टुकड़े करता है और पुनः उन्हें जोड़ देता है। उसी प्रकार सहस्रपर्णी काम करती हैः ''नकुला अहिं विच्छिद्य पुनः संद्धाति।'' यही मान्यता लोक में है।

### सहस्रपर्णी (67)

न्यस्तिका रूरोहिथ सुभगंकरणी मम।
शतं तव प्रतानास्त्रयस्त्रिंशन्नितानाः तया सहस्रपर्ण्या हृद्यं शोषयामि ते।।1।।
शुष्यतु मयि ते हृद्यमथो शुष्यत्वास्य म्।

अथो नि शुष्य यां कामेनाथो शुष्कास्या चर।।2।।
संवननी समुष्पला बभ्रु कल्याणि सं नुद।
अमूं च मां च सं नुद समानं हृद्यं कृधि।।3।।
यथोदकमपपुषोपशुष्यत्यास्य म्।
एवा नि शुष्य मां कामेनाथो शुष्कास्या चर।।4।।
यथो नकुलो विच्छिद्य संदधात्यहिं पुनः।
एवा कामस्य विच्छिन्नं सं धेहि वीर्यावति।।5।।
(अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 139; ऋषि—अथर्वा; देवता—वनस्पतिः)

यह सौभाग्यवर्धक सहस्रपर्णी नर—नारी को वीर्यवान करनेवाली और जीवन में आनन्द, उत्साह, कामेच्छा, हृद्य भाव में समानता, वियोग असह्य आदि करती है। इस सहस्रपर्णी ओषधि के सेवन से नर नारी में मिलन की काम इच्छा पैदा होती है। वनस्पतिविदों को वेद वर्णित सहस्रपर्णी की पहचान कर प्रयोग से उसके गुणधर्म का विवेचन करना चाहिए। वर्तमान भौतिकता के चरमोत्कर्ष में इसप्रकार की कथित शक्ति बढ़ानेवाली अनेक दवाएँ मिल रही हैं। इनके लेने के शरीर एवं मस्तिष्क पर दुष्प्रभावों की लम्बी सूची है। (अथर्ववेद 6.139.1—5)।।ऊँ।।

# जल की दिव्य चिकित्सा : जल रोगों का शत्रु, सभी रोगनाशक

हे मनीषियों! मन से अर्थ जानों और अमृत ज्ञानरूपी रस के दिव्य स्वाद का आनन्द लो : ''श्रृण्वन्तु विश्वे अमृतस्य पुत्राः।'' वेद में जल को ओषधि के रूप में प्रयोग के दिव्य सूक्त मिलते हैं। वास्तव में वैदिक शब्द जल (अप्, आपः), ऋत, अग्नि, वरुण, सत्य आदि के ''अपरिमित अर्थ शाश्वत मूल्य हैं। बाह्य शब्द के अर्थ को लेने के स्थान पर वास्तविक गुह्य अर्थ के साथ लीन होने के लिए अन्तर्चेतना एवं ध्यान शक्ति आवश्यकता होती है। उस समय शब्द का आवरण समाप्त होकर अर्थ का प्रवाह मस्तिष्क में स्वयं बहने लगता है।''

अथर्ववेद के जल तत्त्व के रहस्य के साथ ही जल के ओषधि गुणधर्म की गहन सम्बन्ध है। अथर्ववेद में तीन प्रकार के जल का वर्णन है। प्रथम,

सूर्यलोक द्युलोक का जल; द्वितीय, अन्तरिक्ष का जल एवं तृतीय, भूलोक–भूमि का जल है।

## जल प्रकार (68)

या आपो दिव्या पयसा मदन्त्यरिक्ष उत वा पृथिव्याम्।
तासां त्वा सर्वासामपामन्निषिंचामि वर्चसा।। (अथर्ववेदः 4.8.5)

वहीं ऋग्वेद में भूमि सम्बन्धित जल के भी तीन विभाग–नदी आदि में बहनेवाला, जमीन में गड्ढा खोदकर (कुए, बावड़ी) निकलनेवाला और भूमि से स्वयं निकनेवाला जल किये हैं।

## जलः विभाग

या आपो दिव्या उत याः स्रवन्ति खनित्तिमा उत या स्वयं जा।
समुदार्थ याः शुचयः पाबकास्ता आपो देवीरिह भावयन्तु।।
(ऋग्वेदः 7.49.2)

ऐतरेय ब्राह्मण में कहा हैः ''आत्मा रूप मूल तत्त्व ने जल (अप–तत्त्व) को उत्पन्न किया, वह चार अवस्थाओं में चार नामों से चार लोकों में व्याप्त है। अप तत्त्व के चार नाम–अम्भः, मरीचि, भर् और आप् या अप् हैं।'' इसमें अम्भः सूर्य–मण्डल से (द्युलोक से) भी ऊर्ध्व प्रदेश में महः, जनः आदि लोकों में व्याप्त है। अन्तरिक्ष में व्याप्त मरीचि रूप जल है। मरीचि पृथ्वी के उत्पादन में अग्रसित होता जल है। पृथ्वी को खोदने से निकलेवाला ''आपः'' है। इसप्रकार मौलिक जल तत्त्व अम्भः है। अम्भः पंचीकृत होकर अन्य तत्त्वों के सम्मिश्रण से स्थूल अवस्था में आकर जल रूप में परिणत हुआ। यही वह जल है, जो हम काम में लेते हैं।

आत्मा का इएमेक एवाग्र आसीन्नान्यत्किण्चन भिषत्।
स ईक्षत लोकान्नु सृजा इति।
स इमांल्लोकानसृजत अम्भो मरीचिर्भर आपः।
अदोऽम्भः परेण दिवम् द्योः प्रतिष्ठाः अन्तरिक्षं
मरीचयः, पृथिवी भरः, या अधस्तात्ता आपः।
स ईक्षतेमे नु लोका लोकापालान्तु सृजा इति।
सोऽद्भ्य एवं समुद्रधृत्यामूर्च्छयत् ।।ऐतरेय उपनिषद् 4.1।।

इस पृथ्वी के स्थूल जल के भीतर सोम तत्त्व विद्यमान है। यह हमें सूचित करता हैः ''जल के भीतर समूची ओषधियाँ हैं, क्योंकि सोम में सम्पूर्ण ओषधियाँ सूक्ष्म रूप में हैं।'' यानी भौतिक जल में दिव्य सोम तत्त्व है। साथ ही अग्नि तत्त्व है।

''अप्सु में सोमो

अब्रवीदन्तर्विश्वानि भेषजा
अग्निं च विश्वसभुवम्।।''

वेद विज्ञान में स्पष्ट किया है कि ब्रह्माण्ड में सर्वत्र अप् है : ''सर्वमापोजयं जगत्।'' सूर्य के समीप एवं सूर्यके साथ अप् विद्यमान है। चन्द्रमा अप् के अन्दर चक्कर लगाता है। यह भी कहा है कि अप् में ही सूर्य एवं अग्नि पैदा होते हैं। सृष्टि रचना – ब्रह्माण्डों के सृजन से पूर्व अथवा समय परमव्योम में मात्र अप् ही रहा। भगवान सूर्य के उदय होने पर किरणों के संघर्ष से अप् रास्ता देता है।

परमव्योम में आपः
असूर्या उपसूर्ये याभिर्वा सूर्यः
यह तानो हिन्वन्त्वधरम् ।।ऋग्वेद 1.23.17।।
हिरण्यवर्णाः शुचयः पावका
सुजातः सविता या स्वातिः।।अथर्ववेद 1.6.33.1।।

सूर्य के किरणें जहाँ मन्द होती हैं वहाँ घनीभूत होकर जल स्थूलरूप में आ जाता है। वह अप् गुरूत्व के कारण वायु में ठहर नहीं सकता है। वह सुमेरू के शिखर पर गिरता है। यहाँ स्मरण रहे कि ''सूर्य जहाँ तक प्रकाशित करता है उसे ब्रह्माण्ड की मान्यता दी गई। ब्रह्माण्डों की सीमारेखा पर सूर्यप्रकाश के सर्वाधिक मन्द होने से दिव्यलोक का अप् इकट्ठा हो जाता है। वह दिव्य कैलास लोक के महापवित्र पर्वत शिखर पर गिरता है। यही दिव्य अप् गंगा है।'' हमारी पुराकथाओं में गंगा को ब्रह्माण्ड की जलधारा कहा है। यही क्रम कैलासपति के गौरी कुण्ड, कैलासचरणजल एवं मानससरोवर का है। कैलास मानसरोवर एवं गंगा के जल में ओषधिय गुण हैं। कैलास मानससरोवर, गौरीकुण्ड, कैलासचरणजल एवं गंगा जल चमत्कारिक रूप से नहीं सड़ते हैं। विश्वभर के विद्वान आश्चर्यचकित हैं कि आखिर कैलासजल–गंगाजल दूसरे जल की भांति क्यों नहीं सड़ता ? शास्त्रों, वेदमन्त्रों में दिव्य जल से मन, वाणी और शरीर के पापों का क्षय करने की प्रार्थना की गई है। पाप से शरीर में रोग आते हैं।

## दिव्य जल से पाप क्षय

इदमापः प्रवहत यत्किंच दुरितं मयि।
यद्वाहममि दुद्रोह यद्वा शेष उतानृतम्।।ऋग्वेदः 1.23.22।।

## जल : रससिद्धि

शास्त्र में जल के अन्दर रस का वर्णन हैः ''यो वः शिवतमो रसः।'' अध्यात्मिक, आधिदैविक, आधिभौतिक एवं भौतिक रूप से जलरस में

रस–तन्मात्रा (हाईड्रोजन एवं आक्सीजन) है। इस पृष्ठभूमि में ''जलरससिद्धि'' के ज्ञान को समझने की आवश्यकता है। इस जलरसविद्या की ओर जल चिकित्सा के सूक्त संकेत करते हैं। जल प्रवाह नाद करता है। नाद करनेवाले जल का नाम 'नदी' है। जिस जल को इच्छानुसार कृत्रिम मार्गों से प्रवाहित करते हैं, वह ''वारि–वार–वारं'' कहलाता है। सूक्त में हिम (बर्फ) गिरने, ओले के लिए ''अहि'', सूर्यकिरणों से निर्मित भाप एवं उस भाप के मेघ (बादल) द्वारा वर्षा में गिरनेवाले जल को ''उदक'' और अन्य स्थान में खींचकर आनेवाले जल को ''आप्'' कहा गया है। कृत्रिम विधि से शुंडायंत्र द्वारा बनाये जल को गौणवृत्ति से यह उदक नाम दिया जा सकता है।

## वैदिक जलोपचार पद्धत्तियाँ

जल की रससिद्धि से ''जल द्वारा रोगोंपचार की पद्धत्ति वैदिक काल से प्रचलन में हैं।'' रसविद्या की मान्यता है कि मनुष्य के शरीर में 55 से 75 प्रतिशत जल होता है। इस जल तत्त्व की रससिद्धि किमियागिरि के आधार पर विकसित पद्धतियाँ अध्ययन का विषय हैं। इनमें प्रमुखः (1) जननेन्द्रिय प्रक्षालन–मेहनस्नान; (2) कटिस्नान; (3) वाष्पस्नान; (4) स्थानीय वाष्पस्नान; (5) सूखाघर्षण; (6) ठंडा स्नान; (7) गीलीचादर प्रक्रिया; (8) उदरपेट पर सूती एवं ऊनी पट्टी को भाप देकर लपेटना; (9) गर्म पानी का अंगोछा सिर पर लपेटना ; (10) जलकल्प आदि हैं। जल चिकित्सा से निमोनिया, खाँसी, दमा, गर्भाशय मूत्राशय–जननेन्द्रिय एवं आन्त्र की सूजन, यकृत–गुर्दे के रोग, रक्ताल्पता (पाण्डुरोग), हृद्य रोग, अस्थमा, गठिया, दुर्बलता आदि में कारगर सिद्ध होती है।

## जल भेद

वनोषधि–चन्द्रोदय में दिव्य जल के चार भेद–धाराजल, कर्काजल, तौषार और हेम बताये गये हैं। जल के विभिन्न नामों में प्रमुख–सलिल, नीर, अम्बु, तोय, वारि, उदक, पानी, पाणी, नीरू, आब, माय, वाटर एवं एक्वा है। कर्का या कर्का जल (ओलों से प्राप्त) शीतल, श्रमनाशक, वात–कफ–पित्त नाशक, सिर की पीड़ा, हिचकी, सूजन, मोह आदि दूर करता है। तौषार जल शीतल एवं पित्त पीड़ा, जल रोग, कुष्ठ, मकड़ी विष, सर्पविष, क्षत्त रोग, शोष रोग आदि में हितकारी है। हिमजल कफ, रक्त पित्त, रक्त विकार एवं क्षत्त रोग हरता है। भौमजल (जांगल, आनूप एवं साधारण तीन प्रकार का) पित्त, रूधिर रोग आद को दूर करता है। जिस क्षेत्र में बहुत वृक्ष एवं जल हो वह अनूप देश कहलाता है। जांगल जल रूखा, कुछ नमकीन, पित्तनाशक, जठराग्नि को जाग्रत करनेवाला और अनके विकारों को दूर करता है। झरने

का जल रूचिकारक, कफनाशक, वात–पित्त नाशक, दीपन, हल्का, मधुर आदि होता है। पर्वतों में चट्टानों से घिरे नील अजन जल चौंड्य कहा जाता है। चौंड्य जल कफ–वात–पित्त नाशक, रूचिकारक एवं पाचक होता है। कुए का खारा जल कफ–वात पित्त नाशक होता है। तालाब का जल मल–मूत्र बांधनेवाला और कफ नष्ट करनेवाला होता है। सरोवर का जल बलकारक, तृषानाशक, मधुर, हल्का, रोचक, कसैला, रूखा और मल–मूत्र बांधनेवाला पाया गया है।

शास्त्र कहते हैंः "गंगाजल सर्वदोषनाशक, बुद्धि मेधा में वृद्धिकारक, तृप्तिजनक, शीतल, रसज्ञ, पाचक, आनन्दवर्धक और मूर्च्छा, तन्द्रा, दाह, श्रम, तृषा आदि को नष्ट करनेवाला होता है।" यह आश्चर्य है कि समुद्र का खाराजल सर्वदोष कारक, शुक्र, दृष्टि एवं बल को नष्ट करनेवाला, दुर्गन्धवाला और सभी प्रकार से हानिकारक कहा गया है।

## कायाकल्प : जल कल्प

वेदविद मानते हैः "जल कल्प से शरीर के सभी रोग दोषों का निवारण किया जाता है।" जल कल्प से पूर्व शरीर शुद्धि की जाती है। जल कल्प आमतौर पर 45 दिन में करने का विधान है। इसमें इन दिनों में केवल मात्र जल ही आहार रहता है। दुग्धकल्प की तरह प्रारम्भ में जल की कम मात्रा से चरम मात्रा में जाते हैं। फिर चरम से उतने ही समय में प्रारम्भ की कम मात्रा में लौटते हैं। आर्षग्रन्थों में जल रसज्ञ "आठ कटोरी" जल से रोग उपचार का उल्लेख है। आठ कटोरी जल रसविद्या से तेज ज्वर, वात, दस्त, उल्टी आदि व्याधियाँ भाग जाती हैं। रसज्ञ आठ कटोरी जल भरकर मिट्टी के घड़े में अग्नि पर चढ़ाते हैं। जल में सौंठ, काली मिर्च, तज, लौंग, बायबिडग, तुलसी और विल्व के पत्ते डालकर औंटते हैं और पानी एक कटोरी रहने पर छानकर बुखार ग्रस्त रोगी को पिलाते हैं। रोगी को चादर से ढ़क देते हैं। ज्वरग्रस्त रोगी को तेज पसीना आता है और ज्वर छूमंतर हो जाता है। इसके अलावा तेज जुकाम–बुखार में एक लोटा पानी गर्म करते हैं और एक चौथाई रहने पर उसे गिलास में डालकर रोगी को देते हैं। इस खौलते पानी में नींबू का रस भी मिलाते है। इसको धीरे–धीरे पीते हैं और चादर ओढ़ते हैं। यह पीते ही समूचा शरीर पसीने से तरबतर हो जाता है। फलस्वरूप ज्वर दूर होता है।

## जल चिकित्सा (69)

अम्बयो यन्त्यध्वभिर्जामयो अध्वरीयताम्।
पृंचतीर्मधुना पथः।।1।।

अभूर्या उप सूर्ये याभिर्वा सूर्यः सह।
ता नो हिन्वन्त्यध्वरम्।।2।।
अपो देवीरूप व्हये यत्र गावः पिबन्ति नः।
सिन्धुभ्यः कर्त्वं हवि।।3।।
अप्स्य 1 न्तरमृतम्सु भेषजम्।
अपामुत प्रशस्तिभिरश्वा भवथ वाजिनो गावो भवथ वाजिनी।4।।
(अथर्ववेद, काण्ड 1, सूक्त 4; ऋषिः सिन्धुद्वीपः; देवता–अपांनपात्, सोमः आपः)

## जल चिकित्सोपचार (70)

आपो हि ष्ठा मयोभुवस्ता न ऊर्जे दधातन।
गहे रणाय चक्षसे।।1।।
यो वः शिवतमो रसस्तस्य भाजयतेह नः।
उशतीरिव मातर ।।2।।
तस्मा अरं गमाम वो यस्य क्षयाय जिन्वथ।
आपो जनयथा च नः ।।3।।
ईशाना वार्याणां क्षयन्तीश्चर्षणीनाम्।
अपो याचामि भेषजम्।।4।।
(अथर्ववेद, काण्ड1, सूक्त 5; ऋषिः–सिन्धुद्विपः ;
देवता–सोमः, अपांनपात् आपः)

## वैदिक जलोपचार (71)

शं नो देवीरभिष्टय आपो भवन्तु पीतये।
शं योरभि स्रवन्तु नः।।1।।
अप्सु में सोमो अब्रवीदन्तर्विश्वानि भेषजा।
अग्निं च विश्वशंभुवम् ।।2।।
आपः पृणीत भेषजं वरूथं तन्वे 3 मम।
ज्योक् च सूर्यं दृशे ।।3।।
शं न आपो धन्वन्याः 3 शमु सन्त्वनूप्याः।
शं नः खनित्रिमा आपः शमु याः
कुम्भ आभृताः शिवाः नः सन्तु वार्षिकीः।।4।।
(अथर्ववेद, काण्ड 1, सूक्त6; ऋषिः–सिन्धुद्वीपः;
देवता–अपांनपात्, आपः, 2 आपः सोमो अग्निश्च)

## जल सूक्त (72)

हिरण्यवर्णाः शुचयः पावका यासु जातः सविता यास्वग्निः।
या अग्निं गर्भं दधिरे सुर्वणास्ता न आपः शं स्योना भवन्तु।।1।।

यासां राजा वरुणो याति मध्ये सत्यानृते अवपश्यन् जनानाम्।
या अग्निं गर्भं दधिरे सुर्वणास्ता न आपः शं स्योना भवन्तु।।2।।
यासां देवा दिवि कृण्वन्ति भक्षं या अन्तरिक्षे बहुधा भवन्ति।
या अग्निं गर्भं दधिरे सुवर्णास्ता न आपः शं स्योना भवन्तु।।3।।
शिवेन मा चक्षुषा पश्यतापः शिवया तन्वोप स्पृशत त्वचं में।
घृतश्चुत शुचयो याः पावकास्ता न आपः शं स्योना भवन्तु।।4।।
(अथर्ववेद, काण्ड 1, सूक्त 33; ऋषिः—शन्तातिः; देवता—आपः, चन्द्रमाः)

## वेद एवं जलोपचार (73)

यदद: संप्रयतीरहावनदता हते।
तस्मादा नद्यो 3 नाम स्थ ता जो नमानि सिन्धवः।।1।।
यत्प्रेसिता वरुणेनाच्छीभं समवल्गत।
तदाप्नोदिन्द्रो वो यतीस्तस्मादापो अनु ष्ठन।।2।।
अपकामं स्यन्दमाना अवीवरत वो हि कम्।
इन्द्रो वः शक्तिभिर्देवीस्तस्माद्वार्नाम वो हितम्।।3।।
एको वो देवोऽप्यतिष्ठत् स्यन्दमाना यथावशम्।
उदानिषुर्महीरिति तस्मादुदकमुच्यते।।4।।
आपो भद्रा घृतमिदाप आसन्नग्नीषोमौ बिभ्रत्याप इत्ताः।
तीव्र रसो मधुपृचामरगंम आ मा प्राणेन सहवर्चसा गमेत्।।5।।
आदित्यपश्याम्युत वा शृणोम्या मा घोषो गच्छति वाङ्. मासाम्।
मन्ये भेजानो अमृतस्य तर्हि हिरण्यवर्णा अतृपं यदा वः।।6।।
इदं व आपो ह्रदयमयं वत्स ऋतावरीः।
इहेत्थमेत शक्करी यत्रदं वेशयामि वः।।7।।
(अथर्ववेद, काण्ड 3, सूक्त 13; ऋषिः—भृगु:; देवता—वरुणः; सिन्धुः)

## जल चिकित्सा (74)

इदमिद्वा उ भेषजमिदं रुद्रस्य भेषजम्।
यनेषुमेकतेजनां शतशल्यामपब्रवत्।।1।।
जालाषेणाभि षिंचत जालाषेणोत सिंचत।
जालाषमुग्नं भेषजं तेन नो मृड जीवसे।।2।।
शं च नो मयश्च नो मा च नः किं चनाममत्।
क्षमा रपो विश्वं नो अस्तु भेषजं सर्वं नो अस्तु भेषजम्।।3।।
(अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 57; ऋषिः—शंतातिः; देवत्ताः रुद्रः)

## जल चिकित्सा (75)

इमं यवमष्टायोगैः षडयोगेभिरवर्कृषुः।

तेनाः ते तन्वो 3 रपोऽपाचीनमय व्यये।।1।।
न्य 1 ग्वातो वाति न्य क्तपति सूर्यः।
नीचीनमध्न्या दुहे न्य ग्भवतु ते रपः।।2।।
आप इद्वा उ भेषजीरापो अमीवचातमीः।
आपो विश्वस्य भेषजीरतास्ते कृण्वन्तु भेषजम्।।3।।
(अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 91; ऋषिः–भृग्वंगिराः,
देवता–यक्ष्मनाशनं, मंत्रोक्तः)

## जल के दिव्य गुणधर्म (76)

अपो दिव्या अचायिषं रसेन समपृक्ष्महि।
पयस्वानग्न आगमं तं मा सं सृज वर्चसा।।1।।
सं माग्ने वर्चसा सृज सं प्रजया समायुषा।
विद्युर्मे अस्य देवा इन्द्रो विद्यात्सह ऋषिभिः।।2।।
इदमापः प्र वहतावद्यं च मलं च यत्।
यचाभिदुद्रोहानृतं यच्च शेपे अभीरूणम्।।3।।
एधोऽस्येधिषीय समिदसि समेधिषीय।
तेजोऽसि तेजो मथि धेहि।।4।।
(अथर्ववेद, काण्ड 7, सूक्त 89; ऋषिः–सिन्धुद्वीपः; देवता अग्निः)

## जल तत्त्व (77)

दिवो नु मां बृहतो अन्तरिक्षादपां स्तोको अभ्य पप्तद्रसेन।
समिन्द्रियेण पयसाहमग्ने छन्दोभिर्यज्ञैः सुकृतां कृतेन।।1।।
यदि वृक्षादभ्यपप्तत्फलं तद्यद्यन्तरिक्षात्स उ वायुरेव।
यत्रास्पृक्षत्तन्वो 3 यच्च वासस आपो नुदन्तु निर्ऋतिं पराचैः।।2।।
अभ्यंजनं सुरभि सा समृद्धिर्हिरण्यं वर्चस्तदु पूत्रिममेव।
सर्वा पवित्रा वितताध्यस्मत्तन्मा तारीन्निर्ऋतिर्मो अरातिः।।3।।
(अथर्ववेद काण्ड 6, सूक्त 124; ऋषिः–अथर्वा; देवता–मंत्रोक्त उत दिव्या आपः)

भैषज्यवेद में जल ओषधितत्त्व के सूक्तों का सीधा सम्बन्ध ऋग्वेद से है। ऋग्वेद के मन्त्र में कहा हैः "जल ही ओषधि है, जल रोगों का शत्रु है, यह सभी रोगों को नाश करता है। इसलिए यह तुम्हारा रोग दूर करे।"

## जल तत्त्व (78)

आप इद्वा उ भैषजोरापो अभीवचातनीः।
आपस् सर्वस्य भेषजीस्ताते कृण्वन्तु भेषजम् ।।ऋग्वेद 10.137.6।।

ऋग्वेद में कहा हैः ''हे परमेश्वर! दिव्य गुणों वाला जल हमारे लिए सुखप्रद हो। यह अभीष्ट प्राप्ति कराये। हमारे पीने के लिए हो, समस्त रोगों को नष्ट करे। हमारे सामने रहे (बहे) एवं रोग से पैदा होनेवाले भय उत्पन्न नहीं दे।''

## जल तत्त्व (79)

शन्नो देवी रभिष्टय आपो भवन्तु पीतये।
शंयोरभिस्रवन्तु नु।।ऋग्वेदः 10.9.4।।

इसी पृष्ठभूमि में सृष्टि रचियता ने कहा कि जल से हमारी चिकित्सा हो और रोगों से शरीर की रक्षा होकर हम दीर्घायु बनेः ''आपः पृर्णीत भेषजं वरूथं तन्वे मम।'' अथर्ववेद में कहा है : ''जल ही ओषधि है, जल रोगों को नष्ट करता हैं। जल समस्त रोगों का संहारक है। अतः यह जल ही भयानक रोग के पंजे से मुक्त करे'': ''आप इद्वा उ भेषजीरापो अभीवचातनी। आपो विश्वस्य भेषजीस्तास्त्वा मुंचन्तु क्षेत्रियातु (अथर्ववेदः 3.7.5)।'' आर्षग्रन्थों में कहा हैः ''आपः पृणीत भेषजं वरूथं तन्वे मम।'' अर्थात जल से हमारी चिकित्सा हो और रोगों से शरीर की रक्षा हो, हम दीर्घायु बनें। तैत्तरीय आरण्यक में कहा हैः ''अमृतं वै आपः।'' अमृत देनेवाला जल है।

## अथर्ववेदः छह प्रकार के जल

अथर्ववेद के प्रथम काण्ड के तीन सूक्तों में मुख्यतः छह प्रकार से जल प्राप्ति कही है। ये दिव्यःआपः (आकाश के मेघों से प्राप्त जल), वार्षिकीः आपः (वर्षा से प्राप्त जल), सिन्धुः (नदी एवं समुद्र से प्राप्त जल), अनुप्याः आपः (जलमय प्रदेश से प्राप्त जल), धन्वन्याः आपः (रेतीले क्षेत्रों–अल्पवृष्टिवाले देश में मिलनेवाला जल) एवं खनित्रिमाः आपः (कुए, बावड़ी का जल) हैं। यह भी स्पष्ट किया कि कुए–बावड़ी–नदी–सरोवर–झरने आदि के ताजा जल और घड़े (मिट्टी, ताम्र) में भरे जल के गुणधर्म अलग–अलग होते हैं। यह भी कहा है कि सूर्यकिरणों से तपनेवाले जल के गुणधर्म (दूसरों से) भिन्न होते हैंः ''अमूर्या उप सूर्य याभिर्वा सूर्यः सह।'' मन्त्रों में बहनेवाले गतिमान जल (नदी प्रभाव, झरने) और स्थिर जल के गुणधर्मों में भेद रहता हैः अम्बयो यन्त्यध्वमि। देववाणी के मन्त्रों ने रहस्योद्घाटन किया कि ''जल की तीव्र गति और मन्थर गति से भी गुण धर्म बदल जाते हैं।''

चौकें नहीं ! मन्त्र में कहा है कि प्रवाहवाले अथवा स्थिर जल में पुष्प–पराग आदि वनस्पति गिरने से और गाय आदि द्वारा जल पीनेवाले जलाशय के पानी के गुणधर्म एक दम विपरीत होते हैं (पृंचन्तीर्मधुना पयाः।) (यत्र गायः पिवन्ति।)। मन्त्रों के अध्ययन अनुशीलन यह बताता है कि कौन

से स्रोत का जल पीने योग्य है। जल स्थल में पशुओं द्वारा पानी पीने के क्या दुष्परिणाम होंगे ? देववाणी में सभी प्रकार के जल के गुणदोष वर्णन वैदिक मन्त्र द्रष्टा ऋषिगण के महानतम वैज्ञानिक होने की उद्‌घोषणा करता है। वैदिक काल में सभी स्रोतों के जल का वैज्ञानिक विश्लेषण उपलब्ध होना चकित करता है।

## जल से प्रार्थना

देववाणी वेद में सभी प्रकार के जल की (ओषधिय) (रसायनिक संरचना, प्रदूषण) रसविद्या विज्ञानदाओं को भौंचक्का करती है। रससिद्धों ने देववाणी में सूत्र रूप कहा कि जल में अमृत है (''असु अमृतम्।'') और जल में ओषध है (''अप्सु भेषजम्'')। जल अत्यन्त कल्याणकारी है (''शिवतम रसः।''), जल हितकारी है (''आपः मयोभुवः।''), जल में समस्त दवाइयां हैं (''अप्सु विश्वानि भेषजानि'' ।), जल ओषध देता है (''आपः पृणीत भेषजम्।''), जल से ओषध मांगता हूँ (''अपो याचामि भेषजम्।'') आदि के माध्यम से सिंहगर्जना की कि जलचिकित्सा—जलोपचार से सभी रोगों को नष्ट कर सकते हैं। मन्त्रों में प्रार्थना की गई है कि जल से मेरे शरीर का (रोगों से) रक्षण हो (''वरूथ तन्वे मम।'') (जल मेरा अभेद्य कवच है।), हमारे लिए दिव्यता प्राप्त जल शान्तिप्रद हो (शं नो देवीरभिष्टय आपो भवन्तु।), जल से बल में वृद्धि हो (नः ऊर्जे दधातनः), जल रमीणयता प्रदान करे (महे रणाय चक्षसे।), जल तृप्ति करे (क्षयाय जिन्वथ।), जल प्राणियों के निवास का कारण हो (क्षयन्ती—श्चर्षणीनाम्।) आदि। यह भी कहा गया हैः जल स्वीकार करने के गुणों का अधिपति है (ईशानां वार्याणाम्।)

## सृष्टि उत्पत्ति जल में

मनुष्य एवं प्राणियों के लिए जीवन (ज) से लय मृत्यु (ल) तक जल की केन्द्रीय भूमिका है। इसी उद्देश्य से ''ज्योक् च सूर्यं दृशे।'' बहुत समय तक सूर्य का दर्शन करूँ। इसका भावार्थ दीर्घ आयुष्य है। जल के उपयोग से दीर्घायु सम्भव है। सूक्त में जल को वीर्य कहने (आपो जनयथा च नः।) का तात्पर्य प्रजनन शक्ति से है। इसका अर्थ यह भी हैः ''जल हमें उत्पन्न करता है।'' सृष्टिविज्ञान ऋग्वेद के नाषदीय सूक्त में कहा है कि परमव्योम् में सर्वत्र अंधकार रहा, सत् भी नही था, असत् भी नहीं था, सर्वत्र अप् रहा। यह वैदिक मान्यता है कि समस्त सृष्टि जल से उत्पन्न हुई। पुराकथाओं के अनुसार जल प्रलय से पृथ्वी को वराह देव ने बाहर निकाला। यह वराह कौन है ? वैदिक देवों के शास्ता रुद्र का एक नाम ''दिवो वराह'' है। यहाँ दिवो वराह से तात्पर्य सूर्य के रौद्र रूप से हैं। सूर्य के प्रचण्डतम भीषणतम

ताप से अप्–जल भाप बनकर आकाश में गया और जलमग्न से, धरती भूमि ऊपर आई। परिणामतः सृष्टि रचना का श्रीगणेश हुआ। यह वैदिक सूत्र वैज्ञानिक कसौटी पर सटीक उतरता है। मन्त्र में प्रजनन शक्ति को ''वाजीकरण'' कहा गया : ''अपामुत प्रशस्तिभिरश्वा भवथ वाजिनो गावो भवथ वाजिनीः।'' अर्थात जल के प्रशस्त गुणों से नर वाजी बनते हैं और मादा वाजिनी बनती हैं।

## जल समतामूलक : आरोग्य

मन्त्र में विषमता दूर कर समता की स्थापनाकर्ता जल हैः ''शं योरभि स्त्रवन्तु नः।'' यह विषमता एवं समता शब्द बहुअर्थी है। स्वास्थ की दृष्टि से विषमता रोग है और समता आरोग्य है। अथर्ववेद के प्रथमकाण्ड के चौथे सूक्त में आरोग्यसाधक जल का वर्णन है। मन्त्रद्रष्टा कवि–ऋषि ने काव्यात्मक, अभिव्यंजनात्मक, कूटात्मक, पहेली, रहस्यवाद, प्रतीकात्मक एवं संकेतात्मक शैली में प्रस्तुति की है। जल का उत्तम उपयोग माता एवं बहिन के समान हितकारक है। जल की बहती नदियाँ दूध में शहद घोलने सरीखी हैं। जल को सूर्य पवित्र करता है। वह जल हमारे लिए आरोग्यप्रद हो। जिन नदियों में गाय पानी पीती हैं और जिनके लिए हवि बनायी जाती है, उनके जल का गुणगान करना चाहिये। जल में अमृत है। जल में ओषध है। जल के शुभगुण घोड़ों एवं गायों को बलशाली बनाता है (अथर्ववेद, काण्ड1, सूक्त 4)।

जल सुखकारक है। जल से बल शक्ति बढ़ती है। यह पुष्टिदायक है और रमणीयता प्रदाता है। माता के दूध के समान संतान को पुष्टिदायक है। माता के दूध से संतान को पुष्टि मिलती है। उसीप्रकार जल के अन्दर सुखदायक रस प्राप्त होता है। जिस दिव्य रस से प्राणिमात्र की स्थिति है, वह दिव्य रस हमारी वृद्धि करे। जल से इष्ट सुख मिलते हैं, उस महान जल से ओषधरस प्राप्त हो (काण्ड1, सूक्त 5)। हमें प्राणशक्तिवान चेतन दिव्यजल पीने के लिए मिले। यह हमारे सुख का विस्तार करे। जल में अग्नि एवं ओषधि है (जल मूलतः हाइड्रोजन एवं आक्सीजन दो धूम्र वायुवत का योग है। हाइड्रोजन धूम्र जलता है।)। यह अग्नि हमारे लिए स्वास्थप्रद हो। हमारे रोगों की चिकित्सा उपचार होता है। जल शरीर की रक्षा करे और हम दीर्घायु हों। मरूद्‌देश, जलमय देश, कुवे, वृष्टि एवं घड़े का जल हमारे सुख में बढ़ोत्तरी करे (अथर्ववेद, काण्ड 1, सूक्त 6)।

अन्तरिक्ष में संचार करनेवाले मेघमण्डल में तेजस्वी, ऊर्जामय, पवित्र एवं शुद्ध जल है। जिन मेघों में से सूर्य दिखाई देता है, जिनमें विद्युतरूपी

अग्नि कभी व्यक्त एवं कभी अव्यक्त गुप्त प्रतीत होती है, वह दिव्यजल आरोग्य और शांतिदायक है। जल का राजा वरुण है। वह निरन्तर घूमकर मानव के सत्य और असत्य (पाप) कर्मों–विचारों का निरीक्षण करता है। जिन मेघों ने विद्युतरूपी अग्नि को गर्भ रूप में धारण किया, उन दिव्य मेघों का उदक सुख एवं आरोग्य देवे। द्युलोक के देवता जिस जल का रक्षण करते हैं एवं जो विविध इन्द्रधनुषी रूपरंगवाले अन्तरिक्ष के मेघों में निवास करता है, विद्युत को आत्मसात करता है, उन मेघों का दिव्य जल निरोगता सुख प्रदान करे।

## हिमनद–नदी–वर्षा की रससिद्धि

जल का स्पर्श आल्लाददायक होता है। नवऊर्जा का संचार करता है। मेघों का ऊर्जा–तेजवान जल जीवन में समृद्धि शांति प्रदान करे। इस सूक्त में आकाश से वृष्टि जल (वर्षा जल) की शुद्धता, तेजस्विता, ऊर्जा, ओषधिय गुण धर्म आदि विशेषताओं से परिचय करावाया है। वृष्टिजल को पवित्र एवं शुद्ध घोषित किया है। सूक्त में यह भी राज खोला है कि सूर्य की किरणों द्वारा प्रकाशित एवं चन्द्रमा द्वारा आलोकित जल विशेष है। शरीर को निरोग एवं शुद्ध रखने के लिए वृष्टि जल पीना चाहिए। मन्त्रानुसार निरोगी को वर्षा जल स्पर्श आल्लाद (आनन्द) देता है और रोगी को खराब लगता है। यह अनुसंधान का विषय है कि बादलों में भयानक स्वर में गड़गड़ाती बिजली, बादलों से झांकते सूरज का वृष्टि जल पर क्या ओषधिय प्रभाव होता है। दिन मे वर्षा जल से सूर्य किरणों और रात की वर्षा के बाद चन्द्रमा का प्रभाव रसविद्या की दृष्टि से क्या है (काण्ड 1, सूक्त 33)?

अथर्ववेद, काण्ड 3 के सूक्त 13 के मन्त्र जल के भेद पर प्रकाश डालते हैं। मेघ की वृष्टि (वर्षा) अथवा हिमपर्वत–हिमनदों की हिम पिघलने पर नदियों में पानी का प्रचण्ड प्रवाह आता है। फलस्वरूप ''नाद'' होता है। नाद के कारण इन जल प्रवाहों को ''नदी नाद करनेवाली'' कहा जाता है। जब राजा वरुण देवता से प्रेरित हुआ जल शीघ्र गति से चलते लगता है, तब इन्द्र (गति, शक्ति) उसे प्राप्त करता है। इस प्राप्त होने के कारण जल का नाम ''आपः (प्राप्त होने योग्य)'' है। इन्द्र ने विशेष कारणों से बहनेवाले जल प्रवाहों का विशिष्ट मार्ग निवारित किया। उस जल का नाम ''वार (वारि–निवारित किया गया)'' हुआ। देव ने स्वेच्छा से बहनेवाले जल प्रवाहों को अधिकार में लिया। देव ने उसे उर्ध्वगति से ऊपर की ओर किया। इस जल का नामकरण ''उदक (ऊपर की प्राण गति करना।)'' हुआ। जल को देख सकते हैं एवं जल का स्वर दूर से सुन सकते हैं। शुद्ध निर्मल जल

स्फटिक के समान चमकता है। इस जल को पीने से अमृतपान के समान आनन्द आता है। यह जल का आन्तरिक तत्त्व है। मनुष्य जल का पुत्र है। इस सूक्त में नदी, आपः, वार, उदक् आदि जल रूपों को परिभाषित किया गया है (अथर्ववेद, काण्ड 3, सूक्त 13)।

## जल चिकित्सा रेखांकन

अथर्ववेद के छठे काण्ड का 57 वां सूक्त जल चिकित्सा पद्धत्ति को रेखांकित करता है। इसके तीन मन्त्रों में सीधे सीधे जल को सर्वोत्तम ओषधि की संज्ञा दी है। वैदिक देवों के शास्ता महाभिषज वैद्यनाथ रुद्र इस जल को ओषधि के रूप में काम में लेते हैं। जल चिकित्सा से शस्त्रों के व्रण (चोट, घाव) ठीक किये जा सकते हैं। जल से पूर्ण स्नान, आधा स्नान (कटिस्नान) के अलग–अलग लाभ है। जल बहुत तीव्र प्रभावी दवा है। जलोषधि से रोग निवारण कर स्वस्थ एवं सुखप्रद जीवन प्राप्त होता है। जल से शरीर का मल हटता है। जल से ताजगी, उत्साह, स्फूर्ति, समता, सुख एवं शान्ति मिलती है। जल ही सम्पूर्ण रोगों की एकमात्र ओषधि है। यह सूक्त जलचिकित्सा का सनातनज्ञान उद्घाटित करता है। जल से समूचे शरीर को भिगोनेवाला पूर्णस्नान और रोगग्रस्त शरीरभाग को जल में भिगोनेवाला अर्धस्नान है।

इसमें ब्रह्मचर्य (शाब्दिक अर्थ नहीं लें। नियम लें सकते हैं।) पालन के लिए शीतजल से शिश्स्नान करने का विधान है। इसमें आसपास के अंगों को भली भांति जल से भिगोकर शान्त करना चाहिए। पेट में कब्जी अपच को दूर करने के लिए नाभि से नीचे के हिस्से को पानी में डुबोकर बैठना चाहिए। पानी में नाभि के नीचे पेट की मालिश करने से कब्ज दूर भागती है। इस प्रक्रिया से शरीर में सड़नेवाले रोग नष्ट होते हैं। जल में नमक डालकर स्नान से नेत्ररोग दूर होते हैं। बिच्छू दंश पर जलधारा लगातार डालने से विष उतरता है। ज्वर अधिक होने पर शीतलजल की पट्टी सिर पर रखने से ताप उतरता है। प्रमेह रोग में कटिस्नान कारगर रहता है। नारियों के लिए अन्तःस्नान और अन्यों के लिए इन्द्रिय स्नान उपयोगी रहता है। वैद्यनाथ रुद्र ने इस सूक्त में जल स्नान के सरल तरीकों से स्वस्थ रहने का निर्देश दिया है (अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 57)।

इसी काण्ड के 91 वें सूक्त में जल के सर्वोषधि तत्त्व के सन्दर्भ में कहा है कि जल शरीर से विष सहित रोगों को हरनेवाली संजीवनी है। जल प्रयोग से अपान की निम्नगति होती है। इससे बद्धकोष्ठता हटती है और स्वस्थ होते हैं। स्वस्थ रहने के लिए उत्तम जौ अन्न खाना चाहिये। इस पथ्य के साथ अष्टांग अथवा षडंग योग करने चाहिये। अष्टांगयोग में यम, नियम,

आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, ध्यान, धारणा एवं समाधि है और षडंगयोग में ध्यान एवं समाधि नहीं है। सूक्त का यक्ष्मनाशनं देवता है (अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 91)।

छठे काण्ड का 124 वां सूक्त वर्षा जल से विपत्ति नाशन का ज्ञान देता है। आकाश से उत्तम पवित्र जल की वर्षा (वृष्टि) होती है। वर्षा के फलस्वरूप अन्न, दूध, रस आदि उत्पन्न होता है। इनसे यज्ञ होता है। यज्ञ से सुकृत होता है। हर व्यक्ति को हृद्य में सुकृत की कामना करनी चाहिये। आकाश से वायु वृक्ष के फल के समान वर्षा की बूंद लाती है। वर्षा से धान्य उत्पन्न होता है। इससे खाद्य सामग्री की विपत्ति दूर हो जाती है। मन्त्र में समृद्धि के लक्षण शरीर में तैल मर्दन (मालिश), सुगंधीद्रव्योपयोग, सुवर्ण धारण करना, सुडौलता एवं तेजस्विता है। यह पवित्रता करनेवाला है। अर्थात समूचे जगत् में पवित्रता फैल जाती है। जल की शक्ति से शत्रु भी हमें कष्ट नहीं दें।

आकाश पवित्र अमृत जल की उत्पत्ति करता है। अमृत जल से खाद्यान्न, ओषधि, फल, पुष्प एवं वृक्ष वनस्पति उत्पन्न होती हैं। पृथ्वी पर दर्भ (घास) आदि पैदा होती है। घास से पशुधन प्रसन्न और पुष्ट होता है। सारसंक्षेप में वर्षा का पानी प्राणीमात्र की जीवनीशक्ति है। जल का गुणधर्म पवित्र करना है। यह आन्तरिक एवं बाहरी शोधन करता है। उत्तम वर्षा से पक्षी तक आनन्दित होते हैं। सूक्त में वर्षा होने के भौतिक, आधिभौतिक से अध्यात्मिक लाभों की महिमा का बखान है। वृष्टि को विपत्ति हरनेवाला कहा है (अथर्ववेद, सूक्त 124, काण्ड 6)।

उनतालीस लाख वर्ष पूर्व वैदिक रचना काल में आकाश से होनेवाली वर्षा के जल के संग्रह का उल्लेख है। यह अलग है कि वर्तमान में जल संरक्षण की मुहिम चली है। मन्त्र में कहा है कि वर्षा के जल में ओषधिरस मिलाया जाता है। यह रसविद्या तेजस्विता देनेवाली है। यह भी कहा हैः उबाला हुआ जल पीते हैं। यह मार्ग देवों एवं ऋषियों ने बताया है। इस प्रयोग से शरीर की गन्दगी मल दूर होगा और मन की पापवासना नष्ट होगी। हृद्य–मस्तिष्क–मन निर्मल बनेगा और नकारात्मक भाव शाप आदि नहीं आयेंगे। वृष्टिजल के देवता अग्नि का निर्देश है कि तेजस्वी, ओजस्वी एवं वीर बनें। इसमें तेजस्वी, प्रज्ञावान एवं दीर्घायु होने के सूत्र दिये हैं। इसकी बुनियादी शर्त निर्मलता एवं निर्दोषता है। सूक्त के मन्त्र में मन बुद्धि के दोष–अभिदुद्रोह (दूसरे का घात करना, कपट–छल करना), अनृतं (झूंठ

बोलना), अभीरूणं शेपे (शाप—गालियां देना) एवं अवद्यं मलं प्रवहत (मन की हीन भाव) बताये हैं।

"मन में तनाव, क्रोध आदि से रक्त से जीवनसत्त्व नष्ट होते हैं।" शरीर में रोग प्रतिरोधक्षमता कम होने लगती है। क्रोध—द्रोह—अविचार से यकृत की बीमारी नस नाड़ी में मल संचय आदि होते हैं। शरीर एवं मन को निर्मल निर्दोष करने के लिए दिव्य जल सेवन करें। वर्षा का जल घर के शुद्ध घड़ों में संग्रह करने का विधान है। यह ढ़का हुआ जल एक वर्ष तक शुद्ध रहता है। यह उपवास आदि में भी उपयोगी है। "वर्षा जल नियमित सेवन से यकृत रोग मुक्ति, आंतों के दोषों से छुटकारा और सभी रोगों का निवारण किया जा सकता है। द्युलोक से वरदान मे मिले वृष्टि जल में विविध ओषधियाँ मिलाकर रससिद्धि प्राप्त की जाती हैः "रसेन अपृणाक्षि।" वेदज्ञों का मानना है कि वर्षाजल में रसज्ञों द्वारा रोगानुसार ही ओषधि का रस मिलाया जाता रहा। प्राचीन रसज्ञ—कीमीयागर वृष्टिजल की रससिद्धि के लिए जम्बूद्वीप सहित सभी द्वीपों में प्रसिद्ध रहे। वैदिक देवों के अश्विनौ और श्री धन्वन्तरी देवता दिव्य रससिद्ध रहे। मूलतः धन्वन्तरी संहिता गरूड पुराण का भाग है (श्री मन्मथनाथ दत्त शास्त्री, कोलकाताः अंग्रेजी भाष्य)। वैदिक रसविद्या विलुप्त सी है, किन्तु सर्वोत्कृष्ट कैलास के समीपी दिव्य सिद्धाश्रमों में इसकी शिक्षा दीक्षा जारी है : योगीराज श्री स्वामी विशुद्धानन्द् परमहंस, ज्ञानगंज आदि ग्रन्थ। (अथर्ववेद, काण्ड 7, सूक्त 79)।

## सरस्वती रस (80)

वैदिक संस्कृत में सरस्वती का एक अर्थ रसवाली है। यह रस जल है।

यस्ते पृथु स्तनयित्नुर्य ऋष्वो देवः केतुर्विश्वमाभूषतीदम्।
मा नो वधीर्विद्युता देव सस्यं मोत वधी रश्मिभिः सूर्यस्य।।1।।
(अथर्ववेद, काण्ड 7, सूक्त 11; ऋषिः—शौनक; देवता—सरस्वती)

हे सरस्वती (जल देनेवाली)! आपका विस्तृत एवं गर्जना करनेवाला, स्वयं वर्षा रूप में प्रवाहित होनेवाला, जिसमें विद्युत की चमक एवं शक्ति है और विश्वका भूषण होता है, वह मेघ अपनी विद्युत से हमारा विनाश नहीं करे। इसके विपरीत यह भी नहीं हो कि आकाश में मेघ ही नहीं आयें और सूर्य के प्रचण्ड ताप से महाजल संकट पैदा हो। यानी आकाश में मेघ आयें और उत्तम वर्षा हो। जल रसपूर्ण (ओषधियुक्त) हो। इस सरस्वती—सूक्त के अनुसार मेघों में रस (ओषधि) एवं जल रहता है (अथर्ववेद, काण्ड 7, सूक्त 11)।

यथा भूमिर्मृतमना मृतान्मृतमनस्तरा।
यथोत मम्रुषो मन एवेर्ष्योर्मृनं मनः।। 2।।
अदो यत् तै हृदि श्रितं मनस्कं पतयिष्णुकम्।
ततस्य ईर्ष्या मुंचामि निरूष्माणं दृतेरिव।। 3।।
(अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 18;
ऋषिः—अथर्वा, देवता—ईर्ष्यानिवारणम्)

हम तेरी ईर्ष्या—डाह के पहिले वेग को और पहिले की आगे की गति एवं हृद्‌य में रहनेवाले शोक रूपी अग्नि को हटा देते हैं। जैसी भूमि मरे मनवाली है अथवा मरे मन से भी अधिक मरे मनवाली है और जैसा मरनेवाले का मन होता है उस प्रकार ईर्ष्या करनेवाले का मरा मन होता है। हम आपके हृद्‌य में रहा हुआ गिरनेवाला अल्पमन है, वहाँ से ईर्ष्या हटाते हैं। यह धोंकनी से वायु निकालने के समान है। सूक्त की "ईर्ष्या निवारणोषधि अज्ञात है।" (अथर्ववेद 6.18.1—3)।।ऊँ।।

## कंकणः अध्यात्मिक वैज्ञानिक आधार

वेद काल से ऋषिकायें—साध्वीगण—नारियां हाथों में कंकण धारण करती रही। कंकण (कंगन—कड़ा—चूड़ी) धारण करने का सम्बन्ध देवमाता अदिति से है। ऋषिका अदिति ने सन्तानोत्पत्ति के उद्देश्य से कंगन पहना। ऋषिका अदिति के ही पुत्र भुवन भास्कर आदित्य (अर्थात सूर्य) हैं। अतः कंकण को सन्तान धारण करनेवाला कहा गया। अध्ययन से स्पष्ट होता है कि प्रारम्भ में पुष्पों को गूंथकर कंकण का रूपाकार दिया गया। मोगरा, हजारा (गेंदा) आदि के पुष्पों को बहुत ही कारीगरी के हुनर से मन्त्रमुग्ध करनेवाला रूप दिया जाता रहा। इन फूलों के ओषधि गुणधर्म का लाभ मिलना स्वाभाविक रहा है। जैसे मोगरे के पुष्प की सुगन्ध दूर—दूर तक महकती है। मोगरा बेलिया और सादा दो तरह का होता है। इसके दूसरे प्रचलित नाम मुद्‌गर, मल्लिका, प्रमोदिनी, "वनचन्द्रिका', राजपुत्री, अनग, गधराज, मोतिया, "वनमल्लिका", डोलेरा, चन्ना, अनगम्, मले, आजाद, रायबेल, सोसन, गुलसफेद, झम्बक, अरेबियन जेस्मिन एवं जेसमिनम सेबाक हैं। इसका फल कड़वा, तीक्ष्ण, शीतल, त्रिदोषनाशक, कर्ण—नेत्र—मुख रोग

नष्ट करनेवाला, कुष्ठ–वृण– चर्मरोग निवारक होता है। इसके विशेष गुण समान हैं। इसकी जड़ ऋतुश्राव नियामक ओषधि है। यह नारियों की जननेन्द्रियों विशेषकर गर्भाशय और स्तनों के लिए नवसंजीवनी है। प्रसूति के समय अनियमित प्रसूतिश्राव में मोगरे की जड़ प्रभावी है। इसके फूल मस्तिष्क की शक्ति देनेवाले, विरेचक, वमन ज्वर एवं हिचकी नाशक है। इसके पत्ते रक्तमिश्रित अतिसार में काम आते हैं। चुनाचे मोगरे का कंगन बहुत ही हितकर है।

उधर लोक में लाख के कंगन का प्रचलन रहा और है। आयुर्वेद में लाख शरीर के वर्ण को उज्जवल करनेवाली, शीतल, बलकारक, स्निग्ध, कसैली, हल्की और कफ, रक्तपित्त, खाँसी, ज्वर, व्रण, उरक्षत, विसर्प, कुष्ठ, कृमि, विष, विषम ज्वर एवं रक्तदीष नष्ट करनेवाली है। लाख–महावरी मासिक धर्म की अधिकता, रक्त प्रदर, रूधिर वमन, रक्तपित्त, हिचकी आदि में उपयोगी है। लाख के कंकण पहनने का सुप्रभाव स्वाभाविक है। स्वर्ण (सोना) और रजत (चांदी) के जड़ाऊ अथवा कारीगरी के भुजबन्द–कंकण–चूड़ियाँ–कड़े पहनने के अपने लाभ हैं। दूसरी धातुओं–पर प्रभाव को ध्यान में रखकर पहनना ''निषेध'' किया गया। इसके विपरीत शंख–हाथी दांत–कांच के गुणधर्म को हितकारी मानकर उनके कंगन पहनना आम है। शंख स्वयं में ओषधि है।

## कंकण से आरोग्य (107)

यन्तासि यच्छसे हस्तावप रंक्षासि सेधासि।
प्रजां धनं च गृह्णानः परिहस्तो अभूदयम्।।1।।
परिहरत वि धारय योनिं गर्भाय धातवे।
मर्यादे पुनमा धेहि तं त्वमा गमयागसे।।2।।
यं परिहस्तमबिभरदितिः पुत्रकाम्या।
त्वष्टा तमस्या आ बध्नाद् यथा पुत्र जनादिदि।।3।।
(अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 81;
ऋषिः–अथर्वा, देवता–आदित्य मन्त्रोक्ताः)

सूक्त में कहा हैः कंकण नियम में रखता है (ये नियम गुप्त रहस्य हैं ?)। उन्हें हाथों पहनने से नियमन होता है। इससे विघ्न दूर होता है। कंकण गर्भाशय को गर्भधारण के योग्य बनाता है। इसके धारण करने से गर्भ धारण होता है और योग्य समय पर प्रसूति भी होती है। इसे सर्वप्रथम माता अदिति ने धारण किया। इसका निर्माण कारीगर करें और सन्तानोत्पत्ति होने की इच्छा से स्त्रियों ने दोनों हाथों में कंकण पहनें। सनातन मान्यता के अनुसार

कुछ निश्चित रंगों के अलावा नकारात्मक रंगो के लौह अथवा मिश्रित धातु के कंकण हानि पहुंचानेवाले हैं। यह विचारणीय है कि भर्तृहरिशतकम् में कहा हैः ''दानेन पाणि नं तु कंकणेन विभाति।'' उधर एक समय कंकण को नारी मुक्ति अभियान में रूढ़िवादी मानकर उतार फैंका गया। इक्कीसवीं शती में स्वर्ण–रजत–लाख –शंख–शीशा कंकणों के स्थान पर लोहा–एल्यूमिनियम एवं अज्ञात धातुओं के कंगन युवतियों की पहली पसन्द बने हैं। हम यहाँ स्मरण करना चाहेंगे की उन्नीसवीं शती के पूर्वार्द्ध तक भारतीय पुरुष भी हाथ में कंगन पहनते रहे। (अथर्ववेद 6.11.1–3)। कंकण से आरोग्य का क्रम भौतिकतावादियों के लिए आश्चर्य है। ।।ऊँ।।

## संगीतोपचार

''संगीतोपचार'' वैदिक काल से सर्वोपरि रहा। वेद की ऋचाओं के पाठ में रचना का छन्द और अक्षरों का आरोह, अवरोह, मध्यम, अनुरणन आदि का नाभकीय स्थान रहा है। अक्षरब्रह्म के उच्चारण के साथ ही उसकी सुषुप्त आन्तरिक ऊर्जा शक्ति को जाग्रत करने की रहस्यमयी गुप्तब्रह्मविद्या की लाखों वर्ष पुरानी समृद्ध परम्परा रही है (एकाक्षरनामकोश संग्रह, शिवदृष्टि, मन्त्रकोष, आकाश भैरव कल्पोक्तम् आदि अक्षर की दिव्य शक्ति पर प्रकाश डालते हैं।)। वैदिक सनातन धर्म में ''नादब्रह्म'' की अवधारणा है। भरत मुनि का नाट्यशास्त्र, महाराणा कुम्भा का संगीतराज आदि संगीत की दिव्यता का परिचय करवाता है। संगीत का वनस्पति–प्राणीमात्र पर अपना मनोवैज्ञानिक–भौतिक–आधिभौतिक– आधिदैविक–अध्यात्मिक प्रभाव होता है। वेद में दुंदुभि सूक्त (संगीत) स्वरों की महिमा का यक्षगान कर रहा है। वैदिक सनातन मान्यता है कि वैदिक देवों के शास्ता रुद्र महादेव शिव के निवास पवित्रतम कैलास में किन्नर–किन्नरी, गन्धर्व, भट्टारक, यक्ष, भृंगी, नन्दी, अप्सरा, देव, सिद्ध आदि स्तुति गायन निरन्तर कर रहे हैं।

### संगीत स्वर चिकित्सा (108)

उप श्वासय पृथिवीमुत द्यां पुरूत्रा ते वन्वतां विष्ठितं जगत्।
स दुन्दुभे सजूरिन्द्रेण देवैर्दूराद् दवीयो अप सेध शत्रून्।।1।।
आ क्रन्दय बलमोजो न आ धा अभि ष्टन दुरिता बाधमानः।
अप सेध दुन्दुभे दुच्छुनामित इन्द्रस्य मुष्टिरसि वीडयस्व।।2।।

प्रामूं जयाभी 3 में जयन्तु केतुमद् दुन्दुभिर्वावदीतु।
समश्वपर्णाः पतन्तु नो नोरास्माकमिन्द्र रथिनो जयन्तु।।3।।
(अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 126; ऋषिः–अथर्वा; देवता–दुन्दुभिः)

दुन्दुभि स्वर से लोगों में एकप्रकार से नवचैतन्य का संचार होता है (सभी संगीत स्वर नवचैतन्य उत्पन्न करते हैं।)। वीरों को युद्ध में नवचेतना के लिए नगाड़ा एवं दुन्दुभि बजाते हैं (शंखनाद भी करते हैं। त्रेता में योगीराज कृष्ण ने महाभारत मे पांचजन्य शंख फूंका। महारुद्र शिव का अपना प्रिय शंख है।)। इसमें दिव्य शक्ति है। दुन्दुभि के घोष से शत्रुओं का मनोबल टूट जाता है। दुन्दुभि का महानाद एकप्रकार का बल है। इसलिये वह दुन्दुभि हमें बल प्रदान करे। दुन्दुभि पापों को बाधित करता हुआ गर्जन करे। शत्रुओं को भगा दे। संगीत की स्वर लहरी से अनेक रोगों में लाभ होता देखा गया है। रोगी में निराशा का भाव संगीत से बाहर निकल जाता है। रोगी में प्रतिरोधात्मक आत्मशक्ति पैदा होती है। रोग प्रतिकारशक्ति में अभूतपूर्व वृद्धि रोगाणुओं को नष्ट करती है। भौतिक अथवा मानसिक पराजय के क्षण में मन एवं ह्रदय दुःख के महासागर के गहरे तल में गोते लगाता है। नकारात्मक विचार मनो अवसाद छा जाता है। अत्यधिक प्रसन्नता में महाविधायकी महाप्रचण्ड ऊर्जाशक्ति की उत्पत्ति होती है। कार्यस्थल पर लगातार कार्य से ऊर्जा शक्ति कम होने से (श्रम से) थकावट अनुभव होती है। इसीतरह के दूसरे अवसर आते हैं। उस विकट समय देवदूत की तरह संगीत प्रकट होकर नवशक्ति–नवऊर्जा–नवचैतन्य का प्राण फूंकता है (यह दिव्य शक्ति पश्चिमी जगत् को बीसवीं शती में समझ आयी। परिणामतः कनाडा से प्रकाशित श्री कार्ल सी शोर की साइकोलॉजी ऑफ म्यूजिक सामने आयी।)। युद्ध में नगाड़े, रणभेरी, दुन्दुभि, शंख, एवं धौंसे का स्वर सेना का उत्साह चरम पर पहुंचाता है। यही कारण रहा कि इक्कीसवीं बीसवीं शती तक में सेना के साथ रणभेरी रखी जाती है। यह विजय प्राप्ति का साधन है। अथर्ववेद का दुन्दुभि सूक्त संगीत विद्या की दिव्यता का अमरगाथा का सूत्र है।
(अथर्ववेद 6.126.1–3)।।ऊँ।।

# वैदिक शल्य चिकित्सा

ऋग्वेद में देवों के दोनों अश्विनी कुमार दिव्य चिकित्सक हैं। अश्विनौ कुमार अद्‌भुत शल्य चिकित्सक हैं। उन्होंने महर्षि दधीचि से आयुर्विज्ञान की शिक्षा के लिए अश्व (घोड़े) का सिर लगाया और पुनः मानवीय सिर का प्रत्यारोपण किया। यह मनुष्य में पशुओं के अंगों के प्रत्यारोपण के सिद्धान्त को प्रतिपादित करता है। पुराकथाओं में वैदिक देवों के शास्ता रुद्रदेव शिव ने गणेश के गज (हाथी) का शीर्ष और दक्षराज प्रजापति के अज (बकरा) का सिर लगाया। देवचिकित्सक अश्विनौ ने नवनेत्र सृजन, वृद्ध को पुनः युवॉ बनाने, कृत्रिम टांग लगाने, नव हृद्‌य रोपण आदि का विज्ञान प्रस्तुत किया। प्रजापति ब्रह्म, रुद्र के बाद महर्षि सुश्रुत इस सनातन ज्ञान का संग्रह सामने लाये। अथर्ववेद में सांकेतिक रूप से शल्य चिकित्सा के चर्मोत्कर्ष का संदेश शरीर से बाण को हटाने का सूक्त दे रहा है।

## शल्य चिकित्सा का वैदिक रूप

यां ते रुद्र इषुमास्यदंगेभ्यो हृद्‌याय च।
इदं तामद्य त्वद् वयं विष्चीं वि वृहामसि।।1।।
यास्ते शतं धमनयोऽगान्यनु विष्ठिताः।
तासां ते सर्वासां वयं निर्विषाणि ह्वयामसि।।2।।
नमस्ते रुद्रास्यते नमः प्रतिहितायै।
नमौ विसृज्यमानायै नमो निपतितायै।।3।।

(अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 90; ऋषिः–अथर्वा; देवता–रुद्रः)

सूक्त में कहा है कि शरीर में लगे बाण को शल्य चिकित्सा से युक्ति से हटाना चाहिए। बाण के विष से शरीर को विषरहित करने में सावधानी बरतनी चाहिए। क्योंकि शरीर में सैकड़ों धमनियाँ अवयवों में रहती हैं। उन धमनियों से बहुत ही कुशलता से विष को निःशेष करते हैं। सूक्त में विष प्रभाव को हटानेवाली ओषधि और शस्त्र के गहरेघाव की शल्य चिकित्सा के समय भयानक दर्द निवारक ओषधि एवं गहरे घाव भरने की वनस्पति शोध का विषय है। सम्भवतः इनका वर्णन दूसरे सूक्तों में हो। हिमालय के हिमनदों के निकट वनों में विचित्र गन्धवाली ''विखमा'' नामक झांड़ियाँ हैं। इनकों (विखमा) सूंघते ही बेहोशी आ जाती है। कुछ वनस्पतियों की पत्तियों को

पीसकर लुगदी बनाकर घाव पर लगाते हैं। इससे मधुमेह पीड़ितों के घाव भी भर जाते हैं। इस पद्धत्ति में घाव (छोटे) पर टांके भी नहीं लगाए जाते हैं। हिमालयी क्षेत्र, उत्तराखण्ड–नेपाल–भूटान में घाव से दर्द नाश के लिए एवं बेहोशी के लिए ''निर्विषी'' जड़ का उपयोग करने की समृद्ध परम्परा रही। होमियोपैथी में दो दवाओं को पीने से एक ईंच तक गहरा घाव बिना टांके–मलहम भर जाता है और घाव में चींस (दर्द) भी नहीं होती है। यह स्वयं लेखक ने ब्रह्मरन्ध्र के निकट गहरे घाव में प्रयोग किया। सूक्त से प्रमाणित होता है: ''उनतालीस लाख वर्ष पहले ऋग्वेद काल में ही शल्य चिकित्सा सर्वोच्च शिखर पर रही। देव चिकित्सक अश्विनौ के प्रसंग आधुनिक शल्य चिकित्सा को मीलों मीलों आगे सिद्ध करते हैं।'' (अथर्ववेद 6. 90.1–3)।।ऊँ।।

# वैदिक काल में वस्त्र एवं कपास उपचार

विश्व में कपास के गुणधर्म का विशेषज्ञान मन्त्र द्रष्टा ऋषि–ऋषिकाओं को रहा। वेद काल–उनतालीस लाख वर्ष पहले वैश्विक स्तर पर दूसरी सभ्यता संस्कृतियों का दूर–दूर तक कोई नामों निशान नहीं था। ऋग्वेद के पांचवे मण्डल के 47 वें सूक्त का छठा मन्त्र विचारणीय है।

## कपास गुण धर्म (110)

वितन्वते धियो अस्मा अपांसि
वस्त्रा पुत्राय मातरो वयन्ति ।।5.47.6 ऋग्वेद।।

मन्त्र में कहा है :''माताएँ अपनी सन्तान के लिए वस्त्र बुनती हैं। वह बच्चे के लिए सत्कर्मो–सुविचारों का उपदेश देती हैं।'' यहाँ माता के सन्तान के प्रति कर्तव्यों का भी बोध कराया गया है। अर्थात यह अवधारणा रही कि ''सूती वस्त्र कपड़ा मात्र कपड़ा नहीं विचार है''। कपास से रूई और रूई से पूनी–पूणी, पूणी से सूत कूकड़ी और सूत के ताने–बाने से वस्त्र की प्रक्रिया को वेद ने विचार से सम्बद्ध किया। कपास को संस्कृत में ''अनग्निका, सूत्रपुष्प, तुण्डकेरिका, कर्पासी, कर्पाससारिणी आदि'' कहा जाता है। अनग्नि का अर्थ है: ''यदधीतमविज्ञातं निगदेनैव शव्यते।'' ''अनग्नाविव शुष्कैधो न तज्जवलतिं कर्हिचित।'' ''विदधे विधिमस्य नैष्ठिकं यतिभिः सार्धमनग्निमग्निचित्।'' जिसे अग्नि की आवश्यकता नहीं हो, अग्नि के स्थान पर दूसरी वस्तु और अग्नि का अभाव है। कपास के दूसरे नामों में प्रमुख

रूई, तुला, कपसिम, बदरी, बदरिका, कुतुन, कुर्तमुमुल और कोसीपियम् हेबरासियम हैं।

कपास का फूल—मीठे, शीतल, पौष्टिक दूध वृद्धि करनेवाले, पित्त—कफ नाशक, चित्तास्थिरता नाशक, प्यास बुझानेवाले, पागलपननाशक, घाव भरने में सक्षम आदि गुणधर्मवाला होता है। यूनानी पद्धत्ति में फूलों का शरबत उन्माद एवं वहम बीमारी में सहायक कहा है। इसकी पुल्टिस अथवा पुलटिस दाद, खाज, खुजली में बांधते हैं। यह स्नायुमण्डल को शक्ति देनेवाला और आंखों की जलन में इसका सेक लाभप्रद है। योग रत्नाकर, बृहन्निघण्टु रत्नाकर और सुबोध वैद्यक में सर्प दंश में कपास की जड़ एवं पत्तों का रस बहुत कारगर माना है। इण्डियन ड्रग्स एण्ड प्लान्टस में कपास के बीज विभिन्न प्रकार के ज्वरों का लोकप्रिय उपचार लिखा है। कपास के सभी हिस्से चर्मरोग, गर्भाशय की पीड़ा और विष में उपयोगी माने गए हैं। कपास के बिनोले, मींगी, जड़, फूल शरबत, रूई भस्म, पत्ते, जड़, छाल एवं बीज बाल रोग, मासिकधर्म के समय कष्टार्तव, दन्त पीड़ा, श्वेत प्रदर, बंद गांठ (रसोली), मूत्रदाह, घाव, अण्डवृद्धि, आमातिसार, मनोरोग, स्त्रीरोग, गर्भस्राव, प्रमेह आदि में बहुत हितकारी है। केमिकल सोसायटी पत्रिका (सन 1909—13) के अनुसार ''कपास वनस्पति में वेटाइन, कोलाइन तत्त्व पाये जाते हैं और फूलों में लुफोसाइडल पिगमेंट एवं गोसीपेटिन होता है।''

इस पृष्ठभूमि में ''अनग्निका कपास'' के सूत बुनने और वस्त्र रचना के सूक्त का अनुशीलन करना चाहिए।

## सूती वस्त्रोपचार (111)

आयुर्दा अग्ने जरसं वृणानो घृतप्रतीको घृतपृष्ठो अग्ने।
घृतं पीत्वा मधु चारू गव्यं पितेव पुत्रानभि रक्षतादिमम्।।1।।
परि धत्त धत्त नो वर्चसेमं जरामृत्युं कृणुतु दीर्घमायुः।
बृहस्पतिः प्रायच्छद्वास एतत्सोमाय राज्ञे परिधातवा उ ।।2।।
परीदं वासो अधिथा स्वस्तयेऽभूर्गष्टीनामभिशस्तिपा उ।
शतं च जीव शरदः पुरूची रायश्च पोपमुपसंव्ययस्व।।3।।
एह्यश्मानमा तिष्ठाश्मा भवतु ते तनूः।
कृण्वन्तु विश्वे देवा आयुष्टे शरदः शतम्।।4।।
यस्य ते वासः प्रथमवास्यं 1 हरामस्तं त्वा विश्वेऽवन्तु देवाः।
तं त्वा भ्रातरः सुबृधा वर्धमानमनु जायन्तां बहवः सुजातम्।।5।।
(अथर्ववेद, काण्ड 2, सूक्त 13ः ऋषिः—अथर्वाः देवता—अग्निः, नानादेवताः।)

हे तेजस्वी अग्निदेव! आप जीवन देनेवाले, स्तुति सुननेवाले, हवनादि से घी का सेवन करनेवाले और तेजस्वी हैं। आपसे प्रार्थना है कि गाय का घी पीकर (वस्त्र परिधान पहननेवाले) बालक की रक्षा पिता की तरह करें। अर्थात अग्निदेव बालक के संरक्षक हैं।

बालक को परिधान कराओ। परिधान से तेज और आयु में वृद्धि होती है। वैदिक ऋषियों की मान्यता है कि ज्ञान–बुद्धि के अधिष्ठाता कुलगुरू बृहस्पति ने राजा सोम के पहनने के लिए परिधान बनवाया। उसी कड़ी में बालक को पहना रहे हैं। परिधान मनुष्यों की विनाश से रक्षा करता है। यह उत्तम वस्त्र धन का ताना एवं पोषण का बाना रूप से बुना गया है। यहाँ धन का अर्थ क्या है?

एक पत्थर की शिला पर बच्चे को खड़ा कर वस्त्र धारण करवाने की परम्परा रही है। यह पत्थर शरीर के पाषाण की तरह सुदृढ़ होने का प्रतीक है। शरीर सुदृढ़ रहने से आयु लम्बी रहती है। हे बालक! परिधान पहनने से सभी देव रक्षा करें। आपका जन्म उत्तम कुल में हुआ है, उसी प्रकार बढ़े। कुल की वृद्धि हो।

सूक्त के तीसरे मन्त्र में वस्त्र को स्वस्ति के लिए धारण करने का उल्लेख हैः ''इदं वासः स्वस्तये अधि थाः।'' सु–अस्ति का अर्थ–उत्तम अस्तित्त्व, कल्याण है। परिधान– ''गृष्टिनां अभिशम्ति पा उ अभूः।'' विनाश से रक्षा करनेवाला परिचय है। सूक्त में आशीर्वाद दिया कि बालक ह्ष्टपुष्ट एवं तेजस्वी हो और उसका कल्याण हो। उसके पांचवे वर्ष में दूसरी सन्तान हो। यह भी वैज्ञानिक है कि सन्तानोत्पत्ति प्रति वर्ष नहीं हो। दो बच्चों के मध्य पांच वर्ष का अन्तराल हो।।ऊँ।।

# शिशुओं का मुंडन ओषधि

सन्तानोत्पत्ति के बाद मुंडन की अहम् भूमिका को केन्द्र में रखकर मुंडन सूक्त है। मुडन संस्कार भी शिशुओं के लिए ओषधि के समान है। क्योंकि गर्भ के समय के केश–बाल का अपना गुण धर्म है। जन्म के समय के बालों से अनेक रोगों का उत्पन्न होना टाला नहीं जा सकता है। शिशु के सिर पर बालों के नीचे काला विषाक्त मैल जमा रहता है। परिणामतः बच्चे के स्वास्थ के लिए नवसंकट उत्पन्न होता है। बच्चे की मेधाशक्ति का सीधा

सम्बन्ध सिर से है। वैदिक मान्यता है कि सहस्रार ब्रह्मरन्ध्र महाकाश–परमव्योम से सन्धान कराता है। जिसके कारण वैश्विक भू–भौगोलिक स्थिति का (जी.पी.एस.) भान होता है। नोबल पुरूस्कार विजेताओं (वर्तमान दशक में) ने शोध अनुसंधान में निष्कर्ष निकाला कि प्रत्येक व्यक्ति के मस्तिष्क में भू–भौगोलिक स्थिति सूचक प्रणाली होती है। मुण्डन से सिर के पीछे भाग में स्थित ब्रह्मरन्ध्र सक्रिय होता है। इस क्षेत्र की रक्षा के उद्देश्य से शिखा रखने की परम्परा रही। शिखा को ''अग्नि ज्वाला प्रभामहत्या शिखयेव दीपः।'' प्रकाश की किरण नामसे भी सम्बोधित किया गया। मुंडन से नवकेशों के साथ केशवृद्धि भी होती है।

## मुंडन का चिकित्सा महत्व (112)

आयमगन्त्सविता क्षुरेणोष्णेन वाय उदकेनेहि।
आदित्या रुद्रा वसव उन्दन्तु सचेतसः सोमस्य राज्ञो वपत प्रचेतसः।।1।।
अदितिः श्मश्रु वपत्वाय उन्दन्तु वर्चसा।
चिकित्सतु प्रचापतिर्दीर्घायुत्वाय चक्षसे।।2।।
येनावपत् सविता क्षुरेण सोमस्य राज्ञो वरुणस्य विद्वान ।
तेन ब्राह्मणो वपतेदमस्य गोमानश्ववानयमस्तु प्राजवान्।।3।।
(अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 68, ऋषिः अथर्वा; देवता–मन्त्रोक्ता)

वह सविता अपने तीक्ष्ण उस्तरे के साथ आया है। हे वायु! आप उष्णजल के साथ आये हैं। आदित्य, रुद्र और वसुदेव एकचित्त से केशों को भिगोवें। हे ज्ञानीजनो! आप इस सोम राज का मुंडन करो। अदिति बालों का वपन करे, जल के तेज के केशों को गीला करें। प्रजापालक इसकी चिकित्सा दीर्घायु और उत्तम दृष्टि के लिए करे। ज्ञानी सविता जिस उस्तरे से श्रेष्ठ राजा सोम का वमन करता रहा, हे ब्रह्मज्ञानियों! उससे इसके सिर का मुंडन करो। यह ऐश्वर्यवान हो। वैदिक सूक्त में बच्चे के मुंडन में बहुत ही सावधानी बरतने का संदेश है और समूची मुंडन क्रिया की बारीकियों (तीक्ष्णतम धारवाला उस्तरा, केश भली भांति गीला करने और जैसे राजा के मुंडन में सजग, सतर्क, सावधान रहा जाता है। वैसे ही बालक के मुंडन में चैतन्यता रहे।) को समझाया गया है। इसमें कोई असावधानी नहीं हो। मुंडन के समय उत्तम विचार हों। (अथर्ववेद 6.68.1–3)।।ऊँ।।

## शक्तिवर्धनोषधि रहस्य

मानवीय जीवन में कामोद्दीपकों द्वारा कामनाओं को उत्तेजित करना वाजीकरण है। ''औषधि द्वारा शक्तिवर्द्धन या कामोद्दीपन वाजीकरण कहलाता है।'' अथर्ववेद के छठे काण्ड का बहत्तरवाँ सूक्त वाजीकरण औषधि का रहस्योद्घाटन करता है। सूक्त के तीन मन्त्रों में वर्णित ''वाजीकरण ओषधि रहस्य के घेरे में है।''

### वाजीकरणोषधि (113)

यथासितः प्रथयते वशाँ अनु वपूंषि कृण्वन्नसुरस्य मायया।
एवा ते शेषः सहसायमर्कोंगेनांगं संसमकं कृणोतु।।1।।
यथा पसस्तायादरं वातेन स्थूलभं कृतम्।
यावत्परस्वतः पसस्तावत् ने वर्धतां पसः।।2।।
यावदंगीनं परस्वतं हास्तीनं गार्द भं चयत्।
यावदश्वस्य वाजिनस्तावत् ते वर्धतां पसः।।3।।
(काण्ड 6, सूक्त 79,; ऋषिः—अथर्वागिराः; देवता—शेपोऽर्कः)

सूक्त के देवता ''शेपोऽर्क'' अर्थात विषय है। शेपोऽर्क का अर्थ संस्कृत शब्द कोश में नहीं मिलता है। वैदिक नाम शेपोऽर्क का अर्थ वैदिक विद्वान, व्याकरणाचार्य, भैषेज्यविद और पाण्डुलिपिविद ही ढूंढ सकते है। सूक्त में शरीर अंग सुदृढ़ और सन्तानोत्पत्ति के योग्य बनने का वर्णन है। (अथर्ववेद 6.79.1—3)।।ॐ।।

## ईर्ष्यापनयनं

मन्त्रद्रष्टा प्रस्कण्व ऋषि अथर्ववेद के सातवें काण्ड के 45 वें सूक्त के सूक्तकार हैं। सूक्त के देवता ईर्ष्यापनयनं भेषजम् (विषय) है। सूक्त में वर्णित ''अज्ञात ओषधि से मन का रोग ईर्ष्या दूर हो सकता है।'' सूक्त में ईर्ष्यापनयनं ओषधि का नाम गुप्त ही रखा है। भैषेज्यविद हजारों वर्षों से मन में द्वेषभाव, अतिरंजित स्पर्धा, एषणा के मायावी विस्तार से ईर्ष्या—प्रतिहिंसा

आदि को नष्ट करनेवाली ओषधि को चिन्हित करने में लगे हैं। सूक्त में संकेत हैंः कि ''यह समुद्र से आयी है।''

## समुद्र ओषधिः ईर्ष्योपचार (114)

जनाद्विश्वजनीनात्सिन्धुतस्पर्याभृतम्।
दूरात्त्वा मन्य उद्भृतभीर्ष्याया नाम भेषजम्।।1।।
अग्नेरिवास्य दहतो दावस्य दहतः पृथक्।
एतामेतस्येर्ष्यामुद्राग्निमिव शमय ।।2।।
(अथर्ववेद, काण्ड 7, सूक्त 45,; ऋषिः प्रस्कण्वः;
देवता—ईर्ष्यापनगयनं भेषजम्)

''सम्पूर्ण जनों के हितकारी जनपद से और समुद्र से जो लाया गया है, वह ईर्ष्या को दूर करने वाली ओषधि है।'' हे ओषध! दूर से लाया गया है। हे ओषध ! आप इस जलानेवाली अग्नि के समान एवं मनुष्य के अन्दर जलनेवाले दावानल के समान भयंकर ईर्ष्या अग्नि को जल की तरह शान्त करें।।ऊँ।।

## वेदः ऋतु धर्म में आहार

सृष्टिविज्ञान में भूभौगोलिक जलवायु, ऋतुकाल, प्रकृतिकवास, परिस्थान, परिस्थितिविज्ञान— परिस्थितिशास्त्र, जलवायुशास्त्र और मानवीय जीवनक्रम की सूक्ष्मतम जानकारी वर्णित है। ऋतुकाल के खाद्यान्न, फल सब्जी आदि के खान—पान पर स्वास्थ निर्भर है। ऋतुकाल में दूसरी ऋतु का खानपान, फल, सब्जी आदि हानिकारक सिद्ध हो सकते हैं। यह वैदिक विज्ञान लोक में जन—जन तक पहुंचकर रच बस गया। ऋतु परिवर्तन के साथ धार्मिक व्रत, उत्सव आदि नत्थी किया गया। लोक में शीत ऋतु समापन के साथ ही एक दिन बासी—पुराने खाने की विदाई शीतलाष्टमी—बासोड़ा के साथ घोषित की गई। यह स्पष्ट चेतावनी रही कि ग्रीष्म काल (गर्मी) में भोजन एक रात के बाद दूसरे दिन खाने योग्य नहीं रहता, चौबीस घण्टे में खाने के गुणधर्म अहितकर हो जाते हैं। ऋतुकाल के अनुरूप ही फल, सब्जी और अनाज खाने की समृद्ध परम्परा रही। वर्षा ऋतु में हरे पत्तों की सब्जी खाना निषेध किया गया। लोक में कुछ सब्जियों और दही को एक साथ खाना बीमारी को आमन्त्रण कहा गया। छह ऋतुओंवाले

क्षेत्रों में ग्रीष्मकाल में बाजरा खाना भी अलाभकर घोषित किया। बाजरा का गुण धर्म गरम होना कारण रहा। साथ ही क्षेत्र के पानी और जलवायु के अनुसार ही मिर्च मसालों का उपयोग किया जाता रहा और किया जा रहा है। व्रत और उपवासों के धार्मिक उद्देश्य के आन्तरिक शारीरिक शोधन की अदृश्य भावना भी रही। खान–पान से भौतिक, आधिभौतिक और अध्यात्मिक उन्नति का सीधा सम्बन्ध है। क्योंकि स्वस्थ रहने पर भौतिक एवं अध्यात्मिक ऐश्वर्य का दिव्यानन्द उठा सकते हैं।

## ऋतु धर्म आरोग्य (115)

उत्तिष्ठताव पश्यतेन्द्रस्य भागमृत्वियम्।
यदि श्रातं जुहातेन यद्यश्रातं ममत्तन।।1।।
श्रातं हविरो ष्विन्द्र प्र याहि जगाम सूरो अध्वनो वि मध्यम्।
परि त्वासते निधिभिः सखायः कुलपा न व्राजपतिं चरन्तम्।।2।।
श्रातं मन्य ऊधनि श्रातमग्नौ सुशृतं मन्ये तदृतं नवीयः।
माध्यन्दिनस्य सतनस्य दुध्नः पिबेन्द्र वज्रिन्पुरूकृज्जुषाणः।।3।।
(अथर्ववेद, काण्ड 7, सूक्त 75; अथर्वा ऋषि; इन्द्र देवता)

उठो और ईश्वर के द्वारा ऋतुकाल अनुरूप प्रदान अन्न भाग को देखो। केवल अन्न परिपक्व हो तभी उसे आनन्द से ग्रहण करो (फसल के पकने की प्रतीक्षा करो।)। दूसरे मन्त्र का आशय यह हैः ''सूर्य के मध्यान्ह में आने पर ही भोजन करना चाहिए।'' भोजन भी अग्नि पर परिपक्वता का हो। यह भी निर्देश है कि दही शीतवीर्य होने के कारण दोपहर के उष्ण समय पीने योग्य है। लोक में रात्रि में दही नहीं खाने की परम्परा है। लोकावधारणा है कि रात्रि में दही के तत्त्व नहीं पचते है। आयुर्वेदाचार्यों का भी कहना है कि रात में दही हानि पहुंचाता है। भोजन में लोहतत्त्व और पोष्टिक तत्त्व प्रोटिन खाने से अपच होती है। देश देशान्तर में जलवायु के अन्तर को देखते हुए ही भोजन सामग्री का निर्धारण और लोक में चलन हुआ। धान्य को खलिहान में पकने पर ही अग्नि में पका कर खाना चाहिए। दूध और धान्य नया ही लेने योग्य है। बहुत पुराना धान्य खाने योग्य नहीं है। इसी तरह नवीनतम ताजा दूध ही पीना चाहिए। दो–चार दिन पुराना भोजन अथवा बासा दूध काम में नहीं लेना होता है। भगवद्गीता में कहा हैः जिस भोजन को तैयार हुए तीन घण्टे से अधिक व्यतीत हुए हैं, वह नीरस, दुर्गन्धयुक्त, उच्छिष्ट एवं अपवित्र है। वह तामसी प्रवृत्तिको प्रिय होता हैः ''यातयामं गतरमं पूतिपर्युषितं च यत्। उच्छिष्टमपि चामेध्यं भोजनं तामसप्रियम् ।।गीता 17.10।।''

सूक्त में कहा है कि परमेश्वर ऋतु अनुसार अन्न, फल, फूल, रस आदि प्रदान करता है। उसे पक्व अवस्था (पकने) अवस्था में ही उपयोग करना चाहिए। यदि कोई फल कच्चा हो तो पकने की प्रतीक्षा करने में आनन्द है। कच्चे फल को तोड़कर कृत्रिम तरीकों से पकाने में वृक्ष पर सूर्य मरीचि में पके फल का सुस्वाद नहीं आता है। शीतघरों में रखने से कच्चे–पके फल गुणधर्म (तासीर) ही बदल जाती है। दूध को तीन चार दिन रखने के लिए उबालकर ठंडा करते हैं और उसमें 'परिरक्षक' मिलाते हैं। उसके उपरान्त फिर शीतलक में रखकर आपूर्ति करते हैं। खाद्य सामग्री भी हिमवत्त करके महिनों रक्षित रहती है। नवीनतम् खाद्य सामग्री और हिमवत के भोजन में जमीन आसमान का अन्तर होता है एवं गुण धर्मों में विचलन देखा गया है। अधिकतर भारत की ग्रीष्म जलवायु में बासा खाना हानिकारक रहता है।

यह भी निर्देश है कि परिवार अपनी थाली अथवा पलाश (वेदवृक्ष) के पत्तों की पत्तल में पक्तिबद्ध बैठकर भोजन करे। भोजन प्रारम्भ करने से पूर्व परमेश्वर को कुछ अंश समर्पित करे। इससे कर्ताभाव–अहंकार, दंभ नहीं रहता है। यह भी विचारे के परमेश्वर हमारे मध्य है और हम उनका प्रसाद ग्रहण कर रहे हैं (वेदवृक्ष का पत्ता बुद्धिवर्धक होता है।)। तीन मन्त्रों के सूक्त में खानपान की वैज्ञानिक आधारवाली आचारसंहिता की रूपरेखा है। वर्तमान में पश्चिमीकरण में असमय खानपान, ऋतुकाल के अनुरूप खानपान नहीं करने, शीतलकों में परिरक्षित भोजन खाने और अऋतु फल–सब्जी खाने से शरीर अस्वस्थ हो रहा है।।ऊँ।।

# सप्तद्वीपों में वैदिक नाग संस्कृति

वेद में महासर्पों और महाभयानक विष के बारे में विस्तृत विवरण है। महासर्पों और वैदिक देवों के मध्य भीषणतम युद्ध चले। अन्ततः पुराकथाओं में महासर्पों को देवता का स्थान मिला। सर्पों के राजा वासुकि (महारुद्र के कंठ में शोभित भुजंग) अथवा शेषनाग (श्रीहरि विष्णु की क्षीरसागर में शैय्या बने महासर्प) को स्वीकारा गया। वैदिक देवों के शास्ता रुद्र का कल्याणकारी स्वरूप महादेव शिव के शरीर पर कर्ण कुण्डल, गलहार, भुजबन्द, कंकण, यज्ञोपवीत, करधनी और पैर के कड़े के रूप में विषाक्त सर्प हैं। विषाक्त सर्प

काल स्वरूप हैं और काल से अप्रभावित महारुद्र कालातीत अथवा महाकाल हैं। ''ऋग्वेद के अनुसार रुद्र ने केशी के साथ विषपान किया।'' अतः वैदिक रुद्र नीलकंठ हैं। पुराणकाल में समुद्र मंथन के समय महादेव धूर्जटी शिव ने विषपान किया और नीलकंठ कहलाये। वैदिक रुद्र महाभिषज महावैद्य हैं और पुराण के शिव वैद्यनाथ हैं। इसी पृष्ठभूमि में ऋग्वेद में विष निवारण के सूक्त प्रथम काण्ड से ही प्रारम्भ होते हैं। इनमें सर्प के विष के अलावा भी दूसरे विषों के मारक प्रभाव को नष्ट करने की विधियाँ मिलती है।

यहाँ यह स्मरण रहे कि वेद काल के पश्चात् प्राचीन काल 8000 से 10000 वर्ष पहले प्राचीनकाल में सभी द्वीपों में ''नाग संस्कृति'' का झंड़ा लहरा रहा था। गणों–कबीलों में ''पवित्र गणकुलचिन्ह नाग'' रहा। माया–इंका संस्कृतियों में पवित्र सपक्ष उड़नेवाला महासर्प मिलता है। चीन में सपक्ष नथुनों से आग उगलता महासर्प की अवधारणा मिलती है। यह पंखवाला अज़दाह स्वरूप वैदिक मान्यताओं का विस्तार भर है। वेद काल में ''पर्वतों के भी पंख'' रहे। समुद्र मंथन के समय देवताओं के राजा इन्द्र ने पावन महापर्वत मेरू (सुमेरू, कैलास) से मथनी के रूप में उपयोग की अनुमति की प्रार्थना की। पर्वतराज मेरू महारुद्र शिव का निवास है। महारुद्र योगमुद्रा में प्रगल्भ रहे। उस समय नगराज मेरू ने इन्द्र को उसके पंख काटने का उल्हाना दिया। नगश्रेष्ठ मेरू ने कहाः हे इन्द्र! यदि तुमने मेरे पंख नहीं काटे होते तो मैं उड़कर क्षीरसागर पहुंच जाता। वैसे सात हजार वर्ष से प्राचीन माया के पिरामिडों के उत्खनन में एक हाथ में सर्प लिए देवी की प्रतिमा प्राप्त हुई है।

ऋग्ववेद में 16 मन्त्रों की ''विषघ्नोपनिषद्'' है। इसके मन्त्र द्रष्टा ऋषि अगस्त्यो मैत्रावरूणि हैं।

## विषघ्नोपनिषद् (116)

कंकतो न कड्.कतो ऽथो सतीनकंकतः।
द्राविति प्लुषी इति न्य 1 दृष्टा अलिप्सत।।1।।
अदृष्टान् हन्त्यायत्यथो हन्ति परायती।
अथां अवघ्नसी हन्त्यर्थो पिनष्टि पिषती।।2।।
शरासः कुशरासो दर्भासः सैर्या उत।
मौंजा अदृष्टा बैरिणाः सर्व साकं न्यलिप्सत।।3।।
नि गावो गोष्ठे असदन् नि मृगासो अविक्षत।
नि केतवो जनानां न्य 1 दृष्टा अलिप्सत।।4।।
एत उ त्ये प्रत्यदृश्रन् प्रदोषं तस्करा इव।

अदृष्टा विश्वदृष्टाः प्रतिबुद्धा अभूतन।।5।।
द्यौर्वः पिता पृथिवी माता सोमो भ्रातादितिः स्वसा।
अदृष्टा विश्वदृष्टा स्तिष्ठतेलयता सु कम्।।6।।
ये अंस्या ये अंगया सूचीका ये प्रकङ्.कताः।
अदृष्टाः किं चनेह वः सर्वे साकं नि जस्यत।।7।।
उत् पुरस्तात् सूर्य एति विश्वदृष्टो अदृष्टहा।
अदृष्टान्त्सर्वांजाम्भयन्त्सर्वाश्च यातुधान्यः।।8।।
उद्पप्तदसौ सूर्यः पुरू विश्वानि जूर्वन्।
आदित्यः पर्वतेभ्यो विश्वदृष्टो अदृष्टहा।।9।।
सूर्य विषमा सजामि दृतिं सुरावतो गृहे।
सो चिन्नु न मराति नो वयं मरामाऽऽरे अस्य
योजनं हरिष्ठा मधु त्वा मधुला चकार।।10।।
इयत्तिका शकुन्तिका सका जघास ते विषम्।
सौ पिन्नु न मराति नो वयं मरामाऽऽरे अस्य
योजनं हरिष्ठा मधु त्वा मधुला चकार।।11।।
त्रिःसप्त विष्पुलिंगका विषस्यं पुष्पमक्षन्।
ताश्चिन्नु न मरन्ति नो वयं मरामाऽऽरे अस्य
योजनं हरिष्ठा मधु त्वा मधुला चकार।।12।।
नवानां नवनीतां विषस्य रोपुषीणाम्।
सर्वसामग्रभं नामाऽऽरे अस्य योजनं।
हरिष्ठा मधु त्वा मधुला चकार।।13।।
त्रिः सप्त मयूर्यः सप्त स्वसारो अग्रुवः।
तास्ते विषं वि जभ्रिर उदकं कुम्भिनीरिव।।14।।
इयत्तक कुषुम्भकस्तकं भिनद्‌यरमना।
ततो विषं प्र वावृते पराचीरनु संवतः।।15।।
कुषुम्भकस्तदब्रवीद् गिरेः प्रवर्तमानकः।
वृश्चिकस्यारसं विषमरसं वृश्चिक ते विषम्।
(ऋग्वेद प्रथम मण्डल, सूक्त 191;
ऋषिः—मैत्रावरूणिः, अप्तृणसूर्योः विषघ्नोपनिषद्।)

कुछ सर्प बहुत विषैले और कुछ सामान्य विषैले होते हैं। जल में रहनेवाले सर्पो में कुछ विषैले और कुछ निराविष पाये जाते हैं। ये दोनों तरह के सर्प दाह उत्पन्न करनेवाले और दिखाई देनेवाले नहीं हों। वे मेरे शरीर को विष से व्याप्त लेते हैं। यानी दोनों तरह के सर्पदंश से शरीर में दाह फैल

जाती है। यह ओषधि आती हुई और जाती हुई सांपों को नष्ट करती है और पूरी तरह विष रहित कर देती है। सर्प अनेक स्थानों में पाये जाते हैं। पूर्व सूक्त की तरह कहा है कि सर्पों के स्थान–सरकण्डे, कुशा, घास, मुंज, वीरण, वन, गुहा और जल हैं। सर्प मनुष्यों के इन्द्रिय आराम के समय, निद्रा, रात्रि में गाय एवं पशुओं के बाड़े में सोने के समय रेंगकर बाहर निकलते हैं। लोकास्था में प्रसिद्ध है कि सांप रात्रि को ओस चाटने को बिलों से बाहर निकलते हैं। ये दिन भर तस्कर–चोरों की तरह बिल में छिपे रहते हैं। इसका एक कारण यह बताया जाता है : दिन में सर्प को कुछ दिखाई नहीं देता है। रात्रि के अन्धकार में सांप को सब कुछ दिखाई देता है। चुनाचे तस्करों की तरह निकलते हैं। यहाँ यह कहा गया है कि रात को अधिक सावधानी अपनानी आवश्यक है।

हे सर्पों! आपके पिता द्युलोक, जननी पृथिवी, भाई सोम और बहिन अदिति है। अथवा आपका जन्म उच्च कुल में हुआ है। आप उच्च कुल का आचरण करते हुए किसी को भी कष्ट नहीं दो और सुखपूर्वक विचरण करो। विषैले प्राणियों में सांप आदि रेंगते हैं। कानखजूर (कंचछला), बिच्छू आदि पैरों पर चलते हैं। सभी सूई की पैनी नोक की तरह दंश करते हैं।

सूर्य देवता सभी निरीक्षण करता हुआ रोग जन्तुओं को नष्ट करता है। सूर्य के तेज से दिखाई देनेवाले और अदृश्य विषाक्त जीवाणु नष्ट होते हैं। सर्वद्रष्टा सूर्य रसों का हरण करता उदित होता है। सूर्योदय के साथ अनिष्टकारी जन्तु लुप्त होते हैं। मैं इस ''विष को वैद्यराज सूर्य में स्थापित करता हूँ।'' ''सूर्य में यही विष रसविद्या से अमृत बनता है। मधुला ओषधि से सूर्यस्थ विष अमृत का रूप लेता है।''

माता चातक कपिंजली विषाक्त फूल खाने पर भी नहीं मरती है। यह कपिंजली विषपान करे। सूर्य इस विष को दूर करे और मधुला ओषधि इस विष को अमृत बनावे। पक्षीशास्त्र के अनुसार इक्कीस प्रकार की चिड़िया विषैले पुष्प खाती हैं। फिर भी ये चिड़िया मरती नहीं हैं। मधुला ओषध विष को अमृत बनाती है। ''निन्यानवें प्रकार की ओषधियाँ विष को दूर करती हैं। इनके प्रयोग से हर तरह का भयानक विषय दूर होता है।'' इक्कीस प्रजाति की मोरनियाँ और सात नदियाँ विष हरण करे । मोर विषैले सांप को खाता है, गरूड भी सर्पो को आहार बनाता है। गरूड पुराण (सम्पूर्ण) में विष निवारण की चमत्कारिक ओषधियों का विवरण है। धन्वन्तरी संहिता में विषहरण की ओषधियाँ हैं। विषैला कीड़ा चाहे छोटा अथवा बड़ा हो उसको मारना चाहिए। विषैले कीड़े के काटने पर उसे नष्ट करने का जतन करना

चाहिए। पर्वत के रससिद्ध विषधर सर्पों को रसहीन (विष) करने के ज्ञानी होते हैं (ऋग्वेद प्रथम मण्डल एक सो इकयानवा सूक्त)।

पर्वतों में विषैले बिच्छू बड़ी संख्या में रेंगते हैं। पर्वत के रसज्ञ बिच्छू विष को रसहीन करने की ओषधि जानते हैं। पर्वत के रससिद्ध विषधर सर्पों को रसहीन करने के भी ज्ञानी होते हैं (ऋग्वेद प्रथम मण्डल एक सो इकयानवा सूक्त)।

## विषदूषणम् (117)

देवा अदुः सूर्यो अदाद द्योरदात् पृथिव्य दात्।
तिस्रः सरस्वतीरदुः सचित्ता विषदूषणम्।।1।।
यद् वो देवा उपजीका आसिंचन् धन्वन्युदकम्।
तेन देवप्रसूतेनेदं दूषयता विषम् ।।2।।
असुराणां दुहितासि सा देवानामसि स्वसा।
दिवस्पृथिव्याः संभूवा सा चकर्थारसं विषम्।।3।।
(अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 100; ऋषिः गरूत्मान्; देवता–वनस्पतिः (विषदूषणम्))

पृथ्वी, सूर्य, वायु, जल आदि समस्त देवता विष को दूर करते हैं। कुछ विद्याओं से विष दूर किया जाता है। मरूदेश का जल और ओषधि विष निवारण करता है। यह सूक्त अनुत्तरित पहेली है। मन्त्र में एक ओर कहते हैं कि बहुत देवों में विषरस समापन की दिव्य शक्ति है। भैषेज्य विद्या में अग्नि, सोम, जल, सूर्य आदि से विष दूर करने का उल्लेख है। दूसरे मन्त्र के अनुसार ''मरूस्थल के जल–उपजीका में विषनाशक शक्ति है।'' उपजीका से तात्पर्य वृक्ष पर होनेवाली ओषधि हो सकता है। उस वनस्पति के रस से विष को हटाया जाता है। यह वनस्पति प्राणों की रक्षा करती है। इसका अर्थ यह भी है कि निर्जल मरूभूमि के वृक्षों पर विषनाशक ओषधि पैदा होती है (अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 100)।

## सर्पविष दूरीकरण (118)

इन्द्रस्य प्रथमो रथो देवनामपरो रथो वरुणस्य तृतीय इत्।
अहीनामपमा रथ स्थाणुमारदथार्षत्।।1।।
दर्भः शोचिस्तरूणकमश्वस्य वारः परूषस्य वारः।
रथस्य बन्धुरम्।।2।।
अव श्वेत पदा जहि पूर्वेण चापरेण च।
उदप्लुतमिव दार्वहीनामरसं विषं वारूग्रम्।।3।।
अरंघुषो निमज्योन्मज्य पुनरब्रवीत्।

उदप्लुतमिव दार्वहीनामरसं विषं वारूग्रम्।।4।।
पैद्वो हन्ति कसर्णीलं पैदः श्वित्रमुतासितम्।
पैद्वो रथर्व्याः शिरः सं बिभेद पृदाक्वा।।5।।
पैद्व प्रेहि प्रथमोऽनु त्वा वयमेमसि।
अहीन् व्य स्यतात् पथो येन स्मा वयमेमसि।।6।।
इदं पैद्वो अजायतेदमस्य परायणम्।
इमान्यर्वतः पदाहिध्न्यो वाजिनीवतः।।7।।
संयतं न वि व्यात्तं न सं यमत्।
अस्मिन् क्षेत्रे द्वावही स्त्री च पुमांश्च तावुभावरसा।।8।।
अरसास इहाइयो ये अन्ति ये च दूरके।
घनेन हन्मि वृश्चिकमहिं दण्डेनागतम्।।9।।
अघाश्वस्येदं भेषजमुभयोः स्वजस्य च।
इन्द्रो मेऽहिमघायन्तमहिं पैद्वो अरन्धयत्।।10।।
पैदस्य मन्महे वयं स्थिरस्य स्थिरधाम्नः।
इमे पश्चा पृदाकवः प्रदीध्यत आसते।।11।।
नष्टासवो नष्टविषा हता इन्द्रेण वज्रिणा।
जाघनेन्द्रो जघ्निमा वयम्।।12।।
हस्तिरश्चिराजयो निपिष्टासः पृदाकवः।
दर्विं करिक्रतं श्वित्रं दर्भेष्वसितं जहि।।13।।
कैरातिका कुमारिका सबा खनति भेषजम्।
हिरण्ययीभिरभ्रिभिर्गिरीणामुप सानुषु।।14।।
आयमगन् युवा भिषक् पृश्निहापराजितः।
स वै स्वजस्य जम्भन उभर्यार्वृश्चिकस्य च।।15।।
इन्द्रो मेऽहिमरन्धयन्मित्रश्च वरूश्च।
वातापर्जन्यो 3 भा।।16।।
इन्द्रो मेऽहिमरन्धयत् पृदाकुं च पृदाक्वम्।
स्वजं तिरश्चिराजिं कसर्णीलं दशोनसिम्।।17।।
इन्द्रो जघान प्रथमं जनितारमहे तव।
तेषामु तृह्यमाणानां कः स्वित् तेषामसद् रसः।।18।।
सं हि शीर्षाण्यग्रभं पौंजिष्ठ इज कर्वरम्।
सिन्धोर्मध्यं परेत्य व्य निजमहेर्विषम्।।19।।
अहीनां सर्वेषां विषं परा वहन्तु सिन्धवः।
हतास्तिरश्चिराजयो निपिष्टासः पृदाकवः।।20।।

ओषधीनामहं वृण उर्वरीरिव साधुया।
नयाम्यर्वतीरिवाहे निरैतु ते विषम्।।21।।
यदग्नौ सूर्य विषं पृथिव्यामोषधीषु यत्।
कान्दाविषं कनक्वनकं निरैत्वैतु तेविषम्।।22।।
ये अग्निजा ओषधिजा अहीनां ये अप्सुजा विद्युत आवभूवुः।
येषां जातानि बहुधा महान्ति तेभ्यः सर्पेभ्यो नमसा विधेम।।23।।
तौदी नामासि कन्या घृताची नाम वा असि।
अधस्पदेन ते पदमा ददे विषदूषणम्।।24।।
अंगादंगात् प्र च्यावय हृद्यं परि वर्जय।
अधा विषस्य यत् तेजोऽवाचीनं तदेतु ते।।25।।
आरे अभूद् विषमरौद् विष विषमप्रागपि।
अग्नि र्विषमहेर्निरधात् सोमो निरणयीत्
दंष्टारमन्वागद् विषमहिरमृत।।26।।
(अथर्ववेद, काण्ड 10, सूक्त 4; ऋषिः गरूत्मान्; देवता–तक्षक)

इन्द्र का प्रथम रथ है, देवों का दूसरा रथ है और वरुण का तीसरा रथ है। सर्पों का रथ नीच गतिवाला है। यह स्तम्भ पर चलता है और नष्ट होता है। ''सर्प विष को दूर करनेवाली ओषधियाँ–कुशा, अश्ववार, तृणविशेष, पुरुषवार, अग्नि आदि हैं। इनमें ही रथ–बंधुर शामिल है।'' हे श्वेत ओषधे! पूर्व एवं उत्तर पद से विष का नाश कर। इस ओषधि से भयानक विष भी नीरस हो जाय। विष जल में लकड़ी गिरने के साथ बह जाय। ''अलंघुर ओषधि निमज्जन एवं उन्मज्जन'' करके कहने लगी कि उग्र भयानक विष सारहीन हो जायगा। पैद्व कसर्नील श्वित्र एवं आसित्त सर्पों को मारता है। पैद्व रथर्व्या एवं पृदाकु का सिर तोड़ दिया है। इसलिए आप सबसे पहले चलो और मार्गों को सर्परहित करो, हम आपके पीछे चलेंगे।

यह पैद्व पैदा हुआ है। इसका यही परमस्थान है। ये शक्तिशाली सर्पों के पदचिन्ह हैं। सर्प का मुँह खुला ना रहे एवं सर्पों का मुख बन्द नहीं हो। इसका अर्थ यह है कि रेंगता सर्प और फन उठाकर दंश को तत्पर दोनों सर्पों को नष्ट करें।

''स्वज एवं अघाश्च'' दोनों विषनाशक ओषधियाँ हैं। इन्द्र ने हम पर आक्रमण करनेवाले सर्प एवं पैद्वसर्प को नष्ट किया है। हम स्थिर और अचल धामवाले पैद्व की महिमा मनन करते हैं। जिसके पीछे पृदाकु सर्प देखते हुए दूर खड़े रहते हैं। इन्द्र के वज्र से सर्पों के विष एवं प्राण नष्ट हो चुके हैं। हम भी दर्भों में पृदाकु सर्प, दर्वि सर्प, करिक्रत सर्प, श्वेत सर्प, तिरछी लकीरों

वाले आदि सर्पों को मारते हैं। वनविदों (भीलों) की कुमारियाँ पर्वत शिखरों पर कुदाली से विष निवारण ओषधियाँ खोदकर निकालती हैं। भैषज्यज्ञानविद तरूण सर्पविष नाश में सामर्थ्यवान है। वह स्वज सर्प, बिच्छू आदि का विष उतारता है। इन्द्र, सूर्य, वरुण देवता आदि मानवीय रक्षा के लिए सर्पों को मारते हैं। वायु एवं पर्जन्य सर्पों के काल हैं।

इन्द्र ने पृदाकु, पृदाक्व, स्वज, तिरश्चिराजी, कसणर्ली, दुशोनसि प्रजाति के सर्पों का संहार किया। सर्प के मुँह को पकड़कर ही मारा जाता है। नदियों के प्रचण्ड प्रवाह में तिरश्चिराजी, पृदाकु आदि सर्प बह जाते हैं। विषनाशक ओषधियाँ खेतीहर भूमि पर भी पैदा की जा सकती हैं। अग्नि, भूमि, वनस्पति आदि की विषाक्तता समाप्त हो। सूक्त के तेइसवें मन्त्र में सभी प्रजाति के सर्पों को नमन किया गया है।

''विषनाशक जड़ घृताची एवं तौदी की है।'' ओषधि शरीर के रोम रोम से एवं रक्तशोधक हृद्‌य से विषका दुष्प्रभाव हटाती है। यह अन्तर्निहित संदेश है कि विष से ही विष का उपचार होता है (आधुनिक विज्ञान में सर्प के विष से ही विष प्रभाव दूर करने की दवा बनती है। वैदिक ज्ञान देश काल समय की सीमाओं के पार सनातन सत्य है।) । ''सर्प का विष अग्नि एवं सोम दूर करते हैं।'' अन्त में पहेली हैः ''दंश करने वाले सर्प का विष पहुँचा और उससे वहीं सर्प मर गया।''

छब्बीस मन्त्रों के सूक्त में सर्प प्रजातियों और उनके विष को उसी पल निष्प्रभावी करनेवाली चमत्कारिक ओषधियों का ब्योरा दिया गया है। यह शोध अन्वेषण का विषय है कि उनतालीस लाख वर्ष बाद इन विषनाशक जड़ी बूटियों के नाम क्या हैं और देश के किन किन पर्वत शिखरों पर उपलब्ध है ? राजस्थान के मत्स्य (अलवर) के गढ़राजोर में एक हजार वर्ष से प्राचीन श्री नीलकंठ महादेव के महन्त रहे श्री कैलासनाथ योगी ने स्थानीय जड़ी—बूटियों से पूर्व महन्त श्री गंगाधरनाथ योगी के काले सर्प के काटने का सफल उपचार किया। चिरंजीवी नवनाथों में प्रमुख गुरू गोरक्षनाथ को माननेवाले नाथ शाबर मन्त्र और अज्ञात जड़ी से काले सर्प दंश का उपचार करते हैं। नाथ सपेरों की नेत्रज्योति भी सामान्य की तुलना में बहुत ही तेज होती है। नाथ सर्पविष निवारण विद्या गुप्त ही रखने की परम्परा में विश्वास रखते हैं (अथर्ववेद, काण्ड 10, सूक्त 4)।

## सर्पविषनाशन (119)

अपेह्यरिरस्यरिर्वा असि।
विषे विषमपृक्था विषमिद् वा अपृक्थाः।

अहिमेवाभ्यपेहि तं जहि ।।1 ।।

(अथर्ववेद, काण्ड 7, सूक्त 88; ऋषिःदेवता—तक्षकः गुरूत्मान;)

यह मन्त्र बहुत ही विचित्र है। इसके अनुसार सर्प के मनुष्य जाति के शत्रु होने से दूर रहना आवश्यक है। विष की ओषधि विष ही है। यदि सर्प दंश हो तो दंशित व्यक्ति उसी सर्प को काट ले। इससे सर्प के विष में मानवीय विष मिल जाता है और मानवीय शरीर में आये विष में सर्प रक्त मिल जाता है। परिणामतः विष दंश से पीड़ित बच जाता है। इस मन्त्र का आशय अनुसुलझी गुत्थी है। मन्त्र द्रष्टा ऋषि इस रूपक से क्या कहना चाहते हैं ? यह विषय गहन शोध अनुसन्धान का है (अथर्ववेद, काण्ड 7,सूक्त 88)

## जल से विष हरण (120)

परि द्यामिव सूर्योऽहीनां जनिमागमम्।

रात्री जगदिवान्यद्धंसात् तेना ते वारये विषम्।।1।।

यद् ब्रह्मभिर्यदृषिभिर्यद देवैर्विदिंत पुरा।

यद् भूतं भव्यमासन्वत् तेना ते वारये विषम्।।2।।

मध्वा पृंचे नद्य 1 : पर्वतो गिरयो मधु।

मधु परूष्णी शीपला शमास्ने अस्तु शं हृदे्।।3।।

(अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 12; ऋषिः गरूत्मान्; देवता—तक्षकः।)

जिस प्रकार सूर्य द्युलोक को जानता है, उस प्रकार मैं सर्पों के जन्मवृत्त को जानता हूँ। रात्रिः जैसे सूर्य से भिन्न जगत् का आवरण करती है, उसी प्रकार मैं आपके विष का निवारण करता हूँ। देवों, ब्रह्मज्ञानियों एवं ऋषियों ने पूर्वकाल में भूत, भविष्यकाल का ज्ञान जान लिया था। उस ज्ञान से विष दूर किया जाता है। मधु पर्वत, नदियों और दूसरी जगह प्राप्त होता है। परूष्णी और शीपला मधुरता दायक है। उनसे मुख पर और हृद्य में शान्ति मिलती है। यह सूक्त नदियों—पर्वतों के झरनों की जलधारा से सर्प विष उतारने की पद्धति का सूत्रपात करता है। यह स्मरण रहे कि वेद के दूसरे मन्त्रों में जल से विष निवारण की विधि मिलती है। मन्त्र में परूष्णी एवं शीपला के वर्णन क्या संकेत देते हैं (अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 12)।

## विषधर से सुरक्षा (121)

मानो देवा अहिर्वधीत् सतोकान्त्सहपूरूषान्।

संयतं न वि ष्परद् व्यात्तं न सं यमन्नमो देवजनेभ्यः।।1।।

नमोऽस्त्वसिताय नमस्तिरश्चिराजये।

स्वजायं बभ्रवे नमो नमो देवजनेभ्यः।।2।।

सं ते हन्मि दता दतः समु ते हन्वा हनू।

सं ते जिव्हाया जिव्हा सम्वास्नाह आस्य म्।।3।।

(अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 56; ऋषिः–शन्तातिः; देवता–विश्वेदेवाः; रुद्रः।)

इस सूक्त के तीनों मन्त्रों के देवता विश्वेदेवा एवं रुद्र हैं। ''रुद्र देवता ने ऋग्वेद में विषपान किया।'' रुद्र विषपायी हैं। वे विषधर सर्पों के विष से अप्रभावित हैं। प्रथम मन्त्र में निर्देश है कि यह सुप्रबन्ध हो कि आवास एवं पशु सर्प से रक्षित रहे। ताकि सर्प दंश नहीं हो। दूसरे मन्त्र में काले सर्प, भूरे रंग के सर्प, तिरछी धारियोंवाले सर्प आदि को नमन किया गया है। तीसरे मन्त्र में सर्प को नष्ट करने का निर्देश है।

## मधुः सर्पविषोपचार (122)

तिरश्चिराजेरसितात्पृदाकोः परि संभृतम्।

तत्कङ्.कपर्वणो विषमियं वीरूदनीनशत्।।1।।

इयं वीरूमन्मधुजाता मधुश्चुन्मधुला मधूः।

सा विह्रुतस्य भेषज्यथो मशकजम्भनी ।।2।।

यतो दष्टं यतो धीतं ततस्ते निर्व्हयामसि।

अर्भस्य तृप्रदंशिनो मशक्स्यारसं विषम्।।3।।

अयं यो वक्रो विपरूर्व्य ङ्.गो मुखानि वक्रा वृजिना कृणोषि।

तानि त्वं ब्रह्मणस्पत इषीकामिव सं नमः।।4।।

अरसस्य शर्कोटस्य नीचीन स्योपसर्पत।

विषं ह्य 1 स्यादिष्यथो एनमजीजभम्।।5।।

न ते बाव्होर्बलमस्ति न शीर्षे नोत मध्यतः।

अथ किं पापयामुया पुच्छे बिभर्ष्यर्भकम्।।6।।

अदन्ति त्वा पिपीलिका वि वृश्चन्ति मयूर्यः।

सर्व भल ब्रवाथ शार्कोटमरसं विषम्।।7।।

य उभाभ्यां प्रहरसि पुच्छेन चास्ये न च।

आस्ये 3 न ते विषं किमु ते पुच्छधावसत्।।8।।

(अथर्ववेद, काण्ड 7, सूक्त 56; ऋषिः अथर्वा; देवता–वृश्चिकादयः वनस्पतिः, ब्रह्मणस्पतिः।)

यह सूक्त विष चिकित्सा के महाद्वार खोलता है। इसमें कीटों से लेकर भयानक अज़दाह एवं सर्पदंश की ओषधियाँ वर्णित हैं। ''मधु'' ओषधि पर्व एवं लकीरोंवाले सर्प के विष को दूर करती है। यह मधु वनस्पति मधुर स्वादवाली है। दरअसल इन सर्पों के दंश से अंग विरूप हो जाते हैं। रोगी के शरीर के संधिस्थल ढ़ीले पड़ जाते हैं। मुख टेढ़ा हो जाता है। यह ओषधि

विष प्रभाव को हटा देती है और विष बाधा शमनक है। इस ओषध की सुगन्ध से विषैले मच्छर भाग जाते हैं। सांप और बिच्छू नीचे रेंगते–चलते दंश करते है। यह दंश खुष्की पैदा करता है। उनको मारना ही एकमात्र रास्ता है। बिच्छू का विष उसके सिर, बाहुओं के स्थान पर पूंछ के अग्र भाग में होता है। मोर, मुर्गी–मुर्गा, चींटी आदि सांप–बिच्छू भी खा जाता है। इनका विष शुष्कता करनेवाला है। ओषधि रस विष को निर्बल करता है। सूक्त के 8 मन्त्रों में सर्प–बिच्छू आदि के विष का निवारण मधु वनस्पति से बताया गया है। मधु वनस्पति अभी रहस्य बनी है। (अथर्ववेद 7.56.8)।।ऊँ।।

## निशा में प्रकाश करती दिव्य सोम वनस्पति

### सोमवनस्पति का गुह्यस्थल (123)

आ पूषंचित्रबर्हिषमाघृणे धरूणं दिवः।
आजा नष्टं यथा पशुम्।।13।।
पूषा राजानमाघृणिरपगूहळं गुहा हितम्।
अविन्दच्चित्रबर्हिषम्।।14।।
उतो स मह्यमिन्दुभिः षड् युक्ताँ अनुसेषिघत्।
गोभिर्यवं न चर्कृषत्।।15।।
अम्बयोः यन्त्यध्वमिर्जामयो अध्वरीयताम्।
पृंचतीर्मधुना पयः।।16।।
अमूर्या उप सूर्ये याभिर्वा सूर्यः सह।
ता नो हिन्वन्त्वध्वरम्।।17।।
अपो देवीरूप व्हये यत्र गावः पिबन्ति नः।
सिन्धुभ्यः कर्त्वं हवि।।18।।
अपस्त 1 न्तन्मृतमप्सु भेषजमपामुत प्रशस्तये।
देवा भवत वाजिनः।।19।।
अप्सु मे सोमो अब्रवीदन्तर्विश्वानि भेषजा।
अग्निं च विश्वशंभुवमापश्च विश्वभेषजीः।।20।।
आपः पृणीत भेषजं वरूथं तन्वे 3 मम।

ज्योक् च सूर्यं दृशे।।21।।
इदमापः प्र वहत यत किं च दुरितं मयि।
यद् वाहमभिद्रुद्रोह यद् वा शेप उतानृतम्।।22।।
आपो अद्यान्वचारिषं रसेन समगस्महि।
पयस्वानग्न आ गहि तं मा सं सृज वर्चसा।।23।।
(ऋग्वेद–प्रथम मण्डल, सूक्त 23; मेधातिथिः, काण्डः; देवता–वायु, इन्द्र, मित्रावरुणो, मरूत्वान, विश्वेदेवा, पूषा, पूर्वार्धस्य, आपः)

ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के तेइसवां सूक्त दिव्य सोम के बारे में गोपनीयतम रहस्य को उद्घाटित किया है। सूक्त के मन्त्र में ''दिव्य सोम वनस्पति का उद्गम और उसकी पहचान सार्वजनिक'' की गई है। यद्यपि दूसरे आर्ष ग्रन्थों में दिव्य सोम वनस्पति पैदा होने के स्थल एवं उसकी विशेषताओं से चिन्हित करने को गुप्त ही रखा गया है। सूक्त में स्पष्ट किया गया हैः ''सोम की सुगन्ध सर्वोत्तम होती है। इसकी झाड़ी या पौधा स्थिर रहता है। सोम द्युलोक में पैदा होता है।'' वेदविद्याविद् हिमालय पर्वत शृंखलापामीर से लद्दाख, लद्दाख से किन्नरकैलाश–मणिमहेष, मणिमहेश से यमुनोत्री–गंगोत्री–केदारनाथ–बदरीनाथ नन्दादेवी द्रोण मुजवन्त नग से वृद्ध कैलास –आदिकैलास और आदिकैलास से महादेव महारुद्र शिव निवास कैलास को भूलोक का द्युलोक स्वीकारते हैं। सनातन मान्यता में यह द्युलोक 10–15 हजार फीट की गगनचुम्बी ऊँचाई से शुरू होता है। सन् 1910 के गजिटियर ऑफ गढ़वाल हिमालय के अनुसार बदरीनाथ मन्दिर 10,284 फीट, श्री केदारनाथ 11753 फीट, चिरबितया–ला–डूंगरी–ला 18,650 फीट, श्रीनन्दा देवी 25,660 फीट, त्रिशूल 25,600 फीट, नन्दका कोट 22,530 फीट, त्रिशूल हिमनद 16,500 से 20,000 फीट, गोमुख 13,570 फीट, गंगोत्री 10,319 फीट, बन्दरपुँछ–यमुनोत्री (जमुनोत्री) 20,731 फीट और तिब्बत के पर्वत 20,000 से 23,000 फीट की ऊँचाई के वर्तुल में हैं। परम पावन कैलास के ''मानससरोवर तालाब के किनारे महारुद्र की साधना में देवगण, यक्ष, गन्धर्व, भट्टारक, भृंगी, नन्दी, अर्धदेव किन्नर, अप्सरा, सिद्ध, अर्हत, ऋषि–ऋषिका, साधक, नवनाथों के प्रमुख नाथ के अलावा श्रीमद्आदिशंकराचार्य, ऋषि, मुनि, साधक आदि लीन हैं।'' यह मानससरोवर तालाब अदृश्य है और वर्तमान में भौतिक मानससरोवर दिखाई देता है।'' बन्दरपुँछ के समीप जमधर हिमनद, कालानाग आदि और सरोवर, सप्तर्षि कुण्ड, तपोवन एवं स्वर्गारोहण है। यमुनोत्री के पीछे के पर्वतों में महायोगी गुहाओं–गुफाओं में तपस्यारत हैं।

बन्दरपुँछ से माना या माणा और माना से आदिकैलास एवं आदिकैलास से कैलास के पर्वतों में दिव्य सोम वनस्पति विरले ही ढूंढी जा सकती है। किन्नर कैलास, मणिमहेष, श्री नन्दा देवी, द्रोण पर्वत, मूजवन्त से गोमुख के वनों में दिव्य चमत्कारिक सोम वनस्पति ढूंढ़ना सरल नहीं है। मन्त्र में स्पष्ट कहा है कि यह (वन में) खोये हुए पशु को ढूंढने के समान है। इसके लिए निरन्तर खोज करनी होती है।

चौदहवें मन्त्र में कहा हैः ''यह सोम बहुत ही गुप्त रहता है। इसके विशेषज्ञ ही इसे पहचान सकते हैं। इसलिए यह गुहा में रहता है। यह बहुत ही तेजस्वी है। इसके पत्ते और पुष्प अन्धेरे में चमकते हैं।'' सोम की एक मात्र पहचान रात्रि के अन्धकार में दिव्य प्रकाश करना है। हिमनदों के समीपी वनों के गहरे खड्ड और गुहाओं में वनस्पतियों के झुण्डों में सोम का निवास कहा गया है। बन्दरपुँछ से माना के उबड खाबड़ पर्वतीय अचिन्हित रास्तों पर पर्वतारोहण में बहुत ही अद्भुत अभूतपूर्व अप्रत्याशित दृश्य सामने आते हैं। पर्वतों में घनघोर स्याह कालीरात में राह भूलते ही हिंसक वन्य जीवों का भय और दूसरी ओर हाड़ को चीरती सर्द हवाओं का आतंक यानी इधर कुआ, उधर खायी की विकटतम स्थिति होती है। हिमालयी की लोकलुभावन वनस्पतियाँ, फूल और फल चारों ओर बिखरे हैं। पवर्तारोहियों ने देखा कि वहाँ वन्य पशु उसी आकर्षण के मकड़जाल में फंसा, उसने फल खाया और दम तोड़ा। अन्त में घनघोर हिमालयी वन की गुफा में टिमटिमाता दीपक दिखाई दिया। अन्दर पद्मासन में साधनारत साधु महाराज ने आवाज लगाईः ''अन्दर चले आओ।'' गुफा में साधुजी के आगे बहुत कठिनाई से बैठने की जगह भी नहीं रही। यह भी अद्भुत दृश्य में साधुजी हंसे, उंगुली से चट्टान को छुआ, गुफा दोनों तरफ फैल गई। साधुजी के संकेत से कांसा (भोजन की थाली) सजकर आया। दूसरे दिन सुबह हिमालय का चप्पा—चप्पा छानता दल वन के बीच सोता मिला। उस रात्रि की गुफा, साधुजी आदि का कहीं नामों—निशान नहीं मिला। रात को पूर्णिमा के चन्द्रमा की तरह चमकते पौधों का कोई ओर छोर नहीं मिला। श्री केदारनाथ के हिमनदों, चारों तरफ हिम का श्वेत दुशाला ओढ़े हिमालयी शिखरों की गोद में केदारताल है। केदारताल के किनारों पर सतरंगे स्फटिक अर्थात कांचमणि बिखरे दिखाई देते हैं। कांचमणि स्फटिक मन्त्र मुग्ध करते हैं : ''अपगतमले हि मनसिं स्फटिकमणाविव रजनिकरगभस्तयः सुखं प्रविशन्त्युपदेशगुणाः।'' कैलास को स्फटिकः आदि कहा गया है। केदारताल पर शून्य से नीचे तापमान में कांचमिणयाँ कोई कैसे उठाते? रात्रि में कभी प्रकाशवान झांड़ियाँ दिखाई देती

हैं। श्री नंदा देवी, मुजवन्त एवं द्रोण पर्वत के वनों में भी रात्रि में चमकती वनस्पति आश्चर्यलोक में ले जाती हैं। माना में वसुधारा से आगे स्वर्गारोहण की काले धब्बों वाली अदृष्टिगोचार लगती झील एवं फूलों का चित्रलिखित करता दृश्य है। एक समय यहाँ रात में जगमगाती झांडियाँ रही। इतिहास रामायण में शेषावतार श्री लक्ष्मण के शक्ति लगी। वे गहन मूर्च्छा में थे। लंकेश्वर रावण के राजवैद्य श्री लक्ष्मण के उपचार के लिए आये। राजवैद्य ने रातभर में देवभूमि हिमालय से संजीवनी लाने को कहा। इसकी पहचान रात्रि में शीतल प्रकाश करना बताया जाता है। यह विवरण ऋग्वेद में सोम की पहचान के अनुरूप ही है।

शेष नौ मन्त्रों में सोम के सम्बन्ध पर प्रकाश डाला गया है। सोम तेज एवं सामर्थ्य प्रदान करने वाला है। यह बारह महिनों हरा भरा रहता है। यही मलभूत कारण है कि सोम वनस्पति वर्षभर उपलब्ध रहती है। सोलहवें मन्त्र में कहा है कि जल सभी मनुष्यों के लिए हितकारी है। प्राणियों का हितकारी जल सूर्य के सम्मुख रहे। सूर्य की सात रंग की सप्त किरणें जल पर अठखेलियाँ करती रहें। सूर्य मरीचियों वाला जल सभी प्रकार के दोषों को दूर करता है। ऋग्वेद के मन्त्रों में सूर्य मरीचियों (किरणों) से युक्त जल ओषधि का काम करने का उल्लेख है। यही तथ्य इस मन्त्र में दोहराया गया है। गायों द्वारा नदियों पानी पीने की प्रशंसा करते हुए उसे (नदियाँ) स्तुति के योग्य कहा है। उन नदियों के लिए हमें हवि अर्पण करनी चाहिए।

जल में अपमृत्यु से दूर रखने का गुण है। अतः जल अमृत है। जल में ओषधियों के गुण धर्म है। इसलिए जल प्रशंसा के योग्य है। ओषधियों का राजा सोम है। उसका कहना हैः जल में समस्त ओषधियाँ है। जल में विश्व को सुख देनेवाली अग्नि है। जल शरीर को ओषधि गुण देवे और दीर्घायु बनावे। मेरी दृष्टि दीर्घायु तक अच्छी रहे। ये दोनों मन्त्रों में ओषधियों के राजा सोम और जल के अन्तर्सम्बन्ध बताया गया है।

जल चिकित्सा से रोगबीज नष्ट होते हैं, मन के दुष्ट भाव दूर होते है, गालियाँ–अतिरंजित– अपशब्द–असत्य बोलने की दुष्प्रवृत्ति आदि दूर होती है। शरीर निर्दोष होकर मन और वाणी शुद्ध होते हैं। शरीर को जल में प्रवेश कराने से तेज की प्राप्ति होती है। दूसरे शब्दों में शरीर की अग्नि उष्णता और जल की अग्नि का संयोग होता है। जल की तेजस्विता, सुप्रज्ञा एवं दीर्घायु का कारक है। सभी देवगण–ऋषिगण तेजस्विता, वर्चस्वप्रदाता, सुप्रज्ञावान एवं लम्बी आयु प्रदान करें।

यह सूक्त दिव्य सोम वनस्पति की उत्पत्ति के स्थानों का गोपनीय रहस्य उजागर करने से बहुत ही महत्वपूर्ण है। यह भी वैज्ञानिक रूप से सत्य है कि जल में अग्नि तत्त्व विद्यमान है। जल का एक तत्त्व (हाईड्रोजन) सूर्य में जलता है। (ऋ.1.23.13–23)

## सोमोषधि तत्त्व (124)

आपो यं वः प्रथमं देवयन्त इन्द्रपानमूर्भिमकृण्वतेळः।
तं वो वय शुचिमरिप्रमद्य घृतप्रुषं मधुमन्तं वनेम।।1।।
तमूर्मिमापो मधुमत्तमं वो ऽपां नपाद्वत्वाशुहेमा।
यस्मिन्नन्द्रो वसुभिर्मादयाते तमश्याम देवयन्तो वो अद्य।।2।।
शतपवित्राः स्वधया मदन्तीर्देवीर्देवानामपि यन्ति पाथः।
ता इन्द्रस्य न मिनन्ति व्रतानि सिन्धुभ्यो हव्यं घृतवंजुहोत।।3।।
याः सूर्यो रश्मिभिराततान याभ्य इन्द्रो अरदद् गातुमूर्मिम्।
ते सिन्धवो वरिवो धातना नो यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः।।4।।
(ऋग्वेद–सातवाँ मण्डल, सूक्त 47; ऋषिः वसिष्ठो मैत्रावरूणिः; देवताः आपः)

ऋग्वेद का सातवाँ मण्डल दिव्य सोम के ओषधिय तत्त्व पर प्रकाश डालता है। साथ ही ओषधियों के राजा सोम एवं जल देवत्व के सम्बन्धों की व्याख्या करता है। सूक्त का विषय दिव्य आपः और व्यख्याता वरुण देवता, मुनिश्रेष्ठ वसिष्ठ एवं मित्र हैं। प्रथम ऋचा के अनुसार राजा सोम को सेवन के योग्य जल ही बनाता है। सोम में जल नहीं मिलाया जावे तो पीने लायक नहीं रहता है। जल देवत्व को प्राप्त करवाने वाला है। दूसरे मन्त्र में कहा है कि मीठा जल सोमरस में मिलाना चाहिए। अग्नि सोमरस को सुरक्षित रखे। सोमरस के पान से इन्द्र वसुओं के साथ आनन्दित हो। हम भी "सोमरस के पान से देवत्व प्राप्त करें (सोमरस पान से दिव्य शक्तियाँ प्राप्त होती है। सोमरस पान से मेधा–बुद्धि–बल–शक्ति में अभूतपूर्व वृद्धि होती है। सम्भवतः विशुद्ध दिव्य सोम वनस्पति अत्यधिक कसैली होती हो। इसलिए सोम रस में शहद एवं जल मिलाया जाता है। शहद में ओषधिय तत्त्व हैं।)।"

तीसरे मन्त्र में कहा है कि ये दिव्य जल अनेक तरह पवित्रता करनेवाले एवं अन्न के साथ आनन्द देनेवाले हैं। ये जलप्रवाह इन्द्र के कार्यों में सहायक हैं। मेघों के जल में विद्युत चुम्बकीय तत्त्व का अंश होता है। मेघों का जल पृथ्वी पर आकर प्राणीमात्र, वनस्पति एवं अन्न को पुष्ट करता है। सूर्य की किरणें जल को शक्ति देती है (सूर्य किरणों में विद्युत चुम्बकीय प्रवाह, अवरक्तता, पराबैंगनी शक्ति, विकिरण, ताप और सप्त वर्ण शक्ति वाली होती हैं। सूर्य किरणों की अदृश्य ऊर्जा तेजस्विता जल ग्रहण करता है। सूर्य

के किरणों के गुणधर्म जल में समाते हैं। वनस्पति में खाद्यौज–विटामिन सूर्यप्रकाश से ही मिलते हैं। मन्त्र द्रष्टा ऋषि ने जल को दिव्य सम्बोधन के माध्यम से अप् की दिव्य शक्तियों की ओर संकेत किया है।) (ऋग्वेद 7.47. 1–4)।

## सोम शक्ति (125)

आपो अस्मान् मातरः शुन्धयन्तु घृतेन नो घृतप्वः पुनन्तु।
विश्वं हि रिप्रं प्रवहन्ति देवीरूदिदाभ्यः शुचिरा पूत एमि।।10।।
द्रप्सश्चस्कन्द प्रथमाँ अनु द्यूनिमं च योनिमनु यश्च पूर्वः।
समानं योनिमनु संचरन्तं द्रप्सं जुर्होभ्यनु सप्त होत्राः।।11।।
यस्य द्रप्सः स्कन्दति यस्ते अंशुर्बाहुच्यतो धिषणाया उपस्थात्।।।
अध्वर्योर्वा परि वा यः पवित्रात् तं ते जुहोमि मनसा वषट्कृतम्।।12।।
यस्ते द्रप्सः स्कन्दति यस्ते अंशुर्बाहुच्युतो धिषणाया उपस्थात्।
अयं देवो बृहस्पतिः सं तं सिंचतु राधसे।।13।।
पयस्वतीरोषधयः पयस्वन्मामकं वचः।
अपां पयस्वदित् पयस्तेन मा सह शुन्धत।।14।।
(ऋग्वेद : मण्डल 10, सूक्त 17; ऋषिः देवश्रवा–यामायनः; देवता– आपः सोमो वा)

इस सूक्त के 10 से 14 मन्त्रों का विषय आपः एवं 11–13 मन्त्रों का विषय सोम है। हमें मातृस्वरूप जल पवित्र करे। घृतरूप जल हमें घृतजल से पवित्र करे। जलदेवी सभी पापों (वेद में रोग भी पाप कहे गए हैं।) को अपने प्रचण्ड प्रवाह में बहा ले जाये। हम जल में से स्वच्छ एवं पवित्र होते हैं।

''सोमरस सनातन ज्ञानवानों और उनके अग्रज ब्रह्मज्ञानियों के उद्देश्य से क्षरित हुआ। हमारे तेजरूप पूर्वज के पास भी सोमरस रहा। हम सात हवनकर्ता (सप्तर्षि) समान लोकों में विचरनेवाले उस सोमरस का हवन करते हैं।'' हे सोम! आपका अंशुरस अध्वर्यु के हाथ से प्रस्तर फलक–पवित्र से क्षरित होता है, उस दिव्य रस को मनःपूर्वक वषट्कार रूप में आपको अर्पण करता हूँ। स्रुचा के यहाँ से आपके भाग का रस क्षरित हुआ है, उसका बृहस्पति देव पान कर ऐश्वर्यवृद्धि करे।

हे जल! ''ओषधियाँ पुष्टिरस से परिपूर्ण हैं। जलों का सारभूत अंश भी सारयुक्त है। आप उससे निरोग करो''
(ऋ.10.17.10–14)।

## सोम की दिव्य शक्तियाँ (126)

स्वादोरभक्षि वयसः सुमेधाः स्वाध्यो वरिवोवित्तरस्य।

विश्वे यं देवा उत मर्त्यासो मधु ब्रुवन्तो अभि संचरन्ति।।1।।
अन्तश्च प्रागा अदितिर्भवास्यवयाता हरसो दैव्यस्य।
इन्द्रविन्द्रस्य सख्यं जुषाणः श्रौष्टीव धुरमन राय ऋध्याः।।2।।
अपाम सोमममृता अभूमागन्म ज्योतिरविदाम देवान।
किं नूनमस्वान् कृणवदरातिः किमु धूर्तिरमृत मर्त्यस्य।।3।।
शं नो भव हृद् आ पीत इन्दो पितेव सोम सूनवे सुशेवः।
सखेव सख्य उरूशंस घीरः प्र ण आयुर्जीवसे सोम तारीः।।4।।
इमे मा पीता यशस उरूष्यवो रथं न गावः समनाह पर्वसु।
ते मा रक्षन्तु विस्रसश्चरित्रदुत मा स्रामाद्यवयन्त्विन्दवः।।5।।
अग्नि न मा मथितं सं दिदीपः प्र चक्षय कृणुहि वस्यसो नः।
अथा हि ते मद आ सोम मन्ये रेवाँइव प्र चरा पुष्टिमच्छ।।6।।
इषिरेण ते मनसा सुतस्य भक्षीमहि पिव्यस्येव रायः।
सोम राजन् प्र ण आयूंषि तारीरहानीव सूर्यो वासरणि।।7।।
ऋदूदरेण सख्या सचेय यो मा न रिष्येद्धर्यश्च पीतः।
अयं यः सोमो न्यधाय्यस्मे तसमा इन्द्रं प्रतिरमेम्यायुः।।10।।
अपा त्या अस्थुरनिरा अमीवा निरत्रसन् तमिषीचीरभैषुः।
आ सोमो अस्माँ अरूहद्विहाया अगन्म यत्र प्रतिरन्त आयुः।।11।।
त्वं नः सोम विश्वतो वयोधास्त्वं स्वर्विदा विशा नृचक्षाः।
त्वं न इन्द ऊतिभिः सजोषाः पाहि पश्चातादुत वा पुरस्तात्।।15।।
(ऋग्वेद, आठवां मण्डल, सूक्त 48; ऋषिः–प्रगाथो घोरः काण्वः; दवता–सोमः)

यह सूक्त सोम की देव माता अदिति के साथ एकता स्थापित करता है। सोम सेवन मेधा शक्ति का अद्‌भुत स्वरूप, सभी व्याधियों के भागने, दिव्य तेज की प्राप्ति, शरीर को अजेय शक्ति प्राप्त होने, दुर्भिक्ष पर विजय आदि गुण धर्म प्रदान करता है। सूक्त के मन्त्रों में कहा है कि सभी देव और मर्त्यलोग ''सोमाराधना मधु'' कहकर यशगान करते हैं। मेधावान होने से स्वादिष्ट, सुविचारों के प्रवर्तक, सर्वाधिक सुखप्रद एवं शक्तिवर्धक सोमरस का पान करते हैं। अदिति और आदित्य, देवों के अपराध क्षमा करने के लिए प्रसिद्ध हैं। सोमरस के अंगों में प्रविष्ट होकर अदिति स्वरूप से देवों का क्रोध शान्त करने का कार्य सम्पन्न करता है। अतः सोम और अदिति में एकता है। यह देवराज इन्द्र के साथ अनुकूलता मित्रता स्थापित कर उत्कर्ष को प्राप्त कराता है।

सोम सेवन से विलक्षण बुद्धि प्राप्त होती है और सोम देवता से एकरूप होकर देवों के ज्योतिर्मय निवास स्थान में पहुँचते हैं। सोमरस से

मृत्यु रहित और देवों का देवत्व, तेज प्राप्त होता है। ऐसे में शत्रुओं के कपट, द्वेष आदि क्या करेंगे ? सोमपान से हृदय को आनन्द मिलता है। सोम से आयु में वृद्धि होती है। सोम शरीर के सन्धिस्थल के अवयवों की वज्र की भांति रक्षा करता है। परिणामतः फिसलने, गिरने आदि से मामूली अथवा नहीं के बराबर कष्ट होता है।

दशम् मन्त्र में कहा है कि हे हर्यश्व ! प्राशन किये जाने पर, जो मेरे लिए हानिकारक नहीं होगा, उस कोमल हृद्य सोमरूपी सखा से मेरा मिलन होने दो। शरीर में सोम के प्रवेश के साथ ही आयु दीर्घ हो जाती है। ग्यारहवें मन्त्र में कहा है कि सोम से हृद्य का अज्ञान हट गया, हृद्य में (ब्रह्म) ज्ञान स्थित हुआ। ब्रह्मज्ञान से दुर्भिक्ष और व्याधियाँ चली गई। सम्पूर्ण शरीर में सोम की दिव्य ओषधि फैल गई। ''सोम सर्वोषधि होने से आयु में वृद्धि कर सकने में समर्थ हो जाते हैं।'' सूक्त के अन्तिम तेरहवें मन्त्र में स्पष्ट किया हैः ''सोम सभी प्रकार सामर्थ्य देनेवाला, वीर, दिव्य दृष्टिप्रदाता और सूर्यप्रकाश अन्तःकरण की चेतना प्रदान करनेवाला है।'' (ऋग्वेद 8.48. 1—5,10,11,13)

सोम की अनन्त दिव्य शक्तियों को प्रतीक रूप में ऋग्वेद के नवम् मण्डल के साठवें सूक्त में अभिव्यक्त किया गया है।

## सोमः अनन्त शक्तियाँ (127)

प्र गायत्रेण गायत पवमानं विचर्षणिम्। इन्दुं सहस्रचक्षसम्।।1।।
तं त्वा सहस्रचक्षसमथो सहस्रभर्णसम्। अति वारमपाविषुः।।2।।
अति वारान् पवमानो असिष्यदत् कलशाँ अभि धावति।
इन्द्रस्य हार्द्याविशन्।।3।।
इन्द्रस्य सोम राधसे शं पवस्य विचर्षणे। प्रजावद्रेत आ भर।।4।।
(ऋग्वेद, नवम् मण्डल, सूक्त 60; ऋषिः अवत्सारः, काश्यपः; देवता—पवमानः, सोमः)

गायत्री छन्द विरचित सहस्र (अनन्त) नेत्रवाले, क्रियाशील पवगान सोम का गायन करना चाहिए। ऋत्विजों ने सोम को ऊर्णा की छलनी से छानकर शुद्ध किया। सोम अनन्त प्रकार की (दिव्य) शक्तियों का उपहार प्रदान करता है। ऊर्णा छलनी से विशुद्ध सोम (इन्द्र के) हर्दि तक पहुँचा। कवि ने अभिव्यंजना में इसे सोमरस के नीचे खिसकना कहा। यह देवता का हर्दि ही सोमाराधनाकर्ता का कवच सिद्ध हो। सोम देवता से सुख से शुद्ध होने एवं प्रजानिमार्ण की शक्ति से सम्पन्न ''रेत'' प्राप्त कराने की प्रार्थना की

गई है। सूक्त में ''सोम की अनन्त शक्तियाँ, सहस्रों क्रियायें, सहस्रों नेत्र और प्रजोत्पादक रेत शक्ति अनुसंधान का विषय हैं (ऋग्वेद 9.60.1–4)।''

अथर्ववेद के चतुर्थ काण्ड के चौथे सूक्त में ''सोमवल्ली को सत्वरस कहा है (सर्वोषधि, सर्वरोगव्याधि निवारक कहा है। सोम समस्त प्रकार की शक्तियों को वृद्धिकारक है।)''

## सोम सर्वोषधिः सत्वरस (128)

यां त्वा गन्धर्वो अखनद्वरूणाय मृत भ्रजे।
तां त्वा वयं रवनामस्योषधिं शेषहर्षणीम्।।1।।
उदुषा उदु सूर्य जदिदं मामकं वचः।
उदेजतु प्रजापतिर्वृषा शुष्भेण वाजिना।।2।।
यथा स्म ते विरोहतोऽभितप्तमिवानति।
ततस्ते शुष्मवत्तरमियं कृणोत्वोषधिः।।3।।
उच्छुष्मौषधीनां सार ऋषभणाम्।
सं पुसा मिन्द्र वृष्ण्यमस्मिन्धेहि तनूवशिन्।।4।।
अपां रसः प्रथमजोऽथो वनस्पतीनाम्।
उत सोमस्य भ्रातास्युतार्शमसि वृष्ण्यम्।।5।।
(अथर्ववेद, काण्ड 4, सूक्त 4; ऋषिः–अथर्वाः; देवता–सूर्य; प्रजापतिः; इन्द्रः, आपः, सोमः)

गन्धर्व ने शक्तिहीन वरुण के लिए ओषधि का खनन किया। इसीप्रकार शक्तिहीन मानव को पुनः शक्ति के लिए ओषधि देवें। आकाश में सर्वप्रथम उषा दिव्याभा प्रकाशित होता है, उसके बाद सूर्य चमकता है। ओषधि से रोग प्रकाशवान (पुनःआरोग्यवान) होता है। ''ऋषभक ओषधि बलवर्धक सार बल बढावे।'' इस ओषधि का सार ही लेना चाहिए। ''सर्वोषधियों का सत्वरस सोमवल्ली है। सोम से समस्त प्रकार की शक्तियों में अभूतपूर्व वृद्धि होती है (अथर्ववेद, 4.4.1–5)''। यह ऋषभक रहस्य है। सोम की स्तुति ऋग्वेद के समूचे नवम् मण्डल के 120 सूक्तों में है। सोम आधिभौतिक रूप में दिव्य औषधि है। इसके रस का पान देवताओं द्वारा किया जाता है। सोम दिव्य शक्ति सम्पन्न है। ''यह सोम रस भूरे रंग का और प्रभाव में प्रहर्षक माना गया है।'' आर्षग्रन्थों में दिव्य सोमवल्ली का उद्गम मूजवन्त हिमालयी पर्वत श्रेणी माना जाता है।।ऊँ।।

# मेघजल की शक्तिः गुणधर्म

ऋग्वेद में वृष्टिजल के गुणधर्म का अद्भुत सूक्त पांचवें मण्डल का 83 वां सूक्त है। इसमें 10 ऋचायें हैं। मन्त्रद्रष्टा भौमोऽत्रि ऋषि ने मेघजल में विद्युत, गर्जना, मरीचि आदि की दिव्यशक्तियों को बहुत ही सुन्दर रूपक में प्रस्तुत किया है। रूपक में वर्षाजल को ''रेत'' की संज्ञा दी है। इस रेत से वृक्ष–वनस्पतियों में फूल एवं फल आदि पैदा होते हैं। मेघजल से ही खाद्यान्न उत्पन्न होते हैं। ओषधियों के गर्भ में वृष्टिजल है।

## ओषधियों का गर्भ : वर्षा जल (129)

अच्छा वद तवसं गीर्भिराभिः स्तुहिपर्जन्यं नमसा विवास।
कनिक्रदद् वृषभो जीरदानू रेतो दधात्योषधीषु गर्भम्।।1।।
वि वृक्षान् हन्त्युत हन्ति रक्षसो विश्वं बिभाय भुवन महावधात्।
उतनागा ईषते वृष्ण्यावतो यत् पर्जन्यः स्तनयन् हन्ति दुष्कृतः।।2।।
रथीव कशयाश्वाँ अभिक्षिपन्नाविर्दूतान् कृणुते वर्ष्या 3 अहः।
दूरात् सिंहस्य स्तनथा उदीरते यत् पर्जन्यः कृणुते वर्ष्यः 1 नभः।।3।।
प्र वाता वान्ति पतयन्ति विद्युत उदोषधीर्जिहते पिन्वते स्वः।
इरा विश्वस्मै भुवनाय जायते यत् पर्जन्यः पृथिवीं रेतसावति।।4।।
यस्य व्रते पृथिवी नंनमीति यस्य व्रते शफवंजर्भुरीति।
यस्य व्रत ओषधीर्विश्वरूपाः स नः पर्जन्य महि शर्म यच्छ।।5।।
दिवो नो वृष्टि मरूतो ररीध्वं प्र पिन्वत वृष्णो अश्वस्य धाराः।
अर्वाडे.तेन स्तनयित्नुनेह्यपो निषिंचन्नसुरः पिता नः ।।6।।
अभि क्रन्द स्तनय गर्भमा धा उदन्वता परि दीया रथेन।
दृतिं सु कर्ष विषितं न्यंच समा भवन्तूद्वतो निपादाः।।7।।
महान्तं कोशमुदचा नि पिंच स्यन्दन्तां कुल्या विषिताः पुरस्तात्।
घृतेन द्यावा पृथिवी व्युन्धि सुप्रमाणं भवत्वघ्न्याभ्यः।।8।।
यत् पर्जन्य कनिक्रदत् स्तनयन् हंसि दुष्कृतः।
प्रतीदं विश्वं मोदते यत् किं च पृथिव्यामधि।।9।।
अवर्षीर्वर्षमुदु पू गृभायाऽकर्धन्वान्यत्येतवा उ।
अजीजन ओषधीर्भोजनाया कमतु प्रजाभ्योऽविदों मनीषां ।।10।।
(ऋग्वेद–पांचवा मंडल, 83 वां सूक्त; ऋषिः–भौमोऽत्रिः; देवता–पर्जन्यः,)

यह पर्जन्य सूक्त बहुत ही सुन्दर है और चार भागों में बांटा जा सकता है। प्रारम्भ में प्रस्ताविका, उसके उपरान्त तूफानी वर्षा, सर्वत्र ओषधि–अनाज–धान्य एवं जल की पर्याप्त समृद्धि और अन्त में वृष्टि पर संतोष करके पर्जन्य देव से अतिवृष्टि रोकने की प्रार्थना है। इन स्तुति वचनों से उस सामर्थ्यशाली देव का आवाह्न करो। इस पर्जन्य की प्रणामपूर्वक स्तुति करो। पराक्रमी पर्जन्य बार–बार गर्जना करनेवाला, उपहारों को शीघ्र देनेवाला और ''ओषधियों में अपने रेत को उनके गर्भ में स्थापना करता है (पृथ्वी के जरिये ओषधियों में वृष्टिरूपी रेत की उनके गर्भ में स्थापना कर रहा है। इसी गर्भ से फूलों एवं फलों का निर्माण होता है।)।''

पर्जन्य की वर्षा से राक्षसों (शरीर को कमजोर वाले जन्तु) का विनाश हो रहा है और बड़े–बड़े वृक्ष धराशायी हो जाते हैं। इस महान शस्त्र धारण करनेवाले से समूचा संसार भयभीत है। जिस समय गर्जना करता हुआ पर्जन्य दुष्टों को दण्ड देता है, उस समय सज्जन निर्दोष भी अत्यन्त–शक्तिशाली पर्जन्य से भयभीत होकर भाग उठता है। पर्जन्य का विद्युत का कोड़ा एवं वर्षा करते मेघ घोड़े हैं। मन्त्रद्रष्टा ने मेघ द्वारा सिंह गर्जना करने और दूर–दूर तक सुनाई देने का सुन्दर रूपक खींचा है। मेघों के आकाश में छाने और तेज हवाओं के बीच धरती पर बिजलियाँ गिरती हैं। ''ओषधियाँ नूतन वर्षा के कारण भूमि पर अंकुरित हो रही हैं। इसका अर्थ यह है कि पर्जन्य ने अपने रेत–वृष्टिजल को पृथ्वी के गर्भ में रखा। फलस्वरूप उसके द्वारा वनस्पतियाँ एवं खाद्यान्न प्राणियों को प्राप्त हुए।'' पर्जन्य के नियमों के पालन से पृथ्वी अनेक बार नम्र होती है। जिसके नियम पालन से चौपाये भ्रमण करते हैं। ''जिसके नियम पालन में ओषधियाँ नानाविध रूप धारण करती हैं।'' हे पर्जन्य! हमें विशाल संरक्षण दो।

वृष्टि और महारुद्र की संतान मरूद्गणों का गहरा सम्बन्ध है। इसलिए मरूद्गणों से प्रार्थना की गई है कि द्युलोक की वृष्टि हमें प्राप्त करा दो। इन पराक्रमी मेघों के रेत की वृष्टिधाराओं से वृद्धिगत करो। पराक्रमी पर्जन्य से प्रार्थना की गई है कि वे गर्जते मेघ और जलवृष्टि करते हुए हमारे पास आयें। ''हे पर्जन्य! आक्रन्दनसहित महागर्जना करो और ओषधियों में गर्भ का आधान करो।'' जल से भरे रथ में बैठकर ऊपर आकाश में सर्वत्र उड़ जाओ। इस अधोमुखी चर्ममयी पाखाल का मुँह खुला है। इस पाखाल को ऊपर की ओर खींच लो; उन्नत एवं निम्न प्रदेश जल से भर जाने के कारण एक ही सतह पर आ जायँ।

इस विशाल घड़े को ऊपर खींच लो, और नीचे पानी को गिरा दो। इन मुक्त हुई जल धाराओं को आगे बहने दो। स्वर्ग एवं पृथ्वी दोनों को भी घृत से अत्यन्त आर्द्र करो, जिससे पशुधन को पीने का पानी विपुल मात्रा में मिले। अन्तिम दो मन्त्रों में कहा है कि पर्जन्य ने जलहीन प्रदेशों में सूखे हुए पानी स्रोतों को पुनः भरकर जीवन प्रदान किया। यदि पानी नहीं हो तो इन प्रदेशों में प्रवास करना असंभव सिद्ध होगा। निर्जल अरण्यों को उनके पार पहुंचने योग्य बनाया। मानवीय जीवन के लिए ओषधियों का निर्माण किया है। सृष्टि के समस्त प्राणी आपकी स्तुति करते हैं। यह स्पष्ट है कि मेघों (द्युलोक) के जल से ओषधियाँ पैदा होना कहा गया है। (ऋग्वेद 5.83.1–10)

अथर्ववेद के 19 वें काण्ड का दूसरा सूक्त हिम पर्वतों के जल, मरूक्षेत्र जल, कुए के जल, झरनों के जल और वर्षा के जल के गुणधर्मों के ज्ञान पर बल देता है।

## जल प्रकार एवं ओषधि गुण धर्म (130)

शं त आपो हैमवतीः शमु ते सन्तूस्याः।
शं ते सनिष्यदा आपः शमु ते सन्तु वर्ष्याः।।1।।
शं ते आपो धन्वन्याः 3 शं ते सन्त्वनूम्याः।
शं ते खनित्रिमा आपः शं याः कुम्भेभिराभृताः।।2।।
अनभ्रयः खनमाना विप्रा गम्भीरे अपसः।
भिषग्भ्यो भिषक्तरा आपो अच्छा वदामसि।।3।।
अपामह दिव्या नामपां स्रोतस्यानाम्।
अपामह प्रणेजनेऽश्वा भवथ वाजिन।।4।।
ता अपः शिवा अपोऽयक्ष्मंकरणीरपः।
यथैव तृप्यते मयस्तास्त आदत भेषजीः।।5।।

(अथर्ववेद, काण्ड 19, सूक्त 2; ऋषिः–सिन्धुद्वीपः; देवता–आपः)

हिम से ढके पर्वतों–हिमनदों से आनेवाले जल का सुखप्रद गुर्ण धर्म है। स्रोतों से बहनेवाली जलधारा और उसके प्रवाह के हितकारी गुणधर्म हैं। वर्षा से आये जल प्रवाह को निराली बात है। मरूक्षेत्र को अनन्त गहराईयों से निकलनेवाले मधुर जल विशिष्ट है। कुए के जल की अलग ही बात है। मिट्टी के घड़े के पानी की अपनी विशेषताये हैं। जल के ज्ञाता–जल चिकित्सक इन विभिन्न जलों का अलग–अलग रोगों उपचार में प्रयोग करते हैं। वे सभी जलों के गुणधर्मों को जानते हैं। जल का समुचित उपयोग प्राणियों में शक्ति, ऊर्जा, चैतन्य प्रदान करता है। जल प्रयोग अनेक रोगों का

उपचार करता है। जल चिकित्सा रोगनाशक है। मनुष्य को चाहिए कि इन जलों के विशिष्ट प्रयोग से आरोग्य प्राप्त करे (अथर्ववेद, 19.2.1–5)।

वर्षा के जल में स्नान से रोग निवारण का संकेत अथर्ववेद के छठे काण्ड के 124 वें सूक्त में भी मिलता है। लोक अवधारणा है कि वर्षा में भीगकर नहाने से घमोड़ियाँ नष्ट होती है (प्रथम वर्षा में)। शरीर में तेल मर्दन (मालिश) के बाद वर्षा में स्नान से सर्वांग जल चिकित्सा सम्पन्न होती है।

## वर्षा जलः ओषध तत्त्व (131)

दिवो नु मां बृहतो अन्तरिक्षदपां स्तोको अभ्यपप्तद् रसेन।
समिन्द्रियेण पयसाहमग्ने छन्दोभिर्यज्ञैः सुकृतां कृतेन।।1।।
यदि वृक्षादभ्यपप्तत् फलं तद् यद्यन्तरिक्षात् स उ वायुरेव।
यत्रास्पृक्षत् तन्वो 3 यच्च वासस आपो नुदन्तु निर्ऋतिं पराचैः।।2।।
अभ्यंजन सुरभि सा समृद्धिहिरण्यं वर्चस्तदु पूत्रिममेव।
सर्वा पवित्रा वितताध्यस्मत् तन्मा तारीन्निर्ऋतिर्मो अरातिः।।3।।
(अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 124; ऋषिः अथर्वा; देवता–दिव्या आप; मन्त्रोक्त)

आकाश से दिव्य जल की वृष्टि होती है। इस वृष्टि–जल से अन्न, रस, दूध, वनस्पति, वनोषधि आदि उत्पन्न होता है। इन्ही से यज्ञ होता है और यज्ञ से सुकृत होता है। इस सुकृत की इच्छा प्रत्येक को मन में धारण करनी चाहिये। आकाश की वायु से वृष्टि जल की बूंदें हमारे पास आती हैं। "वर्षा के जल से शरीर और वस्त्र दोनों का मल दूर होता है। हमार जीवन की विपत्तियाँ वर्षा जल से भाग जाती है।" वृष्टि जल से धान्य की उत्पत्ति विपत्तियों की निवारक है। शरीर पर तेल मर्दन एवं वर्षा जल से अभ्यंगस्नान पुष्ट बनाता है। शरीर सुडौल बनता है। सुगन्धित द्रव्य–सुवर्ण धारण करना आदि तेजस्वी होने का प्रतीक हैं। यह तेजस्विता–समृद्धि पवित्रता लाती है और विपत्तियाँ हटाती है (अथर्ववेद, 6.124.1–3)।

ऋग्वेद के सातवें मण्डल में वर्षाजल और ओषधियों के गहन रिश्तों की मीमांशा मिलती है।

## अन्तरिक्ष जल : ओषध (132)

तिस्रो वाचः प्र वद ज्योतिरग्रा या एतद् दुह्रे मधुदोघमूधः।
स वत्सं कृण्वन् गर्भमोषधीनां सद्यो जातो वृषभो रोरवीति।।1।।
यो वर्धन ओषधीनां यो अपां यो विश्वस्य जगतो देव ईशे।
स त्रिधातु शरणं शर्म यंसत् त्रिवर्तु ज्योतिः स्वभिष्टय 1 स्मे।।2।।
स्तरीरू त्वद् भवति सूत उ त्वद् यथावशं तन्वं चक्र एषः।
पितुः पयः गृभ्णाति माता तेन पिता वर्धते तेन पुत्रः।।3।।

यस्मिन् विश्वानि भुवनानि तस्थुस्तिस्रो द्यावस्त्रेधा सस्रुरापः।
त्रयः कोशास उपसेचनासो मध्वः श्चोतन्त्यभितो विरप्शम्।।4।।
इदं वचः पर्जन्याय स्वराजे हृदो अस्त्वन्तरं तंजुजोषत्।
मयोभुवो वृष्टयः सन्त्वस्मे सुपिप्पला ओषधीर्देवगोपा।।5।।
स रतोधा वृषभः शश्वतीनां तस्मिन्नात्मा जगत्स्तस्थुषश्च।
तन्म ऋतं पातु शतशारदाय यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः।।6।।
(ऋग्वेद, मण्डल 7, सूक्त 101; ऋषिः–मेत्रावरूणिर्वसिष्ठः वृष्टिकामः, कुमार, आग्नेयो; देवता–पर्जन्यः)

अन्तरिक्ष में मेघगर्जना से पहले ज्योति (विद्युत) चमकती है। मेघ मधुर दिव्य रस जल के भण्डार है। मेघों का दूध वृष्टि है। मेघ में ज्योति–विद्युत रूपी अग्नि उत्पन्न होती है। मानों वही उसकी सन्तान है। यही ओषधियों में गर्भ स्थापित करता है। ''अथवा वृष्टिजल ओषधि वनस्पतियों में प्रविष्ट होता है'', तब उनमें फल–फूल उत्पन्न होता है। ''पर्जन्य से ओषधियाँ बढ़ती हैं'', भूमि पर जल होता है। वर्षा जल से तीन सुख–खाने के लिए अन्न, पीने के लिए जल और आरोग्य के लिए ओषधियाँ मिलते हैं। इससे तीन ऋतुओं में सुख होता है। कुल मिलाकर पर्जन्य मानवों का हितकारी है। सूक्त में मेघों का भेद वर्णित है। पहला गर्जन करनेवाला एवं दूसरा वर्षा करनेवाला। मेघों के आकाश में विभिन्न लुभावने रूप दिखाई देते हैं। अन्तरिक्ष में द्युलोक में मेघ बरसते हैं और वह जल पृथ्वीलोक पर आता है।

यज्ञ से वायु, जल एवं देवों को शक्ति मिलती है। मेघ के जल से प्राणीमात्र–वनस्पति का जीवन नत्थी है। मेघ पर पृथ्वी पर सृष्टि का जीवन निर्भर है। मेघों का जल सभी स्रोतों का पोषक है। मेघों का जल सबसे मधुर होता है। वृष्टियाँ सृष्टि के विकास का आधार हैं। वृष्टि जल से ओषधियाँ उत्तम फलफूलवाली होती है। ''वृष्टिजल के तत्त्वों से वनस्पतियों में ओषध गुणधर्मों की उत्पत्ति होती है।'' यानी द्युलोक में व्याप्त दिव्य गुणधर्म का समावेश होता है। वृष्टि जल के गुणधर्म अमृत तुल्य हैं।'' यही कारण है कि पर्यन्य की स्तुति करते हैं। पर्जन्य स्तुति से प्रसन्न होकर ओषधियों को पुष्ट करता है (ऋग्वेद 7.101.1–6) (यही कथन ऋग्वेद के 7.102.1–3 का है।)। अथर्ववेद के चतुर्थ काण्ड का 15 वाँ सूक्त पर्जन्यश्च मरूत देवता का है। इसमें ''वृष्टि'' की ही व्याख्या है। वृष्टि के सूक्त द्युलोक अन्तरिक्ष से पृथ्वी तक मेघजल पहुँचने की कथा के माध्यम से अन्तरिक्ष के जल के तत्त्वों को जानने का संकेत देते हैं। ''अन्तरिक्ष में सूर्य मरीचि से मेघजल की रससिद्धि होती है। रसज्ञ सूर्य किरणें (अवरक्त, पराबैंगनी, तेजोविकरण, विद्युत

चुम्बकीय प्रवाह, सात वर्णों की रस विद्या, विद्युत, उष्मा, विकिरण, आदि) मेघों के रस (जल) का कायाकल्प करती है। सूर्य मरीचि वृष्टि को दिव्य तेज एवं शक्ति प्रदान करती है।''(ऋग्वेद 7.101.1–6)

वृष्टि के विज्ञान की अथर्ववेद के छठे काण्ड के 22 वें सूक्त में सूत्रात्मक व्याख्या है।

## वर्षाजल विज्ञान (133)

कृष्णं नियानं हरयः सुपर्णा अपोवसाना दिवमुत पतन्ति।
त आववृत्रन्सदनादृतस्यादिद घृतेन पृथिवीं व्यू दुः।।1।।
पयस्वतीः कृणुथाप ओषधीः शिवा यदेजथा मरूतो रूक्मवक्षसः।
ऊर्जं च तत्र सुमतं च पिन्वत यत्रा नरो मरूतः सिंचथा मधु।।2।।
उदप्रतो मरूतस्तां इयर्त वृष्टिर्या विश्वा निवतस्पृणाति।
एजाति ग्लहा कन्ये व तुन्नैरूं तुन्दाना पत्येव जाया।।3।।
(अथर्ववेद, काण्ड 6, सूक्त 22; ऋषिः शन्तातिः; देवता–आदित्य रश्मिः, मरूतः)

इस सूक्त का विषय आदित्य रश्मि एवं मरूत हैं। सूक्त का भावार्थ वेद की वैज्ञानिकता की सर्वोच्चता को प्रमाणित कर स्थापित करता है। मन्त्रद्रष्टा ऋषि शन्ताति आकाश में मेघ बादल निर्माण प्रक्रिया को सहज सरल ढंग से सामने रखते हैं। सूर्यदेवता की प्रचण्ड किरणों का ताप पृथ्वी की सतह के जल (समुद्र, हिमनद, नदी, सरोवर, झरने, बावड़ी, तालाब, पोखर, कुए, गड्ढ़े आदि) का हरण करता है। इसी कारण उन्हे हरिः, हरय कहा गया। सूर्यप्रकाश की अद्भुत गति सु–पर्णा कहलायी। ये किरण जल को अपने साथ लेती हैं, मानो भाप–वाष्प का परिधान पहन रही हो। वे द्युलोक में पृथ्वी के सतह के जल का अंश ही ले जाती है। सूर्य किरणों का जलांश मेघों का स्वरूप धारण करता है। जलांश में ओषधियों का रस वायु देवता डालते हैं। प्रकारान्तर में मेघों में स्थित जलांश वर्षा के रूप में प्रकट होता है। यह मेघों का जल पृथ्वी से वाष्प रूप में सूर्यकिरणें हरण करती हैं। अतः यह बहुत शुद्ध और पवित्र होता है। वर्षा का जल शहद की तरह मधुर कहा गया है। इस वृष्टि से हितकारी रसवाली ओषधियाँ बनती हैं। वर्षा के पवित्र जल से रोगोपचार भी किया जाता है। यहाँ स्मरण रहे कि आधुनिक विज्ञान ने पिछली शताब्दी में पृथ्वी जल के भाप बनने एवं उससे मेघ बनकर वर्षा की व्याख्या की। जबकि 39 लाख वर्ष पूर्व वेद काल में यह रहस्य वेदज्ञ मन्त्र द्रष्टा ऋषियों को मालूम रहा।
(अथर्ववेद 6.22.1–3)।।ऊँ।।

# ऋग्वेद : सूर्य मरीचि शक्ति रहस्य

सूर्य मरीचियों की शक्ति का रहस्योद्‌घाटन ऋग्वेद के तीसरे मण्डल के पचपनवें एवं सत्तावनवें सूक्त की ऋचायें करती हैं।

## सूर्य मरीचि शक्ति (134)

उषसः पूर्वा अध यद् व्यूषुर्महद् वि जज्ञे अक्षरं पदे गोः।
व्रता देवानुमुप न प्रभूषन् महद् देवानामसुरत्वमेकम्।।1।।
(ऋग्वेद 3.55.1)
या जामयो वृष्ण इच्छन्ति शक्तिं ममस्यन्तीर्जानते गर्भमस्मिन्।
अच्छा पुत्रं धेनवो वावशाना महश्चरन्ति बिभ्रतं वपूंषि।।3।।
(ऋग्वेद 3.57.3)

प्रथम मन्त्र में सूर्य की अविनाशी परम ज्योति के लिए ''अक्षर'' शब्द का प्रयोग किया गया है। अक्षर अनश्वर और एकाक्षरं परम ब्रह्म है। अक्षर परमानन्द, स्थिर, दृढ़, शिव, विष्णु–सूर्य आदि भी है। मन्त्रद्रष्टा ऋषि प्रजापतिर्वैश्वामित्र एवं प्रजापतिर्वाच्यो हैं। मन्त्र के देवता विश्वेदेवाः हैं। मन्त्र में कहा हैः सर्वप्रथम आकाश में उषाओं ने आकर सिन्दूरी आभा से मन्त्रमुग्ध किया। उनके प्रस्थान के बाद परमज्योतिर्मय सूर्यदेवता आकाशीय जलों में प्रकट हुए। अर्थात अन्धकार हटने एवं प्रकाश होने से अज्ञान के स्थान पर (ब्रह्म) ज्ञान का उदय हुआ। अक्षर को ज्ञान का, विद्या (ब्रह्मविद्या) आदि का प्रतीक समझना चाहिए। सूर्यदेवता के प्रकाशित होते ही देवों का प्राण सशक्त हुआ। ''यहाँ प्राण, प्रज्ञावान, सामर्थ्यवान से असुर अर्थ लिया गया है।'' इसके (देव प्राण) सशक्तिकरण के लिए यज्ञादि दिव्यकर्म किये जाते हैं (ऋग्वेद 3. 55.1)।

सूर्यदेवता की मरीचियों में अलौकिक सार्वकालिक शक्ति अनन्त है। भूलोक का जल सूर्य के ताप से वाष्प बनकर अन्तरिक्ष के सूर्यमण्डल में पहुँचता है। सूर्य रश्मियाँ महाकर्षण शक्ति सम्पन्न हैं। इसका भान जल (वाष्प) को सूर्य मण्डल में पहुँचने पर होता है। सूर्य मरीचियाँ इस जल में दिव्य शक्तिपात करती हैं। मरीची में विद्युत चुम्बकीय प्रवाह, अवरक्तता, पराकासनी तेजोविकिरण, ताप, तरंग दैर्ध्य, पराकर्षण आदि है। यह तेजस्वी जल पृथ्वी पर गिरते ही नवसृजन करता है। पृथ्वी पर अनेक रूपों के वृक्ष वनस्पति

ओषधियाँ उत्पन्न होती है। सभी में सूर्य की शक्ति अदृश्य रूप से होती है (ऋग्वेद 3.57.3)।

## सूर्य : महागाथा

यह सूर्य देवता से सौ वर्ष तक ज्ञान प्राप्त करने, वृद्धि, पुष्टि, अच्छी तरह जीवन, ऐश्वर्य (भौतिक, अध्यात्मिक) आदि का अनूठा सूक्त है।

### सूर्य से ऐश्वर्य–आरोग्य (135)

पश्येम शरदः शतम् ।।1।। जीवेम शरदः शतम् ।।2।।
बुध्येम शरदः शतम् ।।3।। राहेम शरदः शतम् ।।4।।
पूषेम शरदः शतम् ।।5।। भवेम शरदः शतम् ।।6।।
भूयेम शरदः शतम् ।।7।। भूयेसीः शरदः शतम् ।।8।।
(अथर्ववेद, काण्ड 19, सूक्त 67; ऋषिः–ब्रह्मा; देवता–सूर्यः)

वैदिक धर्म का सनातन विचार है कि जैसा सोचोगे, वैसा ही होगा। अतः सकारात्मक विधायकी चिन्तन हो। हमारे विश्व के सर्वोत्कृष्ट अध्यात्म में हमारी आत्मा परमात्मा परमेष्ठी का अंश है। आत्मा अजर अमर है। उसे कैसा रोग, कैसी कौनसी व्याधि ? आत्मा से कहो कि व्याधियाँ छूमन्तर हों, वे भाग छूटेंगी। इसी अदृश्य उद्देश्य से मन्त्रद्रष्टा ऋषि ने आठ मन्त्र प्रस्तुत किए हैं (19.67.1–8)।

### सूर्य रक्षक (136)

अवनम् शब्द का अर्थ रक्षा, प्रतिरक्षा, प्रसन्नतादायक, तृप्तिकर, कामना, इच्छा, हर्ष, संतोष आदि है। अग्निमय सूर्यदेवता के अवनम सूक्त का भावार्थ इन्ही अर्थों में लिया जाना चाहिए।

### अवनम

हरिः सुपर्णो दिवामारूहोऽर्चिषा।
ये त्वा दिपसन्ति दिवमुत्पतन्तम्।।1।।
अव तां जहि हरसा जातवेदो
ऽबिभ्यदग्रोऽर्चिषा दिवमा रोह सूर्य। (अथर्ववेद 19.65.1)
आयोजाला असुरा मायिनोऽयस्मयैः
पाशैरंकिनो ये चरन्ति।

तांस्ते रन्धयामि हरसा जातवेदाः

सहस्रऋृष्टिः सपत्नान्प्रमृणन्याहि वज्रः।।(अथर्ववेद 19.66.1)

पैसठवें सूक्त के मन्त्र में सूर्य की उत्तम किरणों को दुःख (कष्ट–व्याधि–रोग) हरनेवाला कहा हैं। सूर्य देवता इन किरणों के साथ द्युलोक में आरूढ़ होता है। इस प्रक्रिया में हानि पहुँचानेवालों को प्रचण्ड किरण दंड की ज्वाला से भस्म कर। सूर्य निर्भयता पूर्वक अन्तरिक्ष में भ्रमण करता है। अर्थात सूर्य के रास्ते में (उपासकों के भी) अवरोध उत्पन्न करनेवालों को ज्वाला से जलाता है (अथर्ववेद, 19.65.1)।

सूर्यास्त्र से सभी अस्त्र शस्त्रों को परास्त किया जाना सम्भव है। रामायण में लंकेश्वर दशानन रावण की नाभि में अमृत कुड़ का वर्णन है। महामुनि अगस्त्य ने श्री राम को आदित्यहृद्यम् में सूर्य रश्मियों को मंथित कर महापुंजदंड श्री रावण की नाभि पर छोड़ने का निर्देश देते हैं। सूर्य महारश्मिपुंज से लंकेश्वर दशानन रावण का संहार हुआ। सूर्यविद्या में सूर्य देवता की अनन्त दिव्य शक्ति को देखते हुए ज्ञान केवल चयनितों को ही दिया जाता है। दिव्य सिद्ध आश्रम सूर्य विद्या दीक्षित की भू भौगोलिक स्थिति पर तीसरी दृष्टि रखता है। सूक्त में सूर्य से सहस्रों नोकवाला वज्र बनकर शत्रुओं के विनाश की प्रार्थना की गई है (अथर्ववेद, 19.66.1)।

## आठवें आदित्य सूर्य जन्म वर्णन!

ऋग्वेद के मण्डल 10 के बहत्तरवें सूक्त में अदिति के आठवें पुत्र आदित्य (सूर्य) के जन्म का बहुत ही सुन्दर वर्णन है। मन्त्र द्रष्टा कवि का उद्देश्य आदित्यों के जन्मों का मन्त्रमुग्ध करनेवाला रहस्योद्‌घाटन रहा। वेद के सूक्तानुसार देवी अदिति के आठ पुत्रों में से सातों का पूर्ण विकास हुआ। अतएव वे सातों पुत्र जनमते ही माता के साथ देवलोक चले गए। अदिति के पुत्र होने से वे आदित्य कहलाये। अदिति के गर्भ (अण्ड) में आठवें पुत्र का विकास नहीं हो सका। इसीसे वह देवलोक नहीं जा पाया। परिणामस्वरूप माता अदिति आठवें गर्भ को लेकर भूलोक पर आयी। उसने उसे उदय एवं अस्त की अनुभूति प्राप्त करने के लिए यहीं छोड़ दिया। मन्त्र द्रष्टा कवि ने अदिति पुत्र आदित्यों को (सुपर्ण) पक्षी की उपमा दी है। सात पक्षी पूर्ण होकर अण्डों से जीवित प्रकट हुए। किन्तु आठवें अण्डे का पूर्ण विकास नहीं हुआ। उसमें सूर्य रहा। जिससे सूर्य का जन्म संज्ञाहीन अवस्था–अपक्व दशा में हुआ। इस कारण कवि ने उसे ''मार्तण्ड'' की संज्ञा दी।

इस सन्दर्भ में कवि ने सृष्टि की उत्पत्ति का वर्णन किया है। देवों की पहली पीढ़ि के याने सृष्टि की उत्पत्ति के समय ''असत् यानी अव्याकृत

प्रकृति से सत् याने व्याकृत, नामरूपात्मिका प्रकृति का आविर्भाव हुआ।'' कवि ने असत्–सत् के लिए क्रमशः ''उत्तानपद् अर्थात प्रसवोन्मुख एवं भू अर्थात प्रकट होनेवाली चरितार्थ संज्ञाएँ प्रयुक्त की है।'' भू से आगे चलकर आशाएँ (दिशाएँ); लक्षणा की सहायता से पूरा विश्व पैदा हुआ। यही आदित्यों की उत्पत्ति की कहानी का प्रमुख वर्ण्यविषय रहा। उसकी पूर्ति के लिए उनकी माता की, अदिति की उत्पत्ति एवं उसके जन्म के पूर्व के सृष्टिक्रम का उल्लेख मात्र गौण रूप में आवश्यक था; इसलिए उस सम्बन्ध में सुसंगत वृत्तान्त उपस्थित करने का प्रयत्न नहीं किया गया। इसी कारण से ''आशाओं (दिशाओं)'' की उत्पत्ति में दक्ष की, अदिति से पिता की उत्पत्ति का अन्तर्भाव करके चौथी ऋचा में ध्वनित किया गया है। अदिति की एवं उनके द्वारा आदित्यों की उत्पत्ति का प्रयोजन स्पष्ट किया है। यह स्मरण रहे कि आशाओं की उत्पत्ति में दक्ष की भूमिका रही। मण्डल के पाँचवे सूक्त की सातवीं ऋचा में कहा गया हैः ''सर्वप्रथम अग्नि ही दक्ष के जन्म के समय और आदित्यों के जन्म के समय उपस्थित रहा।'' ऋचा में ''दक्षस्य जन्मन्नदिनेरूगस्थे'' एवं ''आदित्यानां जन्मन्'' का अर्थ गहरा है। सूक्त में अदिति को दक्ष की दुहिता कहा गया है। ऋग्वेद में दक्ष को अदिति का पुत्र नहीं माना गया है। यास्क् का कथन हैः ''दक्ष एवं अदिति के परस्पर जनकत्व का वर्णन पुरुष एवं विराज की तरह है'' (ऋक्सूक्त वैजयन्ती में डॉ. एच.डी. वेलनकर एवं प्रो. जी.वी. जोशी ने इसे असमाचीन कहा है।)।

## मार्तण्डः आदित्य सूर्य जन्म वर्णन (137)

देवानां नु वयं जाना प्र वोचाम विपन्यया।
उक्थेसु शस्यमानेषु यः पश्यादुत्तरे युगे।।1।।
ब्रह्मणस्पतिरेता सं कर्मारइवाधमत्।
देवानां पूर्व्ये युगेऽसतः सदजायत्।।2।।
देवानां युगे प्रथमेऽसत्ः सदजायत्।
तदाशा अन्वजायन्त तदुत्तानपदस्परिं।।3।।
भूर्जज्ञ उत्तानपदो भुव आशा अजायन्त।
अदितेर्दक्षो अजायत दक्षाद्वदितिः परि।।4।।
अदितिर्ह्यजनिष्ट दक्ष या दुहिता तव।
तां देवा अन्वजायन्त भद्रा अमृतबन्धवः।।5।।
यद्देवा अदः सलिले सुसंरब्धा अतिष्ठत।
अत्रा वो नृत्यतामिव तीव्रो रेणुरपायत।।6।।
यद्देवा यतयो यथा भुवनान्यपिन्वत्।

अत्रा समुद्र आ गूळहमा सूर्यमजभर्तन।।7।।
अष्ठौ पुत्रासो अदितिर्ये जातास्तन्व 1 स्परि।
देवाँ उप प्रैत् सप्तभिः परा मार्ताण्डमास्यत्।।8।।
सप्तभिः पुत्रैरदितिरूप प्रैत् पूर्व्यं युगम्।
प्रजायै मृत्यवे त्वत् पुनर्मार्ताण्डमा भरत्।।9।।
(ऋग्वेद मण्डल 10, सूक्त 72; ऋषिः—बृहस्पतिर्लौक्यः बृहस्पतिरांगिरसो वा अदितिर्दाक्षायणी; देवता—विश्वेदेवाः)

स्तुति की अभिलाषा (उद्देश्य) से देवों की पूर्व पीढ़ियों का वर्णन करते हैं। ब्रह्मणस्पति की (परमेष्ठी) की इच्छा के अनुसार ''असत् से सत् आदि क्रम से सृष्टि की उत्पत्ति हुई।'' सृष्टि की रचना में चेतन की प्रेरणा रही (यह भी मान्यता है कि अचेतन में रचना हुई।) (देवों के कुल का श्रीगणेश हुआ।)। देवों की प्रथम पीढ़ि के काल में असत् (अव्यक्त सृष्टि) से (व्याकृत) सत् का निर्माण हुआ। उस व्याकृत सृष्टि में दिशाएँ उत्पन्न हुई। मरूद्गणों ने प्रसवोन्मुख प्रसविताओं की तरह जंघायें फैलायी।

''ब्रह्मणस्पति की प्रेरणा से जिस समय असत् उत्तानपद (प्रसवोन्मुख) हुआ उस समय सत् (व्याकृत—नामरूपात्मिका) प्रकृति भू की उत्पत्ति हुई।'' उत्तरार्ध में कवि सीधे अदिति के पिता की उत्पत्ति का उल्लेख करता है। कवि 'आशाः' में दक्ष तक रचित सृष्टि का अन्तर्भाव कह रहा है। चौथी ऋचा में पहेली है। दिशाओं से अदिति रचना के लिए दक्ष प्रजापति उत्पन्न हुआ और दक्ष से अदिति ने जन्म लिया।

छठी ऋचा का भावार्थ है कि सृष्टि उत्पत्ति से पूर्व महाकाश में महासलिल जलराशि विद्यमान रही। यह सलिल प्रस्तुत स्थान में जल रहा होगा जो अदिति के गर्भाशय में स्थित गर्भ को घेरे था। जन्म लेते समय देवीरूपी गर्भ की चेष्टाओं का आरम्भ होते ही उदीयमान तेज की किरणें ऊपर फैल गई। ऋचा का अन्तर्निहित अर्थ शाब्दिक अर्थ से इतर हैः गर्भजल में निमग्न रहनेवाला पूर्णतया विकसित नहीं के कारण बाहर निकलने में असमर्थ रहा (वह अदिति पुत्र सूर्य है।)।

आठवीं ऋचा में कहा है कि अदिति के आठ पुत्र उत्पन्न हुए। माता अदिति सात पुत्रों को लेकर देवों के पास गई। परन्तु अविकसित अण्ड में जन्मे मार्तण्ड को यहीं छोड़ दिया। सूर्य हेतु गर्भ विशेषण मार्तण्डम् है। अदिति ने इसे कमी के कारण देवलोक ले जाने के स्थान पर अन्तरिक्ष (महार्णव) में रख दिया। शतपथ ब्राह्मण के अनुसार अदिति माता मार्तण्ड को लेकर लोक (भूलोक) पर आई। यह वर्णन हमारे सौर मण्डल के अलावा

अनेक सूर्यों के होने की घोषणा करता है। उनतालीस लाख वर्ष पहले ऋग्वेद में अनेक सूर्य परमव्योम में होने का रहस्योद्घाटन किया। हमारी निहारिका सूर्यमण्डल का सूर्य हम देख सकते हैं। शेष नग्न आंखों से देखना असम्भव है। आधुनिक विज्ञान भी अनेक सूर्यों के अस्तित्त्व को स्वीकारता है। माता–देवी अदिति "स्वयं सूर्य को जनन एवं मरण (उदय और अस्त) का भागी बनाने के लिए छोड़ गई। अन्य सात (आदित्य) देव अमरबन्धु बने और आठवाँ मर्त्य सहोदर हो उठा।" यह भी मानना है कि हमारे ब्रह्माण्ड में सृष्टि और जीवन के लिए मार्तण्डम सूर्य प्रदान किया। (ऋ.10.72.1–9)। मार्तण्ड का एक अर्थ मृत अण्ड भी है।।ऊँ।।

# पृथिवी पर संजीवनी मिट्टी महोषधि !

प्रथम वेद–ऋग्वेद प्रथम मण्डल में ही द्यावापृथिवी को विश्व को सुखदेनेवाली, ऋत की स्वामिनी और अन्तरिक्ष में कवि स्वरूप सूर्य को आधार देनेवाली घोषित किया है। वेद में पृथिवी को सभी ओषधियों (यहाँ तक मृत को पुनः जीवित करनेवाली संजीवनी) का अनन्त भण्डार कहा गया है। वैदिक सनातन धर्म में समूचे विश्व एवं मानवीय देह की उत्पत्ति पाँच महाभूत तत्त्व–पृथ्वी, जल, तेज–अग्नि, वायु एवं आकाश से हुई। इन पंच महाभूतों में पृथ्वी अर्थात मिट्टी, मृत्तिका, सिक्ता, मृदा, क्षेत्रजा, गारा, माटी, बालू, अर्थक्ले, हाइड्रेसिस सिलिकेट ऑफ एल्यूमिनियम तत्त्व का प्रधान अंग होता है।

वेद काल उनतालीस लाख वर्ष से पार्थिव तत्त्व पृथ्वी–मिट्टी से चिकित्सा का क्रम निरन्तर जारी है। भैषज्यविद् मिट्टी से घाव, दाह, रूधिर विकार, प्रदर, कफ, पित्त, क्षत, मूत्रकृच्छ्र, सूजन, रक्तपित्त, कुष्ठ, वात, फोड़ा–फुन्शी, चेचक, सिरदर्द, पेट खराबी, बिच्छू काटने, दाद खाज खुजली, अंग गलने, चर्मरोग, सर्पदंश, नेत्ररोग, ज्वर, स्नायु दौर्वल्य, मोतीझरा, लालबुखार, मियादीबुखार, कफज्वर, दंतशूल, अण्डवृद्धि, मरोडी दस्त, गर्भपात, प्रमेह, गठिया, श्वासरोग, दमा, तीव्र नसदर्द साईटिका, जुकाम आदि में उपचार करते रहे हैं और कर रहे हैं। मिट्टी की सोंधी सोंधी महक ह्रद्यरोग और नक्सीर में भी हितकारी है। मिट्टी के छोटे गोले, पुल्टिस अथवा पुलटिस, रोटी, लेप और मिट्टी की फांकी के अपने ओषधिय गुण धर्म हैं। यह भी परम्परा रही कि घायल शरीर को गर्दन से नीचे मिट्टी के गड्ढे में दबाकर

उपचार किया जाता। मिट्टी के बर्तनों में खाना पकाने के पीछे प्राकृतिक तत्त्व (खनिज भी) से एक निश्चित मात्रा में शरीर में जा रहे थे। इसके अलावा पृथ्वी अनेक प्रकार से प्राणीमात्र—वनस्पति का पालन पोषण माता की तरह बहुत ही ममता, प्रेम के साथ करती है। वेद में पृथ्वी को स्नेहमयी माता कहा है।

## पृथ्वी तत्त्व (138)

उप सर्प मातरं भूमिमेतामुरूव्यचमं पृथिवीं सुशेवाम्।
ऊर्णम्रदा युवतिर्दक्षिणावत एषा त्वा पातु निर्ऋतेरूपस्थात्।।10।।
उच्छ्वंचस्व पृथिवि मा नि बाधथाः सूपायनास्मै भव सूपवंचना।
मात्रा पुत्रं यथा सिचा ऽभ्येनं भूम ऊर्णुहि।।11।।
उच्छ्वंचमाना पृथिवी सु तिष्ठतु सहस्रं मित उप हि श्रयन्ताम्।
ते गृहासो घुतश्चुतो भक्तु विश्वाहास्मै शरणाः सन्त्वत्र।।12।।
(ऋग्वेद दशम मण्डल सूक्त 18; ऋषिः—संकुसुको यामायनः; देवता—मृत्युः, धाता, त्वष्टा, पितृमेध 1—14)

पृथ्वी एक उदारशील माता है। पृथ्वी प्रत्येक प्राणी को जन्म देती है, उसका ममता से पालन करती है और अन्त में उसे अपने कोमल अंक में समेट लेती है (ग्रीक पुराकथाओं में ग्या—पृथ्वी को तारकित ऊरानॅस्—आकाश की पत्नी प्रदर्शित किया है।)। पृथिवी! इस उच्च स्थान पर ले जा; इसे पीड़ा नहीं देना। इसका अच्छी रीति से स्वागत करनेवाली और सुख से समीप रहनेवाली होओ। हे भूमि! जैसे माता पुत्र को अंचल से ढ़कती है, वैसे ही इसे सभी ओर से आच्छादित कर। पृथिवी आच्छादित हो कर भली भांति अवस्थित हो; और सहस्रों धूलियाँ इसके ऊपर आश्रय लें। वे घृतपूर्ण गृह के समान हों एवं इसके लिए यहाँ वे सुखदायक आश्रय हों (ऋग्वेद 10.18. 10—12)।

## पृथ्वी तेज ओज प्रदाता (139)

ते हि द्यावापृथिवी विश्वशंभुव ऋतावरी रजसो धारयत्कवी।
सुजन्मनी धिषणे अन्तरीयते देवो देवी धर्मणा सूर्यः शुचिः।।1।।
उरूव्यचसा महिनी असश्चता पिता माता भुवनानि रक्षतः।
सुधृष्टमे वपुष्ये 3 न रोदसी पिता यत्सीमभि रूपैरवासयत्।।2।।
सवह्निः पुत्रः पित्रोः पवित्रमान् पुनाति धीरो भुवनानि मायया।
धेनुं च पृश्निं वृषभं सुरेतसं विश्वाहा शुक्रं पयो अस्य दुक्षत।।3।।
अयं देवानामपसामपस्तमो यो जजान रोदसी विश्वशंभुवा।
वि यो ममे रजसी सुक्रतूययाजरेभिः स्कम्भनेभिः समानृचे।।4।।

ते नो गृणाने महिनी महि श्रवः द्यावापृथिवी धासथो बृहत्।
येनाभि कृष्टीस्ततनाम् विश्वहा पनाय्यमोजो अस्मे समिन्वतम्।।5।।
(ऋग्वेद "प्रथममण्डल", सूक्त 160; ऋषिः दीर्घतमा औचथ्यः; देवता—पृथिवीद्यावा)

ये द्यावापृथिवी समस्त विश्व को सुख प्रदानकर्ता, ऋत की स्वामिनी एवं अन्तरिक्ष में सूर्य को आधार देनेवाली है। इन दो मंगल जन्म देनीवाली आश्रयभूत देवियों के मध्य में तेजस्वी सूर्य देव नियम से संचार करते हैं (कहीं स्त्रीपुरुषात्मक एक ही तत्त्व माना गया है।)। विशाल निवास स्थान देनेवाली, महापराक्रमी, सर्वदा अक्षय माता पिताओं की यह जोड़ी सभी भुवनों की रक्षा करती है। पृथ्वी माता सुदर्शन सुगठित युवति की तरह रोदसी प्रगल्भ है। इसके सृजक ने इसे पृथ्वी को मनमोहक रूप में सजाया है (दूसरे पाद में पिता द्युदेव और चौथे पाद में त्वष्टा है।)

इन माता पितरों का प्रतिभाशाली एवं पावन करने की सामग्री से युक्त यह होनहार पुत्र अपनी अद्भुत सामर्थ्य से सभी प्राणियों को पावन करता है। यह धेनु और विपुल वीर्यवान ऋषभ इन दोनों से सर्वदा शुभ्र दूध (वृष्टि जल) प्राप्त कर लेता है। ऋचा का अभिप्राय तृतीय लोक के सूर्य रूप अग्नि से है। चौथी ऋचा में विश्व के एक ही कर्ता के रूप में त्वष्टा के द्वारा देवाधिदेव का अर्थात मूल तत्त्व का उल्लेख है। इससे पूर्व कभी जीर्ण नहीं होनेवाले स्तम्भ का अभिप्राय सूर्यरूप अग्नि से है। हे महान द्यावापृथिवी देवो! इस प्रकार संस्तुत होकर आप हमें अनन्त कीर्ति और विस्तीर्ण प्रभुत्व प्रदान करो। हमें स्तवन के लिए ओज और शत्रुहीन निष्प्रतिद्वन्दि होने की शक्ति प्रदान करो। पृथिवी देव सभी प्रकार का तेज, ओज, शक्ति, अक्षय ऊर्जा आदि प्रदाता है। (ऋग्वेद 1.160.1—5)

## पृथिवीः ज्ञान प्रसार (140)

द्यावा नः पृथिवी इमं सिध्रमद्य दिविस्पृशम्।
यज्ञं देवेषु यच्छताम् ।।ऋग्वेद 2.41.20।।
साम द्विर्बहा महि तिग्मभृष्टिः सहस्ररेता वृषभस्तुविष्मान्।
पदं न गोरपगूळहं विविद्वानग्निर्मह्यं प्रेदु वोचन्मनीषम् ।।
ऋग्वेद 4.5.3।।
यस्य व्रते पृथिवी नंन भीति। यस्य व्रते शफवज्जर्भुरीति।
यस्य व्रत ओषधीर्विश्वरूपाः स नः पर्जन्य महि शर्म यच्छ ।।
ऋग्वेद 5.83.5।।

कल्याणकारी पृथिवी और द्यु! पूजनीय देव सोमपान के लिए पधारें (ऋग्वेद 2.41.20)। पृथिवी और द्यु इन दोनों लोकों में अपनी ज्वालाओं को फैलानेवाला, महातेजवान, असंख्य बलों से सम्पन्न अग्नि ज्ञानियों के ज्ञान को सर्वत्र फैलाये। यह ज्ञान वाणी के पदों के समान छिपा रहता है। यहाँ (ब्रह्म) ज्ञानियों के महान ज्ञान को समस्त पृथिवी पर फैलाने का निर्देश है (ऋग्वेद 4.5.3)। पृथिवी पर वन–ओषधि, वनस्पति और खाद्यान मेघ की कृपा से वृद्धि पाते हैं। पृथिवी उपजाऊ बनकर हरित श्रृंगार करती है (ऋग्वेद 5.83.5)।

## पृथिवी रक्षाकर्ता (141)

द्यावाभूमि अदिति त्रासीथां नो ये वां जज्ञुः सुजनिमान ऋष्वे।
मा हेळे भूम वरुणस्य वायोर्मा मित्रस्य प्रियतमस्य नृणाम्।
(ऋग्वेद 7.62.4)

हे भूलोक एवं द्युलोक! दोनों हमारी रक्षा करो। हम उत्तम योनि (कुल) में जन्में हैं। इसलिए हम पर कभी वरुण, वायु आदि क्रोध नहीं करे। सभी की हम पर अनुकम्पा रहे। हमें कभी क्रोध नहीं करना पड़े। इस ऋचा में पृथिवी देव से रक्षा और वरुण, वायु, प्राणी मात्र से सहयोग की प्रार्थना की गई है (ऋग्वेद 7.62.4)।

## अग्निः पृथिवी द्युलोक विस्तारक

आ हि द्यावापृथिवी अग्न उभे
सदा पुत्रो न मातरा ततन्था। (ऋग्वेद 10.1.7)

हे अग्ने! आप पृथिवी और द्युलोक को विस्तृत करते हैं। पुत्र जैसे अपने माता पिता की सेवा सहायता करता है वैसे ही अग्नि हर प्रकार की सहायता करता है। इससे मानव सुखी रहते हैं (इससे पूर्व की ऋचा में पृथिवी की नाभि यज्ञस्थान कहा हैः पृथिव्याः नाभा।) (ऋग्वेद 10.1.7)।

## पृथिवी : दिव्य गुण धर्म (142)

सूर्यं चक्षुर्गच्छतु वातमात्मा द्यां च गच्छ पृथिवीं च धर्मणा।
(ऋग्वेद 10.16.3)
द्यौश्च नः पृथिवी च प्रचेतस ऋतावरी रक्षतामंहसो रिषः।
मा दुर्विदत्रा निर्ऋतिर्न ईशत तद्देवानामवो अद्या वृणीमहे।।
(ऋग्वेद 10.36.2)
अस्ताव्यग्निर्नरां सुशेवो वैश्वानर ऋषिभिः सोमगोपाः।
अद्वेषे द्यावापृथिवी हुवेम देवा धत्त रयिमस्मे सुवीरम्।।
(ऋग्वेद 10.45.12)
नावा न क्षोदः प्रदिशः पृथिव्याः स्वस्तिभिरति दुर्गाणि विश्वा।

स्वां प्रजां बृहदुक्थो महित्वा ऽऽपरेष्वदधादा परेषु।।
(ऋग्वेद 10.56.7)
ते हि द्यावापृथिवी मातरा मही देवी देवांजन्मना यज्ञिये इतः।।
(ऋग्वेद 10.64.14)
अदितिर्द्यावापृथिवी ऋत महदिन्द्राविष्णू मरूतः स्वर्बृहत।
देवाँ आदित्याँ अवसे हवामहे वसून रुद्रान् त्सवितारं सुदंससम्।
(ऋग्वेद 10.66.4)

हे मृत मनुष्य! आपका नेत्र सूर्य के पास जाय और प्राण वायु में; और आप अपने पुण्य फल से पृथिवी अथवा सूर्य पर जायें (ऋग्वेद 10.16.3)। पृथिवी और द्यावा सत्य के अधिष्ठाता एवं महाज्ञानी हैं। वे हमारी हिंसक पाप से रक्षा करें। हमारे ऊपर मृत्युदेवता प्रहार नहीं करे। इससे महाशक्तिमान पृथिवी एवं द्यौ रक्षा कर सकते हैं (ऋ.10.36.2)। हम द्यावापृथिवी की स्तुति कर आमन्त्रित करते हैं। दोनों द्वेषरहित हैं। हमें उत्तम वीर पुत्रों से युक्त प्रदान करें। ऋषियों द्वारा सोम रक्षक अग्नि की स्तुति करते हैं (ऋग्वेद 10. 45.12)। विश्व में कल्याणप्रद उपायों से पृथिवी की सर्वदिशाओं का एवं समस्त विपत्तियों से उद्धार होता है। बुहदुक्थ ऋषि ने महान सामर्थ्य से अपनी प्रजा में अग्नि सूर्य का ज्ञान दिया (ऋग्वेद 10.56.7)। सृष्टि के रचनाकार–यज्ञाहं महान एवं पूज्य हैं। उन्होंने द्यावापृथिवी के जन्म के साथ ही इन्द्र आदि देवों को साथ किया। द्यावापृथिवी दोनों पोषक तत्त्वों से प्राणीमात्र का भली भांति लालन पोषण करते हैं। देवों की कृपा से ही विपुल जल राशि वर्षा से आती है (ऋग्वेद 10.64.14)। ऋग्वेद के दशम् मण्डल के 66 वें सूक्त के नवम् मन्त्र में कहा है कि द्यावापृथिवी में देवों ने अपने दिव्य कर्मो से उदक, अनेक ओषधियाँ, यज्ञाहं पलाश आदि वृक्षों से भरे वनों को उत्पन्न कियाः ''द्यावापृथिवी जनयन्नभि व्रता ऽऽप ओषधीर्वनिनानि यक्षिया।'' द्यावापृथिवी, अदिति, सत्यस्वरूप अग्नि, इन्द्र, मरुत, आदित्य आदि सभी देव एवं वसु, रुद्र और दिव्य कर्मा सविता को हम हमारी रक्षा के लिए आवाह्न करते हैं (10.66.4 ऋग्वेद)।

## द्यावा पृथिवी उत्पत्ति (143)

कतरा पूर्वा कतरापरायोः कथा जाते कवयः को वि वेद।
विश्वं त्मना बिभृतो यद्ध नाम वि वर्तेते अहनी चक्रियेव।।1।।
भूरि द्वे अचरन्ती चरन्तं पद्वन्तं गर्भम पदी दधाते।
नित्यं न सूनुं पित्रोरूपस्थे द्यावा रक्षतं पृथिवी नो अभ्वात्।।2।।
अनेहो दात्रमदितेरनर्वं हुवे स्वर्वदवधं नमस्वत्।

तद् रोदसी जनयतं जरित्रे द्यावा रक्षतं पृथिवी नो अभ्वात्।।3।।
अतप्यमाने अवसावन्ती अनु ष्याम रोदसी देवपुत्रे।
उभे देवानामुभयेभिरह्नां द्यावा रक्षतं पृथिवी नो अभ्वात्।।4।।
संगच्छमाने युवती समन्ते स्वसारा जामा पित्रोरूपस्थे।
अभिजिघ्रन्ती भुवनभ्य नाभिं द्यावां रक्षतं पृथिवी नो अभ्वात्।।5।।
उर्वि सद्मनी बृहती ऋतेन हवे देवानामसा जनित्री।
दधाते ये अमृतं सुप्रतीके द्यावा रक्षतं पृथिवी नो अभ्वात्।।6।।
उर्वि पृथ्वी बहुले दूरेअन्ते उप ब्रुवे नमसा यज्ञे अस्मिन्।
दधाते ये सुभगे सुप्रतूर्ती द्यावा रक्षतं पृथिवीनो अभ्वात्।।7।।
देवान वा यच्चकृमा कच्चिदागः सरवायं वा सदमिज्जास्पति वा।
इयं धीभूर्या अवयानमेषं द्यावा रक्षतं पृथिवी नो अभ्वात्।।8।।
उभा शंसा नर्या मामविष्टामुभे मामूती अवसा सचेताम्।
भूरि चिदर्यः सुदास्तरायेषा मदन्त इषयेम देवाः।।9।।
ऋतं दिवे तदवोचं पृथिव्या अभिश्रावाय प्रथमं सुमेधाः।
पातामवद्याद् दुरितादभीके पिता माता च रक्षतामवोभिः।।10।।
इदं द्यावापृथिवी सत्यमस्तु पितर्मातर्यदिहोपब्रुवे वाम्।
भूतं देवानामवमे अवोभिर्विद्यामेषं वृजनं जीरदानुम्।।11।।
(ऋग्वेद; प्रथम मण्डल, सूक्त 185; ऋषि–अगस्तयो मैत्रावरूणिः; देवता–द्यावापृथिवी)

ऋग्वेद के प्रथम मण्डल में द्युलोक और पृथ्वीलोक की उत्पत्ति के कारण पर प्रकाश डाला गया है। सूक्तकार ने इसे अध्यात्मिक रहस्य की संज्ञा दी है। यह प्रश्न है कि द्युलोक–पृथिवी लोक में से कौन पहले आया और कहाँ से आया भी रहस्यमय गुप्तब्रह्मविद्या है। यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि ये दोनों लोक समस्त विश्व को धारण करते हैं। इन्हीं के कारण दिन और रात उत्पन्न होते हैं और चक्र के समान घूमते हैं। दूसरा मन्त्र पहेलीनुमा है। ये पैरों से रहित होने के कारण चलने में असमर्थ है। फिर भी पैरों से युक्त होने के कारण चलने फिरने में समर्थ प्राणियों को धारण करती है। ये दोनों प्राणियों की रक्षा के संरक्षक (माता–पिता) हैं।

हम अखण्डनीय पृथ्वी से तेजस्विता, पुण्यकर्म एवं नम्रता प्रदान करनेवाला सद्‌गुण धन मांगते हैं। धन उत्तम मार्ग से कमाया जाए, छल कपट से अर्जित धन पाप का होता है। उत्तम रीति से कमाया गया धन प्रदाता होता है। धन पाकर मनुष्य अहंकारी, दंभी, घमण्डी और उद्धत नही हो, अपितु नम्र हो। ये ''द्यावापृथिवी देवों को उत्पन्न करनेवाली है।'' इसलिए

इन्हें कोई कष्ट नहीं दे सकता। ''द्युलोक और पृथ्वी के मध्य ब्रह्माण्ड के सभी देव हैं। इसी कारण इन्हे देवों की माता कहा है।'' ये इन दोनों के अनुकूल आचरण करता है, उसकी ये हर तरह से रक्षा करते हैं। द्यावापृथ्वी हमेशा एक साथ रहते हैं। ये एक दूसरे की सहायता करते हैं। समूचे संसार का पोषण करते हैं। द्यावापृथ्वी का रूप सर्वोत्कृष्ट है। ये जल को धारण करते हैं (पृथ्वी पर वर्षा होती है।)। मैं यज्ञ में मन्त्रमुग्ध रूपवाले द्यावापृथ्वी को आमन्त्रित करता हूँ (पृथ्वी पर ही यज्ञ सम्पन्न होता है।)। द्यावापृथ्वी हमारे द्वारा प्रमादवश, प्रगल्भवश, अहंकार–दंभवश ज्ञानियों–स्वजनों–परिजनों के प्रति पाप किया हो तो उस पाप के लिए क्षमा करे। पाप बुद्धि नष्ट करे। द्यावापृथ्वी अनेक तरह से संरक्षण करे। उनके पास संरक्षण की अनन्त शक्ति हैं। वे हमें हर तरह से सुरक्षित रखे। उनकी कृपा से हम श्रेष्ठ बनकर खाद्यान्न से आनन्दित हों। हम दान देने की प्रवृत्ति पर चलें और दान के लिए धनधान्य हो।

पृथ्वीलोक–द्युलोक को सर्वश्रेष्ठ ऋचा सुनाते हैं। दोनों निन्दनीय पापों से हमारी रक्षा करें। द्यावापृथिवी को सशक्त करने के लिए यज्ञ करते हैं। उसका श्रेष्ठफल मिले। द्यावापृथिवी के आशीर्वाद से सुरक्षित रहें और तेज, शक्ति, ऊर्जा, बल, खाद्यान्न आदि प्राप्त हो (ऋग्वेद 1.185.1–11) ।

ऋग्वेद के प्रथम मण्डल का 164 वां सूक्त भी सृष्टि–पृथ्वी के रहस्यों के बारे में जिज्ञासाओं की प्रस्तुति है।

## सृष्टि पृथिवी रहस्य (144)

पृच्छामि त्वा परमन्तं पृथिव्याः पृच्छामि यत्र भुवनस्य नाभिः।
पृच्छामि त्वा वृष्णो अश्वस्य रेतः पृच्छामि वाचः परमं व्योम ।।34।।
इयं वेदिः परो अन्तः पृथिव्या अयं यज्ञो भुवनस्य नाभिः।
अयं सोमो वृष्णो अश्वस्य रेतो ब्रह्माय वाचः परमं व्योम।।35।।
सप्तार्धगर्भ भुवनस्य रेतो विष्णोस्तिष्ठन्ति प्रदिशा विधर्माणि।
ते धीतिभिर्मनसा ते विपश्चितः परि भुवः परि भवन्ति विश्वतः।।36।।
(ऋग्वेद प्रथम मण्डल, सूक्त 164; ऋषिः–दीर्घतमा औचथ्यः; देवता–विश्वे देवाः; मन्त्र 34–36)

इस पृथ्वी का अन्तिम भाग कौन सा है ? सम्पूर्ण जगत् का केन्द्र कौन सा है ? महाशक्तिमान अश्व (सूर्य, बह्म) का वीर्य–रेत कौन सा है ? वाणी का परम उत्पत्ति स्थान कौन सा है (नाद ही ब्रह्म है।)? ये चार यक्षप्रश्न हैं। पैंतीसवीं ऋचा में इनका उत्तर है। ''पृथ्वी माता का प्रतीक है। यह वेदी प्रसव स्थान ही मातृत्व की पराकाष्ठा है। मातृत्व से बढ़कर और

कोई तत्त्व नहीं है। माता सर्वोच्च होती है। इसलिए मातृत्व अन्तिम पराकाष्ठा है। विश्व का स्त्री पुरुष का संयोग रूपी यज्ञ केन्द्र है। यदि स्त्री पुरुष संयोग रूपी यज्ञ नहीं हो तो संसार का उच्छेद हो जायेगा। सोम अर्थात सन्तान ही बलवान् और शक्तिशाली विराट् पुरुष का तेज (रेत)है। जब तक सृष्टि नहीं, तब तक तेज की सार्थकता नहीं होती है। क्योंकि तेज से प्रतिकृति–सृष्टि को जन्म दिया जा सकता है। आत्मा वाणी (नाद) की उत्पत्ति का स्थान है (आत्मा परमात्मा परमेष्ठी का अंश है।)। आत्मा इन्द्रियों से संयुक्त होकर वाणी उत्पन्न करता है (वैदिक देवों का कोई लिंग नहीं है। वे अर्धनारीश्वर एवं निराकार हैं।)''।

''परमेष्ठी के दो भाग हैं, एक परार्ध एवं दूसरा अवरार्ध। परार्ध प्रजापति है। अवरार्ध प्रकृति है। इस अवरार्ध प्रकृति के सात पुत्र (मन, प्राण, पंच महाभूत कुल सात) हैं। इससे समस्त विश्व की रचना होती है। ये सभी तत्त्व व्यापक प्रजापति की आज्ञा से संचालित होते हैं। ये समस्त विश्व को घेरे हैं। सृष्टि के सभी पदार्थो में पंचभूत, मन और प्राण हैं (ऋग्वेद 1.164.34, 35, 36)।'' इस सूक्त को ऋचामें ''परमव्योम का उल्लेख है।'' परमव्योम ही सृष्टि की रचना स्थली है। परमव्योम में दिव्य प्रकाश सविता में नाद से रचनाक्रम का सूत्रपात हुआ। सूर्यों की उत्पत्ति हुई। हमारे सौरमण्डल की रचना सूर्यदेव में नाद से हुई। इससे पृथ्वी उत्पन्न हुई। यह ब्रह्माण्ड रचना बहुत गूढ़ज्ञान है। इसमें परमेष्ठी केन्द्र में हैं (यहाँ यह स्मरण रहे कि दिव्यशक्तिवान –देवता, ईश्वर एवं परमेष्ठी–परमेश्वर– परब्रह्म तीन सौपान हैं। इनमें सर्वेश्वर परमेष्ठी हैं। परमेष्ठी अर्धनारीश्वर हैं।)। इस सूक्त में द्यावापृथिवी की उत्पत्ति का गोपनीयतम ब्रह्मज्ञान अध्यात्मिक शैली में है।

''यह सबसे दुःख और पीड़ा पहुँचानेवाला है कि वैदिक देवताओं के उद्‌भव और विकास के कुछ अध्येताओं ने यहाँ तक लिखा है कि ऋग्वेद तक में पृथ्वी का मानवीकरण अत्यधिक अपूर्ण है।'' यह अच्छा रहता कि ये स्वनामधन्य व्याख्याकार ऋग्वेद के प्रथम मण्डल से अन्तिम मण्डल तक द्यावापृथ्वी की ऋचाओं के तात्पर्य का गहन अध्ययन करते। क्षमा करें! वेद एक अथवा तीन ही माने गए हैं। अथर्ववेद उन तीनों में सम्मलित नहीं है। यह शास्त्रार्थ प्रमाण एवं साक्ष्यों के आधार पर निर्धारण किया जा सकता (अलग से) है कि अथर्ववेद को एक वेद या त्रीय में क्यों सम्मिलित नहीं किया गया ? विषयान्तर के कारण इस चर्चा को यहीं समाप्त कर रहे हैं।

अथर्ववेद के द्वादश काण्ड का प्रथम सूक्त ''पृथिवी'' से सम्बन्धित है। अथर्वा ऋषि के सूक्त का विषय ''भूमि'' है। इसके प्रथम मन्त्र में पृथिवी से

सद्गुणों को धारण करना कहा गया है। ये सात सद्गुण–सत्यव्रत, सरलता, दक्षता, ज्ञान (ब्रह्म), यज्ञ (आत्मसमर्पण), तप (साधना, ध्यान, उपासना, द्वंद्वसहनशीलता) एवं उग्रता हैं। पृथ्वी उद्योगशीलता, कार्य प्रारम्भ से सम्पन्न होने का उत्साह, धर्य, साहस, इन्द्रिय निग्रह, परोपकारिता, परात्परतराय, शान्त स्वभाव, तेजस्विता, यथार्थ ज्ञान, धर्मनिष्ठा आदि की प्रेरणा देती है। पृथ्वी विना अपेक्षा उपकार करती है (सम्भवतः यही कारण रहा कि पृथ्वी की मिट्टी परमार्थ के लिए संजीवनी सर्वोषधि बनी) (अथर्ववेद 12.1.1)।

## पृथिवी (145)

सत्यं बृहदृतमुग्रं दीक्षा तपो ब्रह्म यज्ञः पृथिवीं धारयन्ति।
सा नो भूतस्य भव्यस्य पत्न्युंरू लोकं पृथिवी नः कृणोतु।।1।।
(अथर्ववेद 12.1.1)

माता पृथिवी अथवा पृथ्वी की सुगन्ध उत्तम है। यही सुगन्ध ओषधि एवं वनस्पति में प्रकट होती है। बारहवें काण्ड के 23 वें मन्त्र में रहस्योद्घाटन किया हैः "सूर्य अपनी किरणों से पृथिवी की सुगन्ध का उद्दीपन करते हैं।" इसका तात्पर्य यह हैः "सूर्य की किरणों का प्रचण्डपुंज पृथ्वी की सुगन्ध–ओषधिय शक्ति को प्रज्जवलित करता है। पृथिवी की ओषधशक्ति का परोक्ष एवं अदृश्य सम्बन्ध जगत् की आत्मा सूर्यदेवता से है।" मन्त्र में आगे कहा है कि हे पृथिवी! हमें उस उत्तम सुगन्धि से भूषित करो और हमारे बीच समभाव एवं मैत्री भाव रहे (अथर्ववेद 2.1.23)। इसके बाद पृथिवी के सरंक्षण (पृथिवी की परिस्थिकी यथावत रखने) के लिए नमन किया गया है। हमारी माता पृथिवी की सतह और अन्दर शिला, पत्थर और मिट्टी धूल है। अन्दर गर्भ में बहुमूल्य स्वर्ण, रजत, रत्न आदि और अनेक अमूल्य पदार्थ हैं। हम इसे नमस्कार करते हैं। "हमारी माता के संरक्षण के साथ ही ज्ञान, शौर्य आदि गुण हैं। इसलिए हमको इस प्रकार आचरण करना चाहिये कि सदैव पृथिवी की रक्षा होती रहे ताकि हममें सर्वदा सद्गुण बने रहें (अथर्ववेद 12.1.26)।" यही पृथिवी के पारिस्थिकी विज्ञान, पर्यावास, भूविज्ञान आदि की आधारशिला है। हमें पृथिवी को नमन के लिए नंगे पैर चलना चाहिए।

## पृथिवी नमन मन्त्रः नंगे पांव (146)

यस्ते गन्धः पृथिवि संबभूव वं बिभ्रत्योषधयो यमापः।
यं गन्धर्वा अप्सरश्च भेजिरे तेन मा सुरभिं कृणु मा नो द्विक्षत कश्चन।
(अथर्ववेद 12.1.23)
शिला भूमिरश्मा पांसुः सा भूमिः संधृता घृता।

तस्यै हिरण्यवक्षसें पृथिव्या अकरं नमः।।अथर्ववेद 12.1.26।।

## नक्षत्र कल्याणप्रद्

नक्षत्रों के पृथिवी और प्राणीमात्र–वनस्पतियों पर प्रभाव के बारे में अथर्ववेद के 19 वें काण्ड का सातवाँ सूक्त प्रकाश डालता है। अथर्ववेद में मन से चन्द्रमा, नेत्र से सूर्य, मुख से इन्द्र एवं अग्नि, नाभी से अन्तरिक्ष, सिर से द्युलोक, पांवों से भूमि, कान से दिशाएँ आदि का सम्बन्ध बताया गया है। द्युलोक में प्रकाशित होनेवाले अट्ठाइस नक्षत्रों से प्रार्थना के रूप में सूक्त है।

## नक्षत्र प्रार्थना (147)

चित्राणि साकं दिवि रोचनानि सरीसृपाणि भुवने जवानि।
तुर्मिशं सुमतिमिच्छमानो अहानि गीर्भिः सपर्यामि नाकम्।।1।।
सुहवमग्ने कृत्तिका रोहिणी चास्तु भद्रं मृगशिरः शमार्द्रा।
पुनर्वसू सूनृता चारू पुष्यो भानुराश्लेषा अयनं मघा मे।।2।।
पुण्यं पूर्वा फल्गुन्यौ चात्र हस्तश्चित्रा शिवा स्वाति सुखो मे अस्तु।
राधे विशाखे सुहवानुराधा ज्येष्ठा सुनक्षमरिष्ट मूलम्।।3।।
अन्नं पूर्वा रासतां मे अषाढा ऊर्जं देव्युत्तरा आ वहन्तु।
अभिजिन्मे रासतां पुण्यमेव श्रवणः श्रविष्ठाः कुर्वतां सुपुष्टिम्।।4।।
आ मे महच्छत भिषग्वरीय आ मे द्वया प्रोष्ठपदा सुशर्म।
आ रेवती चाश्वयुजौ भगं म आ मे रयिं भरण्य आ वहन्तु।।5।।
(अथर्ववेद काण्ड 19, सूत्र 7; ऋषिः–गार्ग्यः; देवता–नक्षत्राणि)

द्युलोक में प्रकाशित होनेवाले कभी नष्ट नहीं होनेवाले चित्रविचित्र, सदागतिशील, भुवन में वेगवान, अनिष्टनाशक और दिव्य शक्तिमान नक्षत्रगण की स्तुति की गई है। नक्षत्र सुखपूर्ण स्वर्गलोक में अवस्थित हैं। इसका पृथ्वी और पृथ्वी के जीवन (ओषध भी) पर अत्यन्त प्रभाव होता है।

हे अग्ने! कृत्तिका एवं रोहिणी नक्षत्र सुख से प्रार्थना करने योग्य हों। मृगशिरा नक्षत्र कल्याण करनेवाला हो (वेद में वैदिक देवों के शास्ता रुद्र देवता ने प्रजापति द्वारा दुहिता पर कामकुचेष्टा से सिरविच्छेद किया। वही मृगशिरा नक्षत्र है।), आर्द्रा नक्षत्र (उग्र नक्षत्र) शान्ति देनेवाला हो। पुनर्वसु उत्तम वाक्शक्ति प्रदान करे। पुष्य नक्षत्र उत्तमता दे। अश्लेषा नक्षत्र प्रकाश देवे, मघा नक्षत्र प्रगतिदायक हो। पूर्वा फाल्गुनी के दो नक्षत्र पुण्यकारक हो एवं हस्त और चित्रा नक्षत्र कल्याणकारी हों। स्वाती नक्षत्र सुखप्रद हो। राधे एवं विशाखा नक्षत्र उत्तम प्रार्थना के योग्य हो। मूल, ज्येष्ठा एवं अनुराधा नक्षत्र विनाशक नहीं हो (मूल में जन्म पर मूल शान्ति की जाती है।)।

पूर्वा अषाढा नक्षत्र अन्न प्रदान करे। उत्तरा अषाढा बल शक्ति देवे। अभिजित नक्षत्र पुण्य देवे (प्रतिदिन सवा ग्यारह से पौने एक बजे मध्यान्ह अभिजित नक्षत्र रहता है। अभिजित नक्षत्र में सभी शुभ रहता है। अतः इस अभिजित नक्षत्र में बिना मूहर्त कार्य करने की परम्परा है।)। श्रवण एवं धनिष्ठा नक्षत्र धन दाता हों। भरणी, रेवती नक्षत्र (भौतिक) ऐश्वर्य प्रदान करे। वेद के 28 नक्षत्रों के नाम सूर्य शास्त्र (वर्तमान ज्योतिष से भिन्न हैं और उनके पवित्र वृक्ष एवं देवता भी भिन्न हैं। सिद्धजीवनतन्त्रम् में यह लिखा है कि रोगी को रोगानुसार सम्बन्धित नक्षत्र में ही ओषधि देना चमत्कार करता है। सूर्य सिद्धान्त (ज्योतिष) ओषधि देने के नक्षत्रों का विवरण है (अथर्ववेद 19.7. 1–5)। अट्ठाइस नक्षत्र अपने गुण धर्मों के अनुरूप ओषधियों के अनन्त भण्डार पृथिवी को प्रभावित करते हैं। नवग्रह भी भूभौगोलिक, आधिदैविक, आधिभौतिक एवं अध्यात्मिक प्रभाव करते हैं।

## तीन लोकों की व्याख्या

ऋग्वेद में तीन त्रिलोकी (पृथ्वी मण्डल–भूः, सूर्य–मण्डल–स्वः और अन्तरिक्ष भुवः अर्थात भूः, स्वः, भुवः एक त्रिलोकी) का वर्णन है। उनमें तीन पृथिवियाँ, तीन द्युलोक हैं।

## त्रिलोकी वर्णन (148)

तिस्रो मातृस्त्रीन् पितृन् विभ्रदेक उर्ध्वस्तस्थौ नेममबग्लापयन्ति।
मन्त्रयन्ते दिवो अमुष्य पृष्ठे विश्वविदं वाचमविश्वमिन्वाम्।।।
(ऋग्वेद 1.164.10)
तिस्रो भूमि धारयान् त्रीरूतद्य न् त्रीणिव्रता विद्‌थे अन्तरेषाम्।
ऋतेनादित्या महि वो महित्वं तदर्यमन् वरुण मित्र चारू।।।
(ऋग्वेद 2.27.8)

ऋग्वेद में यह भी घोषणा की गई है कि सूर्य किरणों के द्वारा भिन्न प्रकार के रसों का उद्‌भव होता है। "सूर्य का तत्त्व (सूर्य किरणें) पृथ्वी में समस्त प्रकार के रसों की उत्पत्ति करता है।" श्रुतियों में पृथिवी को अग्निगर्भा (पृथिवी के गर्भ में अग्नि नामक प्राण है। यह अग्नि अक्षर पुरुष की कला रूप अग्नि है।) कहा गया है। यह पृथिवी चन्द्रमा के सोमरूप अन्न का भक्षण करती है। छान्दोग्योपनिषद में तीन त्रिलोकियों के रहस्य का अनावृत किया गया। छान्दोग्योपनिषद् में सत् से तेज, अप् और अन्न की सृष्टि बतलाई गई हैं। तीनों के तीन भेद हैं। "सात व्याहृति के सात लोक–भूः, भुवः, स्वः, महः, जनः, तपः, सत्यम् हैं। उनमें भूः पृथ्वी है। वेद में पृथ्वी को कृष्णा भी कहा है। पृथ्वी की काली किरणों का समूह अन्धकार है। वैदिक

सिद्धान्त में पृथ्वी, चन्द्रमा और सूर्य तीनों मण्डल निरूक्त कृष्ण हैं (श्रीकृष्णयामलमहातन्त्रम् में सूर्य कृष्ण हैं और गोपियाँ किरणें कही गई हैं।)। प्रकाश और अन्धकार अनुस्यूत हैं। अग्निगर्भा पृथिवी में सूर्य तत्त्व नवरसों (ओषध) का जनक है।''

## पृथिवीः ओषधि तत्त्व एवं मिट्टी से उपचार (149)

गर्भो अस्योषधीनां गर्भो वनस्पतीनाम्।
गर्भो विश्वस्य भूतस्याग्ने गर्भो अपामसि।।
(यजुर्वेद, 12.37)
गर्भो यो अपां गर्भो वनानां गर्भस्च स्थातां गर्भश्चरथाम्।
अद्रौ चिदस्मा अन्तर्दुरोणे विशां न विश्वां अमृतः स्वाधीः।।
(ऋग्वेद, 1.70.2)

हे अग्ने! आप ओषधियों के गर्भ में हो। आप ही वनस्पतियों के गर्भ में हो, आप ही सभी भूतों के गर्भ में हो और जल के भी गर्भ में हो। यह स्मरण रहे कि पृथिवी अग्निगर्भा होने से ओषधियों का अनन्त खजाना है (यजुर्वेद 12.37)। ऋग्वेद की ऋचा में इसे अधिक विस्तार से कहा है। सूर्य किरण पृथिवी के रस को ऊपर की ओर सरकाती है। परिणाम–स्वरूप मिट्टी संजीवनी ओषध के रूप में प्रकट होती है (पृथिवी का अग्नि ओषध तत्त्व वृक्ष–लता–पौधों आदि में प्रवेश करता है।)। ऋग्वेद अग्निगर्भा प्रकृति पृथिवी एवं शेष पंच महाभूतों के समीप रहने का सूत्र देता है। इन पंच मूलतत्त्वों के नियत परिमाण में रहने से स्वस्थ एवं निरोग रहते हैं। वैदिक सिद्धान्त में पृथिवी तत्त्व मिट्टी से सर्वरोग उपचार सम्भव है। वैदिक विद्वान अग्निगर्भा पृथिवी की मिट्टी के ओषध तत्त्व के प्रकाण्ड विद्वान रहे। भैषज्यवेद में मिट्टी से चिकित्सा का वर्णन पहेलीनुमा है।

बीसवीं शती में महापण्डित राहुल सांकृत्यायन ने भगवान गोतम बुद्ध के त्रिपटक की सिंहली पाण्डुलिपियों के लिपियान्तर के लिए भदन्त आनन्द कौसल्यायन को श्रीलंका भेजा। भदन्त आनन्द कौसल्यायन का जातककथा संग्रह हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग ने प्रकाशित किया। भदन्त आनन्द कौसल्यायन सन् 1926 में स्वामी सत्यदेव के साथ कोलकाता गये। उस समय उनकी पिंडली पर गहरा घाव था, उसमें से पीब (मवाद) बहती थी और भयानक वेदना होती थी। इसकारण वे लंगड़ा कर चल रहे थे। कोलकाता प्रवास स्थल में सद्गृहस्थ ने भदन्त कौसल्यायन से लंगड़ाने का कारण पूछा। उन्होंने कारण जानकर भदन्त का घाव देखा और ''अद्भुत

दवा'' लगाने का सुझाव दिया। अद्‌भुत दवा को लेकर उनके मन में कुतूहल (उत्सुकता, जिज्ञासा) रहा। वे अद्‌भुत दवा लेने के लिए जीने से लोहे की टंकी पर चढ़े। टंकी में ढेर सारी मिट्टी भरी थी। सद्‌गृहस्थ ने कहा कि मिट्टी को इच्छानुसार घाव पर पोत लो। भदन्त आनन्द कौसल्यायन ने कुतूहलवश, मिट्टी घाव पर पोत ली। मिट्टी ने अपना असर दिखाना शुरू किया। घाव की मवाद मिट्टी ने निकालना शुरू किया। वे मिट्टी के सूखते ही मिट्टी का दूसरा घोल घाव पर लगाते। मात्र तीन चार दिन में घाव छूमन्तर हुआ।

सन् 1933 में बौद्ध भिक्षु भदन्त आनन्द कौसल्यायन जर्मनी गये। वहाँ वे प्रसिद्ध दार्शनिक डॉक्टर ठाल्के के घर ठहरे। डॉक्टर ठाल्के के चौदह वर्ष के लड़के के हाथों की सभी उंगुलियाँ पक रही थी। एक दिन बौद्ध भिक्षु ने उसकी उंगुलियाँ देखी और उन्हें कोलकाता की अद्‌भुत दवा का स्मरण आया। उन्होंने घर में मिट्टी से भरा डिब्बा खोज निकाला। उसमें से कुछ मिट्टी निकालकर पानी डालकर घोल बनाकर किशोर की उंगुलियों पर लगा दिया। प्रथम दिन ही मिट्टी ने अपनी दिव्यता का चमत्कार दिखाया। कुछ दिनों में किशोर की उंगुलियाँ रोगमुक्त हुई। इसीतरह बौद्ध भिक्षु कौसल्यायन ने अपने मित्र के उल्टी, दस्त आदि का उपचार के लिए पेडू पर गीली मिट्टी की आधी ईंच मोटी रोटी रखी और यह क्रम दो बार चला। इस बीच गरम पानी में नींबू निचोड़ कर पिलाया। सुबह तक रोग नदारद हुआ। महात्मा मोहनदास करमचन्द गांधी बापू आश्रम में मिट्टी से इलाज में विश्वास रखते थे। उनका विश्वास रहा कि मिट्टी शरीर की समूची खराबियों को बाहर खींच लेती है। इसके गुण अद्‌भुत हैं। इसमें ईश्वरीय चमत्कार छिपा बैठा है।

महारुद्र शिव के निवास पावन कैलास पर्वत में साष्टांग परिक्रमा (उल्टी) देनेवाले धर्मालु तिब्बतवासी मानस सरोवर की पंचरंगी रेत को सर्वोषधि मानकर फांकी लेते हैं। जर्मन चिकित्सक डॉक्टर लुइकने ने कोष्ठबद्धता से पीड़ित महिला को ओषधि के रूप में एक चुटकी भर समुद्री बालू दिन में दो तीन बार दवा के रूप में दी। कुछ दिन में महिला स्वस्थ हुई। इसी क्रम में विज्ञान प्रौद्योगिकी के शिखर पर अमेरिका में एक व्यक्ति अंधा हो गया। आयुर्विज्ञान ने एक आंख की ज्योति खोनेवाले को लाइलाज घोषित किया। अन्त में उसे मिट्टी की पट्टी लगाकर अजमाने की सलाह दी गई। उसने मिट्टी का लेप आँखों पर किया। वैसे भी नेत्र ज्योति के लिए कोई दूसरा विकल्प नहीं था। यह अभूतपूर्व रहा कि कुछ सप्ताहों में धीरे–धीरे आँखों की रोशनी लौट आयी।

भदन्त कौसल्यायन ने लिखा है कि एक रात एक तरूण के मूत्र नहीं उतर रहा था, जिससे वह बहुत परेशान था। वे अपने अखाड़े से कुछ मिट्टी कमण्डलु (भिक्षापात्र) में लाये और गूंदकर रोटी बनाकर उसके पेडू पर रख दी। कुछ समय में उसका मूत्र उतर गया और रातभर में आराम आया।

उधर यूरोप के जर्मनी के रॉंकेला, केझरटा गांव में युवति को सर्पदंश हुआ। अस्पताल के चिकित्सकों ने घोषित किया कि इसका जीवित रहना सम्भव नहीं है। गांव के बुजुर्गों ने धरती में गड्ढा खोदकर उसमें युवति को नग्न कर गरदन तक मिट्टी में दबाने का प्रयोग करने का परामर्श दिया। गड्ढे में युवति का शरीर मुँह खुला रखकर दबा दिया। पूरे चौबीस घण्टे उसे मिट्टी में दबाये रखा, और जब बाहर निकाला तो दैविक चमत्कार के रूप में पूरीतरह स्वस्थ थी।

भारतीय आदिवासी कबीले शरीर में भयानक चोट लगने, वन्य जीव से मुटभेड़ में लहुलुहान होने पर घायल को गड्ढा खोदकर उसमें घायल को निर्वस्त्र खड़ा करते हैं। घायल का सिर छोड़कर शेष बदन को मिट्टी में दबा देते है। एक दिन में घाव भरना शुरू हो जाता है। इसके ठीक विपरीत आधुनिक आयुर्विज्ञान महिनों में भी घायल को ठीक नहीं कर पाते हैं। घावों पर टांके लगाना और गहरे जख्म भरना अस्पताल में दुस्साध्य होता है। वर्तमान चिकित्सा विज्ञान आश्चर्य में है कि मिट्टी के गड्ढे में बहुत घायल कैसे स्वस्थ हुआ ?

गीली मिट्टी का प्रयोग कारवकल, अग्नि दग्ध वृण, श्वेत कुष्ठ, गलित कुष्ठ, विद्रधि, फोड़े–फुन्सी, खाज–खुजली आदि चर्म रोग को ठीक करता है। ये रोग शरीर (की मिट्टी) सड़ने से ही पैदा होते हैं। उस सड़ी मिट्टी से शरीर के रक्त के अन्दर विषाक्त तत्त्व संचित हो जाते हैं। फलस्वरूप शरीर में अनेक प्रकार के चर्म रोग हो जाते हैं। मिट्टी के लेप में भीतर भाग में संचित दोषों को खींचकर बाहर निकालने की अद्‌भुत ओषधिय शक्ति है। मिट्टी में जिस प्रकार दुर्गन्धनाशक, कृमिनाशक एवं विषनाशक गुण रहते हैं, उसीप्रकार अनेक प्रकार की व्याधियों को उत्पन्न करनेवाले विजातीय द्रव्यों के संचय से पैदा हुई गर्मी को खींच लेने का ग्राही गुण भी रहता है।

मिट्टी की गादी के लिए जमीन चार पांच फीट गहरा खोदते हैं। उसमें से मिट्टी निकालते हैं। उसे छानकर साफ करते हैं (कंकड़ आदि बाहर निकालते हैं।)। मिट्टी में थोड़ा जल मिलाकर गादी (रोटी) बनाई जाती है। यह मिट्टी की गादी सिर, हाथ, पैर, गला, पेट, पेडू आदि (दर्दग्रस्त भाग) पर रखते हैं। उसके ऊपर एक सन अथवा सूती झीना छनछना कपड़ा रखा

जाता है। ताकि मिट्टी की गादी वेदना पर रखी रहे। यह अच्छा रहे कि मिट्टी की पट्टी या गादी को रात में रखा जाये। यह गादी न्यूनतम दो घण्टे रखी जाती है। यदि वेदना–दर्द तीव्र हो तो मिट्टी की गादी बार–बार बदलनी चाहिए। दर्द धीमा पड़ने पर गादी का प्रयोग कम करते जाना चाहिये। वैसे मिट्टी की गादी की ही तरह मिट्टी की पतली परतवाली पुलटिस होती है। मिट्टी को गीलाकर सूती (झीना, छनछना) में लगाते हैं। यह मिट्टी की पुलटिस गहरे घावों को आसानी से अच्छा करने का दिव्य गुण धर्म रखती है। यह संदेह नहीं करना चाहिए कि मिट्टी विषाक्त हो सकती है और उससे हानि होगी। यह ध्रुव सत्य है कि जमीन से खोदकर निकाली मिट्टी विशुद्ध होती है। घाव से मिट्टी की पुलटिस हटाते ही जहरीली मवाद अपने आप खींचकर बाहर निकलती है। मिट्टी घाव के चारों तरफ के दूषित पदार्थ से मुक्त रखती है। कुछ गोबर मिली मिट्टी के दुष्प्रभाव का संदेह रखते हैं। यह स्मरण रहे कि प्राचीन काल से आज तक लोक में घाव पर सीधे गोबर रखने का चलन है। गोबर से घाव बिना विषाक्त हुए ठीक होते रहे हैं। अतः मिट्टी की पुलटिस एवं गादी की रचनावाली मिट्टी में कोई गोबर हो तो चिन्ता नहीं करें।

वैदिक काल से वर्तमान काल में वन्यजीव एवं पशु आदि घायल होने पर मिट्टी में ही लोटते हैं। उनके गहरे घावों पर मिट्टी की मलहम लगती है। यह पशुबुद्धि आन्तरिक चेतना से प्रेरित होकर पृथिवी माता की मिट्टी की शरण में जाते हैं और मिट्टी में घुलाने, चूसने की शक्ति उनके घावों को भरती है। मिट्टी विजातीय द्रव्य को घुलाकर चूस (सोख) लेती है।

मेरूदण्ड–रीढ़ की हड्डी के रोग में मिट्टी की छोटी गादीयाँ बनाकर प्रभावित क्षेत्र पर रखी जाती हैं। अर्थात समूचे मेरूदण्ड पर छोटी छोटी मिट्टी की रोटी रखकर सूती वस्त्र को गीलाकर ढंक दें। ये गादी मेरूदण्ड पर दो घण्टे रखी रहे। इसमें न्यूनतम एक माह में प्रभाव दिखाई देना शुरू होता है। अतः धर्य के साथ मिट्टी में पानी मिलाकर छोटी चपातीनुमा गादी रचना करें और प्रतिदिन नई मिट्टी काम में लेने का विधान है। सर्दियों में सूती वस्त्र के स्थान पर ऊनी वस्त्र अधिक लाभप्रद रहता है। मिट्टी की गादी रचना में चिकनी मिट्टी को सर्वोत्तम स्वीकारा गया है।

विभिन्न ज्वरों में पेडू पर मिट्टी की पुलटिस अथवा गादी अधिक उपयोगी है। मिट्टी का प्रयोग मोतीझरा, मियादीज्वर, लालबुखार, कफज्वर आदि में लाभ पहुँचाता है। मिट्टी शरीर के अन्दर गरमी को खींचती है। रोगी के सीने में पीड़ा हो तो मिट्टी की पट्टी सीने पर ही रखना सर्वोत्तम है।

भैषज्यविद मानते हैं कि समूचे शरीर को सूर्यकिरण स्नान से पूर्व सर्वांग पर मिट्टी अथवा मुलतानी मिट्टी पोतना गुणकारी रहता है। बीसवीं शती के अन्त तक सर्वांग पर मुलतानी मिट्टी लगाकर सूर्यस्नान करने का चलन आम रहा। सौन्दर्य विशेषज्ञ मुलतानी मिट्टी का मुखौटा चेहरे को निखारने में प्रयोग करते है। संत सन्यासी मिट्टी लपेटकर (पोतकर) घण्टों–घण्टों सूर्य साधना करते हैं। सन्यासी केवल मात्र गोबर के कण्डे जलाकर भस्म निर्माण करते हैं। भस्म भी सभी प्रकार के घावों को भरनेवाली मानी जाती है।

''वेद के पृथिवी सूक्त का अदृश्य (छिपा हुआ) निर्देश है कि पृथिवी की दिव्य शक्तियों (ओषधिय शक्ति) को नमन के लिए (प्राप्त करने) नंगे पैर चलें। मिट्टी युक्त स्वच्छ जमीन (बालू, रेत भी) पर प्रातः और सांझ चलने से पृथिवी की जीवनी ऊर्जा प्राप्त होती है। पृथिवी माता की दिव्य शक्ति प्रबल कीटाणुनाशक और विश्व की सर्वोषधि है।''

मिट्टी का बिस्तर पलंग–शैय्या पर आठ से बारह इंच तक काली मिट्टी–समुद्री बालू–रेत बिछाकर बनाते हैं। मिट्टी के बिस्तर नहीं होने पर सीधे मिट्टी पर सो सकते हैं।'' मिट्टी की शैय्या पर सीधे लेटकर सोने से शरीर की गुरूत्वाकर्षण लगभग शून्य हो जाता है। इससे शरीर में नवऊर्जा–नवशक्ति का संचार निश्चित रूप से होता है। इस पद्धति से स्नायुविक दुर्बलता, मनोवसाद, तनाव, अहंकार, त्वरा आदि दूर हो जाते हैं।'' मिट्टी शैय्या पर शयन प्रारम्भ में असहज लग सकता है।'' केशवृद्धि के लिए दही के साथ मुलतानी मिट्टी से बाल धोना आम है। ''दन्तशूल'' में मिट्टी की पट्टी उसके समीपी गाल पर रखें। गाल पर दो तीन बार प्रयोग से दन्तशूल हमेशा के लिए भाग जाता है।

''खसरा एवं खुजली'' में मुलतानी मिट्टी में घोड़े का खुर, हीरादखन, सूखे आंवले का चूर्ण, काली मिर्च को मिलाकर खरल में पीस लें। इसको सात दिन गोमूत्र में रखकर खरल में पुट दें (भाव)। इसका लेप बहुत चमत्कारी रहता है।

''अतिसार'' मे सफेद चाक मिट्टी, शक्कर, इलायची, लौंग, केशर, जायफल और तज लेकर चूर्ण बना लें। इस चूर्ण को दिन में तीन समय तीन से पांच रत्ती लें। उससे अतिसार बन्द होता है।

''गर्भपात रोकने के लिए'' कुम्हार के चाक की मिट्टी, सोना गेरू, चन्दन एवं माजूफल का चूर्ण जल से लेने का विधान रहा।

''प्रदर और प्रमेह'' के उपचार में चार सौ–पांच सौ वर्ष की पुरानी ईंट लेकर कोयले में जलाकर गोमूत्र डालकर बुझाना चाहिए। सौ बार यह

क्रम करने से उसका चूरा हो जाता है। इसका कपड़ छन करें। यह चूर्ण तीन से छह रत्ती पाषाणभेद एवं शक्कर में मिलाकर लें और उस पर आधा सेर दूध का सेवन करना चाहिये। इसमें खटाई, हींग, मिर्च और गरम वस्तुओं से परहेज करें।

''अंडवृद्धि या वायु निवारण'' में खडिया मिट्टी, गधे की लीद को पीसकर अरण्डी के पत्तों के रस में खदबदा कर लें और सुहाता गर्म लेप अंडकोष पर कर लंगोट धारण करना चाहिये।

''सिर की मिट्टी पट्टी'' रचना में 20 सेंटीमीटर से 25 सें.मी. लम्बी और 10 से 15 से.मी. चौड़ी पट्टी पर एक सवा सें.मी. गीली मिट्टी की परत लगायें। पट्टी सूती वस्त्र की हो। ''आँख की मिट्टी पट्टी'' 25 सें.मी. लम्बी, 10 सें.मी. चौडी और सवा सें.मी. मोटी हो। इसे आँखों पर रखे।

''रीढ़ की हड्डी मिट्टी पट्टी'' में सूती वस्त्र की 45 से 50 सें.मी. लम्बी एवं 8 सें.मी. चौड़ी पट्टी लें। उस पर डेढ सें.मी. से दो सें.मी. मोटी गीली मिट्टी जमानी चाहिये। मेरूदण्ड व्याधिग्रस्त को मुँह के बल लिटाकर रीढ़ की हड्डी की मिट्टी पट्टी रखें। यह पट्टी ग्रीवा–कशेरूका से कटिकशेरूका तक अवश्य फैले। यानी पट्टी गरदन से समूचे मेरूदण्ड पर रहे।

''पेट की मिट्टी की पट्टी'' तीस सें.मी. लम्बी, 20 से 15 सें.मी. चौड़ी और सवा सें.मी. मोटी बनाकर मध्य उदर से नाभि से नीचे तक रखनी चाहिये। ''रीढ़ की हड्डी, सिर और पेट तीनों पर एक साथ मिट्टी की पट्टी'' रखने से शिरःशूल, उच्च रक्तचाप, तीव्रज्वर, मूर्च्छा, मस्तिष्क ज्वर, स्नायु दौर्बल्य, मूत्र रोग आदि में लाभ मिलता है।

''गरम मिट्टी की पट्टी'' गले की सूजन, गले के शूल, स्वरयन्त्र की सूजन आदि में कारगर है।

''पेट के रोग, आमाशय, यकृत, प्लीहा, जननांग, गुदाद्वार, अग्न्याशय'' आदि रोगों में मिट्टी की पट्टी से लाभ मिलता है।

''मिट्टी की गादी–पट्टी निर्माण की प्रक्रिया :'' मिट्टी को छानकर दो दिन सूर्यप्रकाश में सुखानी चाहिये। उसे खरल में पीसकर न्यूनतम बारह घंटे पानी में भिगो दें। बारह घंटे के बाद कुम्हार की तरह भीगी हुई मिट्टी को लगातार गूँदना चाहिए। इस प्रक्रिया में यह मिट्टी मक्खन की तरह मुलायम होनी चाहिये। मिट्टी में चिकनी मिट्टी, काली मिट्टी, पीली मिट्टी, भुरभरी मिट्टी, बालू, रेत आदि

प्रयोग में लेना आवश्यक है। ''सर्वांग मिट्टी लेप'' के बाद सूर्यस्नान से रक्तसंचार तीव्र होता है। गीली मिट्टी सूखने पर त्वचा में खिंचाव पैदा करती है। यह त्वचा का व्यायाम नवशक्ति नव ऊर्जा प्रदान करता है।

जेठ, बैशाख की भयंकर 'लू' से बचने के लिए सिर पर गीली मिट्टी की पट्टी महारक्षक है। महात्मा गांधी भयानक आग उगलनेवाली गर्मी में इसका प्रयोग करते थे।

''हैजा होने पर'' एक तोला काली मिट्टी को पानी में उबालकर अतर बना लिया जाता है और एक तोला पानी में घोलकर दो–दो घण्टे के अन्तर से पिलाने से हैजे के दस्त, उल्टी तत्काल बद हो जाते हैं (जंगलनी जड़ी–बूटी)।

सुप्रसिद्ध विद्वान बेनी डिक्ट लिस्ट ने ''जीवनसखा'' में मिट्टी के उपचार पर लेख लिखा। उनके अनुसार ''घाव और हर प्रकार के चर्म रोग में गीली मिट्टी वास्तविक प्राकृतिक मलहम है।'' मिट्टी के बने शरीर की पूर्ति मिट्टी से ही हो सकती है।

''गले के रोग–कंठशूल'' में गले के चारों तरफ गीली मिट्टी की पट्टी बांधना हितकर रहता है। ''मूत्र रोग एवं तिल्ली'' की बीमारी में पेट पर गीली मिट्टी की पट्टी चढ़ाते हैं। ''बिच्छू दंश'' में भी मिट्टी की पट्टी कारगर रहती है। यह सावधानी बरतें कि मिट्टी गरम या सूखी नहीं हो।

''पागल कुत्ते के काटने'' पर भी मिट्टी की पट्टी चढ़ाते हैं। अग्निगर्भा पृथिवी की मिट्टी विषाक्तता को खींचकर बाहर निकालती है।

''कीचड़ की गीली मिट्टी (कीचड़)'' रूधिर विकार, रक्त पित्त, दाह, सूजन आदि खींच कर निकाल फैंकती है। कीचड़ शीतल, रूखा, विषनाशक, दर्द (वेदना) नाशक, दाह को शान्त करनेवाला, वृणशोधक एवं वृणरोपक है।

''सिक्ता–बालू रेत'' मधुर, शीतल, तापनाशक, लेखन और अग्नि से जले हुए घाव, वृण, उरक्षत, श्रम एवं कुष्ठ का नाश करती है। इसका सेक वातनाशक है। ''काली मिट्टी'' घाव, दाह, रक्त विकार, प्रदर, कफ, पित्त, दात एवं मूत्र कच्छ्र को दूर करती है। इसके लेप से सूजन कम होती है।

''कुष्ठ एवं उँगुलियां–सड़ना (एक्जिमा)'' से ग्रस्त को मिट्टी को गीलाकर लेप करना चाहिए। सूखने पर नई मिट्टी का घोल प्रयोग में ले। उंगलियाँ सड़ना बन्द हो जाता है। ''श्वेत कुष्ठ'' छह माह में भाग जाता है।

''परिणामशूल, सूर्यावर्त, वातगुल्म, गर्भाशय अवरोध'' आदि में गीली मिट्टी की पट्टी एवं गाद के निरन्तर प्रयोग लाभकर सिद्ध होते हैं। डॉ. बसन्तबल्लभ भट्ट के अनुसार देवभूमि कुमाऊँ–पोढ़ी गढ़वाल में गांवों में पेट

दर्द, अजीर्ण आदि में ''चूल्हे की मामूली गर्म राख'' नाभि के चारों ओर मलते हैं। इस राख मर्दन से आँतों में जमा मल, अपानवायु आदि निःसारण हो जाता है। उत्तराखण्ड में कुशलक्षेम के साथ ''धिनालि कतुक् छ'' पूछने की परम्परा रही (दूध देनेवाली गाय कितनी हैं।)। देवभूमि में मालतीवसन्त, अभ्रक, रससिन्दूर, वंशलोचन, अतीस, कटकी, गन्धायण, शिलाजीत, मौ (शहद), सिंसुण, दालचीनी, तिमूर, अडूसा–वासा, गाय का घी, हल्दी, अजवायन, गुड और मिट्टी को रोगोपचार में प्रयोग का चलन रहा है।

पंचभूत चिकित्सा में मिट्टी पृथिवी तत्त्व की नाभकीय भूमिका है। महर्षि चरक की संहिता में लिखा हैः ''सर्वं द्रव्यं पंचभौतिकम्''। ''महाभूतानि एवं वायुरग्निरापः क्षितिस्तथा।'' चरक संहिता में ''घ्राण'' ''पार्थिव'', ''रसना'' जलीय, ''त्वक'' वायव्य एवं ''श्रोत्र'' आकाशीय ग्राहक शब्द हैं। चरक संहिता के अनुसार ''पृथ्वी तमः प्रधान, आकाश एवं तेज सत्त्व प्रधान और जल एवं वायु रजः प्रधान है। पृथिवी के योग से कफ, वायु के योग से वायु और तेज के योग से पित्त सिद्धि सम्भव है।''

विकारः प्रकृतिश्चैव द्वयं सर्वं समासतः।
तद्धेतुवशगं हेतोरभावान्नानुवर्तते।।च.स.नि.8.41।।

''मिट्टी का इत्र'' सूंघना हृद्य रोग में लाभप्रद रहता है। यदि मिट्टी का इत्र उपलब्ध नहीं हो तो मिट्टी के ढेलों पर जल छिड़कर सूंघ सकते हैं। मिट्टी की महक शरीर में लाभप्रद समझी गई है। हृद्य रोगी को मिट्टी पर सैर करनी चाहिए। लेकिन नंगे पैर ही चलें। यदि मिट्टीवाली जमीन नहीं हो तो हरी घास पर नंगे पैर चलें। मिट्टी पर नंगे पैर चलने से हृद्य रोग के अलावा रक्त की कमी, रक्तचाप, मधुमेह आदि में भी लाभ होता है। ''उद्यानों में सीमेन्ट अथवा ईंट की पगडण्डी पर चलना लाभप्रद नहीं है। इन पगडण्डियों पर अग्निगर्भा पृथिवी माता से सम्पर्क नहीं होता है। इस स्थिति में पंच महाभूतों में प्रमुख तत्त्व पृथिवी की दिव्योषधिशक्ति का रसपान नहीं कर पाते हैं।'' ''नक्सीर–नाक से रक्त आने पर'' मिट्टीके ढेले पर जल छिड़क कर सूघाने से तत्काल लाभ मिलता है।

''पंच महाभूतों में भस्म'' का अहम् स्थान है। लोक में जख्म होने पर असली रेशम का वस्त्र जलाकर भस्म भरने का प्रचलन रहा है। भस्म से शरीर पर तेज गर्मी और शून्य से नीचे को तापमान का कोई असर नहीं होता। इस रहस्य के कारण साधु, सन्यासी, संत शरीर पर भस्म मलते हैं। यह पूर्व में स्पष्ट कर चुके हैं कि गाय के गोबर के कण्डे ऊपलों को

मन्त्रपाठ के बीच जलाते हैं। उनके जलने के बाद बची राख को कपड़े से छानते हैं। यह भस्म भी महाओषध है।

''नग्न भूमि पर सूर्य प्रणाम'' आरोग्य वृद्धिकारक है। सूर्य की उपासना में जल अर्पण मिट्टीवाली भूमि पर नंगे पैर करना चाहिये। उससे एक पंथ तीन काज सधते हैं–मिट्टी वाली भूमि, जल और सूर्य तीनों की आरोग्य वर्धक शक्ति ऊर्जा मिलती है। यदि संयोगवश सूर्य का आवश्यकता से अधिक तेज शरीर में आ भी जाये तो वह पृथिवी में समा जाता है। इसकी पहली अनिवार्यता नंगे पांव होना और दूसरी अनिवार्यता मिट्टीवाली जमीन हो। सीमेन्ट की फर्श इस प्रक्रिया में बाधक है। सीमेन्ट से माता पृथिवी से सीधा सम्पर्क नहीं होता है।

वैदिक काल से बीसवीं शती तक भारत में उपासक नदी–सरोवर–तालाब आदि के जल में (नाभि तक) खड़े होकर नंगे बदन, नंगे पांव सूर्योपासना उषाकाल में करते रहे। उससे साधक सूर्य की अवरक्त किरणों में अनन्त प्रचण्ड ऊर्जा शक्ति प्राप्त होती है। उपासक अवरक्त किरणों का मधुर रसपान करता है। उसका सर्वांग सूर्यस्नान पर ऊर्जा शक्ति ग्रहण करता। कटि तक जल स्वयं में ही महाओषधि है। नीचे गीली मिट्टी की रसविद्या है। शेष वायु एवं आकाश तत्त्व सहज प्राप्त होता है। इसप्रकार शरीर के पंच महाभूतों का सन्तुलन समन्वय स्वतः बना रहता रहा। उसमें व्याधियों–रोगों के लिए कोई स्थान नहीं रहता है। आधुनिक विकास के दैत्याकार चक्र में इसे दकियानूसी–रूढ़िवादी–पौगापंथी–प्रपंच कहकर नेपथ्य में धकेला गया। परमेष्ठी ! आप उन्हें क्षमा करें, अज्ञान अविद्या के वशीभूत होकर ही ये सुनियोजित महाषड्यन्त्र चला होगा।

''पृथिवी प्रणाम'' की लाखों वर्ष पुरानी परम्परा रही है। भूमि पर पाँव रखने स्पर्श से पहले श्लोक से नमन (स्तुति) करते रहे। श्लोक में समुद्र जल से उत्पन्न पृथ्वी धरती माता को सर्वत्र व्याप्त ईश्वर की पत्नी के रूप में सम्बोधित किया गया है और पादस्पर्श के लिये उनसे क्षमा प्रार्थना की गई है।

## भूमि पृथिवी प्रणाम मन्त्र (150)

समुद्रवसने देवि पर्वतस्तनमण्डिते।
विष्णुपत्नि नमस्तुभ्यं पादस्पर्शं क्षमस्व मे।।

## पौराणिक मन्त्रः

ऊँ पृथिवी त्वया धृतालोका देवि त्वं विष्णुना धृता।
त्वं च धारय मां देवि पवित्रं कुरूचासनम्।।

(कहीं पृथ्वी शब्द है।)

वैदिक मन्त्र

स्योना पृथिविनो भवानृक्षरा निषेशनी
यच्छा नः शर्म सप्रथाः।।

सारसंक्षेप में ऋग्वेद से अथर्ववेद तक आकाश के पितृत्व और पृथिवी के माता के रूप की पुष्टि मिलती है। वेद में मातृरूपा पृथिवी की भौतिक, आधिभौतिक, आधिदैविक और अध्यात्मिक शक्ति का विवेचन मिलता है। अग्निगर्भा पृथिवी के पार्थिव तत्त्व की गहन जानकारी वेद में उपलब्ध है। वेद–सृष्टिविज्ञान में पृथिवी तत्त्व को सर्वोषधि घोषित किया है। वेदकाल से ऋषियुग एवं ऋषियुग से से चतुर्युगों में अन्तिम कलयुग तक ''माता भूमिः पुत्रों अहं पृथिव्याः। सा नो भूमिर्विसजतां मात्रा पुत्राय में पथः।'' की भावना के अनुरूप मिट्टी से चिकित्सा की समृद्धि परम्परा चल रही है। भरोपीय काल में पृथिवी की पूजा वेदों के सर्वशक्तिमान वरुण देवता आदि की भांति विशेष महत्व रखती रही। गुप्तब्रह्मविद्यासभा के पंख 15,500 वर्ष पूर्व मिस्त्र में छाये। इस प्रकार माता पृथिवी के पार्थिव तत्त्व मिट्टी से कालापेक्षी और अल्पकालिक रोगों का उपचार समूचे एशिया, अफ्रीका, एशिया, यूरोप और गवल (वर्तमान अमेरिकी महाद्वीप तक फैला)। पृथिवी को लेटिन में हूमॅस, अवेस्तन (प्राचीनतम पारस की भाषा) में ज़्मा, फारसी में ज़मीं (यह प्रकारान्तर में ज़मीन् कहलाया।), प्राचीन स्लेव भाषा में जेम्ल्ज़ा, लिथुअनियन भाषा में ज़ेमे आदि कहा गया। माता पृथ्वी की मिट्टीसे चिकित्सा का नाम अंग्रेजी में प्राकृतिक चिकित्सा की श्रेणी (नेचरोपैथी) में आया। मिट्टी से उपचार की प्राकृतिक चिकित्सा के ही अंग जलोपचार एवं सूर्योपचार हैं।।ऊँ।।

# दर्भोपचार दर्भमणिः–कुशा

## सर्पराज का महाशक्तिवान दिव्य दर्भ (151)

इमं बध्नामि मे मणि दीर्घायुत्वाय तेजसे।
दर्भं सपत्नदम्भनः द्विषतस्तपनं हृदः।।1।।
द्विषतस्तापयन्हृदः शत्रूणां तापयन्मनः।
दुर्हार्दः सर्वांस्त्वं दर्भ धर्म इवाभिसंतापयन।।2।।

धर्म इवाभितपन्दर्भ द्विष्तो नितपन्मणे।
हृदः सपत्नानां भिन्द्धीन्द्र इव विरूजं बलम्।।3।।
भिन्द्धि दर्भ सपत्नानां हृद्यं द्विषतां मणे।
उद्यन्वचमिव भूम्याः शिर एषां वि पातय।।4।।
भिन्द्धि दर्भ सपत्नान्मे भिन्द्धि मे पृतनायतः।
भिन्द्धि मे सर्वान्दुर्हार्दो भिन्द्धि मे द्विषतो मणे।।5।।
छिन्द्धि दर्भ सपत्नान्मे छिन्द्धि मे पृतनायत।
छिन्द्धि में सर्वान्दुर्हार्दान् छिन्द्धि में द्विषतो मणे।।6।।
वृश्च दर्भ सपत्नान्मे वृश्च मे पृतनायतः।
वृश्च मे सर्वान्दुर्हार्दो वृश्च मे द्विषतो मणे।।7।।
कृन्त दर्भ सपत्नान्मे कृन्त मे पृतनायतः।
कृन्त मे सर्वान्दुर्हार्दो कृन्त मे द्विषतो मणे।।8।।
पिंश दर्भ सपत्नान्मे पिंश मे पृतनायतः।
पिंश मे सर्वान्दुर्हार्दः कृन्त मे द्विषतो मणे।।9।।
विध्य दर्भ सपत्नान्मे विध्य मे पृतनायतः।
विध्य मे सर्वान्दुहार्दो विध्य मे द्विषतो मणे।।10।।

(अथर्ववेद काण्ड 19, सूक्त 28; ऋषिः–ब्रह्मा (सपत्नक्षयकायः); देवत्ता–दर्भमणिः, मंत्रोक्ताश्च)

### शक्तिमान दर्भः चिकित्सा (152)

निक्ष दर्भ सपत्नान्मे निक्ष मे पृतनायतः।
निक्ष मे सर्वान्दुर्हार्दो निक्ष में द्विषतो मणे।।1।।
तृन्द्धि दर्भ सपत्नान्मे तृन्द्धि मे पृतनायतः।
तृन्द्धि मे सर्वान्दुर्हार्दस्तृन्द्धि मे द्विषतो मणे।।2।।
रून्द्धि दर्भ सपत्नान्मे रून्द्धि पृतनायतः।
रून्द्धि मे सर्वान्दुर्हार्दो रून्द्धि मे द्विषतो मणे।।3।।
मृण दर्भ सपत्नान्मे मृण मे पृतनायतः।
मृण में सर्वान्दुर्हादो मृण मे द्विषतो मणे।।4।।
मन्थ दर्भ सपत्नान्मे मन्थ मे पृतनायतः।
मन्थ में सर्वान्दुर्हार्दो मन्थ मे द्विषतो मणे।।5।।
पिण्ड्ढि दर्भ सपत्नान्मे पिण्ड्ढि मे पृतनायतः।
पिण्ड्ढि में सर्वान्दुर्हादोः पिण्ड्ढि मे द्विषतो मणे।।6।।
ओष दर्भ सपत्नान्मे ओष मे पृतनायतः।
ओष मे सर्वान्दुर्हादो ओष मे द्विषतो मणे।।7।।

दह दर्भ सपत्नान्मे दह मे पृतनायतः।
दह मे सर्वान्दुर्हार्दो दह मे द्विषतो मणे।।8।।
जहि दर्भ सपत्नान्मे जहि मे पृतनायतः।
जहि मे सर्वां दुर्हार्दो जहि मे द्विषतो मणे।।9।।
(अथर्ववेद् काण्ड 19, सूक्त 29; ऋषिः–ब्रह्माः; देवता–दर्भमणिः)

## प्रचण्ड दर्भ से आरोग्य (153)

यते दर्भ जरामृत्युः शतं वर्मसु वर्म ते।
तेनेमं वर्मिणं कृत्वा सपत्नां जहि वीर्यैः।।1।।
शतं मे दर्भ वर्माणि सहस्रं वीर्याणि ते।
तमस्मै विश्वे त्वां देवा जरसे भर्तवा अदुः।।2।।
त्वामाहुर्देववर्म त्वां दर्भ ब्रह्मणस्पतिम्।
त्वामिन्द्रस्याहुर्वर्म त्वं राष्ट्राणि रक्षसि।।3।।
सपत्नक्षयणं दर्भ द्विषतस्तपनं हृदः।
मणिं क्षत्रस्य वर्धनं तनूपानं कृणोमि ते।।4।।
यत्समुद्रो अभ्यक्रन्दत्पर्जन्यो विद्युता सह।
ततो हिरण्ययो बिन्दुस्ततो दर्भो अजायत।।5।।
(अथर्ववेद कण्ड 19, सूक्त 30; ऋषिः ब्रह्मा; देवता–दर्भमणिः)

इन तीनों सूक्तों के 24 मन्त्र दर्भ मणि की दिव्य शक्ति, उसके अभेद्य कवच और शत्रुनाशकता का परिचय देते हैं। प्रथम सूक्त में दर्भ मणि को तेजस्विता, शत्रुनाश और द्वेष रखनेवालों के हृदय में संताप के लिए धारण करने का उल्लेख है। दर्भ मणि धारण करने से दुष्ट हृदयवाले, शत्रुता रखनेवाले आदि के हृदय में इन्द्र के वज्र की तरह प्रहार होता है। ''दर्भ अरिहन्ता है। शत्रु गणों के मनोबल, शक्ति एवं बुद्धि को छिन्न भिन्न करता है।'' तीसरे सूक्त में दर्भ की दिव्यता का यशोगान है। हे दर्भ! आपका कवच सैकड़ों से सर्वोत्तम है। उससे इसे कवच धारी बनाकर अपने दिव्य पराक्रम से शत्रुओ को मारना। तीसरे मन्त्र में दर्भमणि को बृहस्पति कहा है। देवगुरू बृहस्पति का ज्ञान ही इन्द्र का कवच है। अतः दर्भमणि देवों का अजेय कवच है और राष्ट्रों का रक्षण करता है। दर्भमणि से ऊर्जा, शक्ति, बल आदि का संवर्धन होता है।

पांचवें मन्त्र में ''दर्भमणि की उत्पत्ति'' का वर्णन है। ''मेघों में महाविद्युत एवं महागर्जना, समुद्र के गर्जन आदि के समय सुर्वण बिन्दु पैदा हुआ। दिव्य सुवर्ण बिन्दु से दर्भ उत्पन्न हुआ।'' इस मन्त्र के अनुसार दर्भ में समुद्र की महागर्जना और मेघों की गर्जना के समय कड़कती विद्युत के

संयोग की दिव्य ऊर्जा संरचना समाहित है। तीनों ही सूक्तों मे दर्भ मणि संरचना की विधि और उसी दैविक शक्ति को चैतन्य करने की पद्धति गोपनीय है। यह अवश्य है कि वैदिक सनातन धर्म में जन्म, मृत्यु, ग्रहण, यज्ञ–अनुष्ठान आदि में दर्भ की नाभकीय भूमिका है। सुदूर कस्बों, देहातों में दर्भ की तलवार से पैनी धार और उसके चुभने पर घाव बनकर सड़ने से सभी सतर्क रहते हैं। दर्भ की मारकता का अनुमान श्रीकृष्ण के प्रसंग से लगा सकते हैं। भैषज्यविद दर्भ को अनेक रोगों में चमत्कारी प्रभाववाली मानते हैं।

दर्भ के अनेक नामों में प्रमुख –''कुशाः, कुश, सूच्यग्र, यज्ञभूषण, डाब, दबोलि, चिर, दाभ, अस्वलायन, कुशदर्भा, डिसामोसटेच्या बिपिनेटा एवं इराग्रोसटिस सिनोसुरॉइडस् हैं।'' दर्भ की जड़ मधुर एवं शीतल होती है। यह वनस्पति कसैली, मूत्रल, स्निग्ध, कामोद्दीपक आदि भी है। ''यह प्यास, श्वास, पीलिया, रक्तविकार, पित्त, दमा, तृषा, मूत्राशय रोग, वमन, गर्भाशयशान्ति, पेचिश, अत्यधिक रजःश्राव आदि में बहुत ही लाभदायक रहता है।'' इसकी जड़ का क्वाथ पिलाने से आमातिसार मिटता है। इसी क्वाथ में रसोत गलाकर पिलाने से रक्त प्रदर से मुक्ति मिलती है। रक्त प्रदर में दर्भ की जड़ और विल्व की जड़ को चावल के माँड में मिलाकर पिलाना भी तत्काल लाभ देता है। लगातार हिचकी आने पर कुशा में घी डालकर जलायें और उसका धुवाँ लें। इससे हिचकी रूक जायेगी। कुशा के दूसरे ओषध प्रयोग भी हैं। यज्ञभूषण कुशा में प्रत्येक वस्तु को पवित्र रखने की शक्ति सर्वमान्य रही है। यही मूलभूत कारण है कि देश में उत्तर से दक्षिण एवं पूरब से पश्चिम घरों में कुशा मिलती है। साधना–ध्यान–उपासना में कुशासन को सबसे पवित्र स्वीकारा गया है। कुशासन पर पद्मासन में उपासना के समय शीघ्र ही एकाग्रता प्राप्त होती है। मन का विचलन नहीं होता है। यज्ञ में कुश का वज्र बनाकर रखा जाता है।।ऊँ।।

# दो शतक से अधिक वनोषधिः
# ऋग्वेदीय सूक्त

ऋग्वेद के अन्तिम मण्डल का 97 वाँ सूक्त अप्रत्याशित से दो शतक से अधिक वनोषधियों से साक्षात्कार करवाता है। सूक्त में स्पष्ट किया कि ये दिव्य शक्तियों ने आनेवाले युगों–सत्य, त्रेता, द्वापर, कलयुग आदि में होनेवाली व्याध्यिों के लिए प्रस्तुत की (लोकसंग्रह, लोककल्याण, लोकआरोग्य एवं लोकपरमार्थ उद्देश्य रहा।)। मन्त्र द्रष्टा ऋषि ने यह भी उद्घोषणा की कि समस्त सृष्टि में ''ये पिंगलवर्ण ओषधियाँ एक सौ सात (अनन्त) स्थानों में निश्चित रूप से विद्यमान हैं।'' यह ऋग्वेद के अध्येता स्पष्ट कर सकते हैं कि ये ओषधियों के एक सौ सात स्थान कौन–कौन से हैं ?

यह अभूतपूर्व है कि वैदिक काल में दिव्यशक्तियों ने सृष्टि में लाखों–लाखों वर्ष में होनेवाले रोगों को दिव्यचक्षुओं से देखकर उनके उपचार की ओषधियों का ज्ञान दिया। सृष्टिविज्ञान वेद मानवीय शरीर की आधि–व्याधियों–रोगों का सूक्ष्म से सूक्ष्म वर्णन चकित करता है। इन व्याधियों से प्रभावित शरीरांग की जानकारी आयुर्विज्ञान के लिए आठवाँ आश्चर्य है। वेद में अदृश्य विषाक्त जीवाणुओं को जन्तु कहा है। वैदिक संस्कृत से वर्तमान प्रचलित संस्कृत में भारी परिवर्तन हुआ। अतः वैदिक व्याधियों (रोगों) और वर्तमान नाम शोध अन्वेषण का विषय है।

## शतकों वनोषधि (154)

या ओषधीः पूर्वा जाता देवेम्यस्त्रियुगं पुरा।
मनै नु बभ्रूणामहं शत धामानि सप्त च।।1।।
शतं वो अम्ब धामानि सहस्रमुत वो रूहः।
अधा शतक्रत्वो यूयमिमं में अगदं कृत।।2।।
ओषधीः प्रति मोदध्वं पुष्पवतीः प्रसूवरीः।
अश्वा इव सजित्वरीवीरूधः पारयिष्णवः।।3।।
ओषधीरिति मातरस्तद्वो देवीरूप ब्रुवे।
सनेयमश्वं गां वास आत्मानं तव पूरूष।।4।।
अश्वत्थे वो निषदनं पर्णे वो वसतिष्कता।
गोभाज इत् किलासाथ यत् सनवथ पूरूषम्।।5।।

यत्रोषधाः समग्मत् राजानः समिताविव।
विप्रः स उच्यते भिषग् रक्षोहामीवचातनः।।6।।
अश्वनवन्ती सोमावतीमूर्जयन्तीमुदोजसम्।
अवित्सि सर्वा ओषधीरस्मा अरिष्टतातये।।7।।
उच्छुष्मा ओषधीनां गावो गोष्ठादिवेरते।
धनं सनिष्यन्तीनामात्मानं तव पूरूष।।8।।
इष्कृतिर्नाम वो माता ऽथो यूयं स्थ निष्कृतीः।
सीराः पतत्रिणीः स्थन यदामयति निष्कृथ।।9।।
अति विश्वाः परिष्ठाः स्तेन इव व्रजमक्रमुः।
ओषधीः प्राचुच्यवुर्यत् किं च तन्वो 3 रपः।।10।।
यदिमा वाजयन्नहमोषधीर्हस्त आदधे।
आत्मा यक्षमस्य नश्यति पुरा जीवगृभो यथा।।11।।
यस्यौषधीः प्रसर्पथांगमंग परूष्परूः।
ततो यक्ष्मं बाधध्व उग्रो मध्यगशीरिव।।12।।
साकं यक्ष्म प्र पत चाषेण किकिदीविना।
साकं वातस्य ध्राज्यां साकं नश्य निहाकया।।13।।
आन्या वो अन्यामवत्वन्यान्यस्या उपावत्त।
ताः सर्वाः संविदाना इदं मे प्रावता वचः।।4।।
याः फलिनीर्या अफला अपुष्पा याश्च पुष्पिणीः।
बृहस्पतिप्रसूतास्ता नो मुंचन्त्वंहसः।।15।।
मुंचन्तु मा शपथ्या 3 दथो वरूण्यादुत।
अथो यमस्य पड्वीशात सर्वस्माद्देवकिल्बिषात्।।16।।
अवपतन्तीरवदन् दिव ओषधयस्परि।
यं जीवमश्नवामहै न स रिप्याति पूरूषः।।17।।
या ओषधीः सोमराज्ञीर्बह्नीः शतविचक्षणाः।
तासां त्वमस्यत्तमारं कामाय शं ह्रदे।।18।।
या ओषधीः सोमराज्ञीर्विष्ठिताः पृथिवामनु।
बृहस्पतिप्रसूता अस्यै सं दत्त वीर्यम् ।।19।।
मा वो रिषत् खनिता यस्मै चाहं खनामि वः।
द्विपच्चतुष्पदशमाकं सर्व मस्त्वनातुरम्।।20।।
याश्चेदमुपशृण्वान्ते याश्च दूरं परागताः।
सर्वाः संगत्य वीरूधो ऽस्यै दत्त वीर्यम्।।21।।
ओषधयः सं वदन्ते सोमेन सह राज्ञा।

यस्मै कृणोति ब्राह्मणस्तं राजन् पारयामसि।।22।।
त्वमुत्तमास्योषधे तव वृक्षा उपस्तयः।
उपस्तिरस्तु सो 3 स्माकं यो अस्माँ अभिदासति।।23।।
(ऋग्वेदः मण्डल 10, सूक्त 97; ऋषिः—आथर्वणो भिषग्; देवता—ओषधयः)

हे मातृरूप ओषधियों ! आपका सैकडों सैकड़ों जन्म स्थान हैं और आपके असंख्य अंकुर—पौधे हैं। आप सभी अनेक कर्म सामर्थ्यों से युक्त हो। आप मुझे आरोग्य प्रदान करो। हे ओषधियों ! आप फूल और उत्तम फलोंवाली होकर व्यधिग्रस्त (रोगी) को प्रसन्न होकर निरोग करो। आप दिव्यशक्ति रोग रूपी शत्रु पर विजय प्राप्त करनेवाली, रोग की पीड़ा को हरनेवाली एवं रोग के कष्ट से पार लगानेवाली हैं।

हे दिव्य शक्ति सम्पन्न ओषधियों ! आप करूणामयी, वात्सल्यमयी, प्रेममयी माता के समान हितकारी हो। मैं इन दिव्योषधियों के लिए गो, वस्त्र, अश्व आदि के अलावा स्वयं को भी आपके लिए देता हूँ।

ओषधियों का निवास स्थान ''अश्वत्थ वृक्ष'' है। आप ''पलाश वृक्ष'' पर वास करती हो। आप मनुष्यों के संवर्धन के लिये गायों का पोषण करती हो। जैसे संग्राम में राजा एवं सेना एकत्र होते हैं, उसी प्रकार अनेक ओषधियां एकत्र होती हैं। विद्वान भैषज्यविद (चिकित्सक) रोग एवं पीड़ा का नाश करता है। ''अश्वावती, सोमावती, ऊर्जयन्ती एवं उदोजस'' आदि ओषधियाँ निरोग करती हैं। हे ओषधियों! आपकी जननी ''इष्कृति'' है। यह इष्कृति रोगों का संहार करती है। ओषधियों में निरोग करने का गुणधर्म दिव्य तेज से स्वयं आता है। ओषधियाँ शरीर अंगों—अवयवों—नाड़ियों—रक्त—मज्जा—हड्डियों में चोर की तरह छिपे रोग एवं पीड़ा को निकाल बाहर करती हैं। ओषधियों की शक्ति—बल—तेज से रोग का मूल अंश भी नष्ट करती हैं। ओषधियाँ अंग प्रत्यंग और ग्रन्थि ग्रन्थि में व्याप्त होकर शरीर को स्वस्थ करती हैं।

हे यक्ष्म—रोग! आप चाष और किकिदीवि पक्षी के समान अत्यन्त वेग से उड़कर दूर चला जा और वायु के वेग के साथ एवं गोह के समान नष्ट हो। चौदहवाँ मन्त्र नई पहेली है। एक ओषधि की शक्ति दूसरी में, दूसरी ओषधि की संयुक्त शक्ति तीसरी ओषधि के समीप जाय। अर्थात तीसरी ओषधि में तीन ओषधियों की शक्तियों का योग हो। इसी कड़ी में जगत् की समूची ओषधियाँ एकाकार हो। दूसरे शब्दों में यह मन्त्र ओषधियों के योग से रोगोपचार का जनक है और सृष्टि में उपलब्ध सम्पूर्ण वनोषधियों के मिश्रण से सभी रोगों की सर्वोषधि रचना का रहस्योद्घाटन करता है।

बृहस्पति से फलवाली–फलरहित एवं फूलवाली–फूलरहित ओषधियाँ उत्पादित हुई। बृहस्पति से सम्बन्धित वनोषधियों की लम्बी सूची मिलती है। दिव्य ओषधियाँ वरुण के पाश, यम की बेड़ी और देव सम्बन्धित पाप रोगों से मुक्त करती है। वरुण के क्रोध एवं वैदिक देवों की अप्रसन्नता के कारण भी इसमें सम्मिलित हैं। वरुण–जल के कारण अनेक रोगों की उत्पत्ति होती है। इसी कड़ी में वैदिक देव अग्नि, रुद्र, मरूत, वायु, इन्द्र, सूर्य, चन्द्र आदि के क्रोध से पैदा रोगों को शामिल किया जाना चाहिये।

द्युलोक से पृथिवी पर उतरती ओषधियों ने कहा कि हम जिस पर अनुग्रह करती हैं, वह निरोग रहता है (यह ऋचा सूर्य देवता की मरीचियों (किरणों) की निरोग होने की अद्‌भुत शक्ति की ओर संकेत करता है। सूर्य किरणें ही वृष्टिजल, पृथिवी के जल भण्डारों और अग्नि गर्भा पृथिवी में दिव्य ओषधि शक्ति उत्पन्न करती हैं। वृष्टि जल और ओले ओषधिय तत्त्वों से भरपूर होता है। धरती की मिट्टी, रेत, बालू, भूड़ा, सिक्ता आदि भी दिव्य ओषधि है।)।

सृष्टि और देवलोक की ओषधियों का राजा "सोम" है। सोम के असंख्य गुण धर्म हैं। सोम सेवन से ही देवराज इन्द्र को दिव्य ऊर्जा, शक्ति, बल, तेज आदि मिलता है। सोम का रस संजीवनी है। यह सोमवल्ली द्युलोक अर्थात देवभूमि हिमालय–परमपावन कैलास में मिलती है। सोम की दुलर्भ लता–पौधा रात्रि में प्रकाश करती है। इसको पत्थर की खरल में कूट पीसकर रस निकालते हे। यह अत्यन्त कड़वा होने से इसमें शहद एवं जल मिलाकर उपयोग करते हैं। सोम रसपान से कोई रोग दोष नहीं रहता है। वेद ऋग्वेद में सोम विषय के अनेक सूक्त हैं। सोम ओषधि हृद्‌य को सुखी करने में समर्थ है।

पृथिवी पर अन्य ओषधियों में भी राजा सोम का दिव्य अंश है (सोम के अंशवाली वनोषधियों की संख्या सैकड़ों में मानी जाती है।)। यह पुनः उल्लेख करना आवश्यक है कि रामायण मे शेषावतार श्री लक्ष्मण के शक्तिबाण लगने पर उसका उपचार हिमालय की संजीवनी बताया गया। श्री हनुमत को उन जड़ी बूटियों में से एक की पहचान रात में प्रकाशित होना कहा गया। इससे स्पष्ट होता है कि संजीवनी रचना में अनेक जड़ी बूटियाँ और सोमवल्ली का उपयोग किया जाता रहा। इस सोम के गुण धर्मों के अंशवाली ओषधियों का अनुसंधान आवश्यक है। वह सूची आर्षग्रन्थों में अनुसंधान से मिलना निश्चित है। बीसवें मन्त्र में वनस्पतियों–वृक्षों, लताओं, आदि की जड़ को भी जमीन से खोदकर निकालकर प्रयोग का निर्देश है।

वनोषधि चन्द्रोदय (सन् 1938) में कुछ हजार वृक्ष–लता–पौधों के ओषधि प्रयोग का विवरण है। जैसे वृक्षों के राजा अश्वत्थ के पांचों अंग ओषधि तत्त्ववाले हैं। बुध देवता के वृक्ष अपामार्ग की दातुन करने से बुद्धि मेधा में वृद्धि होती है। दशवृक्ष, परिजात दर्दनाशक, सहजन लोहतत्त्व, कैल्सियम प्रदाता, पत्थरचट्टा पथरी नष्ट कर्ता आदि है। वनस्पति की जड़ों की ओषधिय शक्ति बहुत लम्बे समय तक रहती है। इसलिए मन्त्र में कहा है कि जड़ की शक्ति कभी नष्ट नहीं होती है। इसी मन्त्र में पशुधन के लिए ओषध प्रयोग का वर्णन है। अन्तिम तीन ऋचाओं एवं ओषधियों का यशोगान किया गया है। ऋग्वेद के इस तेइस मन्त्रों के गोपन रहस्य को समझने के लिए संकेतों–प्रतीकों–कूटात्मक शब्दों एवं पहेलियों के वास्तविक अर्थ उद्घाटित करना आवश्यक है। स्वाध्याय मण्डल, पारडी के श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर ने दैवत्त संहिता के आयुर्वेद प्रकरण में इस सूक्त में दो सौ से अधिक ओषधि वनस्पतियाँ होना लिखा है (पृष्ठ 11)।।ऊँ।।

## दिव्य दशवृक्ष, दशमूलः वनोषधियाँ

अथर्ववेद के दूसरे काण्ड के नवम् सूक्त में रहस्यमय 10 वृक्षों का वर्णन है। ये 10 वृक्ष ओषधियों से सम्पन्न हैं। इनके मूल महातेजस्वी हैं। ''ये वृक्ष–विल्व, गँभारी, पाटला, श्योनाक, दोनों कटोरी, शालपर्णी, पृश्निपर्णी एवं गोखुरी हैं।'' ये दीर्घकालीन रोग दूर कर दीर्घजीवी बनाते हैं।

दश वृक्षः महोषधि (155)

दशवृक्ष मुंचेमं रक्षसो ग्राह्या अधि यैनं जग्राह पर्वसु।
अथो एनं वनस्पते जीवनां लोकमुन्नय।।1।।
आगादुदगादयं जीवानां व्रातमप्यगात्।
अभूदु पुत्राणां पिता नृणां च भगवत्तम्।।2।।
अधीतीरध्यगादयमधि जीवपुरा अगन्।
शतं ह्यस्य भिषजः सहस्रमुत वीरूधः।।3।।
देवास्ते चीतिमविदन् ब्रह्माण उत वीरूधः।
चीतिं ते विश्वे देवा अविदन भूम्यामधि।।4।।
यश्चकार स निष्करत् स एवं सुभिषक्तमः।
स एव तुभ्यं भेषजानि कृणवद् भिषजा शुचिः।।5।।

(अथर्ववेद, काण्ड 2, सूक्त 9; ऋषिः भृग्वंगाराः; देवता–वनस्पतिः, यक्ष्मनाशनम्)

दशवृक्ष दश वनोषधियों से युक्त हैं। दशवृक्षों से शरीर को अन्दर से नष्ट करनेवाले (रक्षसः), गठिया, अस्थियों के जोड़ों के दर्द आदि नाशक वनस्पतियाँ प्राप्त होती हैं। यह प्राणी पुरुषार्थ एवं संयम से निरोग रह सकता है। इसके अध्ययन से सैकड़ों ओषध का ज्ञान होता है। सूक्त में कहा है किये ओषधि सैकड़ों नहीं सहस्रों में हैं। ब्रह्मज्ञानियों ने (देव से) ओषधियों को प्राप्त किया है। ब्रह्मज्ञान से ही ओषधि की दिव्यविद्या स्वयं स्वतः मिलती है। ब्रह्मज्ञानियों ने यह दिव्य तत्त्वों (सूर्य, चन्द्र, वायु, अग्नि, रुद्र, मरूत, इन्द्र आदि) से पृथिवी पर प्राप्त किया है। जिस परमेष्ठी ने यह सृष्टि की रचना की, उस वैद्यनाथ ने ये (दशवृक्षोषधि आदि) ओषधियाँ (मनुष्यों को) प्रदान की है। यही दशमूलारिष्ट का आधार है। (अथर्ववेद 2.9.1–5)।।ऊँ।।

# वंशानुगत संकट

## वंशानुगत रोग निवारण (156)

क्षेत्रियात् त्वा निर्ऋत्या जाभिशंसाद् द्रहो मुंचामि वरुणस्य पाशात्।
अनागसं ब्रह्मणा त्वा कृणोमि शिवे ते द्यावापृथिवी उभे स्ताम्।।1।।
शं ते अग्निः सहाद्भिरस्तु शं सोमः सहौषधीभिः।
एवाहं त्वां क्षेत्रियान्निर्ऋत्या जामिशंसाद् द्रुह्वो मुंचामि वरुणस्य पाशात्।
अनागसं ब्रह्मणाः त्वा कृणोमि शिवे ते द्यावापृथिवी उभे स्ताम्।।2।।
शं ते वातो अन्तरिक्षे वयो धाच्छं ते भवन्तु प्रदिशश्चतस्रः।
एवाहं क्षेत्रियान्निर्ऋत्या जामिशंसा द्रुहो मुंचाम वरुणस्य पाशात्।
अनागसं ब्रह्मणा 2 त्वा कृणोमि शिवे ते द्यावापृथिवी उभे स्ताम्।।3।।
(अथर्ववेद, काण्ड 2, सूक्त 10; ऋषिः–भृग्वंगिराः; देवता–द्यावापृथिवी)

यह सूक्त ''वंशानुगत रोग निवारण'' का है। मन्त्र में कहा है कि आपको वंशानुगत रोग, महामारी, अनिष्ट, चिन्ता, दुष्कर्मों के दोषों आदि से मुक्ति मिले। आकाश एवं पृथिवी मंगलमय हो। आपके लिए अग्नि जल के साथ सुखदायी हो। ओषधियों के सहयोग से ऐश्वर्य प्राप्त हो। वेदज्ञान–सृष्टिविद्या के समझने से शरीरगत रोग–दोष, कुलानुगत रोग, महामारी, पापाचरण से पैदा व्याधि आदि से छुटकारा मिलता है। आकाश की

कृपा से अन्न एवं यौवन पुष्ट करे। अर्थात ऋतुक्रम समय पर हो (अनावृष्टि या अतिवृष्टि, अतिग्रीष्मता एवं अतिशीत नहीं हो।) (अथर्ववेद 2.10. 1–3)।।ऊँ।।

## ''पृश्निपर्णीः'' दिव्य एकल ओषधि

''यह पृश्निपर्णी अद्‌भुत एकल ओषधि'' है। यह ओषध व्यक्ति के सभी रोगों में चमत्कारिक रूप से उपचार करती है (आधुनिक विज्ञान दो–तीन सौ वर्षों की शोध के बाद एकल ओषधि के सिद्धान्त या निष्कर्ष पर पहुंचा है।)। पृश्निपर्णी को चित्रपर्णी, पीठवन, पीतवन, पठौनी आदि के नाम से भी पुकारते हैं। पृश्निपर्णी के दूसरे नाम प्रश्नपर्णी, प्रथकपर्णी, तन्वी, प्रोष्टुकपुच्छिका, त्रिपर्णी, कलसी, दौला, सिंहलागुली, विष्णुपर्णी, दावड़ा, चाकुलिया, अग्नीपर्णिका या अग्रीपर्णिका, जिविलिका, कोलापोन्ना एवं यूरेरिया लेगोपोइडस हैं। यह क्षुप प्रजाति की वनस्पति है। इसके पत्ते ढाई से.मी. से 5 से.मी. लम्बे और पुष्प गोल श्वेत एवं नीली जटायुक्त होते हैं। प्रसिद्ध दशमूल क्वाथ का एक अंग पिठवन है। पृश्निपर्णी त्रिदोषनाशक, वीर्यजनक, गरम, मधुर, सारक और दाह, ज्वर, श्वास, रक्तातिसार, तृषा एवं वमन को दूर करनेवाली होती है। राजनिघण्टु के अनुसार पिठवन कटु, गरम, तिक्त एवं अतिसार, खाँसी, वातरक्त, ज्वर, उन्माद एवं दाह समाप्त करती है। महर्षिसुश्रुत के अनुसार गर्भवति को सातवें माह में पृश्निपर्णी छह माशा देने से गर्भपात का भय नहीं रहता है। इसकी जड़ औंटाकर मिलाकर पीने से जुकाम मिटता है।

छोटी प्रजाति की पृश्निपर्णी को शकरजा, शकरजटा, रानगजा, पीली समेखो, देतरदाने, सितिरप्पा लड़ाई, पिलवन एवं यूरेरियापिक्टा भी कहा जाता है। छोटी पृश्निपर्णी का पंचांग ओषध है। यह सर्प (एचिसके रीनेटा) दंश में अत्यंत उपयोग है। इसके फल बच्चों के मुँह के छाले दूर करते हैं। वनोषधिविदों के अनुसार ''पृश्निपर्णी के पौधे पानी के किनारे नमी में पैदा होते हैं। इसमें वर्षा समापन पर फल एवं फूल आते हैं।'' सूक्त के पांचवे मन्त्र में कहा हैः ''तमांसि यत्र गच्छन्ति तत्क्रण्यादो अजीगमम्।'' यह पृश्निपर्णी अंधकार में रहती हैं। इन स्थानों में रोगबीज रहते हैं। यह स्पष्ट यह सूर्यप्रकाश से दूर पनपती है। यही मूलभूत कारण हैः ''पृश्निपर्णी

सूर्यप्रकाश से वंचित स्थानों में काम करनेवालों में उत्पन्न रक्त की कमी, पांडुरोग, क्षय आदि को भस्म करती है, लेकिन इसका सेवन पहाड पर जाकर करना ही अधिक लाभदायक हैः ''जीवतियोपनान् स्नान् कण्वान् गिरिं अविशय।'' ''जीवितयोपनान्'' का अर्थ पाण्डुरोग, रक्त की कमी, क्षय आदि जीवननाशक रोगों को नष्ट करनेवाली है।

## विलक्षण पृश्निपर्णी ओषध सर्वरोगतारक (157):

शं नो देवी पृश्निपर्ण्यशं निर्ऋत्या अकः।
उग्रा हि कण्वजम्भनी तामभक्षि सहस्वतीम्।।1।।
सहमानेयं प्रथमा पृश्निपर्ण्य जायत।
तयाऽहं दुर्णाम्नां शिरो वृश्चामि शकुनेरिव।।2।।
अरायमसृक्पावानं यश्च स्फातिं जिहीर्षति।
गर्भादं कण्वं नाशय पृश्निपर्णि सहस्व च ।।3।।
गिरिमेनाँ आ वेशय कण्वान जीवितयोपनान्।
तांस्त्वं देवि पृश्निपर्ण्यग्निरिवानुदहन्निहि।।4।।
पराच एनान्प्र णुदु कण्वान जीवितयोपनान्।
तमांसि यत्र गच्छन्ति तत्क्रव्यादो अजीगमम्।।5।।

(अथर्ववेद, काण्ड 2, सूक्त 25; ऋषिः–चातनः; देवता–वनस्पतिः)

पृश्निपर्णी प्रचण्ड रोग बीजनाशक ओषधि है। यह मनुष्यों के लिए रोगतारक है। अतः इसका प्रयोग हितकर है। यह एकल ओषधि है अर्थात सभी रोगों को दूर करती है। पृश्निपर्णी रक्त की कमी, रक्तकणों को अल्पता, पुष्टि कमी, गर्भ सूखने आदि में महोषधि है। इसतरह के रोगियों को पर्वत के स्वच्छ वातावरण में ही जाकर पृश्निपर्णी ओषधि का सेवन कराने से शीघ्र लाभ मिलता है। यह पृश्निपर्णी अन्धेरे में पैदा होती और सूर्यप्रकाश के इतर काम करनेवालों–रहनेवालों के रोगबीज निकालकर अधेरे के हवाले करती है (''अथर्ववेद 2.25.1–5'')। यह स्मरण रहे कि आधुनिक इलक्ट्रोनिक संगणक (कम्प्यूटर) प्रौद्योगिकी क्रान्ति में शीतल कक्षों में कृत्रिम प्रकाश में ही कार्य स्थल होता है। इन कार्यस्थलों में रक्त मज्जा को भक्षण करनेवाले रोगबीज उत्पन्न होते हैं। वैदिक कथाओं के अनुसार पृथिवी के नीचे भी सभ्यता संस्कृतियाँ रही। प्राचीन काल से बीसवीं शती तक भूमिगत तहखानों भी कार्यस्थल रहे। वेद काल 39 लाख वर्ष इस समस्या के समाधान के लिए पृश्निपर्णी ओषधि प्रस्तुत की गई।।ऊँ।।

# ऋणव्याधि मुक्ति सूक्त

अथर्ववेद के छठे काण्ड में ऋण को आधि और व्याधि दोनों ही स्वीकारा है। ऋण से सूक्ष्मतम मानसिक उपताप, भय, तनाव आदि आधि, व्याधि, रोग उत्पन्न होती हैं। इसके परिणामस्वरूप व्याधियाँ घेरे लेती हैं (रक्तचाप, मधुमेह, मनोवसाद, तनाव, त्वरा, हृद्‌यरोग, पाण्डुरोग, मस्तक शूल आदि भयानक रोग)। इनके परिणाम भी बहुत दुःखद होते हैं। मन्त्र द्रष्टा कवि कौशिक ने इस विकट समस्या के निराकरण के लिए बहुत सुन्दर सूक्त प्रस्तुत किये हैं। इस सन्दर्भ के तीन सूक्तों में मात्र नौ मन्त्र हैं। तीनों सूक्तों के देवता ''रहस्यमयी अध्यात्मिक अग्नि'' है (अर्थात सूक्तों का विषय अग्नि हैं। क्षमा करे! ऋग्वेद के प्रथम सूक्त के प्रथम मन्त्र में अग्नि का उल्लेख है। ऋग्वेद में अग्नि के मन्त्रों की बहुतायत है। यह अग्नि भौतिक अग्नि नहीं है। अध्येताओं ने दिव्य अग्नि को चित तत्त्व कहा है। वेद में अग्नि समृद्धि धनदाता हैं। इसलिये अग्नि देवता से ऋण मुक्ति निश्चित रूप से सम्भव है।)।

### ऋण आधि व्याधि निराकरण (158)

अपमित्यमप्रतीत्तं यदस्मि यमस्य येन बलिना चरामि।<br>
इदं तदग्ने अनृणो भवामि त्वं पाशान् विचृतं वेत्थ सर्वान्।।1।।<br>
इहैव सन्तः प्रति दद्म एनज्जीवा जीवेभ्यो नि हराम एनत्।<br>
अपमित्य धान्य 1 यज्जघसाहमिदं तदग्ने अनृणो भवामि।।2।।<br>
अनृणा अस्मिन्ननृणाः परस्मिन् तृतीय लोके अनृणोः स्याम।<br>
ये देवयानाः पिनृयाणाश्च लोकाः सर्वान् पथो अनृणा आ क्षियेम्।।3।।<br>
(अथर्ववेद काण्ड 6, सूक्त 117; ऋषिः कौशिकः; देवता–अग्निः)

### ऋण मुक्ति सूक्त (159)

यद्धस्ताभ्यां चकृम किल्बिषाण्यक्षाणां गत्नुमुप लिप्समानाः।<br>
उग्रंपश्ये उग्रजितौ तदद्याप्सरसावनु दत्तामृणं नः।।1।।<br>
उग्रंपश्ये राष्ट्रभृत किल्बिषाणि यदक्षवृत्तमनु दत्तं न एतत्।<br>
ऋणान्नो नर्णमेर्त्समानो यमस्य लोके अधिरज्जुरायत्।।2।।<br>
यस्मां ऋणं यस्य जायामुपैमि यं याचमानो अभ्यैमि देवाः।<br>
ते वाचं वादिषुर्मोत्तरां मद्देवपत्नी अप्सरावधीतम्।।3।।

(अथर्ववेद—काण्ड 6, सूक्त 118; ऋषिः—कौशिकः; देवता—अग्निः)

## ऋण उपचार सूक्त (160)

यददीव्यन्नृणमहं कृणोम्यदास्यन्नम उत संगृणामि।
वैश्वानरो नो अधिपा वसिष्ठ उदिन्नयाति सुकृतस्य लोकम्।।1।।
वैश्वानराय प्रति वेदयामि यद्यृणं संगरो देवतासु।
स एतान् पाशान् विचृतं वेद सवीनथ पक्केन सह सं भवेम।।2।।
वैश्वानरः पविता मा पुनातु यत संगरमभिधावम्याशाम्।
अनाजानन् मनसा याचमानो यत् तत्रैनो अप तत् सुवामि।।3।।
(अथर्ववेद—काण्ड 6, सूक्त 119; ऋषिः—कौशिकः; देवता—अग्निः)

ऋग्वेद में अग्नि के तीन शरीरों (स्थूल शरीर, सूक्ष्म शरीर एवं कारण शरीर) का उल्लेख है। ऋग्वेद का कथन है कि अग्नि के 21 रहस्यात्मक तत्त्व हैं। शरीर में मूलरूप से रहस्यात्मक तत्त्व सात हैं। इनके सात्त्विक, राजस् एवं तामस् भेद से 21 रहस्यात्मक तत्त्व हुए। ऋग्वेद के एक महत्वपूर्ण मन्त्र में स्पष्ट किया हैः ''अग्निरूप आत्मा हृद्य एवं मन को एकाग्रता से ही जाना जाता है। इस अग्नि को मन, वचन एवं कर्म की शुद्धता से सशक्त किया जाता है। इस अग्निरूपा ज्योति के दर्शन से दिव्य शक्ति प्राप्त होती है। फलस्वरूप द्युलोक एवं पृथिवी के सभी पदार्थों से साक्षात्कार सम्भव है। साधक तत्त्वदर्शी, भविष्यदर्शी एवं सूक्ष्मदर्शी हो जाता है। वह द्युलोक एवं पृथिवी को हस्ताकमलवत् (हाथ में कमल देखने के समान) देखने में समर्थ हो जाता है।'' ऋणमुक्ति प्राप्त होती है।

## दिव्य अग्निः सिद्धियाँ एवं ऐश्वर्य (161)

त्रिभिः पवित्रैरपुपोद ह्यर्कं, हृदा मतिं ज्योतिरनु प्रजानन्।
वर्सिष्ठं रत्नमकृत स्वधाभिः, आदिद् द्यावापृथिवी पर्यपश्यत्।।
।।ऋग्वेद 3.26.8।।

ऋग्वेद में कहा है कि अग्नि में अमृत युक्त अनेक विभूतियाँ हैं। इसकी साधना से दिव्य शक्तियाँ— शरीर को सूक्ष्मरूप देना, अदृश्य पदार्थों को देख पाना, प्रतिभा सम्पन्न होना, मेधावी होना, आत्मज्ञानी होना, ऐश्वर्य प्राप्त करना, महासंगीतज्ञ होना आदि सहज (सिद्धियाँ) प्राप्त होती हैं। ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के तेइसवें, छत्तीसवें, एक सौ अट्ठाइसवें सूक्त में अग्नि देवता को ज्ञानदाता, कल्याणकारी, सर्वस्वदाता, महाभिषज एवं कुबेर के खजाने का धनदाता कहा गया है।

## ऐश्वर्यदायिनी अग्नि (162)

अयं जायत मनुषो धरीमणि होता यजिष्ठ

उशिजागनु व्रतमग्निः स्वमनु व्रतम्।
विश्वश्रुष्टिः सखीयते रयिरिव श्रवस्यते
अदब्धो होता नि षददिळस्पदे परिवीत इळस्पदे।
(ऋग्वेद 1.128.1)

देवों को बुलानेवाले अतीव यज्ञशील यह अग्नि फलों की कामना करनेवालों के सोमयागादि कर्म और व्रतों को उद्देश्य में रखकर मनुष्य द्वारा अरणियों से उत्पन्न होता है। ''यह अपने साथ मैत्री करनेवालों को सब तरह के उपभोग के पदार्थ देता है।'' अर्थात समस्त भौतिक ऐश्वर्य को देनेवाला है। ''अग्नि धन की इच्छा करनेवालों के लिए धन का महासागर है।'' यह अग्नि देवता अपने उपासकों की समस्त भौतिक एषणा पूर्ण करता है। यहाँ अग्नि देवता से मैत्री आवश्यक है।

## भौतिक सुखः अग्नि (163)

अग्नि को शाश्वतकाल से मानवों के हित कल्याण के लिए स्थापित किया गया है : ''ज्योतिः त्वां शश्वते जनाय मनुः निदघे'' (ऋग्वेद 1.36.19)। विश्व को सुख देनेवाली अग्नि हैः ''अग्निं च विश्वशंभुवम्'' (ऋग्वेद 1.23.20)। अग्नि देवता हमेशा दान देनेवाले का कल्याण करते हैंः ''यदंगदाशुषे त्वमग्ने भद्रं करिष्यसि। तवेत् तत् सत्यमंगिरः।। (ऋग्वेद 1.1.6)। यही कारण है कि अग्नि को वैश्वानर कहा गया। वैश्वानर अग्नि में तीनों लोक आते हैं। ''पृथिवी विश्व और वायु नर है। इस प्रकार अग्नि तत्त्व तीनों लोको में व्याप्त है। सूर्य, वायु एवं अग्नि, ये वैश्वानर अग्नि है।'' शतपथ ब्राह्मण में कहा हैः ''स यः स वैश्वानर। इमे ते लोकाः। इयमेव पृथिवी विश्वम्, अग्निर्नरः, अन्तरिक्षमेव विश्वम्, वायुर्नरः, द्यौरेव विश्वम्, आदित्यो नरः।। 9.3.1–3।।'' वैश्वानर का तात्पर्य सृष्टि में व्याप्त अग्नि–ऊर्जा है। यजुर्वेद में वैश्वानर अग्नि को सम्राट कहा है। यह द्युलोक का शिरोभाग है और सूर्य के रूप में प्रकाशित करता हैं।

## कर्मयोगी सम्राट अग्नि

मूर्धानं दिवो अरतिं पृथिव्या
वैश्वारमृत आ जातमग्निम्।
कविं सम्राजमतिथिं जनानाम् .....। (यजुर्वेद 7.24)

ऋग्वेद में वैश्वानर अग्नि को राजा कहा है। अग्नि सूर्य के रूप में द्युलोक स्थित होकर समस्त सृष्टि को सदा देख रहा है। वैश्वानर अग्नि सूर्य रूप में विश्व का संचालक है। वह कर्म योगी है।

विश्व संचालक अग्नि
वैश्वानरस्स सुमतौ स्याम,
राजा हि कं भुवन्तनामभिश्रीः।
इतो जातो विश्वमिदं विचष्टे
वैश्वानरो यतते सूर्येण।।ऋग्वेद 1.98.8।।

## चतुर्शक्ति अग्नि (164)

यजुर्वेद में अग्नि की चार शक्तियाँ वर्णित हैं। आचार्य महीधर एवं आचार्य उव्वट के अनुसार ये चार शक्तियाँ–ऋक् शक्ति (प्रार्थना की शक्ति), यजुः शक्ति (कर्मठता याज्ञ शक्ति), साम शक्ति (गायन की शक्ति) एवं अथर्व शक्ति (विज्ञान की शक्ति) हैं। इनका तात्पर्य आधिभौतिक शक्ति, आधिदैविक, अध्यात्मिक शक्ति और मौलिक शक्ति से है।

पाहि नो अग्न एकया, पाह्युत द्वितीयया।
पाहि गीर्भिस्तिसृभिः ऊर्जां पते पाहि चतसृभिर्वसो।। (यजुर्वेद 27.4.3)

## नाद ब्रह्म

नाद ब्रह्म अर्थात ध्वनि की–शब्द की अनन्त शक्ति का वर्णन ऋग्वेद में है। महर्षि अंगिरा ने मन्त्र बल से विशालतम एवं सुदृढ़तम पर्वत को नष्ट किया। उसके बाद महान आकाश में मार्ग को बनाया। जिससे मनुष्यों ने ''धन'' प्राप्त किया।

वीलु चिढ दृह्ळा पितरो न उक्थैरद्रिं रूजन्नंगिरसो रवेण।
चक्रुर्दिवो बृहतो गातुमस्मे अहः स्वर्विविदुः केतुमुस्राः।।
(ऋग्वेद 1.71.1)

## वैश्वानरः सर्वार्थ सिद्धि–ऋणनाशन

वैश्वानर अग्नि से सभी कार्य सफल होवें। धनवान और धन से संयुक्त होवेः ''वैश्वानर तव तत् सत्यम् अस्तु असमान् मघवानः रायः सचन्ताम्।।ऋग्वेद 1.98.3।।'' ऋग्वेद से अथर्ववेद में वैश्वानर अग्नि का अभिप्राय परमेष्ठी से है। वैश्वानर अग्नि जातवेदा है। ''जातवेदा के लिए भौतिक ऐश्वर्य और ऋणमुक्ति चुटकी बजाने सरीखा है।''

इस विस्तृत परिदृश्य में अथर्ववेद के तीन सूक्तों का अनुशीलन, अनुसंधान आवश्यक है, तभी सूक्त पर क्रियान्वन एवं वांछित परिणाम प्राप्त होगा। सूक्त संख्या 117 में कहा हैः हे अग्ने ! मैं वापस करने योग्य परन्तु वापस नहीं करने के कारण ऋणी रहा हूँ। नियन्ता के वश में जिस ऋण के बल से पहुँचा हूँ अब मैं उस ऋण को चुकाकर ऋणरहित हो जाऊं। अग्नि देवता आप समस्त ऋण के खुले हुए पाशों को जानते हो। यहीं रहते हुए

ऋण को चुका देते हैं। आप इस ऋण को निःशेष करते हैं। इस जीवन में हे अग्नि! आपकी कृपा से (रीति) ऋणरहित होता हूँ। जीवन में ऋण से अनेक समस्या उत्पन्न होती हैं। इस लोक में ऋण दूर करना चाहिये, परलोक के ऋण से मुक्त होना चाहिये, और अन्य ऋणों से भी मुक्त होना चाहिये। देवयाण एवं पितृयाण (देवऋण, पितृऋण) के सब स्थानों से ऋण रहित होना योग्य है (अथर्ववेद 6.117.1–3)। सूक्त के मन्त्र में महर्षि कौशिक ने ऋणरहित होने के लिए वैश्वानर अग्नि की कृपादृष्टि की विधि का रहस्यपूर्ण संकेत किया है।

सूक्त 118 में स्पष्ट किया है कि द्यूतक्रिया के कारण अनेक पाप होते हैं (एषणा के मायाजाल, अतिमहत्वाकांक्षा अतिरंजित पाप इच्छाएँ, धन के प्रति अति मोह, सामर्थ्य–शक्ति के विपरीत आर्थिक कार्य, ऋण को द्यूत क्रीडा में लगाना, डूबनेवाला धन निवेश, कामनाओं के वशीभूत हानिकारक परियोजना में पुंजी लगाना आदि सभी पाप कर्म हैं।)। जिनसे ''ऋण करने के दुष्चक्र में धंसते हैं।'' ऋण का दुष्चक्र भेड़िया घसान है। हे उग्रता से देखनेवाले, पोषणकर्ता अग्ने! अतिरंजित एषणा पाप है। हम यह सब बदल देते हैं। जिससे ऋण लिया है अथवा जिनसे ऋण के लिये याचना के लिए पहुँचा, वे हमें कठोर शब्द (धमकी) नहीं कहें। वेदविद श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर ने लिखा है कि इसके कुछ मन्त्रों के अंश में असंदिग्ध हैं। अतः इस विषय में विशेष अन्वेषण करना आवश्यक है।

सूक्त 119 में कहा है कि मैं अनेक कारण से ऋण करता हूँ, और उसे समय पर वापस नहीं कर सका हूँ। हे अग्ने देव! आप ऋण के वापस नहीं करने के दोष से बचावें। परमेष्ठी ! मुझे ऊपर उठावें (मेरे यहाँ धन वृद्धि, समृद्धि करें।) और पुण्य लोक में पहुँचायें। मैं जिनसे ऋण लिया है, ऋण लेते हुए प्रतिज्ञाएँ की हैं, सभी से निवेदन करता हूँ कि मैं वैश्वानर अग्नि परमेष्ठी की विद्या का ज्ञाता हूँ। वैश्वानर अग्नि की परमकृपा से मेरी ऋणों से रक्षा हो। वैश्वानर अग्नि की सिद्धियाँ एवं शक्तियाँ मुझे ऋण के पाशों–बन्धनों से रक्षा करे (वैश्वानर अग्नि ऐश्वर्य–धन प्रदाता है। वैश्वानर अग्नि में आधिदैविक, आधिभौतिक, अध्यात्मिक एवं मौलिक शक्ति ऋण रहित करने में सक्षम है। इस शक्ति को वेदविद्या से जाग्रत करने की पद्धति है।)। अग्नि देवता की सिद्धियों के लिए वेदज्ञाता ब्रह्मज्ञानियों के सानिध्य में रहे। यह स्मरण रहे कि हजारों–हजारों वर्षों से ''गुप्तब्रह्मविद्यासंसद'' के महासिद्ध इन गुप्त रहस्यमय विद्याओं के रखवाले (संरक्षक) हैं (श्री टालबोट मुण्डी, आचार्य टी. सुब्बाराव की रचनाएँ देखें। महावेद शिव के कैलास में रहस्यमय

सिद्धगुह्याश्रमों में इन विद्याओं की शिक्षा का क्रम जारी है। स्वामी विशुद्धानन्द परमहंस ने हिमालयी हिमनदों में अदृश्य केन्द्र ज्ञानगंज का वर्णन किया है। उनके अनुसार सूर्यविद्या से कुछ भी असम्भव नहीं है।)। अन्तिम मन्त्र में स्पष्ट कहा है कि (असत्य मृगतृष्णा) आशा के वशीभूत होकर बार–बार ऋण लिया। उसे चुकाना विकट समस्या बना है। हे वैश्वानर अग्नि! हे परमेष्ठी! आप पवित्र करनेवाले हो, मुझे भी ऋणरूपी पाप के पाश बन्धन से मुक्त कर पवित्र करें। मेरे सभी पाप दूर हों।

ऋणरहित होने के तीनों सूक्तों के मन्त्रों में वैश्वानर अग्नि–परमेष्ठी को कर्ज (ऋण) और उसके समय पर भुगतान नहीं कर पाने से उत्पन्न विकट परिस्थिति से एकमात्र तारणहार कहा है। सूक्त के मन्त्रों में अन्तर्निहित गूढ़ संकेत प्रतीक के रहस्य को उद्घाटित करना ही आवश्यक है। तीसरे सूक्त के अन्तिम भाग में इसकी ''रहस्यमय गुप्तकुंजी'' है। यह कुंजी गुप्तब्रह्मविद्यासंसद के महासिद्धों और विलुप्त आर्षग्रन्थों में है। दोनों का सानिध्य और साधना के सामने ऋण मुक्ति पलक झपकने के समान है। यह ध्यान रहे कि वैदिक संस्कृत के शब्दों के भावार्थ समझनेवाले, वैदिक संस्कृत के व्याकरणविद और वैदिक तन्त्र (पद्धति) विद्या के ज्ञाता तीनों का संगम और उनका आशीर्वाद विरले ही होता है। वास्तव में हमें हाथ में कमल उगाने की साधना करनी है।।ऊँ।।

# अलक्ष्मी असमृद्धि की आधि–व्याधिः श्री ऐश्वर्य की गुप्तवैदिकविद्या

चतुर्पुरूषार्थों–धर्म, अर्थ, काम एवं मोक्ष में जीवन संचालन के लिए अर्थ का निर्बाध प्रवाह मूलभूत अनिवार्यता है। ऋग्वेद में ''धन के लिए लक्ष्मीशब्द का उपयोग नहीं'' किया गया है। ''सम्पूर्ण ऋग्वेद में मात्र एक अवसर पर लक्ष्मी शब्द आया है।'' यह भी धन के लिए नहीं है। वेद में ऐश्वर्य, श्री, समृद्धि, सौभाग्य आदि की प्राप्ति की स्तुति है। यहाँ ''श्री का तात्पर्य–संपदा; सम्पत्ति; प्रभा; कीर्ति; यश; वृद्धि; सिद्धि; त्रिवर्ग–धर्म; अर्थ, काम; साधन, विभूति; वाणी; सुज्ञान; अधिकार; कान्ति; राजोचित सम्पन्नता; सजावट; एकाक्षर वृत्त; समृद्धि; प्राचुर्य; पुष्कलता; महिमा; लालित्यः श्रेष्ठतापूर्ण

बुद्धिः अतिमानवीय शक्ति; मानवजीवन के तीन उद्देश्यों की समष्टि (धर्म, अर्थ एवं काम); सुप्रतिष्ठा; गौरव का चिन्ह; चारूता; सौन्दर्य; सरल वृक्ष (विल्व); अत्यन्त गुणवान; धन; सौभाग्य; प्रसन्नः ऐश्वर्य आदि है। ऐश्वर्य भौतिक, आधिभौतिक, आधिदैविक एवं अध्यात्मिक होता है। ''ऐश्वर्य'' का अर्थ सर्वोपरिता, आधिपत्य, सर्वशक्तिमत्ता, सर्वव्यापकता की दिव्यशक्तियाँ, उपनिवेश, ईश्वरता, धन वैभव, अणिमादि सिद्धियाँ, प्रभुत्व शक्ति आदि भी है।''

वेदकाल अर्थात उनतालीस लाख वर्ष के बाद पुराणकाल में लक्ष्मी शब्द धन के लिए प्रचलन में आया। ''लक्ष्मी'' का अर्थ समृद्धि, सौभाग्य, सम्पन्नता, सौन्दर्य, प्रियता, अनुग्रह, आभा, कान्ति, सफलता, नायक की पत्नी, मोती, हल्दी, वीरांगना, अभ्युदय, प्रभुशक्ति, समुद्र मंथन से प्राप्त चौदह रत्नों में से एक, शोभा, चन्द्रमा की ग्यारहवीं कला और श्री से लिया गया। पौराणिक काल में श्री और ऐश्वर्य का पर्याय लक्ष्मी को प्रतिस्थापित किया गया।

ऋग्वेद में धन एवं ऐश्वर्य प्रदान करनेवाले देवताओं वैदिक देवों के शास्ता रुद्र, दिव्य प्रकाशवान सविता देवता, सूर्य देवता, बृह्मणस्पति, उषा देवता, मित्र देवता, दिव्य अग्नि देव, वरुण देवता, इन्द्र देवता (ऋग्वेदसंहिता के लगभग एक–चौथाई सूक्त इन्द्र विषयक हैं। यद्यपि ऋग्वेद में इन्द्र को देवराज की आख्या नहीं दी गई हैं। उनका स्थान अग्नि के ही तुल्य है। इन्द्र शब्द सामर्थ्य या ऐश्वर्य का द्योतक है। इन्द्र आधिभौतिक रूप से युद्ध के नेता, आधिदैविक रूप से रसप्रदाता, वृष्टिकर्ता, वज्र–विद्युत आदि और अध्यात्मिक रूप से शक्ति के प्रतीक है। अध्यात्मिक सन्दर्भ में इन्द्र आत्मशक्ति प्रतीक, वज्र विवेक, वृत्र अज्ञान, गुहा हृदय और गो ज्ञान का प्रतीक है। यहाँ रस का अर्थ ओषधि है।), सरस्वती देवता, वायु देवता, अश्विनौ देवता, श्येन, भग, मित्र, पूषा, उषा, मरूद्, सरस्वती आदि प्रमुख हैं। वैदिक देवशास्त्र में सर्वव्याप्तता के लिए विष्णु शब्द का उपयोग किया गया। श्री विष्णु, लक्ष्मी एवं कुबेर पुराणकाल के देव हैं, वैदिककाल के नहीं। वेद के मन्त्र द्रष्टा कवि गण ने अर्थ (धन) अवरोध (बाधा) को आधि–व्याधि स्वीकार कर अलक्ष्मीनाश और श्री, ऐश्वर्य (वर्तमान भौतिकता में धन) प्राप्ति के मन्त्रों को प्रस्तुत किया (यह कटुतम सत्य है कि अर्थ समस्या मानसिक एवं शारीरिक रोगों की जन्मदात्री है। अर्थ समस्या के बारे में वैदिक चिन्तन सार्वकालिक, सार्वलौकिक, सार्वदेशिक एवं सार्वजनीन है।)।

## अलक्ष्मीनाश सूक्त (165)

अरायि काणे विकटे गिरिं गच्छ सदान्वे।
शिरिम्बिठस्य सत्वभिस्तेभिष्ट्वा चातयामसि।।1।।
चतो इतश्चत्तामुतः सर्वा भ्रूणान्यारूषी।
आराय्यं ब्रह्मणस्पते तीक्ष्णशृंगोदृषन्निहि।।2।।
अदो यद्दारू प्लवते सिन्धोः पारे अपूरूषम्।
तदा रभस्व दुर्हणो तेन गच्छ परस्तरम्।।3।।
यद्ध प्राचीनजगन्तोरो मण्डूरधाणिकीः।
हता इन्द्रस्य शत्रवः सर्वे बुद्बुदयाशवः।।4।।
परीमे गामनेषत पर्यग्निमहृषत।
देवेष्वक्रत श्रवः इ इमाँ आ दधर्षति।।5।।
(ऋग्वेद, मण्डल 10, सूक्त 155; ऋषिः शिरिम्बिठो भारद्वाजः
देवता—अलक्ष्मीधम्, ब्रह्मणस्पतिः)

हे दानविरोधिनी ! हे सदा कुत्सित अशुभ शब्द बोलनेवाली! हे भयानक रूपवाली विरूपा! हे सदैव आक्रोश करनेवाली (अलक्ष्मी)! आप निर्जन देश—वन को जाये। आपको अन्तरिक्ष को भेदनेवाले मेघ के बल नष्ट कर देंगे (पुराण एवं तन्त्र आगम में अलक्ष्मी नाश अनुष्ठान इसी का विस्तार है। आगम में अष्ट लक्ष्मियाँ हैं।)।

इधर से नष्ट की गई वह (अलक्ष्मी) उस लोक से भी नष्ट हो जाय। वह सभी गर्भस्थित अंकुरों जीवों का नाश करनेवाली है। हे महातेजस्वी ! हे महातीक्ष्ण ! हे ब्रह्मस्पति ! उस दान विरोधिनी (परमार्थ विरोधी) एवं ''धननाशकदेवी को यहाँ से दूर करें।'' यह निर्माता पुरुष से रहित जो काष्ठ समुद्र के तीर के पास जल के ऊपर तैरता है, उसी तरह हे दुर्दम्य स्तोता! आप प्राप्त कर एवं उससे दूसरे पार भेज अथवा दूसरे पार करें (इस मन्त्र का रहस्य अध्यात्मिक है।)।

''हिंसामयी और कुत्सित शब्दवाली अलक्ष्मी! जब सत्य ही आगे बढ़नेवाली शत्रुहिंसक प्रयाण करती हैं तब वीर इन्द्र के समस्त शत्रु जल बुलबुले के समान नष्ट हो जाते हैं।'' यह मन्त्र अबूझ पहेली है। समस्त देव गायों को वापस लाये हैं। अग्नि की विभिन्न स्थानों में स्थापना की। देवों से अन्न का उत्पादन किया। इनको कौन पराभूत कर सकता है (ये मन्त्र स्वयं में तिलिस्मी रहस्य छिपाये हैं।) (ऋग्वेद 10.155.1—5)।

आर्षग्रन्थों ''धन को द्रव्यम्'' (द्रविणम्) कहा गया है। द्रव्यम् निरन्तर बहता है, चलायमान है। ऋग्वेद के प्रथम मण्उल के प्रथम सूक्त का पहला

मन्त्र अग्नि (दिव्याग्नि) का हैः ''अग्नीमीळे पुराहितं यज्ञस्य देवमृत्विजम्। होतारं रत्नधातमम्।'' मैं सबका हित करनेवाले, यज्ञ के प्रकाशक, सदा अनुकूल यज्ञ करनेवाले, ज्ञानियों के सहायक, ''धनवान'' (अग्नि) अग्रणी की प्रशंसा करता हूँ (यहाँ धनवान शब्द का अर्थ अलग है।) (ऋग्वेद 10.1.1)। ''अग्निना रयिमश्नवत् पोषमेव दिवेदिये। यशसं वीरवत्तमम्:'' अग्नि ही पुष्टिकारक, बलयुक्त एवं यशस्वी अन्न प्रदान करता है। अग्नि से पोषण होता है, यश प्रदाता है और वीरता से धन देनेवाला है (ऋग्वेद 10.1.3)।''

## अप्राप्त धन प्रदाता देव

''परेहि विग्रमस्तुतमिन्दं पृच्छा विपश्चितम। यस्ते सखिभ्य आ वरम्'' (ऋग्वेद 1.4.4)।'' अर्थात जो इन्द्र अपने भक्तों एवं मित्रों को धन देता है; उसी अपराजित इन्द्र से धन प्राप्ति के लिए प्रार्थना करनी चाहिए (ऋग्वेद् 1. 4.4)। प्रथम मण्डल के पांचवे सूक्त का तीसरा मन्त्र भी इन्द्र से धन प्राप्ति काः ''यस्य संस्थे न वृण्वते हरी समत्सु शत्रवः। तस्मा इन्द्राय गावत।'' इसका तात्पर्य है कि वह इन्द्रदेव हमें अप्राप्त धन देनेवाला है। वह हम धन के साथ सुबुद्धि देनेवाला हो (ऋग्वेद 1.5.4)। ऋग्वेद के प्रथम मण्डल का 127 सूक्त दिव्याग्नि से संसार के उपभोग विवरण का हैः'' स नो नदिष्ठं ददृशान आ भराग्ने देवेभिः सचनाः सुचेतुना महो रायः सुचेतुना। महि शविष्ठ नस्कृधि संचक्षे भुजे अस्यै। महि स्तोतृभ्यो मघवन् त्सुवीर्यं मथीरूग्रो न शक्सा'' ।। ऋग्वेद 1.27.11।। हे अग्ने! हमें पास से भी तेजस्वी दिखाईदेनेवाले आपको देवों द्वारा सत्कार को प्राप्त होता है। ''आप प्रसन्न मन से हमें उत्कृष्ट धन भरपूर दें।'' हे अग्ने! इस पृथिवी के भरपूर उपभोग के लिए महान यश और दीर्घायु प्रदान करें (ऋग्वेद् 1.127.11)।।ऊँ।।

# यश ऐश्वर्य विद्या

## ऐश्वर्य, यश : समृद्धि

अस्या ऊ षु ण उप सातये भुवो
ऽहेळमानो ररिवाँ अजाश्च श्रवस्यतामजाश्च।
ओ पु त्वा ववृतीमहि स्तोमेभिर्दस्म साधुभिः।
नहि त्वा पूषन्नतिमन्य आघृणे न ते सख्यमपन्हुवे।
(ऋग्वेद 1.138.4)

बुद्धिमान एवं वीर पुरुष भोगों को प्राप्त करने के लिए किसी के दयापात्र नहीं बनते हैं। वे हमेशा अपनी उत्तमबुद्धि के अनुकूल ही रहकर धन चाहते हैं, कभी दुर्बुद्धि अथवा कुमार्ग से धन प्राप्त करने का यत्न नहीं करते हैं। तब ऐसे मनुष्यों पर पोषक देव कभी कुद्ध नहीं होता है, अपितु उनकी सहायता करके उन्हें सम्पन्न एवं समृद्ध बनाता है (ऋग्वेद 1.138.4)।

## ऐश्वर्य के देव अग्नि

दिव्य अग्नि समस्त ऐश्वर्यों को धारण करता है (सभी प्रकार के ऐश्वर्य का देनेवाला है।)। अतः हम उसकी प्रार्थना करते हैं, अग्नि देव अनेक देवों को हमारे यज्ञ में आमन्त्रित कर लावे (ऋग्वेद 1.188.3)।

आजुव्हानों न ईडयो देवाँ आ वक्षि यज्ञियान्।
अग्ने सहस्रसा असि।।ऋग्वेद 1.88.3।।

दूसरे मण्डल के प्रथम सूक्त के 7 वें संदेश हैः "अग्नि सेवा करनेवाले के धन की हर तरह से रक्षा करता है।" त्वमग्ने द्रविणोदा अरंकृत त्वं देवः सविता रत्नधा असि। त्वं भगो नृपते वस्व ईशिषे त्वं पायुर्दमे यस्तेऽविधत्।।। (ऋग्वेद 2.1.7)

इस मन्त्र में दिव्य प्रकाश सविता का उल्लेख रहस्यमय पहली है। वैश्वानर अग्नि उत्तम कर्म करने से सभी को बहुत धन प्रदान करता है। ज्ञानीजन उस अपार धन से उत्तम कर्म करने की इच्छा से दूसरों को धन देते हैं; जबकि अविद्या के वशीभूत अज्ञानी परमार्थ के लिए दूसरों को नहीं देकर स्वयं उपभोग करते हैं (ऋग्वेद 3.3.11)।

वैश्वानरस्य दंसनाभ्यो बृहदरिणादेकः स्वपस्यया कविः।
उभा पितरा महयन्नजायताग्निर्द्यावापृथिवी भूरिरेतसा।।
(ऋग्वेद 3.3.11)

## मित्र देवताः समस्त ऐश्वर्य

वैदिक देवता मित्र ऐश्वर्यवान करता है। इस सन्दर्भ में ऋग्वेद के तीसरे मण्डल को 59 वें सूक्त का दूसरा मन्त्र है। सूक्त के ऋषि गाथिना विश्वामित्र ने कहा है कि हे अदितिपुत्र मित्र! जो आपके नियम के अनुसार आचरण करता है, "वह ऐश्वर्यवान होता है।" उसे कोई भी शत्रु नहीं जीत सकता एवं न ही मार सकता है। वह कोई पाप कर्म नहीं करता है। यहाँ मित्र को अदितिपुत्र सम्बोधन किया है।

प्र स मित्र मर्तो अस्तु प्रयस्वान् यस्य आदित्य शिक्षति व्रतेन।
न हन्यते न जीयते स्वोतो नैनमंहो अश्नोत्यन्तितो न दूरात्।
(ऋग्वेद 3.59.2)

## पुनः अग्निः सौभाग्यदायक

ऋग्वेद के चौथे मण्डलमे धन, ऐश्वर्य, सौभाग्य, समृद्धि के लिए ऋषि वामदेवो गोतम पुनः अग्नि की ही स्तुति का सूत्र देते हैं। जो इस अमर चिरयुवाँ अग्नि के लिए उत्तम स्थिति स्तुति करता है, उसे ही अग्निदेव की कृपादृष्टि प्राप्त होती है। वह सानन्द रहता है। वह हमेशा धन ऐश्वर्य सम्पन्न रहता है। उसका घर सदैव धन से चमकता रहता है। अग्नि देवता को उत्तम विधि से प्रसन्न करने से धन, ऐश्वर्य, सौभाग्य, समृद्धि आदि स्वयं प्राप्त होती है। लेकिन वह इसके बाद उदारमनः एवं परमार्थ में रत रहे। परिणामतः सम्पूर्ण जीवन सुख एवं आनन्दपूर्ण रहता है (ऋग्वेद 4.4.6–7)।

स ते जानाति सुमति यविष्ठ य ईवते ब्रह्मणे गातुमैरत्।
विश्वान्यस्मै सुदिनानि रायो द्युम्नान्यर्यो वि दुरो अभि द्यौत्।।6।।
सदग्ने अस्तु सुभगः सुदानुर्यस्त्वा नित्येन हविषा य उक्थैः।
पिप्रीषति स्व आयुषि दुरोणे विश्वेदस्मै सुदिना सासदिष्टिः।।7।। (ऋग्वेद 4.4. 6–7)

## सविता देवता सर्वमंगलकारक

परमव्योम में सर्वप्रथम प्रकट दिव्य प्रकाश सविता सृष्टि का प्रसवदाता है। सुप्रसिद्ध गायत्री छन्द का मन्त्र भी परमेष्ठी सविता का है। ऋग्वेद के पांचवे मण्डल के 82 वें सूक्त में उद्घोषणा की है कि सविता देवता समस्त जगत् को उत्पन्न करनेवाला और पोषण करता है। सूक्त के तीसरे–चौथे मन्त्र में कहा हैः ऐश्वर्यवान सविता देवता दान देनेवाले को रत्न प्रदान करता है। हम भी उससे धन का आर्शीर्वाद मानते हैं। "हे सविता देवता! आज हमें आप प्रजा से युक्त उत्तम ऐश्वर्य प्रदान कर और दुःख दारिद्रय आदि को दूर करें ।।ऋग्वेद 5.82.3–4।।" आर्षग्रन्थों के अनुसार ऋक्संहिता के ग्यारह सूक्तों में सविता का पृथक् रूप से स्तवन है। अध्यात्मिक स्तर पर सविता मानव बुद्धि की प्रेरक दिव्य बुद्धि की तेजस्विता हैं। आधिभौतिक स्तर पर सविता सुमति हैं। सविता से समस्त कार्यों में शुभ प्रेरणा होते हैं। सविता सर्वप्रदाता एवं अनुमंत होते हुए भी अनुभाव के प्रतिनिधि हैं।

## सविताः यश, सिद्धि, ऐश्वर्य

स हि रत्नानि दाशुषे सुवाति सविता भगः
तं भागं चित्रमीमहे।।3।।
अधा नो देव सवितः प्रजावत् सावीः सौभागम्
परा दुःष्वप्न्यं सुव।।4।।
ऋग्वेद 5.82.3–4।।

## सुकीर्ति धन

ऋग्वेद के छठे मण्डल के 48 वें सूक्त में कहा है कि अग्नि देवता संरक्षण साधनों के साथ सिद्धि देनेवाला धन हमारे पास भेजे। यह धन, यश देनेवाले और संरक्षक साधनों से युक्त चाहिये। हमें निर्बलता और दुष्कीर्ति देनेवाली धन नहीं चाहिये (ऋग्वेद 6.49)।

त्वं नश्चित उत्या वसो राधांसि चोदय।
अस्य रायस्त्वमग्ने स्थीरसि विदा गाधं तुचे तु नः।
(ऋग्वेद 6.48.9)

## सरस्वती, भगः द्रविणम्

यह अप्रत्याशित है कि भगदेवता हमारे लिये धन को प्रेरित करें: ''भगः पुरंधिर्जिन्वतु प्र राये (ऋग्वेद 6.49.13)। इन्द्रदेव एवं पूषा मित्रता, कल्याण, बल, ऐश्वर्य आदि प्रदान करें: ''इन्द्रा नु पूषणा वयं सख्याय स्वस्तये। हुवेम वाजसातये।।'' (ऋग्वेद 6.57.1)। अग्नि एवं इन्द्र दोनों मुझे धन देखकर सुखी करें (इषां रयीणां उभा दातारा।। ऋग्वेद 6.60.13)। ज्ञान–विद्या की देवी सरस्वती धनदाता और युद्ध में रक्षक है: ''त्वं देवी सरस्वत्या वाजेष वाजिनि। रदा पूषेव नः सनिम्।।ऋग्वेद 6.61.6।।''

## सविता : श्री

यह अभूतपूर्व है कि जगत् का प्रसव करनेवाले, उत्तम करनेवाले सविता देवता अपने सुवर्ण (सोनेके समान) बाहू दान देने के लिए ऊपर उठाये हैं। सविता देवता उत्तम, दक्ष, चिरयुवाँ एवं यज्ञरूप हैं। सविता देवता सभी द्विपाद, चतुष्पादों के निवास, विश्राम और उद्योग के लिये कारण है। जगत् उत्पन्न करनेवाले सविता देवता की श्रेष्ठ प्रेरणा में तथा धन दान के समय उपस्थित हों
(ऋग्वेद 6.71.1–2)।

उद ष्य देवः सविता हिरण्यया बाहू अयंस्त सवनाय सुक्रतुः।
घृतेन पाणी अभि प्रष्णुते मखो युवा सुदक्षो रजसो वर्धमणि ।।1।।
देवस्य वयं सवितु सर्वामनि श्रेष्ठें स्याम वसुनश्च दावने।
यो विश्वस्य द्विपादो यश्चतुष्पदो निवेशने प्रसवे चासि भूमनः।।2।।
ऋग्वेद 6.71.1–2

ऐश्वर्य प्राप्ति के लिये इन्द्र की उपासना का उल्लेख मिलता है: श्रीये ते पादा दुव आ मिमिक्षुर्घृष्णुर्वज्री शवसा दक्षिणावान।।ऋग्वेद 6.29.3।। मन्त्रद्रष्टा ऋषि मैत्रावरूणिर्वसिष्ठ ने कहा है कि धन का संवर्धन करनेवाले महान इन्द्र का सोमरस प्रस्तुत कर सत्कार करना चाहिए (प्र वो महे महिवृधे

भरध्वं प्रचेतसे प्र सुमतिं कृणुध्वम्।।ऋग्वेद 7.31.10।।)। विश्वदेव से यह प्रार्थना की गई है कि हमें धन, यश और अन्न प्रचुर मात्रा में प्रदान करें। हमारे धन प्राप्ति में अवरोध करनेवाले नष्ट हों (उत न एषु नृषु श्रवो धुः प्र राये यन्तु शर्धन्तो अर्यः।।ऋग्वेद 7.34.18।।) सविता देव द्वारा धन देने का मन्त्र सातवें मण्डल के 10 वें सूक्त में भी है (आ श्रुष्टिर्विदथ्या 3 समेतु प्रति स्तोमं दधीमहि तुराणाम्। यदद्य देवः सविता सुवाति स्यामास्य रत्निनो विभागे।।ऋग्वेद 9.40.1।।)। सूर्य देवता सभी शोक के कारण दूर करने वाले, दुःख के तारक एवं सत्य मार्ग से जाने वाले हैं। इसी तरह मनुष्य भी देवों के सदृश बनकर लोगों के दुःखों को दूर करने का कार्य करें और सत्यमार्ग से जाएं। ऐसे मनुष्यों को देवगण आनन्ददायक एवं उत्तम धन देते हैं (वि नः सहस्रं शुरूधो रदन्त्वृतावानो वरूधो मित्रो अग्निः। यच्छन्तु चन्द्रा उपमं नो अर्कभा नः कामं पूपुरन्तु सतवानाः।।ऋग्वेद 7.62.3।।)

## अर्यमा, मित्र, भग, सविताः द्रव्य दाता

मित्र, ''अर्यमा, भग'' एवं सविता—सूर्य धन प्रदाता हैं (यदद्य सूर उदिते ऽगाना मित्रो अर्यमा। सुवाति सविता भगः।।ऋग्वेद 7.66.4)। सूर्योदय पर आदित्य से धन प्राप्ति की प्रार्थना करें। सत्य पथ प्रदर्शक सूर्य हमें धन देने की कृपा करें (तद् वो अद्य मनामहे सूक्तैः सूर उदिते। यदोहते वरुणो मित्रो अर्यमा यूयभृतस्य रथ्यः।।ऋग्वेद 7.66.12)।

## राजा वरुणः अध्यात्मिक भौतिक ऐश्वर्य

वेद के प्रमुख देवताओं में राजा ''वरुण'' हैं। सूर्य वरुण की परिक्रमा करते हैं। सर्वशक्तिमान वरुणदेव अध्यात्मिक एवं भौतिक ऐश्वर्य की वर्षा करने वाले हैं। वरुण देवता की भक्ति से ऐश्वर्य प्राप्त होता है। वरुण देव हमें अपने पाश से मुक्त करें। हमें वरुण संरक्षण प्रदान करें (मा षु वरुण मृन्मयं गृहं राजन्नहं गमम्। मृळा सुक्षत्र मृळय।।ऋग्वेद 7.89.11)।

## मरुतः सुखदाता

वैदिक देवता ''मरुत'' (मरूद्) से प्राप्त धन की कुछ विशेषाएँ हैं। प्रथम, धन से शत्रु का गर्व विनष्ट होता है। द्वितीय, इस धन से सम्पूर्ण जीवन सुखमय होता है। तृतीय, धन से सभी की पुष्टि होकर शक्तिशाली बनते हैं। इन तीन प्रकार का ही धन रखने योग्य है (आ नो रयिं मदच्युतं पुरूक्षुं विश्वधायसम्। इयर्ता मरूतो दिवः।। ऋग्वेद 8.7.13।।)। ऋग्वेद के मन्त्र में कहा हैः ''मनोरथ सिद्धि के लिये सच्चे पवित्र मन से सूर्य की भक्ति करनी चाहिये'' (इमं स्तोममभिष्टसे घृतं न पूतमद्रिवः। येना नु सद्य ओजसा ववक्षिथ।।ऋग्वेद 8.12.4।।।।)

## अश्विनौ : द्रविणम्

वैदिक देवों के चिकित्सक ''अश्विनौ'' धन की वर्षा करनेवाले हैं। अश्विनौ देव सोम प्रस्तुत करनेवाले दानी के यहाँ ही ''धनवर्षा'' करते हैं। इनका रथ स्वर्ण के अनन्त भण्डार से समृद्ध है (अयं वामद्रिभिः सुतः सोमो नरा वृषण्वसू। आ यातं सोमपीतये पिबतं दाशुषो गृहे।।8।। आ हि रूहतमाश्विना रथ कोशे हिरण्यये वृषण्वसू।। ऋग्वेद 8.22.8–9।।)।

## स्वस्ति एवं पूषा

''स्वस्ति–कल्याण प्रदाता पूषा देव हैं।'' पूषा देव की कृपा दृष्टि से सम्पूर्ण जीवन कल्याणकारी होता है (ऐषा पूषा रयिर्भगः स्वस्ति सर्वधातमः। उरूरध्वा स्वस्तये।। ऋग्वेद 8.31.11।।)। इन्द्र देव ''यश एवं ऐश्वर्य'' प्रदान करें (आ नः सहस्रशो भराऽयुतानि शतानि च। दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो। आ यदिन्द्रश्च दद्वहे सहस्रं वसुरोचिषः। ओजिष्ठमश्व्यं पशुम्।। (ऋग्वेद 8.34.15–16।।)। ''इन्द्र से धन प्राप्त करनेवालों को सावधान किया है कि वे कंजूसी नहीं करें और लोकल्याण लोकपरमार्थ के लिये यज्ञ एवं दान करें, अन्यथा उनका समूचा धन इन्द्र ले जाता है'' (यस्ते रेवाँ अदाशुरिः प्रममर्ष मघत्तये। तस्य नो वेद आ मर। इम उ त्वा वि चक्षते सखाय इन्द्र सोमिनः। पुष्टावन्तो यथां पशुम्।।ऋग्वेद 8.45.15–16।।)। इन्द्र, वरुण, सूर्य, मित्र, अर्यमा आदि की उपासना ''उन्नति, धन एवं ऐश्वर्य'' प्रदान करती है (वामस्य हि प्रचेतस ईशानासो रिशादसः। नेमादित्य अघस्य यत्।। वयमिद्वः सदानवः क्षियन्तो यान्तो अध्वन्ना। देवा वृधाय हूमहे।।ऋग्वेद 8.83.5–6।।)।

## सतत प्रयास परिश्रमः धन

अग्निदेव सबसे अधिक सम्पत्ति वाले हैं। इसलिए अग्नि ''सर्वाधिक यशस्वी'' हैं। जो मनुष्य परिश्रम एवं अथक प्रयत्नों से सम्पत्तिवान बनता है, वही यशस्वी होता है। बिना परिश्रम एवं सतत प्रयास के सम्पत्ति एवं यश पाना असम्भव है (अयं विश्वा अभि श्रियो ऽग्निर्देवेषु पत्यते। आ वाजैरूप नो गमत्।।9।। विश्वेषामिह स्तुहि होतृणां यशस्तमम्। अग्निं यज्ञेषु पूर्व्यम्।।ऋग्वेद 8.102.9–10।।)

## ज्ञानी सोमः धन वृद्धि श्रेय

''ज्ञानी सोम'' स्तोत्र सुनकर अपना रथ सभी भुवनों में चलाता है। सोम को स्तुति प्रिय है। वह स्तुति से प्रसन्न होता है। स्तुति से सोम धन वृद्धि करता है (परि यत् कविः काव्य भरते शूरो न रथो भुवनानिविश्वा। देवेषु यशो मर्ताय भूषन् दक्षाय रायः पुरूभूषु नव्य।।ऋग्वेद 9.94.311)। सोम सम्पत्ति श्रेय बढ़ाने के लिए उत्पन्न हुआ है (श्रिये जातः श्रिये आ, ऋग्वेद 9.94.4–1)।

ऋग्वेद के दशम् मण्डल में कहा है कि 'ज्ञानी इन्द्र' आप हमें अत्यन्त पूज्य, सतत वृद्धि होनेवाला, प्रशंसनीय कल्याण धन हमारी उन्नति के लिए प्रदान करते हो (कं नश्चित्रमिषण्यसि चिकित्वान् पृथुग्मानं वावधध्यै।। ऋग्वेद 10.99. 1–1।।)। इन्द्र ही प्रार्थना से तेजयुक्त प्रसिद्धि मिलती है (अभिरव्या नो मघवन नाधमान्।। ऋग्वेद 10.112.10।।)।

## अदाता से दाता श्रेष्ठ

''धन और दान के अन्तर्सम्बन्ध'' की सुन्दर व्याख्या ऋग्वेद के दशम् मण्डल के 117 वें सूक्त (ऋषि–भिक्षुरांगिरस एवं देवता धनान्दान) में मिलती है। दाता बन्धु–मनुष्य ही अदाता से श्रेष्ठ होता है (पृणन् आपिः अपृणन्तं अभि स्यात् ।।ऋग्वेद 10.117.7।।।।)।

## द्यौ, पृथिवीः ऐश्वर्य से उत्कर्ष

''वरुण देवता, द्यौ एव पृथिवी'' यज्ञ करनेवालों का ऐश्वर्यों से उत्कर्ष करते हैं (ईजानमिद् द्यौर्गूर्तावसुरीजानं भूमिरभि प्रभूषणि।।ऋग्वेद 10.132. 1।।)। दिव्यगणयुक्त अग्नि देवताओं का पुरोहित हुआ। मन्त्र द्रष्टा ऋषियों एवं ज्ञानियों ने अग्नि को प्रदीप्त किया। मैं महान ऐश्वर्य प्राप्ति के लिए अग्नि का आवाह्न करता हूँ। उनसे ऐश्वर्य लाभ सुख प्राप्ति की प्रार्थना करता हूँ (अग्निर्देवो देवानामभवत् पुरोहितो ऽग्नि मनुष्या 3 ऋषयः समीधिरे। अग्निं महो धनसातावहं हुवे मळीकं धनसताये।।ऋग्वेद 10.150.4।।)।

## उषा, सूर्यः धन स्वामी

''सूर्य'' का तेज समस्त ज्योतिर्मय पदार्थों में श्रेष्ठ एवं उत्कृष्ट है। सूर्य समस्त विश्व को जीतनेवाला, ''धनों को जीतनेवाला'' और व्यापक कहा जाता है (इदं श्रेष्ठं ज्योतिषां ज्योतिरूत्तमं विश्वजिद्धनजिदुच्यते बृहत्। ऋग्वेद 10.170.3।।)। ''उषा देवता''! आप उत्तम कृपा करनेवाली बुद्धि एवं कर्मसहित पधारें। उत्तम शोभन दान प्रदान करने के लिए धनों का श्रेष्ठ दाता यज्ञ को सभी प्रकार से सम्पादन करता है (आ याहि वस्व्या धिया मंहिष्ठो जारयन्मखः सुदानुभिः।।ऋग्वेद 10.172.2।।)। ''समस्त सुखों की वर्षा'' करने हारे अग्नि! आप सबके स्वामी होकर समस्त तत्त्वों को मिलाते हैं। आप यज्ञवेदी पर प्रकाशित होते हैं। हे प्रसिद्ध अग्नि! हमें नाना प्रकार के ऐश्वर्य प्रदान करो (संसमिद्युवसे वृषन्नग्ने विश्वार्न्य आ। इळस्पदे समिध्यसे स नो वसून्या भर।। ऋग्वेद 10.191.1।।)।

## उषा, वायु से तेज ऐश्वर्य

''त्वष्टा के जामाता एवं परम ऐश्वर्यशाली वायु'' की हम ऐश्वर्य के लिए प्रार्थना करते हैं। वायु देवता के तेज से हम ऐश्वर्यवाले हों (त्वष्टुर्जमातरं

वयमीशनं राय ईमहे। सुतावन्तो वायु द्युम्ना जनासः।।ऋग्वेद 8.26.22।।)। हे द्युदेवकन्ये ''उषे''! अपने साथ सम्पत्ति, विपुल वैभव एवं धन लाकर प्रदान करें। हे तेजपुंज उषा! आप हमारे ऊपर प्रकाशित हों। आप प्रसन्न हों (सह वामेन न उषो व्युच्छा दुहितर्दिवः। सह द्युम्नेन बृहता विभावरि राया देवि दास्वती।।ऋग्वेद 1.48.1।।)।

## ऋभुः विशिष्ट ऐश्वर्यदायक

जिस समर्थ ''ऋभुओं'' ने अपनी अनुवृत्ति, सुश्रूषा और अद्भुत सामर्थ्य से अपने माता–पिताओं को सुख प्रदान किया उस समय शीघ्र ही उन्हें देवों का मित्रत्व प्राप्त हो गया। इन प्रभावशाली देवों ने हमारे इस स्तोत्र को विशिष्ट ऐश्वर्य का लाभ करा दिया है (यदारमक्रन्नृभवः पितृभ्यां परिविष्टि वेषणा दंसनाभिः। आदिद्देवानामुप सख्यमायन् धीरसः पुष्टिमवहन् मनायै।।ऋग्वेद 4.33.2।।)

## वास्तोष्पतिः सुख सम्पदा दाता

''वास्तोष्पति'' (वर्तमान में वास्तुदेवता) वैदिकदेवता हैं। वे गृह की नींव के अधिष्ठात्री देवता माने जाते हैं। हे वास्तोष्पते! हमे आत्मीय स्वीकारें एवं सुलभ व्याधियों से मुक्त करनेवाले हो जाओ। हमारी प्रार्थना से प्रसन्न होकर आत्मीय के रूप में ''द्विपाद्'' एवं चतुष्पाद प्राणियों के लिए ''सुखकारक'' हो जाओ (वास्तोष्पते प्रति जानीह्यस्मान्त्स्ववेशो अनमीवो भवा नः। यत्त्वेमहे प्रति तन्नो जुषस्व शं नो भव द्विपदे–शं चतुष्पदे।।ऋग्वेद 7.54. 1।।)।

## वाकब्रह्म, सोमः स्वस्ति एवं द्रविणम्

''हे सोमराज, कल्याण'' के लिए हमारे ऊपर कृपा करो (सोम राजन् मृळया नः स्वस्ति तव स्मसि व्रत्या 3 स्तस्य विद्धि। ऋग्वेद 8.48.8।।)। ''वाकब्रह्म–वाक्देवी'' पराक्रमी सोम, त्वष्टा, पूषा एवं भग सभी देवों का भरण पोषण करती है। देवों के लिए अत्यन्त अनूकल होकर एवं हवि समर्पित करके सोमका स्तवन करनेवाले को मैं ही धन देती हूँ (अहं सोममाहनसं बिभर्म्यहं त्वष्टारमुत पूषणं भगम्। अहं दधामि द्रविणं हविष्मते सुप्राव्ये 3 यजमानाय सुनवते।।ऋग्वेद 10.125.2।। यहाँ धन के लिए द्रविणं शब्द का उपयोग किया गया है।)।

## विश्वावसु गंधर्वः वैभव संग्राहक

''विश्वावसुगन्धर्व'' भी सम्पदा की नींव एवं वैभवों का संग्राहक है। विश्वावसु अपने सामर्थ्यों (सोम के प्रतिक्षण परिवर्तनशील) सभी रूपों का

ध्यान से निरीक्षण करता है (रायो बुध्नः संगमनो वसूनां विश्वा रूपाभि चष्टे शचीभिः। ऋग्वेद 10.139.3।।)।

## रुद्रः कल्याण एवं ऐश्वर्य के ओढ़रदानी

''वैदिक देवों के शास्ता रुद्र'' महातेजोग्र देव हैं। महारुद्र व्याधियों को हरनेवाले हैं (अवन्नवन्तीरूप नो दुरश्चरानमीवो रुद्र जासु नो भव।। ऋग्वेद 7.46.1।।)। हे रुद्र एवं सोम ! आप अपनी सार्वभौम सामर्थ्य धारण करो। हमारी प्रार्थनाएँ आपके पास सुख से पहुँचे। अपने याजकों उपासकों के घर–घर में सात रमणीय उपहार देकर, हमारे एवं पशुधन के लिए मंगलप्रद बनो (सोमारुद्रा धारयेथामसूर्यं 1 प्र वामिष्टयोऽरमश्नुवन्तु। दमेदमे सप्त रत्ना दधाना शं नो भूतं द्विपदे शं चतुष्पदे।।ऋग्वेद 6.74.1।।)। ''रुद्र देवता का ऐश्वर्य सर्वश्रेष्ठ है। क्योंकि अपनी शक्ति से ही ऐश्वर्यवान बनने वाला ही सर्वश्रेष्ठ बन सकता है।'' वह ही बलवानों में परमबलवान है। जो पाप की ओर जाने वाले मार्ग पर कदम नहीं रखता वहीं पापों से पार जा सकता है। इस मन्त्र का तात्पर्य यह है कि वैदिक देवों में निष्पाप रुद्र देवता का ऐश्वर्य सर्वोत्कृष्ट है (श्रेष्ठो जातस्य रुद्र श्रियासि तवस्तमस्तवसां वज्रबाहो। पर्षि णः पारमंहसः स्वस्ति विश्वा अभीती रपसो युयोधि।।ऋग्वेद 2.33.2।।)। हे दुष्टों को रूलानेवाले रुद्र देवता! आप हमारा त्याग एवं वध नहीं करें। आप हम पर कभी क्रोध नहीं करें। ''हम हमेशा रुद्र आपके कल्याणकारक साधनों से सुरक्षित रहें'' (मा नो वधी रुद्र मा परा दा मा ते भूम प्रसितौ हीळितस्य। आ नो ।।ऋग्वेद 7.46.4।।)। हे रुद्र! दिव्य जीवनवाले मनुष्य का साम्राज्य ऐश्वर्य से जाना जाता है (दिवस्य साम्राज्येनः।। ऋग्वेद 7.46.2।।)।

वैदिक देवों के शास्ता रुद्र को श्रुति में ''रूद् दुःख द्रावयति विनाशयति इति रुद्रः।'' कहा है (जो दुःख का नाश करता है, वह रुद्र कहलाता है।) (रूत् ज्ञानं तत् ददाति इति रूदः। ज्ञान का उपदेश देनेवाला रुद्र है। ज्ञानदातृत्वं रुद्रत्वं–ज्ञान देना रुद्र का धर्म है।)। ''कल्याणकारी रुद्र'' के सम्बोधन शिव, शिवतर, शिवतम (कल्याण करनेवाला); शम्भु, शंकर (शान्तिदाता); मयोभव; मयस्कर (सुखप्रदाता), अघोर (जो भयानक नहीं है, शान्त है।); सुमंगल (जो मंगल है); शंगु (शान्तिसुख का दाता); मीढुष्टम (सुखदाता); त्विषीमत् (तेजस्वी); शिपिविष्ट; सहस्राक्ष (सहस्र नेत्रवाला निराकार, तेजस्वी); भवस्य हेतिः (संसार के दुःखों को दूर करनेवाले); विरूप (विविध रूप धारण करनेवाले); भव (सबका उत्पादक); विश्वरूपः (विश्व का रूप धारण करनेवाले) आदि हैं। शुक्ल यजुर्वेदीय रुद्राष्टाध्यायी का नमकम्, चमकम् प्रकरण सर्वाधिक महत्वपूर्ण है। चमकम् में रुद्र देवता से भूमण्डल के

इन्द्र, अन्तरिक्ष के इन्द्र, द्युलोक के इन्द्र, मेघ स्वामी, नक्षत्रमण्डल के इन्द्र, दिक्पति इन्द्ररूपी ऐश्वर्य प्रदान करने की प्रार्थना की गई हैः

रुद्र चमकम्

पृथिवीच मऽइन्द्रश्च्चमेऽन्तरिक्षंचम–
–ऽइन्द्रश्च्चमेदद्यौश्च्चमऽइन्द्रश्च्चमे–
–समाश्चमऽइन्द्रश्च्चमेनक्षत्राणिचम–
–ऽइन्द्रश्च्चमेदिशश्च्चमऽइन्द्रश्च्चमेयज्ञेन कल्पन्ताम्।।18।।
वा. य. 16.40, 41,51

मंगलमय प्रभु (164.55)

नमः शंगवे च पशुपतये च नम उग्राय... 40
नमः शम्भवाय च मयोभवाय च नमः
शङ्.कराय च मयस्कराय च नमः
मीढुष्टम शिवतम् शिवो नः सुमना भव।।51।।

अथर्ववेद् में सबकी उत्पत्ति करनेवाले भव एवं सृष्टि का संहार करनेवाले शर्व रुद्र का सूक्त ग्यारहवें काण्ड में हैं। यह भी कहा गया हैः ''रुद्र सुखं।'' ऋग्वेद में कहा हैः शं नो रुद्रो रुद्रेभिर्जलाषः (ऋ. 7.35.6); रुद्री रुद्रेभिर्देवो मृळयाति नः (ऋ 10.66.3) (अनेक रुद्रों के साथ रुद्र हम सभी का कल्याण करे।) (अनेक रुद्रों के साथ एक रुद्रदेव हम सभी को सुख देवे।)। इस प्रकार प्रलंकर रुद्र कल्याणकारी, धनप्रदाता, सुखप्रदाता, ऐश्वर्यदाता आदि भी हैं। वैदिक देवों के मर्यादापालक शास्ता ओढ़रदानी और अघोर भी हैं।।ऊँ।।

## अथर्ववेद का अलक्ष्मीनाशन सूक्त

(द्रविणोदाः ऋषि, देवता–सविताः, वरुणः, मित्रः, अर्यमा, विनायकः, देवा)

अलक्ष्मीनाशन (166)

निर्लक्ष्म्यं ललाभ्यं 1 निररातिं सुवामसि।
अथ या भद्रा तानि नः प्रजाया अरातिं नयामसि।।1।।
निररणिं सविता सा विषत् पदोर्निर्हस्तयोर्वरूणो मित्रो अर्यमा।
निरस्मभ्यमनुमती रराणा प्रेमां देवा असाविषः सौभगाय।।2।।
यत्त आत्मनि तन्वां घोरमस्ति यद्वा केशेषु प्रतिचक्षणे वा।

सर्वं तद् वाचाप हन्मो वयं देवस्त्वा सविता सूदयतु।।3।।
रिश्यपदीं वृषदतीं गोषेधा विधमामुत।
विलीढय ललाभ्यं 1 ता अस्मन्नाशयामसि।।4।।
(अथर्ववेद काण्ड 1, सूक्त 18)

हम रूचि हटानेवाली अलक्ष्मी (निर्धनता) (कंजूसी) और शत्रुता को निकाल देंवे। जो मंगल है उनको प्रजा लोक के लिये देनेहारे से लावें। सर्व संचालक सूर्य, सबके चाहने योग्य जल, चेष्टा देने वाला वायु, श्रेष्ठों का मान करने हारा अर्यमा, पीड़ा को दोनों हाथो–पादों से लें। यह प्रक्रिया निरन्तर हो। हमारे लिये दानशील अनुकूल बुद्धि देवे। इस अनुकूल बुद्धि को उदारमना महात्माओं ने बहुत ऐश्वर्य के लिए भेजा है। महात्माओं की सहायता से क्लेशों का नाश कर सबका ऐश्वर्य बढ़ावें। जब मनुष्य अपने आत्मिक एवं शारीरिक दुर्गणों एवं दुर्लक्षणों को छोड़ देता है और विद्वानों के उपदेश और सत्संग प्राप्त करता है, उस समय परमेष्ठी उसे अपना करके अनेक सामर्थ्य एवं आनन्दित करता है। सभी मानवीय स्वभाव के विरूद्ध कुचेष्टाओं को छोड़कर ज्ञानियों के सत्संग से सुन्दर स्वभाव बनावें और जन्म को सुफल करके आनन्द भोगें (अथर्ववेद 1.18.1–4)।।ऊँ।।

## वाणिज्य संवर्धन

### वाणिज्य वृद्धि मन्त्र रहस्य (167)

इन्द्रमहं वणिजं चोदयापि स न ऐतु पुरएता तो अस्तु।
नुदन्नरातिं परिपन्थिनं मृगं स ईशानो धनदा अस्तु मह्यम्।।1।।
ये पन्थानो बहवो देवायाना अन्तरा द्यावापृथिवी संचरन्ति।
ते मा जुषन्तां पयसा घृतेन यथा क्रीत्वा धनमाहराणि।।2।।
इध्मेनाग्न इच्छमानो घृतेन जुहोमि हव्यं तरसे बलाय।
यावदीशे ब्रह्मणा वन्दमान इमां धियं शतसेयाय देवीम्।।3।।
इमामग्ने शरणिं मीमृषो नो यमध्वानमगाम दूरम्।
शुनं नो अस्तु प्रपणो विक्रयश्च प्रतिपणः फलिनं मा कृणोतु।
इदं हव्यं संविदानौ जुषेथां शुनं नो अस्तु चरितमुत्थितं च।।4।।
येन धनेन प्रपणं चरामि धनेन देवा धनमिच्छमानः।

तन्मे भूयो भवतु मा कनीयोऽग्ने सातघ्नो देवान्हविषा निषेध।।5।।
येन धनेन प्रपणं चरामि धनेन देवा धनमिच्छमानः।
तस्मिन्म इन्द्रो रूचिमा दधातु प्रजापतिः सविता सोमो अग्निः।।6।।
उप त्वा नमसा वयं होतेर्वैश्वानर स्तुमः।
स नः प्रजास्वात्मसु गोषु प्राणेषु जागृहि।।7।।
विश्वाहा ते सदमिद्भरेमाश्वायेव तिष्ठते जातवेदः।
रायस्पोषेण समिषा मदन्तो मा ते अग्ने प्रतिवेशा रिषाम।।8।।
(अथर्ववेद काण्ड 3, सूक्त 15; ऋषिः –अथर्वा; देवता–विश्वेदेवाः)

अथर्ववेद का यह सूक्त ''वाणिज्य–कारोबार से द्रव्य द्रविणम्'' प्राप्ति का है। सूक्त में कारोबार विरोधी सात शत्रु हैं। प्रथम ''कनीया (धनं)''–कारोबार–वाणिज्य–व्यापार के लिए जितना धन चाहए उतना नहीं होना–धन की कमी (इसी कारण लोक कहावत बनी–ओछी पुंजी धणी को खावे। कम पुंजी के कारण मूलधन भी चला जाता है।)। द्वितीय–''मृगः'', पशुभाववाला व्यापार प्रमुख (कारोबारी में मधुरता, विनम्रता, लोकाचार, सदव्यवहार, क्रोध नहीं करना, असफलताओं में भी शान्त एवं त्वरा रहित रहना, विद्वेष या प्रतिहिंसा की भावना नहीं रखना, दूरदृष्टि, संकल्पशक्ति, प्रतिबद्धता, लाभ के लालच में मानवीय सदगुणों को नहीं त्यागना, महर्षिचार्वाक के सिद्धान्त कर्ज या ऋण लो घी पीयो के स्थान पर बृहस्पति देवता के सादाजीवन उच्च विचार आदि सद्गुण होने चाहिये। इनके विपरीत गुण पशु भाव है।)। तृतीय ''परिपन्थिन''–चोर आदि से धन की रक्षा करना। चौथा ''दिव्''–वाणिज्य में हानि होने वाली आदतों का होना (उस काल में जुआ खेलना अथवा द्यूतक्रीडाप्रमुख रहा, वर्तमान में द्यूतक्रीडाका नया मायावी इन्द्रजाल कारोबारियों को अपनी लीला में फंसाता है। समस्त जमा लाभांश सैकड़ों–सहस्रों गुना करने के लिए निवेश के चक्रव्यूह में महाभारत के अर्जुन के सुपुत्र अभिमन्यु की तरह फंसकर सप्त महारथियों के हाथों समाप्त होता है। पुंजी को रातों रात सहस्र (हजारों) गुणा करने का महाकर्षण इन्द्रजाल है। यह स्वप्नलोक की सुनहरा चकाचौंध करने की मोहिनी है। अथर्ववेद 39 लाख वर्ष पूर्व इससे सावधान करता है। अच्छा रहे भरद्वाज मुनि का अर्थशास्त्र, आचार्य विष्णु गुप्त चाणक्य कौटल्य का अर्थशास्त्र, बृहस्पति राजनीति शास्त्र आदि का अध्ययन, मनन करें। आचार्य चाणक्य ने अर्थशास्त्र में बहुत ही विनम्रता के साथ लिखा है कि ये मौलिक रचना नहीं है, बल्कि देवताओं के गुरू बृहस्पति, असुरराज के गुरू शुक्राचार्य उष्णा आदि का सारतत्त्व है।)। पंचम ''अ–रातिः''–द्रव्य अर्जन के बाद उसका अंश परमार्थ

(दान) में नहीं देनेवाला (क्षमा करें! इसमें कारोबार वृद्धि के अनुष्ठान दान सम्मिलित नहीं है। इसमें लोकसंग्रह, लोकपरमार्थ, लोककल्याण के लिए निष्काम निःस्वार्थ दान आता है।)। षष्ठम् ''प्रतिपणः''–उत्पाद के विक्रय की जानकारी नहीं होना। सप्तम्–''धन–दा'', अथर्ववेद में धनपति–श्रेष्ठी से ऋण लेकर नहीं चुका पाने की विषमतम् स्थिति के तीन सूक्त हैं। सप्तम् ''असत्य''–वेद में परमात्मा एवं सत्य व्यवहार का उपदेश देकर कहा है कि वाणिज्य में सत्यस्वरूप परमेश्वर की ही निष्ठा होनी चाहिये और छल, कपट, धोखा एवं असत्य कभी नहीं करना चाहिए। वेद के ये आदर्श नियम सार्वकालिक, सार्वदेशिक, सार्वजनीन, सार्वलौकिक हैं।

वाणिज (वाणिज्य–व्यापार–कारोबार) के स्वरूप विषयक शब्द वेदकाल में व्यापार–वाणिज्य की गहन चिन्तन से चमत्कृत करते हैं (हमारे पश्चिमी विद्वानों ने अपनी वैदिक संस्कृत की समझ के आधार पर वेद को प्रलाप कहा। परमेष्ठी उन्हें क्षमा करें!)। वाणिज विषयक शब्द धनं (मूलधन), धनं (लाभांश), वणिक् (क्रय विक्रय करनेवाला), धन दा (वाणिज्य के लिए मूलधन अथवा कार्यशील पुंजी देनेवाला धनपति साहूकार, वर्तमान में वित्तीय संस्थान, बैंक आदि), प्रपणः (सौदा, खरीदफ़रोक्त), विक्रयः (खरीदा हुआ माल बेचना), प्रतिपणः (प्रत्येक सौदा), फली–फलिन (लाभयुक्त होना), शुनं (हितकारी, कल्याणकारी, लाभकारी), चरितं (व्यवहार के लिए हलचल), ''उत्थितः'' (वाणिज्य में उतार चढाव, आर्थिक मंदी में उतार, प्रतिस्पर्धा के साथ स्पर्धा, किन्तु झूंठी स्पर्धा के दुष्चक्र में नहीं फंसना) और भूयंः (वाणिज्य के लिए आवश्यक पर्याप्त मूलधन–कार्यशील पुंजी) हैं। यहाँ स्मरण रहे! ''भारी आर्थिक उतार के लिए संचित पर्याप्त पुंजी गोपनीय रूप से रखना अनिवार्यता है।'' आचार्य चाणक्य का कथन है कि संकट में कंठ (विद्या) और मुट्ठी में धान (धन) ही काम आता है। आचार्य चार्वक का चरम भौतिकवाद ''कर्ज लो, घी पीवो'' का सूत्र दुःख की अंधी सुरंग में धकेलता है।''

सूक्त की नीति वाक्य हैः ''देवीं धियं ब्रह्मणा वन्दमानः शतसेयाय ईशे।'' अर्थात हर एक कार्य ज्ञानपूर्वक, गहन विचार मंथन आदि करके करना चाहिए। दिव्य बुद्धि एवं कर्मशक्ति का ज्ञान से सत्कार करता हुआ सैकड़ों सिद्धियों को प्राप्त करने का अधिकारी बनता है। सिद्धि के लिए आवश्यक है कि (वाणिज्य) कार्य करने पहले, उस विषय की गहन ज्ञान एवं समझ हो। दूसरे, सिद्धि के लिए ''कार्य में रूचि स्थिर रहे (तस्मिन् रूचिं आदधातु।)।'' यह भी निर्देश है कि देश देशान्तर में आने जाने के मार्ग उपभोग (भोजनादि) पदार्थों से युक्त हो (ते पन्थानः) मा जुषन्तां पयसा घृतेन। तथा क्रीत्वा

धनमाहरामि।)। साथ ही ये मार्ग सुरक्षित हों (देवयानाः पन्थानः।) (सार्थवाह पुस्तक इस विषयोपयोगी है। सार्थवाह में प्राचीन भारत के विश्व व्यापार के मार्ग के मानचित्र हैं।)। मन्त्र द्रष्टा कवि ने सूक्त के प्रारम्भ में "इन्द्रदेव को वणिज" कहा है।

सूक्त में कवि की पहेलियाँ, रूपक, बिम्ब आदि बहुत सुन्दर हैं। हम वाणिज्य करनेवाले इन्द्र (महावणिज) की प्रार्थना करते हैं कि वह अन्दर आवे और हमारा अग्रगामी बने। वह हमें धन देनेवाला होवे और हमारे शत्रुओं एवं हमें पाशवी शक्ति से सताने–वालों को दूर करें। द्युलोक एवं पृथ्वी के मध्य जाने–आने के दो दिव्यमार्ग हैं। उन मार्गो में समुचित भोजन का प्रबन्ध हो ताकि उन मार्गों से जाकर वाणिज्य से लाभार्जन कर सकें। हम लाभ एवं शक्ति से संकट का निवारण करना चाहते हैं, इसलिये हम यज्ञ (आत्म समर्पण) करते हैं। इससे हम ज्ञान प्राप्ति पूर्वक उत्तम बुद्धि से प्रशस्त कर्म को करते हुए अनेक वाणिज्यों में सिद्धियाँ प्राप्त करके लाभ प्राप्त करें। हम वाणिज्य के लिए घर से बहुत दूर आ गए हैं। हे परमेष्ठी! यहाँ कोई त्रुटि हो गई हो तो क्षमा करें। यहाँ हम जो कारोबार कर रहे हैं वह हितकर हो। हमे क्रय एवं विक्रय दोनों में ही लाभ हो। हमारा अभ्युत्थान–स्पर्धा करना, कारोबार में मंदी–तेजड़ी हितकर हो। इसके लिए हम आपको समर्पित होकर यज्ञ करते हैं।

हम मूलधन से कारोबार कर लाभ कमाना चाहते हैं। अतः प्रत्येक स्थिति में हमारे पास धन पर्याप्त रहे (यहाँ अपरोक्ष रूप से मूलधन, कार्यशील पुंजी एवं अप्रत्याशित आर्थिक उतार चढाव के लिए संचित निधि का संकेत है।)। साथ ही यह भी प्रार्थना की गई है कि वाणिज्य के सात शत्रुओं का नाश करें। यह भी प्रार्थना की गई है कि आपके (परमेष्ठी) आशीर्वाद से मेरी रूचि कारोबार में स्थित रहे (हर स्थिति में कारोबारी रूचि में विचलन नहीं हो।)। हे परमेश्वर! आपको नमस्कार है और आपकी स्तुति करता हूँ। उससे संतुष्ट होकर हमारी आत्मा, प्राण, प्रजा एवं गोधन आदि की रक्षा करें। हम प्रतिदिन आपका स्मरण, हवन आदि करते हैं। आपकी कृपादृष्टि से हम धन सम्पदा एवं अन्न प्राप्त कर आनन्दित हों। हम कभी दुःख से त्रस्त नहीं हों (अथर्ववेद 3.15.1–8)।

यह सबसे महत्पूर्ण है कि वाणिज्य से धनलाभ के सूक्त में लाभार्जन के लिए वैदिक देवों के शास्ता रुद्र–ईशान, दिव्य प्रकाशवान सविता, वैश्वानर अग्नि, सोमदेव, प्रजापति, जातवेदा (अग्नि), प्रजापति, मरुत, भग, पूषा, मित्र, श्येन, वायु, सूर्य, अर्यमा, सरस्वती, राजा वरुण, उषा, ब्रह्मणस्पति, वास्तोष्पति,

त्वष्टा, इन्द्र आदि की स्तुति की गई है। इससे पूर्व अथर्ववेद में स्पष्ट कहा है कि तृष्णा लोभमयी एवं विष से युक्त है (तृष्टा तृष्टिका विषातकी।।अथर्ववेद 7.113.2 ।।)। अर्थात वाणिज्य में तृष्णा का कोई स्थान नहीं है। ऋग्वेद के पदचिन्हों पर दान के महत्व को केन्द्र में रखकर कहा है कि हे सैकड़ों हाथवाले मानव! संग्रह कर और हजारों हाथों से उसका दान कर (शतहस्त समाहर सहस्रहस्त सं किर। कृतस्थ कार्यस्य चेह स्फातिं समावह।।अथर्ववेद 3.24.5।।)।।ऊँ।।

# श्री समृद्धि प्राप्ति का रहस्य

अथर्ववेद में मन्त्र द्रष्टा महर्षि ने ''श्री'' समृद्धि प्राप्त की रहस्यमय गुह्यविद्या को सार्वजनीन किया है (यह स्मरण रहे कि श्रीविद्या की नई पद्धति के प्रवर्तक एवं कैलास में सीधे वैदिक देवों के शास्ता महारुद्र शिव के अनुयायी मुनिश्रेष्ठ दुर्वासा द्वारा देवराज इन्द्र को श्रीविहीन होने के शाप से तीनों लोकों की श्री विलुप्त हुई।)। श्री एवं समृद्धि, सौभाग्य, सम्पदा, प्रभा, कीर्ति, यश, त्रिवर्ग (धर्म, अर्थ, काम), पुष्कलता, सुप्रतिष्ठा, ऐश्वर्य आदि कौन नहीं चाहता है। ''श्री'' के अभाव में आपत्तिपूर्ण विपत्ति, आधि और व्याधियाँ एवं रोग घेर लेती हैं। परन्तु इसके प्राप्त करने के मूलभूत गुह्म उपाय विरले ही जानते हैं। सूक्त का गहन चिन्तन इस दिशा में सार्थक है।

## श्री : मूलभूत नियम

श्री समृद्धि की पहली शर्त–मधुर वाणी है। सम्भाषण में शहद–दूध के समान मधुरता (मिठास), रसमयता, श्रोता को तृप्त करने का गुण आदि होना है। वैदिक सनातन धर्म की मान्यता है कि आत्मशुद्धि में वाणी में मधुविद्या की सिद्धि होती है। आर्षग्रन्थों में लिखा है कि बोलने में दारिद्रय का कोई स्थान नहीं होना चाहिए। इसी आधार पर लोक कहावत बनी–गुड नहीं दें तो गुड जैसा वचन तो बोलें। वाणी में अपशब्द, त्वरा, दंभ, अहंकार, अतिरंजित टिप्पणी, मारक कटाक्ष–कटु व्यंग्य आदि घोर तामसी राक्षसी प्रवृत्ति का परिचायक है।

दूसरा मूलभूत नियम, दक्षता से कृषि, उद्योग, कार्य आदि की वृद्धि करना है। हजारों प्रकार के उद्यम, धान्य विद्या, ओषधियाँ, खाद्यान्न, यांत्रिक उत्पाद आदि की बुनियादी जानकारी हो। वेद के समय कृषि प्रधान गोपालक

संस्कृति की पृष्ठभूमि में मुनिवर भृगु ने लिखाः ''मैं रसवाली ओषधियों का हजारों प्रकार से पोषण करता हूँ। मैं यह विद्या जानता हूँ कि बहुत धान्य कैसे पैदा किया जाता है। अर्थात रस विद्या एवं कृषिविद्या के अनुसार धान्य संग्रह वृद्धि समृद्धि के लिए आवश्यक है (इसमें रसायन विद्या का अर्थ खाद, कीटनाशक, समय पर सिंचाई, धान्य को सुरक्षित रखना और कृषि विद्या में खेत की समय पर जुताई–बुवाई, बीज, निरायी, पशुओं से रक्षा एवं उचित मूल्य आदि घटक हैं। कृषि उत्पादों की संरचना का ज्ञान हो।)।'' इस समूचे कार्य में उपोहः एवं समूहः दो साधन हैं। संग्रहीत द्रव्यों को वर्गीकरण द्वारा समुचित रीति से व्यवस्थित रखना। यदि ऐसा नहीं किया तो द्रव्य संग्रह का का कोई लाभ नहीं है। यह सिद्धान्त वर्तमान में सामयिक है। यह संग्रह ''उपोहः'' और ''समूहः–समुदायों में बाटकर वर्गीकरण करना है (यहाँ केवल कृषि के साथ यन्त्र एवं इलक्ट्रोनिक कम्प्यूटर उत्पाद जोड़ लें।)'' (अथर्ववेद 3.24.1–7)।

सभी कार्यो में सत्यनिष्ठ, समर्पित, निष्ठावान, प्रतिबद्ध कौशल में दक्ष आदि कर्मी चाहिए। उस समूह से कार्य लेने के लिए ''सर्वोत्कृष्ट प्रबन्धन मीठी वाणी है।'' समृद्धि के लिए व्यक्तिगत अहंकार दंभ सबसे हानिकारक है। कर्ता के भाव से अहंकार का जन्म होता है। वैदिक मन्त्र द्रष्टा महर्षि ने इस वृत्ति के विनाश के लिए सभी द्वारा मिलकर उपासना का मन्त्र दिया। यह भी उपदेश है कि हजारों प्रकार की मधुर रसधाराओं से युक्त अक्षय धन का संग्रह करें। इसके पीछे का कथन यह है कि धनधान्य की विपुलता होने पर स्वार्थ भी उत्पन्न होगा और उस स्वार्थ के कारण आत्मोन्नति सर्वथा असम्भव हो जायगी। इसलिए पंचम मन्त्र में ''सार्वजनिन जवाबदेही उत्तरदायित्व'' (सामाजिक उत्तरदायित्व) (आधुनिक कारोबारी सामाजिक दायित्व) का शंखनाद किया गया (उद्यम–कृषि–वाणिज्य के लाभ के साथ सार्वजनिन उत्तरदायित्व भी नत्थी है।): ''शतहस्त समाहार सहस्रहस्त सं किर'' (सौ हाथों से कमाई करो और हजार हाथोंवाला बनकर समाज, क्षेत्र, प्रदेश, देश एवं विश्व के कल्याण के लिए दान करो।) (यह परम्परा भारत में लाखों–लाखों वर्षों से चली आ रही है। अंग्रेजीदां पश्चिमी सोचवाले कुछ वर्ष पहले पुराने वैदिक निर्देश को नई शीशी में सामाजिक जवाबदेही–सी.एस. आर.के नाम से लाये हैं।)।

सूक्त में कहा हैः पंचजनों अर्थात सबकी उन्नति से ही देश का सुख बढ़ सकता है एवं सभी की उन्नति (सामुदायिक) हो सकती है। प्रत्येक को

अपनी स्फाति, उन्नति, वृद्धि, समृद्धि के लिए समस्त शक्तियों को विकसित कर कटिबद्ध होना चाहिये।

## श्री समृद्धि प्राप्ति मन्त्र (168)

पयस्वतीरोषधयः पयस्वन्मामकं वचः।
अथो पयस्वतीनामा भरेऽहं सहस्रशः।।1।।
वेदाहं पयस्वन्तं चकार धान्य बहु।
संभृत्वा नाम यो देवस्तं वयं हवामहे यो यो अयज्जनो गृहे।।2।।
इमा याः पंच प्रदिशो मानवीः पंच कृष्टयः।
वृष्टे शापं नदीरिवेह स्फातिं समावहान्।।3।।
उदुत्सं शतधारं सहस्रधारमक्षितम्।
एवास्माकेदं धान्यं सहस्रधारमक्षितम्।।4।।
शतहस्त समाहर सहस्रहस्त सं किर।
कृतस्य कार्यस्य चेह स्फातिं समावह।।5।।
तिस्रो मात्रा गन्धर्वाणां चतस्रो गृहपत्न्याः।
तासां या स्फातिमत्तमा तद्या त्वामि मृशामसि।।6।।
उपोहश्च समूहश्च क्षत्तारौ ते प्रजापते।
ताविहा वहतां स्फातिं बहु भूमानमक्षितम्।।7।।
(अथर्ववेद काण्ड 3, सूक्त 24; ऋषिः–भृगुः; देवता–वनस्पतिः, प्रजापतिः )

हमारा भाषण मीठा होता है। मधुर भाषण से वैसी ही ओषधियाँ उत्तम रस वाली होती है। इसलिए हम विशेष प्रकार का पोषण करते हैं। हम रसवाला उत्तम धान्य पैदा करने की विधि जानते हैं। घर में समृद्धि के उद्देश्य से करूणामय परमेष्ठी का यजन (आत्मसमर्पण) करते हैं। ये पांचो दिशाओं में हरनेवाले मानवीय पांच समुदाय वृष्टि में लबालब नदियों की भांति समृद्धि प्राप्त करें। हमारे घरों में अनेक प्रकार के धान्य अक्षय एवं भरपूर हो जावें। हे मानव ! सौ हाथोंवाला होकर धन अर्जित कर और हजारों हाथवाला बनकर लोक में दान कर। इस प्रकार अपने कर्तव्य में वृद्धि कर। यह करने से अधिकाधिक समृद्धि निश्चित है। लानेवाला एवं संग्रहकर्ता ये दोनों प्रजापालन करने के सहकारी हैं। अतः ये दोनों इस स्थान पर समृद्ध हों और अक्षय समृद्धि प्राप्त करें (अथर्ववेद 3.24.1–7)।

## सम्पत्तिमय निर्धनता विपत्ति

मन्त्र द्रष्टा ऋषि अथर्वा ने ''ऐश्वर्यमती विपत्ति'' भी प्रतिपादित की। विपत्तियाँ दो प्रकार की कही गई हैं–आपत्तिपूर्ण और सम्पत्तिमय। दोनों ही निन्दा के योग्य हैं। वेद में प्रथम का सर्वथा निषेध है और द्वितीय का कुछ

नियमों के साथ निषेध है। ''परिपूर्ण निर्धनता के साथ अनन्त आपत्तिपूर्ण विपत्ति लगी रहती है।'' यह अवस्था पुरुषार्थ, संकल्प की शक्ति, सतत प्रयास, सुनियोजित योजना आदि से दूर करनी चाहिए। उसमें यदि एक हजार बार भी असफल हों तो एक बार ओर समूची ऊर्जा शक्ति से प्रयास करें अवश्य सफलता प्राप्त होगी। ''दूसरी विपत्ति समृद्ध सम्पदा धनवान होने पर भी निर्धनता है।'' ''धनयुक्त निर्धनता'' दूर से नमस्कार करने योग्य है। सम्पतिमय विपत्ति का अर्थ यह है कि अत्यन्त धन–स्वर्ण–ऐश्वर्य होने पर स्वयं अथवा व्यक्ति केन्द्रीय विचार। सम्पत्तिमय विपत्ति के कारण समाज–लोकपरमार्थ–कल्याण एवं लोकसंग्रह के लिए धन का एक अंश भी दान नहीं किया जाता है। (परमेष्ठी) ताओ के सूत्रकार महान अध्यात्मविद लाओत्से के शिष्य के चीन का प्रधानमन्त्री बनकर न्याय की मीठी कथा है। नगर के महाकारोबारी के घर में चोरी हुई। गारद ने लम्बी छानबीन के बाद चोर को धर दबोचा। चोर से स्वर्ण मुद्रा आदि बरामद हुई। चोर को महान अध्यात्मिक लाओत्से के शिष्य प्रधानमन्त्री के समक्ष न्याय के लिए प्रस्तुत किया गया। प्रधानमन्त्री ने महाकारोबारी और गारद की दलीलें सुनी। चोर ने चोरी के अपराध को स्वीकारा (चोर के गरीब होने का वर्णन आया।)। प्रधानमंत्री ने महाकारोबारी को लम्बी कठोर सजा सुनायी एवं चोर को नाममात्र का दण्ड दिया। महाकारोबारी ने इस निर्णय के विरूद्ध सम्राट से शिकायत की। सम्राट ने प्रधानमन्त्री को राजसभा में बुलाया और अव्यवहारिक विचित्र निर्णय का कारण पूछा। प्रधानमन्त्री मुस्कराये। उन्होंने कहा कि महाकारोबारी ने सभी तरीकों (नैतिक अनैतिक) से धन एकत्र किया (लोक कल्याण के लिए कोई कार्य नहीं किया।)। इससे चोर के मन में धनयुक्त निर्धन की सम्पदा चोरने का विचार आया। समाज में महान ऐश्वर्यवान कारोबारी द्वारा समाज को उसका हिस्सा नहीं देना चोरी का मूल कारण है, अतः उसे महादण्ड दिया गया।

वेद के मन्त्र का तात्पर्य यह है कि निर्धन यदि लोकपरमार्थ के लिए धन (दान) नहीं दे तो वह नहीं देना समर्थनीय है, परन्तु सम्पत्ति से सरोबार होने पर भी लोककल्याणार्थ–सत्कर्म के लिए समुचित द्रव्य (धन दान) नहीं देता है तो उसे दूर से ही नमस्कार करें (बड़ा हुआ तो क्या हुआ जैसे पेड़ खजूर, पंक्षी को छाया नहीं फल दे अति दूर।)। अपनी शक्ति से अत्यधिक दान देनेवाले, लोक की भलाई उन्नति के लिए आत्मसर्वस्व दाव पर लगानेवाले उदारमना दानी महात्मा विरले ही होते हैं (दान से ही दैत्यराज बलि चिरंजीवी हैं। सनातन धर्म में सप्त चिरंजीवी–बलिराजा, हनुमान,

परशुराम, व्यास, कृप, अश्वत्थामा एवं विभिषण माने गए हैं। इनकी प्रवृत्ति चिरंजीवी है।)। इसके ठीक विपरीत धनवान होते हुए भी निर्धन के समान व्यवहार करनेवाले, दान नहीं देनेवाले, सामाजिक लोकदायित्व से मुँह मोड़नेवाले स्वकेन्द्रीत आदि बहुतायत में मिलेंगे अथवा लोकपरमार्थ में बहुत ही कम दान धन करके प्रचार करनेवालों की भरमार है (वैदिक सनातन विचार में आत्म केन्द्रीत भौतिकवाद उपभोक्तावाद के लिए कोई स्थान नहीं है।)। मन्त्र द्रष्टा ने बहुत कठोर शब्दों में कहा हैः ''यह कृपणता (कंजूसी) स्वयं नंगी होकर लोगों को भी नंगा बना देती है। कंजूसी से चित्त, संकल्प मलिन होता है। यह मनुष्य को मनुष्यत्व से गिरा देती है।'' सातवें मन्त्र में कहा हैः'' हे असमृद्धि! दूर हट जा! आपके शस्त्र दूर हटा देते हैं। हम भली भांति जानते हैं कि आप— असमृद्धि निर्बल बनानेवाली और अन्दर से दुःख देनेवाली हैं। अतः यह परमार्थ में धन दान नहीं देना कष्ट देनेवाला है।''

सूक्त में ऐश्वर्य के साथ तीन हार्दिक इच्छा होने की कामना है। एक, प्रगति के लिए प्रयत्नशील विद्या, सुमति एवं विद्या ऐश्वर्य चाहते हैं। दो, मधुरभाषी हों। तीन, विद्या एवं सुविचार से युक्त सुसंस्कृत मधुर वाणी हो। हम श्रेष्ठ कर्म करना चाहते हैं। इस प्रकार परमार्थ (दान) से लोककल्याण के प्रशस्ततम कार्य किये जाते हैं, जिससे सभी का उद्धार हो और सबका यश बढ़े। श्रद्धायुक्त बुद्धि, वाणी, भक्ति आदि दिन रात बढ़े। परोपकार परमार्थ भाव, आत्मसर्वस्व समर्पण, श्रद्धा आदि की धर्मबुद्धि से परस्पर की सहायता करते हुए उन्नति करें (अथर्ववेद 5.7.10)।

## ऐश्वर्यमय विपत्ति (168)

आ नो भर मा परि ष्ठा अराते मा नो रक्षीर्दक्षिणां नीयमानाम्।
नमो वीर्त्साया असमृद्धे नमो अस्त्वरातये।।1।।
यमराते परोधत्से पुरुषं परिरापिणम्।
नमस्ते तस्मै कृण्मो मा वनिं व्यथयीर्मम।।2।।
प्र णो वनिर्देवकृता दिवा नक्तं च कल्पताम्।
अरातिमनुप्रेमो वयं नमो अस्त्वरातये।।3।।
सरस्वतीमनुमतिं भगं यन्तो हवामहे।
वांच जुष्टा मधुमतीमवादिषं देवानां देवहूतिषु।।4।।
यं याचाम्यहं वाचा सरस्वत्या मनोयुजा।
श्रद्धा तमद्य विन्दतु दत्ता सोमेन बभ्रुणा।।5।।
मा वनि मा वाचं नो वीर्त्सीरूभाविन्द्राग्नि आ भरता नो वसूनि।
सर्वे नो अद्य दित्सन्तोऽरातिं प्रति हर्यत।।6।।

परोऽपेह्यसमृद्धे वि ते हेतिं नयामसि।
वेद त्वाहं निमीवन्ती नितुदन्तीमराते।।7।।
उत नग्ना बोभुवती स्वप्नया सचसे जनम्।
अराते चित्तं वीर्त्सन्त्याकूतिं पुरुषस्य च।।8।।
या महती महोन्माना विश्वा आशा व्यानशे।
तस्यै हिरण्यकेश्यै निर्ऋत्या अकरं नमः।।9।।
हिरण्यवर्णा सुभगा हिरण्यकशिपुर्मही।
तस्यै हिरण्यद्रापयेऽरात्या अकरं नमः।।10।।
(अथर्ववेद काण्ड 5, सूक्त 7: ऋषिः—अथर्वाः, देवता—बहुदैवत्यम्)

सूक्त के मन्त्र पहेलियाँ कहते हैं। हे अदानी! हमें भरपूर दे, हमसे अलग मत हो, हमारे द्वारा लाई गई दक्षिणा को अपने पास मत रख। ऐसी ईर्ष्यायुक्त असमृद्धि के लिए नमस्कार है। एक सीमा तक मितव्ययता और असमृद्धि का आदर करते हैं। जिस प्रकार उक्त प्रकार की अदानशीलता का प्रभाव हुआ है उसको भी हम नमस्कार करते हैं, तथापि हमारे मन की इच्छा को उससे व्यथा न पहुँचे। देवों द्वारा प्रेरित हमारी सदिच्छा दिनोदिन बढ़ती रहे। हम विद्या, सुमति एवं ऐश्वर्य की इच्छा करते हैं। हम हमेशा मधुर बोलें। हम उत्तम सुसंस्कृत मन और ज्ञानमयी वाणी को चाहते हैं। हम सभी को उत्तम श्रद्धा प्राप्त हो। हमारी सदिच्छा में कमी नहीं हो, हमारी मधुरवाणी नहीं रूके। देव! हमें सद्कार्य के लिए ऐश्वर्य प्रदान करें। परमार्थ—लोककल्याण—लोकसंग्रह के लिए धन नहीं दान देनेवाली अदानशीलता को दूर रखें। असमृद्धि दूर चली जावे। असमृद्धि को हम आघात से हटाते हैं। असमृद्धि से निर्बलता एवं आन्तरिक कष्ट होता है। कंजूसी मनुष्य को नंगा बनाती है। कंजूसी आलसी बनाती है। कंजूसी चित्त एवं संकल्प को मलिन करती है। उस सुवर्ण के समान रंगवाली विपत्ति को दूर से नमन है। ''हम सुवर्ण के समान सुन्दर, ऐश्वर्यवाली, सुवर्ण आभूषणवाली अदानशीलता को पुनः दूर नमस्कार करते हैं (अथर्ववेद 5.7.1—10)।''।।ऊँ।।

## पूर्णिमा एवं अमावस्या : श्री प्रदाता

''धन के प्रवाह में व्यवधान—अड़चन से मानसिक आधि से शारीरिक रोग एवं व्याधि घेर लेती हैं।'' मन्त्र द्रष्टा अथर्वा महर्षि ने अमावस्या एवं

पौर्णमासी दो सूक्तों में इनका निराकरण दिया है। अमावस्या का शाब्दिक अर्थ नये रहस्यलोक में ले जाता हैः ''अमायां तु सदा सोम ओषधीः प्रतिपद्यते। ''अमावस्या–एकत्र वास करनेवाली है। यह सूर्य और चन्द्र के संयोग का दिन है। सूर्य एवं चन्द्र एक साथ रहने से तिथिको अमावस्या कहते हैं।'' सूर्यदेवता प्रचण्ड अग्निमय उग्र स्वरूप हैं और सोममय चन्द्र शीतल शान्त स्वरूप है। अमावस्या को तेजोग्राग्नि और शान्त का एक घर में निवास होता है। इसी दिन सभी देवों का एकत्रवास होता है। अर्थात परस्पर विरोधी गुणधर्म वालों के साथ सामन्जस्य मेधा बुद्धि में अभूतपूर्व सामर्थ्य प्रदान करता है। यही शिक्षा अमावस्या से मिलती है। इस सूक्त का उपदेश विभिन्न प्रकृतिवाले, विविध संस्कृति, अलग–अलग धर्माचरण, विविध वर्ण, अनेक भाषाओं, विविध धार्मिक आस्था, विविध जातियाँ आदि अनेकता में एकता करना है। यह भी स्पष्ट किया है कि अमावस्या भौतिक, आधिभौतिक, आधिदैविक एवं अध्यात्मिक ऐश्वर्य की देनेवाली है। दीपावली की अमावस्या महालय है। इस दिन पितृपक्ष में पधारे पितृलोक जाते हैं। उन्हें आकाशदीप से अन्तरिक्ष का मार्ग दिखाते हैं। ''यह अमावस्या भाग्य की देवी है।''

## ऐश्वर्यवान भाग्यदेवी अमावस्या (170)

यत्ते देवा अकृण्वन्भागधेयममावास्ये संवसन्तो महित्वा।
तेना नो यज्ञं पिपृहि विश्ववारे रयिं नो धेहि सुभगे सुवीरम्।।1।।
अहमेवास्म्यमावास्या 3 मामा वसन्ति सुकृतो मयीमे।
मयि देवा उभये साधाश्चेन्द्रज्येष्ठाः समगच्छन्त सर्वे।।2।।
आगन्नात्री संगमनी वसूनामूर्जं पुष्टं वस्वावेशयन्ती।
अमावस्या ये हविषा विधेमोर्जं दुहाना पथसा न आगन्।।3।।
अमावास्ये न त्वदेतान्यन्यो विश्वा रूपाणि परि भूर्जवान।
यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्तु वयं स्याम पतयो रयीणाम्।।4।।
(अथर्ववेद् काण्ड 7, सूक्त 79; ऋषिः–अथर्वा; देवता–अमावस्या)

हे अमावस्ये ! आपके महत्व से एकत्र निवास करनेवाले देव भाग्य बनाते हैं। उससे हमारा यज्ञ सफलतापूर्वक पूर्ण होता है। हे सबके द्वारा वरन योग्य उत्तम भाग्यवाली देवी! हमें उत्तम वीरवाला धन दो। सूक्त के मन्त्रों में कहा है कि मैं अमावस्या हूँ। मेरी इच्छा करते हुए ये पुण्य करनेवाले मेरे आश्रय में रहते हैं। मुझसे साध्य और इन्द्र आदि सभी देव आकर मिलते हैं। अमावस्या समस्त वसुओं को मिलानेवाली धन देनेवाली, पुष्टिवर्धक एवं बलदायक है। हम अमावस्या को हवन यजन करते हैं। वह अन्न एवं दूध के साथ आई है। हे अमावस्ये! आपसे भिन्न दूसरा कोई भी नहीं है जो इस

जगत् को घेरकर बना सकता है। हमारी यजन की कामना पूर्ण हो। हम अमावस्या की कृपा से धन के स्वामी हों (अथर्ववेद 7.79.1–4)।

## सार्वजनीन पूर्णिमा

महारुद्र शिव के निवास कैलास महापर्वत के घेरे के विहारों में पूर्णचन्द्र के दिन पूर्णिमा को उपवास एवं कीर्तन की लम्बी परम्परा रही। वैदिक सनातन धर्म में पूर्णिमा को ''श्री सत्यनारायण भगवान'' की पूजा, व्रत आदि का लम्बा इतिहास है। वैदिक ग्रन्थों में सत्य को ही परमेश्वर की संज्ञा दी है। यह अवश्य है कि आमतौर पर पूर्णिमा को श्री सत्यनारायण के बारे में कुछ भी विस्तृत व्याख्या नहीं कही जाती है, इसके विपरीत श्री सत्यनारायण की कथा सुनने से होनेवाले दिव्य चमत्कारों की गाथावाचन किया जाता है। यह सत्य ही श्री नारायण के मूलतत्त्व को पृष्ठभूमि या नेपथ्य में अज्ञानवश ढकेलना ही है। मन्त्र द्रष्टा कविवर अथर्वा ने पौर्णमासी के दिन और पूर्णमास के यज्ञों का सूचक एवं ऐश्वर्य प्रदाता का वर्णन किया है। सत्य तत्त्व अध्यात्मिक, आधिदैविक, आधिभौतिक आदि ऐश्वर्य प्रदान करता है। यहाँ कवि पौष माह की पूर्णिमा की ऐश्वर्यप्रदाता कह रहा है।

### श्री एवं समस्त ऐश्वर्यप्रद पौर्णमासी (171)

पूर्णा पश्चादुत पूर्णा पुरस्तादुन्मध्यतः पौर्णमासी जिगाय।
तस्यां देवैः संवसन्तो महित्वा नाकस्य पृष्ठि समिषा मदेम।।1।।
वृषभं वाजिने वयं पौर्णमासं यजामहे।
स नो ददात्वक्षितां रयिमनुपदस्वतीम्।।2।।
प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो विश्वा रूपाणि परिभूर्जजान।
यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्तु वय स्याम पतयो रयीणाम्।।3।।
(अथर्ववेद काण्ड 7, सूक्त 80; ऋषिः अथर्वा; देवता–पौर्णमासी, प्रजापतिः)

समस्त प्रकार से परिपूर्ण होने से पौर्णमासी को पूर्णिमा कहते हैं। इस समय जो देवों की सभा में यज्ञ में लगे हुए होते हैं वे अपनी महिमा से स्वर्गधाम प्राप्त करते हैं। पूर्णमास शक्ति और बल युक्त होता है, इसलिये हम सभी उनका यजन करते हैं। ''पूर्णिमा से हम अक्षय धन प्राप्त करें।'' इस जगत् के अनन्त रूपों को उत्पन्न करनेवाले प्रजापति से भिन्न कोई नहीं है। यज्ञ हमारी कामना को पूर्ण करे और हम धन सम्पन्न बनें। हम स्वर्ग में प्रवेश करें। पूर्णिमा का दिन और रात पूजन के योग्य है (अथर्ववेद 7.80.1–3)। ''सूक्त में पौष माह की पूर्णिमा को ऐश्वर्यदात्री कहा गया है। पौष (चन्द्रामास) में चन्द्रमा पुष्य नक्षत्र में रहता है।'' श्रीविद्या के आर्षग्रन्थों के अनुसार दीपावली से पूर्व आनेवाली ''शरद पूर्णिमा'' को श्री साधना करना सर्वोत्तम

रहता है। शरद पूर्णिमा को ही वर्ष में एक बार चन्द्रमा सम्पूर्ण कलायुक्त होता है। ''शरद् पूर्णिमा को सभी प्रकार के ऐश्वर्य देनेवाली महादेवी श्री राजराजेश्वरी महालक्ष्मी की साधना, उपासना करना सार्थक रहता है। इस पावन दिन महर्षि अगस्त्य, मन्मथदेव एवं मुनिश्रेष्ठ दुर्वासा की श्री मन्त्र पद्धत्ति, श्रीललिताद्विशती, श्रीललितासहस्रनाम, श्रीललितास्त्वराज, श्रीसूक्त आदि का पाठ स्तुति की जाती है। आचार्य टी.वी. कपाली शास्त्री ने श्रीविद्या के सारतत्त्व की रचना की है।'' श्रीविद्या प्राप्ति के लिए सुरूचिसम्पन्न होना भी अनिवार्यता है।'' बीसवीं शती में सन 1941–1953 में श्रीबदरीनाथ स्थित ज्योतिर्पीठ के जगद्गुरूशंकराचार्य स्वामी ब्रह्मानन्द सरस्वती पवित्र कैलास के रहस्यमय सिद्धाश्रम ज्ञानगंज से श्रीविद्या दीक्षित होकर पधारे। उधर बदरीनाथ की ज्योतिर्पीठ पर 165 वर्ष से कोई शंकराचार्य नहीं था। तत्कालीन राष्ट्रपति डॉ. राजेन्द्र प्रसाद, तत्कालीन उपराष्ट्रपति डॉ. सर्वपल्ली राधाकृणनन् ने शंकराचार्य स्वामी ब्रह्मानन्द सरस्वती को साक्षात वेद कहा। जगद्गुरू शंकराचार्य स्वामी ब्रहानन्द सरस्वती ने श्रीविद्या के चमत्कार से 160 वर्षों से जीर्णशीर्ण मन्दिरों को नवरूप दिया। जगद्गुरू शंकराचार्य स्वामी ब्रह्मानन्द सरस्वती ने अपने दो शिष्यों को सिद्धाश्रम ज्ञानगंज भेजा (यह अलग कथा अलग है कि वे वहाँ दीक्षित नहीं हो सके।)। गुप्तब्रह्मविद्यासंसद के अनुसार गवल द्वीप का केन्द्र श्रीयन्त्र पर निर्मित है। गुप्तब्रह्मविद्यासंसद का दावा है कि वाशिंगटन डीसी इसका गवाह है। देश की छोटी काशी जयपुर का परकोटे का शहर ''श्रीयन्त्र'' आधारित है। सुप्रसिद्ध इतिहासकार सर जदुनाथ सरकार ने सन 1734 में जयपुर (स्थापना के काल) में ''अश्वमेध यज्ञ'' होने की पुष्टि की है।

असमृद्धि–अलक्ष्मी–ऋणनाश के वैदिक मन्त्रों में वेद देवों की स्तुति, उपासना, यज्ञ आदि के अलावा लोकपरमार्थ–लोककल्याण– लोकसंग्रह के लिए धन (दान) देने को कहा है (इसमें व्यक्तिगत आधि व्याधि के लिए भगवद् अनुष्ठान के व्यय सम्मिलित नहीं हैं।)। मन्त्रों में कुशलतम आर्थिक तन्त्र के सूत्र भी दिये हैं। यह अभूतपूर्व है कि द्रव्य प्राप्ति, समृद्धि आदि के लिए वैदिक देवता–रुद्र, सविता, सूर्य, उषा, पूषा, मरूद्, अश्विनौ, प्रजापति, इन्द्र, श्येन, अग्नि एवं वैश्वानर अग्नि, सोम, अर्यमा, मित्र, सरस्वती, धाता, भग, वरुण, वायु, द्यौ, पृथिवी, त्वष्टा, ऋभु, विश्वावसुगन्धर्व, वास्तोष्पति, विश्वेदेवा, वनस्पति आदि की स्तुति एवं यज्ञ का उल्लेख है। ''इसका तात्पर्य यह है कि वेद का प्रत्येक देवता श्री समृद्धि देने में सामर्थ्यवान है।''

## सौमाग्यद्रविणम्: सविता देवता (172)

अथर्ववेद के सातवें काण्ड का सत्रहवाँ सूक्त ''सौभाग्य द्रविणम्'' के नाम से विख्यात है। सूक्त में मन्त्रद्रष्टा कवि भृगु ने दिव्य प्रकाश सविता को देवा चुना है। सविता देवता सृष्टि को प्रसव देनेवाले हैं। सविता का सर्वज्ञात मन्त्र गायत्री छन्द में है। सविता देवता का पूर्ण (गायत्री) मन्त्र विरले ही उपलब्ध है:, वह निम्न है:

ऊँ भू र्भूवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गोदेवस्य
धीमहि धियो नः प्रचोदयात्।
ऊँ आपो ज्योति रसोऽमृतं ब्रह्म भूर्भुवः स्वरोम्।।ऊँ।।

(कुछ आचार्य इस मन्त्र की प्रथम पंक्ति को ''ऊँ भूभुर्वः स्वः तस्ववितुर्व्वरेण्यम्भर्गो देवस्य धीमहि धियो न प्रचोदयात्।'' लिखते हैं।)। यह सविता देवता का सम्पूर्ण (गायत्री) मन्त्र मोक्ष प्रदाता है। वेद में गायत्री देवता नहीं हैं। प्रकारान्तर में गायत्री वेदमाता कहलाई । कोटि ब्रह्माण्डों को प्रसव देनेवाले सविता देवता सौभाग्य देनेवाले हैं। सूर्य किरण चिकित्सा में लिख चुके हैं कि सन् 1708 में कर्नाटक के पूर्व प्रधानमन्त्री आचार्य भास्कर राय ने सविता देवता–सूर्य देवता की तीन ऋचाओं को आधार बनाकर ''कायाकल्प'' किया। इसके लिए ''तृच भास्कर'' ग्रन्थ पढ़ें।

## श्री सौभाग्यवर्धन (173)

बृहस्पते सवितवर्धयैनं ज्योतयैन महते सौभाग्य।
संशितं चित्संतरं सं शिशाधि विश्व एनमनु मदन्तु देवाः।।1।।
(अथर्ववेद काण्ड 7 सूक्त 16; ऋषिः भृगुः; देवता–सविता)
तो सवितः सत्यसवां सुचित्रामाहं वृणे सुमति विश्वाराम्।
यामस्व कण्वो अदुहत्प्रपीनां सहस्रधारां महिषो भगाय।।1।।
(अथर्ववेद काण्ड 7 सूक्त 15; ऋषि भृगुः; देवता–सविता)

हे ज्ञानपते सविता! सूर्य, तेज, आपः; वायु, पृथ्वी, वनस्पति आदि देवों का आशीर्वाद सहायता (आपकी कृपादृष्टि) से हमें उत्तम प्रकार प्राप्त हो और उनकी शक्ति प्राप्त करके उन्नति का साधन करें और तेजस्वी सौभाग्यवान होकर ऐश्वर्य के सहभागी बनें। हे सविता! हमारी उन्नति सौभाग्य ऐश्वर्य में कोई अवरोध नहीं हो एवं हम अखंड उन्नति का साधन कर सकें (अर्थात सौभाग्य, ऐश्वर्य के मार्ग में विरोध शमन करें।) (अथर्ववेद 7.16.1)।

जिस शक्ति को ज्ञानी प्राप्त कर श्रेष्ठ बनते हैं, हम उस सत्यप्रेरक, विलक्षण शक्तिवाली, सर्वरक्षक, उत्तम मति रूप बुद्धि शक्ति (सविता) को स्वीकार करते हैं। सविता के मन्त्र में कहा है: ''धियो योनः प्रचोदयात्।''

सविता देवता बुद्धि को चेतना देता है। यहाँ धियः के स्थान पर सुमति शब्द का प्रयोग किया गया है (अथर्ववेद 7.15.1)।

यह बात अलग है कि कुछ अध्येताओं ने अथर्ववेद के द्वितीय काण्ड के ग्यारहवें सूक्त को ''श्रेय प्राप्ति'' का घोषित किया, लेकिन इसका शाब्दिक अर्थ एवं भावार्थ श्रेय प्राप्ति से सम्बन्धित नहीं है।

अथर्ववेद में स्वस्ति के सूक्त तीसरे काण्ड, छठे काण्ड, सातवें काण्ड आदि में हैं।

## कल्याण प्राप्तिः स्वस्ति (174)

श्येनोऽसि गायत्र छन्दा अनु त्वा रभे।
स्वस्ति मा सं वहास्य यज्ञस्योदृचि स्वाहा।।1।।
ऋभुरसि जगच्छन्दा अनु त्वा रभे।
स्वस्ति मा सं वहास्य यज्ञोस्योदृति स्वाहा।।2।।
वृषासि त्रिष्टुप्छन्दा अनु त्वा रभे।
स्वस्ति मा सं वहास्य यज्ञस्योदृचि स्वाहा।।3।।
(अथर्ववेद काण्ड 6, सूक्त 48; ऋषिः अंगिराः प्राचेतसः; देवता—मन्त्रोक्तः)

ऋग्वेद में ''सुपर्ण श्येन'' का उल्लेख है। श्येन दिव्य पक्षी मन के वेग के समान गतिवान है। ऋग्वेद में कहा है कि सोम देव लौह के सौ पुरों के बीच सुरक्षित बन्द था। श्येन ने सौ पुरों को ध्वस्त किया और सोम के मधुमय अंश को तोड़कर पंजों में दबाकर इन्द्र के लिए पृथिवी पर ले आए। अतः दिव्य श्येन पक्षीराज कहलाये। ब्राह्मण ग्रन्थों में श्येन को लेकर कर्मकाण्डीय विकास हुआ। शतपथ ब्राह्मण में ''अग्नि को ही सुपर्ण गरूत्मान्'' के रूप कल्पना की गई है। शुक्ल यजुर्वेद में अग्नि को दिव्य सुपर्ण के रूप में वर्णित किया है। अतः ''अग्निरूप श्येन'' है। पुरा देवशास्त्र में वैदिक दिव्य श्येन महारुद्र के परमाराधक गरूड देव का नव रूप लेते हैं। दिव्य सुपर्ण श्येन को कुद्रू एवं सुपर्णा के आख्यान में प्रस्तुत किया गया।

सूक्त में मन्त्र द्रष्टा अंगिराः प्राचेतसः महर्षि ने कहाः हे देव! आप सबकी प्राण रक्षा का छन्द धारण करने वाले श्येन के समान गतिशील हैं (आपकी गति मन की गति से भी तीव्र है।)। इसलिए हम आपके लिए सत्कार्य का प्रारम्भ करते हैं। आप जगत् की भलाई का छंद धारण करनेवाले एवं बहुत ही कर्मकुशल हैं। हम यज्ञ के द्वारा आत्मसमर्पण करते हैं (स्वाहा शब्द का अर्थ—अपना करके कहने योग्य जो जो पदार्थ हैं उन सभी का विश्व कल्याण, भलाई के लिए समर्पण करना है।)। वास्तव में यज्ञ में आत्मशक्ति

का समर्पण महत्वपूर्ण है। इसी उद्देश्य से ''स्वाहा न मम'' यह पदार्थ मैने यज्ञ में दिया है अब मेरा नहीं है कहा जाता है। यज्ञन देव को आत्मसर्वस्व का समर्पण है। यजन धर्म, अर्थ, काम एवं मोक्ष के स्थान पर देव की प्रसन्नता, लोकपरमार्थ, लोककल्याण एवं लोकसंग्रह के लिए करना चाहिए। सूक्त के अनुसार आप तीनों–अध्यात्म, अधिभूत एवं अधिदैवत सम्बन्धी साध्य साधन का छन्द धारण करनेवाले हो। आप दिव्य वृषभ के समान महासामर्थ्यवान हैं। इसलिये यज्ञ के तत्काल बाद मुझे सुख से ले चलने की कृपा करें (कल्याण प्रदान करें।)। मैं अपनी शक्ति सामर्थ्य, सुख का सबको भलाई के लिए उपयोग करूंगा (अथर्ववेद 6.48.1–3)।।ऊँ।।

# ऐश्वर्य श्री दायक हिरण्यधारणम् : हिरण्य से सर्वोपचार

अथर्ववेद के बीसवें काण्ड का छब्बीसवां सूक्त हिरण्य, अग्नि आदि का है। हिरण्य का अर्थ सोना (स्वर्ण), सुनहरा, सुवर्ण, मन्दार वृक्ष, मूल्यवान धातु, रेत–शुक्र आदि हैः हिरणमेव स्वार्थे यत्। वैदिक देवों को हिरण्मय कहा गया है। हिरण्य श्री–ऐश्वर्य–सौभाग्य– समृद्धि–पुष्कलता आदि का भी सूचक है।

इसी के साथ हिरण्य सोना खनिज द्रव्य आरोग्य देने वाला है। इसे सुवर्ण, स्वर्ण, कनक, हेम, सोनु, सोनें, मंगारम, तिला, जर, जहब, गोल्ड और एरम के नाम से भी जाना जाता है। भैषज्यविद्या में सोना शीतल, वीर्यवर्धक, कामोद्दीपक, भारी, कड़वा, कसैला, पचने में स्वादिष्ट, पौष्टिक, नेत्रों के लिए हितकारी, बुद्धि–स्मरण–मस्तिष्क शक्ति को बढ़ाने वाला, क्षयरोग नाशक, उन्माद–त्रिदोष–शोष–ज्वर नाशक एवं हृदय को बल देनेवाला है। यह कान्ति और आयु में वृद्धि करता है। सोने में किसी विषाक्त जीवाणु का संक्रमण नहीं होता है। स्वर्ण भस्म अडूसे के पत्ते के रस एवं शहद में चाटने से राजयक्ष्मा (टीबी) में लाभ होता है। गिलोयसत्त्व, शीतोपलादि चूर्ण में स्वर्ण भस्म देने से फेफड़ों के रोग में लाभ होना निश्चित है। स्मरणशक्ति मेधा वृद्धि के लिए सोने के वर्कों को वच एवं शहद में देते हैं। ब्राह्मी, शंखाहुली एवं शहद के साथ स्वर्ण भस्म उन्माद समापन में प्रभावी है। दूध में स्वर्णभस्म लेने से

खाँसी गायब होती है। नपुंसकता में स्वर्ण वर्कों से बना माजूनतिला देते हैं। विषनाशन के लिए सोने के वर्कों को शहद में मिलाकर दिया जाता रहा है। स्वर्ण भस्म को केसर के साथ लेने अथवा दाल में घी के छोंकन सोने की गिन्नी के प्रयोग से शरीर–चेहरे की कान्ति बढ़ती है। छोंकन के बाद घी से गिन्नी निकाल लेते हैं। गिन्नी के प्रभाव से उबलता घी सुनहरा हो जाता है। स्वर्ण भस्म जल मंगारे के साथ प्रयोग से पुरुषार्थ बढ़ता है। स्वर्ण भस्म को सोंठ, लौंग एवं काली मिर्च के साथ देने से त्रिदोष दूर हो जाता है। आयुर्वेदविदों का मानना है कि स्वर्ण भस्म सभी रोगों में सेवन लाभदायक है, किन्तु सेवन उचित अनुपात में लें। स्वर्ण रसायन में सुवर्ण भस्म, चन्द्रोदय, सुवर्ण बग, मोती पिष्टी, अभ्रक, गिलोय सत्त्व, छोटी इलायची, बंशलोचन, पीपर, मुलहटी, बायबिडंग, बादामगिरि चूर्ण एवं शहद होता है। स्वर्ण रसायन से जीवनी शक्ति में अभूतपूर्व वृद्धि होती है। यह बल, कान्ति, ओज, तेज, प्रतिभा आदि का विकास करता है। सारसंक्षेप में स्वर्ण भस्म को दूसरी ओषधि में मिलाने से उसकी शक्ति मायावी रूप ग्रहण करती है। यह स्मरण रहे कि सन 1838 में लार्ड मैकाले ने तत्कालीन भारत मे प्रचुरतम मात्रा में स्वर्णोपयोग से चमत्कृत होकर भाषण दिया। भारत में स्वर्ण निर्माण की गुप्त रसज्ञता अथवा रससिद्धि (रसविद्या) रही। यह सोना बनाने की रससिद्धि, अपरसायनविद्या, रसज्ञ एवं कीमियागीरी विश्व में आकर्षण का केन्द्र रही। सूर्यविज्ञान से किसी भी पदार्थ को स्वर्ण में परिवर्तित किया जा सकता है। भारत में रांगे एवं पारे से सोना बनाने की विद्या रहस्य बनी है।

## हिरण्यः रोगोपचार (175)।

अग्नेः प्रजातं परि यद्धिरण्यममृतं दध्रे अधि मर्त्येषु।
य एनद्वेदु स इदेनमर्हति जरामृत्युर्भवति यो बिभर्ति।।1।।
यद्धिरण्यं सूर्येण सुवर्णं प्रजावन्तो मनवः पूर्व ईषिरे।
तत्त्वा चन्द्रं वर्चसा सं सृजत्यायुष्मान्भवति यो बिभर्ति।।2।।
आयुषे त्वा वर्चसे त्वौजसे च बलाय च।
यथा हिरण्यतेजसा विभासासि जनाँ अनु।।3।।
येद्वद राजा वरुणो वेद देवो बृहस्पतिः।
इन्द्रो यद्वृत्रहा वेद तत्त आयुष्यं भुवत्तत्ते वर्चस्यं भुवत्।।4।।
(अथर्ववेद काण्ड 19, सुक्त 26; ऋषिः अथर्वा; देवता–अग्निः, हिरण्यं च)

हिरण्यं (स्वर्ण, सोना) की उत्पत्ति अग्नि से हुई है। हिरण्यं मानवों के लिए अमृततुल्य है। इस गुप्त रहस्य को जाननेवाला ही सुवर्ण धारण एवं प्रयोग (ओषधि) के योग्य है। इसको धारण एवं उपयोग से लम्बी आयु रहती

है। सर्वप्रथम सूर्य ने प्रजाओं के समेत प्राप्त किया (स्वर्ण भी सूर्य की भांति सुनहरा होता है।)। यह चमकता हुआ तेजस्वी बनाता है। इसका प्रयोग आयुष्मान करता है। अतः स्वर्ण आयुष्य, तेज, शक्ति, बल आदि के लिए उपयोग किया जाता है। इसके प्रयोग से जन के बीच में सोने के तेज से चमकता है। बृहस्पति एवं इन्द्र से सम्बन्ध है। स्वर्ण से राजा वरुण, देव बृहस्पति एवं इन्द्र का दिव्याशीर्वाद भी प्राप्त होता है। यह स्वर्ण आयुष्य एवं तेज वृद्धिकारक हो (अथर्ववेद 19.26.1–4) । सूक्त के अनुसार स्वर्ण से राजा वरुण, सूर्य, अग्नि, बृहस्पति एवं इन्द्र का गहन सम्बन्ध है। पांचों वैदिक देवता श्री, ऐश्वर्य, समृद्धि, सौभाग्य, धन आदि देनेवाले हैं। सूक्त में वैदिक देवता वरुण को राजा से सम्बोधित किया है। सूक्त में स्वर्ण की उत्पत्ति अग्नि देवता से और सूर्य से सर्वप्रथम साक्षात्कार का वर्णन है। स्वर्ण आयुष्यप्रदाता है, दूसरे शब्दों में सर्व ओषधि से है। वेद काल से प्राचीन काल तक स्वर्ण की यज्ञोपवीत, कटि में करधनी आदि पहनना आम रहा। स्वर्ण पीले रंग की किरणों को ग्रहण करता है। सूर्य तन्त्र में पीला रंग देवताओं के गुरू बृहस्पति का है। गुरू बृहस्पति ज्ञान के देव हैं। सुनहरा एवं पीला रंग बुद्धि का प्रतीक है। वनोषधिविदों के अनुसार ''पीले काशीफल में स्वर्णांश होता है।'' तक्षशिला के विश्वविख्यात आचार्य विष्णुगुप्त कौटल्य चाणक्य का प्रियतम आहार (स्वर्णांश के कारण) काशीफल रहा। भारतीय ककुदवाली गोमाता के मूत्र में स्वर्ण होता है। यही मूलभूत रही कि स्वर्ण के सेवन के लिए भारत में काशीफल का हलुवा, रायता, सब्जी आदि और गोमूत्र सेवन का चलन रहा। उधर सुनहरे या हल्के पीले रंग के परिधान पहनना भी कारगर सिद्ध होता है। काशीफल, गोमूत्र एवं पीला परिधान तीनों ही सहज उपलब्ध है। इन तीनों के प्रयोग से दिव्य प्रभाव मिलना निश्चित है। इनका घरेलु विकल्प निःशुल्क हल्दी है। कण्ठ में हल्दी का गांठ पहनी जा सकती है।।ऊँ।।

## गाढ़ निद्रा विधि

अथर्ववेद के मन्त्र द्रष्टा ऋषि गण ने अन्तर्चेतना, अन्तर्दृष्टि से निद्रा नहीं आने या प्रगाढ़ निद्रा नहीं आने की महाव्याधि महासमस्या को चिन्हित किया। प्रगाढ़ नींद या निद्रा नहीं आने से अनेक आधि–व्याधि घेर लेती हैं।

रोगग्रस्त होने से सामर्थ्य एवं कार्यक्षमता बुरीतरह प्रभावित होती है। यह सूक्त निद्रा के लिए आत्मशक्ति के प्रयोग का मार्ग प्रशस्त करता है। दूसरे शब्दों में मन्त्र द्रष्टा ऋषि प्रगाढ़ निद्रा के लिए ओषधि के प्रयोग के पक्षधर नहीं रहे। उनकी दृढ़ मान्यता रही की सृष्टि के संरक्षक परमेष्ठी दिन एवं रात जाग्रत अवस्था में रहें और सबकी रक्षा करें। क्योंकि परमेष्ठि के दिन का समापन महाप्रलय है।

## प्रगाढ़ निद्रा उपाय (176)

सहस्रशृंगो वृषभो यः समुद्रादुदाचरत्।
तेना सहस्ये ना वयं नि जनान्त्स्वापयामसि।।1।।
न भूमिं वातो अति नाति पश्यति कश्चन।
स्रियश्च सर्वाः स्वापय शनुश्चेन्द्रसखा चरन्।।2।।
प्रोष्ठेशयास्तल्पेशया नारीर्या ब्रह्मशीवरीः।
स्त्रियो याः पुष्पगन्धयुस्ताः सर्वाः स्वापयामसि।।3।।
एजदेजग्रभं चक्षुः प्राणमजग्रभम्।
अंगान्यजग्रभं सर्वा रात्रीणामतिशर्वरे।।4।।
य आस्ते यश्चरति यश्च तिष्ठन्विपश्यति।
तेषां सं दध्मो अक्षीणि यथेदं हर्म्यं तथा।।5।।
स्वप्तु माता स्वप्तु पिता स्वप्तु श्वा स्वप्तु विश्पतिः।
स्वपन्त्वस्यै ज्ञातयः स्वप्त्वयमभितो जनः।।6।।
स्वप्न स्वप्नाभिकरणेन सर्वं नि ष्वापया जनम्।
ओत्सूर्यमन्यान्त्स्वापयाव्युषं जागृतादहमिन्द्र इवारिष्टो असितः।।7।।
(अथर्ववेद, काण्ड 4, सूक्त 5; ऋषिः–ब्रह्मा; देवता–स्वापनं, वृषभः)

यह सूक्त प्रगाढ़ निद्रा लाने का अचूक उपाय प्रस्तुत करता है। सूक्त में कहा है कि रात में चन्द्रमा निकलने पर उसकी शान्ति का मन में ध्यान करने से मन शान्त होता है। उससे प्रगाढ़ निद्रा आना निश्चित हैं। मन में यह विचार हो कि मन्द–मन्द वायु बह रही है। उस पवन का आनन्द लें। इस आनन्द से आँखें, अंग एवं अवयवों और प्राण को शान्त करने से निद्रा आती है। तरूणों को विचार से वृत्तियाँ शान्त करनी चाहिये। साथ ही मन की शान्ति में वृद्धि करनी होगी। परिणामतः सुखपूर्वक नींद ले सकेंगे। सोते समय सुरक्षा की समुचित व्यवस्था भी अनिवार्यता है। सुरक्षा व्यवस्था श्वान की भांति स्वामी भक्त या सत्यनिष्ठ हो। सूक्त का अन्तिम सूत्र पहेली है। ''रक्षक पुरुष हों, वे दूसरों को शान्ति से रात को सोन दें, परन्तु स्वयं उत्तम प्रकार जागते रहें और सबकी रक्षा करें।'' इस सूक्त के देवता ऋषभ और

स्वापन हैं। मन्त्र द्रष्टा ऋषि ब्रह्मा ने प्रगाढ़ नींद के लिए मन विचार की प्रचण्ड शक्ति के संकल्प को काम में लेने का उपाय सुझाया है।।अथर्ववेद 4. 5. 1–7।।

## विश्व के रक्षा के वैदिक रक्षोहण अनुवाक्

### वैश्विक महामहारी महासंकट निवारक (177)

रक्षोहणं वलगहनं वैष्णवीमिदमहं तं वलगमुत्किरामि
यं मे निष्टयो यममात्यो निचरवानेदमहं तं
वलगमुत्किरामि यं मे समानो यमसमानो
निचखानेदमहं तं वलगमुत्किरामि यं मे सबन्धुर्य–
मसबन्धुर्निचखानेदमहं तं वलगमुत्किरामि यं मे
सजातो यमसजातो निचखानोत्कृत्यां किरामि।।
(यजुर्वेद, अध्याय 5, मन्त्र 23)
रक्षोहण व्वलगहनं व्वैष्णवीमिदमहन्तं व्वलगमुत्किरामि
यम्मे निष्टयो यममात्यो निचखानेदमहन्तं व्वलगमुत्किरामि
यम्मे समानो यमसमानो निचखानेदमहन्तं व्वलगमुक्तिरामि
यम्मे सबन्धु र्व्यम सबन्धुर्न्निचखानेदमहन्तं
व्वलगमुत्किरामि यम्मे सजातो यमसजातो निचखानोत्कृत्यांकिरामि।।
(यजुर्वेद 5.23।।)
रक्षोहणं वाजिनमा जिघर्मि मित्रं प्रथिष्ठमुप यामि शर्म।
शिशानो अग्निः क्रतुभिः समिद्धः स
नो दिवा स रिषः पातु नक्तम्।।1।।
अग्नी रक्षांसि सेधति शुक्रशोचिरमर्त्यः।
शुचिः चावक ईडयः।।26।।
अथर्ववेद, काण्ड 8, सूक्त 3, मन्त्र 1 एवं 26।।

वेद में जगत्–वैश्विक अथवा देश में महामारी महासंकट से मुक्ति के लिए रक्षोहण अनुवाक् वर्णित हैं। ऋग्वेद, यजुर्वेद एवं अथर्ववेद के रक्षोहण अनुवाक सुप्रसिद्ध हैं। अथर्ववेद का रक्षोहण अनुवाक 26 मन्त्रोंवाला है। यह अथर्ववेद के आठवें काण्ड का तीसरा सूक्त है। इसका देवता अध्यात्मिक

रहस्यमय अग्नि है। दिव्य अग्नि चित्त तत्त्व है। वैदिक मन्त्र द्रष्टा ऋषि चातन रक्षोहण के लिए अनन्त शक्तिवान अग्नि का आह्वान कर रहा है। प्रथम मन्त्र में कहा है कि (दिव्य अग्नि) दुष्टों (राक्षस का एक अर्थ शरीर को अन्दर ही अन्दर नष्ट करनेवाले अदृश्य जन्तुओं जीवाणुओं से है।) का नाश करनेवाला महाशक्तिवान सुप्रसिद्ध हितकर्ता हमेशा प्रशंसनीय है। इससे सुख प्राप्त होता है। वह उत्तम कर्म करनेवाला, तीक्ष्ण अथवा उग्र प्रयत्न करके हमें दिन–रात शत्रुओं से बचावे। अन्तिम मन्त्र कहा है कि अमर, अजर, तेजस्वी, पवित्र, शुद्धता करनेवाले प्रशंसनीय दिव्य अग्निदेवता राक्षसों का नाश करनेवाले हैं। सूक्त में दुष्टों (विषाक्त अदृश्य जीवाणु एवं भौतिक शत्रुओं) के लक्षण क्रमशः दुर्हार्द (दुष्ट हृद्‌यवाला), रक्षः या राक्षसः (रक्षणकरने का ढोंग रचकर घात करे); असु–तृप् (दूसरे प्राणियों के प्राणों की बलि से तृप्त होनेवाला); धूर्वन् (घात पात एवं नाश करनेवाला), भंगुरावत् (दूसरों का सर्वनाशकर्ता), अभिदासन (दूसरों को बंधन में डालना एवं मृत्यु), हिंस्रः–शरूः (हिंसा–नाशकर्ता), शफा–रूज् (रोग से अवयवों को तोड़नेवाला), रिषः (विध्वंसकर्ता), किमीदिन (दूसरों को मारने को तत्पर), यातुधानः (यातना देनेवाला), वृजिन (पापकर्ता–रोग को पाप कहा है), वाचास्तेन (वाणी का चोर), अदेवीः मायाः (धोखे से लूटनेवाला), मूरदेवः एवं सहमूरः (महाहिंसक, महाघातकी), क्रण्यात्–क्रविष्णुः–आमाद (मांस खानेवाला, शरीर के मांस मज्जा भक्षक, रक्त पीनेवाला), यः पौरूषेयेण अश्व्येन क्रविषा, यः पशुना संमक्ते (मानव एवं पशुओं के मांस से पुष्ट होनेवाला), मिथुनः शपाता (बुरे शब्दोपयोगी) आदि हैं।

दुष्टों के संहारक के भौतिक, दैविक, आधिदैविक, अध्यात्मिक गुण धर्मों में प्रमुख–मित्र–सखा भाव; प्राज्ञ–कान्तदर्शी–दूरदृष्टि; ज्ञानी–ब्रह्मविद्याज्ञाताः दिव्य तेजयुक्त; आचार से शुद्ध–पवित्रताकर्ता; प्रशंसनीयाचार; महाबलशाली एवं कर्तव्य से प्रतिबद्ध; ज्ञान से तेजस्वी; अजर; अमर्त्य; श्रेष्ठ कर्मों से प्रकाशित; तीक्ष्ण; अरिहन्त; दुष्टों का प्रतिकार करनेवाला; घातकनाशक; क्रूरकर्म विनाशक; दुष्टों को दण्ड देनेवाला; सज्जनों का रक्षक; यातना देनेवालों का काल और मांस भक्षक रोगों को नष्ट करनेवाला है। अथर्ववेद के दुष्टों के लक्षण वैश्विक–राष्ट्रीय महासंकट एवं महामारी के परिपेक्ष्य में सटीक हैं।

रक्षोहण अनुवाक महारुद्र महादेव शिव के पिनाकी धनुष के पाशुपतास्त्र के समान है। ऋग्वेद में रुद्र ने मर्यादा नैतिकता की स्थापनार्थ प्रजापति (ब्रह्मा) का सिर दिव्यास्त्र ने काट गिराया। यजुर्वेद के पांचवे अध्याय

का 23वां मन्त्र रक्षोहण का है। ''जगद्‌गुरू शंकराचार्यपीठपण्डित आचार्य रविशंकर शास्त्री के अनुसार यजुर्वेदीय रक्षोहण अनुवाक अपरोक्ष रूप से महातेजोग्र महेश्वरी वगला देवी का है। इसमें परमशक्तिवान दर्भ से यज्ञ करने का विधान है।'' दर्भ पर अथर्ववेद में अनेक सूक्त लिखे हैं। महातेजोग्र वगला की आराधना अरिहन्ता (शत्रुनाशक) है। यहाँ मूलभूत प्रश्न यह है कि अरि (शत्रु) और हन्ता (संहारक) कौन है? आगम अरिहन्ता के माध्यम से क्या संकेत दे रहे हैं? अध्यात्मिद ब्रह्मज्ञान अध्येता ''आन्तरिक शत्रुओं–काम, क्रोध, मद, मोह, मत्सर्य आदि का समापन चाहते हैं। आन्तरिक शत्रुओं पर विजय से मन और आत्मा निर्मल होती है। यह बात अलग है कि अरिहन्त शब्द को भौतिक अर्थों में शत्रु दमन समापन लिया गया। इसे व्यापक सार्वजनीन अर्थों में मानव जाति के लिए महासंकट के निवारणार्थ प्रयोग में लेने का निर्देश है।'' रक्षोहण अनुवाक का प्रयोग छह दशक पहले भी हुआ समझा जाता है। उसके वांछित परिणाम भी रहे। आगम में इस तरह के असंख्य प्रयोग वर्णित हैं।

तपोनिधि सिद्ध स्वामी विद्यारण्य महाराज के शिष्य डॉ. श्याम शर्मा काव्यतीर्थ के अनुसार आगम में अरिनाशक अनेक प्रयोग हैं, लेकिन लोककल्याण जनरक्षा के लिए रक्षोहण अनुवाक का प्रयोग कौन करेगा? लोकहित में आगम प्रयोगों का चलन नहीं के बराबर है। दूसरे, विशुद्ध हवन सामग्री–समिधा–वनोषधि उपलब्धि, कर्मकाण्ड अनुष्ठान में पारंगत और मन्त्रों का सही उच्चारण करनेवाली त्रिशक्ति भी विकट समस्या है। आचार्य जयप्रकाश शास्त्री ने स्पष्ट किया कि कारोबारी लाभार्जन प्रवृत्ति के कारण नवग्रह काष्ठ तक भी वास्तविक नहीं मिल रही है। आगमविद एवं पूर्व निर्वाचन आयुक्त श्री जी.वी.जी. कृष्णमूर्ति के अनुसार जिनके पास वैदिक यज्ञ करने का मन एवं प्रतिबद्धता है, उनके पास शक्ति (सामर्थ्य–धन–संसाधन) नहीं हैं; जिनके पास समस्त संसाधन हैं, वे लोक (प्रदेश, देश एवं विश्व) के हित के प्रति उदासीन, अप्रतिबद्ध, भौतिकता के रागरंग में आकंठ डूबे हैं। महासिद्धों–अध्यात्मविदों की तलाश आकाश कुसुम तोड़ने के समान हैं। तप और उपासना में लगे महात्मागण विरक्त लगते हैं। जयपुर के पूर्व राजगुरू पण्डित विद्यानाथ ओझा ने उनके परिवार के मिथिला के विजया से आकर विश्वविख्यात अश्वमेध महायज्ञ करनेवाला जयपुर के तत्कालीन महाराजा के राजगुरू बनने का रोचक किस्सा सुनाया। मिथिला के परिव्राजक ओझाजी प्रजापति ब्रह्मा के पुष्कर में अनुष्ठान के लिए निकले। परिव्राजक ओझाजी महातेजोग्र जगत्‌जननी छिन्नमस्ता देवी के अनन्य भक्त थे। जयपुर रिसायत

का शहर परकोटे के भीतर था। सांगानेरी दरवाजे के पास एक तिबारा रहा। देवी छिन्नमस्ता के महा उपासक ने वहीं डेरा जमाया और पूजा प्रारंभ की। रियासत के ऐय्यारों (जासूस) ने महाराजा को तत्काल समाचार दिया कि तिबारे में एक महात्मा की खोपड़ी नीचे पड़ी है और धड़ बाकायदा अर्चना कर रहा है। यह उल्लेख करना आवश्यक है कि जयपुर का रणथम्भौर विजय का अभियान अनेक बार नाकाम रहा था।

गुलाबी नगर के बारे में यह लोकावधारणा है कि आमेर, जयपुर के जयगढ़ किले में बादशाह अकबर के युद्ध अभियान में मिली अकूत सम्पत्ति तिलिस्मी खजाने में दफन है। सो जयपुर के तत्कालीन महाराजा बिना समय खोये सांगानेरी दरवाजे पहुँचे। त्रिकालज्ञ परिव्राजक ने महाराजा की मूल समस्या रणथम्भौर को जान लिया। उन्होंने किला अधीन होने के लिए देवी छिन्नमस्ता अनुष्ठान का उपाय बताया। परिव्राजक ने वहीं अनुष्ठान किया और पुष्कर चले गए। इसी बीच किलेदार ने स्वयं आकर चाबी सौंपी। पुष्कर से लौटने पर ओझाजी का राजसी सम्मान हुआ। उनसे जयपुर का राजगुरू पद सम्हालने का निवेदन किया गया। महातन्त्रज्ञ ओझाजी ने विनम्र शब्दों में राजगुरू बनने का प्रस्ताव अस्वीकार किया। बहुत अनुनय विनय के बाद यह कहकर चले गए कि मिथिला से लौटकर आते हैं। महिनों बाद महातन्त्रज्ञ को ढूंढने रियासती दस्ता मिथिला गया। पर वे देवभूमि हिमालय गमन कर चुके थे। उनके भाई जयपुर के राजगुरू बने।

''साठ के दशक में वनखण्डेश्वर महादेव, दतिया के पीठाधीश्वर महातन्त्रज्ञ अनन्त स्वामीजी (श्री महावीर प्रसाद मिश्र–लाल बाबा) ने चीन से युद्ध के समय महादेवी धूमावती भ्रामरी देवी का महायज्ञ किया। दतिया पीताम्बरा पीठ में सुप्रसिद्ध चीन की दीवार है।'' ''राजगुरू पण्डित विद्यानाथ ओझा ने सत्तर–अस्सी के दशक में जयपुर रियासत का आपातकाल में जब्त मणों–किण्टलों सोना मन्त्र अनुष्ठान से दिलवाने का चमत्कार दिखाया।'' उन्होंने देशभर के तन्त्र जिज्ञासुओं को पात्रता के अभाव में ब्रह्मविद्याज्ञान तन्त्रशक्तिपात करने से साफ मना किया। इसके ठीक विपरीत राजगुरू ओझाजी ने उस समय ब्रह्मविद्या के प्रति उदासीन लेखक (राम शास्त्री) से वर्षों–वर्षों धर्म अध्यात्म तन्त्र आदि पर गुप्त संवाद किया। उनसे एक प्रश्न पूछा गया : ''राजा प्रजा का पिता होता है। अतः राजा प्रजा के पापों का वहन करता है, राजा के पापों का भार राजगुरू पर होता है। महातान्त्रिक वामक्षेपा (तारापीठ, बंगाल), स्वामी रामकृष्ण परमहंस आदि का अंत बहुत

दुखद रहा। अर्थात राजगुरू होने के कारण अन्तिम समय कैसा होगा, उनका हश्र क्या होगा''?

वर्तमान में महासंकटों की विकट भयानक स्थिति में अध्यात्मविद, तपस्वी, उपासक, साधक, सिद्ध आदि अथवा दिव्यशक्तिपात प्राप्त कितने उपलब्ध हैं? दिव्य शक्तिपात प्राप्त कहलानेवाले अपना समूची साधना तप दाव पर लगाकर ''लोकहित'' में परोक्ष अथवा अपरोक्ष रक्षोहण अनुवाक क्यों नहीं करते? पूर्व प्रधानमंत्री श्री पी.वी. नरसिम्हा राव ने सन 1996 लोकसभा चुनाव में हार के बाद कहा कि उन्होंने दतिया में अरिसंहारक वगलामुखी, श्रीविन्ध्यवासिनी देवी आदि का अनुष्ठान करवाया, किन्तु शर्मनाक हार क्यों हुई? ''श्री नरसिम्हा की आन्तरिक पीड़ा ही यह रही कि वास्तव में तन्त्रविद्या के सत्यनिष्ठ उत्तराधिकारी नहीं के बराबर हैं।'' उनकी अवधारणा सच भी रही। वे सन 2003–2004 में स्वास्थ बिगड़ने पर श्री आदित्यह्रद्यम् का पाठ सुनते रहे। श्री नरसिम्हा राव मन्त्र शक्ति में विश्वास एवं आस्थावान रहे।

अतः ''रक्षोहण अनुवाक सत्य'' है, लेकिन उसके गहन जानकार और सम्पूर्ण विधिविधान से सत्यनिष्ठा से लोकहित में अनुष्ठान करवानेवाले विरले ही मिलते हैं। ''यह अवश्य है कि वैदिक सूक्तों का अनुशीलन और प्रयोग करना आवश्यक है।'' ।।ऊँ।।

## वैदिक वनोषधियाँ :
## वर्तमान प्रचलित नामकरण

अथर्ववेद की रोग निवारण ओषधियों के वैदिक नाम और वर्तमान नाम भुलभुलैय्या में ले जाते हैं। वैदिक वनोषधियों के नामों के अनुसंधान में लेफ्टिनेंट कर्नल के.आर. कीर्तिकर एवं मेजर वी.डी.वसु की इण्डियन मेडिकल प्लान्टस; लेफ्टि. कर्नल आर.एन. चौपड़ा की इण्डिजेनस ड्रग्स ऑफ इण्डिया; वैद्य शामल दास की जंगलनी जड़ी बूटी; वैद्य जटाशंकर लीलाधरकृत वैद्यकल्पतरु; श्री वासुदेव शास्त्री की वनोषधि प्रकाश; महामहोपाध्याय शंकरदास शास्त्री का वनोषधि गुणादर्श; डॉ. वामनगणेश देसाई का ओषधि संग्रह; वनस्पति शास्त्री जयकृष्ण इन्द्र का साहित्य; शालिग्राम निघण्टु; डॉ.

एन.एल. बर्मन कृत फ्लोरा इण्डिया; मटेरिया मेडिका ऑफ हिन्दुस्तान; मिथिकल प्लान्टस ऑफ इण्डिया; इण्डियन मेडिकल प्लान्टस; आरोग्य अंक (कल्याण), अथर्ववेद का सुबोध भाष्य (श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर); श्री देवदत्त शास्त्री का अथर्ववेदीय तन्त्र विज्ञान; पण्डित केशव देव शास्त्री का अथर्व संहिता विधान; श्री पी.वी. बोले–योगिनी वाधानी की फील्ड गाइड टू दा कामन ट्रीज ऑफ इण्डिया; श्री एच.के. बाकरू कृत हर्ब दैट हील; वन वैभव; महाकवि कालिदास कृत ऋतु संहार; श्री ब्रान्दीस दियेत्रिच कृत इण्डियन ट्रीज; श्री मैक्स एडमसनकृत कैमीलियर फ्लोरिंग ट्रीज इन इण्डिया; ग्लोसरी ऑफ इण्डियन मेडीसनल प्लान्टस; श्री जे.एफ.दस्तूर का मेडीसनल प्लान्टस ऑफ इण्डिया एण्ड पाकिस्तान; श्री चन्द्रराज भण्डारी विशारद का वनोषधि चन्द्रोदय (प्रकाशन सन 1938) आदि अनेक ग्रन्थ सहयोगी सिद्ध होते है। श्री चन्द्रराज भण्डारी विशारद के वनोषधि चन्द्रोदय में तीन हजार के आसपास पृष्ठ हैं। कविराज नानक चन्द्र शर्मा एवं उनके सहयोगी श्री त्रिगुणा वैद्य और बौद्ध धर्म के सर्वोच्च धर्माचाय दलाई लामा के चिकित्सक ने इस दिशा में अग्रणी कार्य किया है।

अथर्ववेद की दिव्य ओषधियों कुछ वर्तमान नाम बहुत ही अलग हैं। इस दिशा में वैदिक संस्कृत नामों के वर्तमान प्रचलित संस्कृत और लोक नाम का अन्वेषण सागर में मोती तलाशने के समान है। यह अलग बात है कि अन्ततः गहन शोध अनुसंधान से कुछ सैकड़ों वैदिक ओषधियों के वर्तमान नामों का रहस्योद्घाटन ही हो गया।

## वैदिक ओषधियाँ : प्रचलित नामकरण(178)

वेद में रस–ओष् का धारण करनेवाली ओषधि कहाती है। काश्यप संहिता में दीपन पाचनादि गुणोंवाला द्रव्य ओषधि कहा गया है। वेद में दीर्घायु जीवन के अनेक सूक्त हैं। वेद वनोषधि अथवा वानस्पत्य के बारे में भी कल्पतरु की तरह अनन्त महासमुद्र है। वेदों में वर्णित ओषधियों के वर्तमान प्रचलित नाम भी चक्रव्यूह भेदन के समान है।

वेद की ओषधियों के कुछ प्रचलित नामों में प्रमुख गुरिच–गुडूची (गिलोय); स्त्राकत्य (रुद्राक्ष); फालमणि (फालबदरीफलम् एक प्रकार का रुद्राक्ष), जंगिड (अर्जुन); दशवृक्ष (विल्व, गँभारी, गोखुरी, पृश्निपर्णी, श्योनक, शालपर्णी, पाटल, दोनों कटोरी); ब्रह्मवृक्ष (पलाश, ढाक); औदुम्बर–उदुम्बर (गूलर); पृश्निपर्णी (पिठवन); मुनिदेव (अगस्त्य वृक्ष); सहस्रवीर्या (सफेद दूब); अपामार्ग (लटजीरा, चिचड़ा, उंझा); इन्द्रदु, वीरद्रु (अर्जुन); पूतद्रु (एकमुखी रुद्राक्ष); दर्भ (कुशा, डाब); शतवीर्याः (शतावर); गायत्री (खैर, खदिर, कत्था);

अश्वत्थ (पीपल); शण (सन, पटसन); आशापाल (अशोक); शतपुष्पा (सौंफ); रुद्रा (गुमा, हलकुसा); विश्वदेवा (सहदेवी); अमृता (हरड़); विषघ्नी (हरुच); अरिष्ट (गोखरू); नादेय (अश्ववार); तेजस्विनी (तेजबल); नाग्रदू (थूहर); दुग्धिका (दूधी लाल); अमृत (दूब); सुवर्णा (धतूरा); उग्रगंधा (नकछिंकनी); चक्राथा (नागरमोथा); अरिष्ठ (नीम); जन्तुजित (निम्बू); इन्द्राणि (काला अडूसा); कृमिघ्न (पागरा); प्लक्ष (राम अंजीर); संजीवनी (लाणांबूटी); कपोत सज्जीखार); रोहिणी (लोमकर्णी); सिंह (सहजना); विषानिका (शिकाकाई); जया (नहानीखपट); पावन (रुद्राक्ष); कण्डुघ्न (सरसों); स्वर्णपत्री (सनाय); शताक्षी (सोया); त्रिपादी (हंसपदी); जन्तुनाशक (हींग); पीता (शीशम); पयस्विनी (क्षीर काकोली); सूर्य्यकान्त (आतशी शीशा); नाग (सीसा); सौभाग्य (सुहागा); वज्र (हीरा); जीवनी (सालिब मिश्री); रूच्य (काला नमक); वसुक (साम्भर नमक); तस्तुव (कड़वी लौकी); लाक्षा (पीपल की लाख); स्परणी, सिलाची, कानिना (खदिर, ढाक, धव, वट पीपल गोंद); जीवन्ती (गिलोय); भास्कर, विवस्वान (मन्दार) (कुछ विद्वान अर्क आँकड़ा मानते हैं।); अरिष्टा (नागबला या रीठा); सुर्वचला (हुलहुल) (सूर्य पुत्री); जीवला (सिंहपिप्पली); अमौघा (लक्ष्मणा या श्वेत पुष्प की कटोरी); न्यग्रोध (कल्पवृक्ष); इन्द्रावारूणी (छोटी इन्दोरन); अहर्मणि, विभाकर, दिवाकर (श्वेत मन्दार या श्वेत अर्क); शचिद्रुम (पीपल); रमा (भृंगर); पुनर्नवा (गदापुन्ना); सहचरा (निर्गुण्डी); सुपर्ण (अमलतास); अपराजिता (नीलपुष्पा); महाबला (सहदेई या सहदेवी); श्रीवृक्ष (विल्ववृक्ष); रंजन, काम्पील (कबीला); त्रिककुद (निशोथ); कल्याणी (माषपर्णी); शुद्रा (प्रियंगुलता); मित्र (अतीस); पैद्व (श्वेत मदार की जड़); नलदी (जटामांसी); वरण (विशेष विल्व); वैश्वानर (चीता, चित्रक); अतिबला (ककई); जया (जूही); श्यामा (बड़ी पीपल); पिप्पली (पिप्पली); रजनी (हल्दी); गन्धर्व (एरण्ड); विष्वकसेन (बाराही कन्द); त्रायमाणा (ममीरा); वज्रपल्ली, काण्डवल्ली (हड़जोड़); मुन्ज (बाण, सरवत का सरकण्डा); वचा (घोड़ावच, निर्मली); अवि (कुलथी); रामा (असिक्री); शीर्ष (अगरू); नड (देवनलघास); सीस (सांसा); निविर्षी; श्येन (गरूड); रोहिणी (कुटकी, हरड़ की प्रजाति); वैकंकत (शमी वृक्ष में उगा पीपल); शमी (खेज़ड़ी, छोकर); पारिजात (हरश्रृंगार); घृताची (डोडा बड़ी इलायची); सोमराझी (वाकुची); शोण (रक्तपुनर्नवा); आसुरी (काली सरसों); पीतद्रु (सरई); गुग्गुल (गुग्गुल); चीप्रदु (चीड़); विक्षर (समुद्री फेन); रण (रन); अंजन (काजल); अंजन (पर्वत से प्राप्त सूरमा); रक्षोघ्न (श्वेत सरसों); कृष्णा (पिपरामूल); भूतघ्न (विडंग); मरीचि (सूर्य किरण); आपः—अप् (जल); मधुला (मुलहठी); ज्योतिष्मती (मालकांगनी); घृतकुमारी (ग्वारपाठा);

देवी (सौराष्ट्र या द्वारका की मिट्टी); रुद्ररेत (पारा); सिन्धुः (समुद्र या महानदी); धवन्याः आपः (मरुस्थली जल); अनूप्याः आपः (चश्मे–झरने का जल); खनित्रिमाः आपः (कुए–बावड़ी का जल); वृष्टि जल (वर्षा का पानी); दैवीः आपः (दिव्य जल–ब्रह्माण्डों की संधि का जल); वार्षिकीः आपः (मघानक्षत्र की वर्षा का जल); शतवृष्ण्य (वर्षा जल); उपजीवकोद्धृत (सफेद चींटी दीमक की बांबी की मिट्टी); पृथिवीसंवत् (ऊसर भूमि की मिट्टी); पृथिवी मृत्तिका (मिट्टी); धाती वृक्ष (आंवला–रुद्राक्ष–बदरी वृक्ष); सहस्रपर्णा (दूब); द्रुम (लोबान, लोभान्); सोमवल्ली (सोम वृक्ष); मधुजाता (ईख, गन्ना); उदक (जल); केशी (मुनि); अप्सरस् (आकाश की देवांगनाएँ, जलोत्पन्न ओषधि); आदित्यपर्णी (सूर्यकान्ताः); द्रवणम् (धन); मधु (शहद); कुम्भ (घड़ा): घृत (घी); क्षीर (दूध); दधि (दही); अजा (यज्ञश्रृंगी); नारी (अश्वबला); बिखमा (निर्विषी); पातालगरूडी (बक्खो); हिरण्यक्षीरा (ब्रह्मसुवर्चली); आकल्लक (अकलकरा); अगरू (अगर, वशिक); द्राक्षा (अंगूर, किशमिश); अंजनी (अंजनवृक्ष); भूतृण (अगिनघास); दीप्यक (अजवायन); वासक (अडूसा); वृषगधिका (अतिबला); दाडिम (अनार); व्याधिघात (अमलतास); अग्निमन्थ (अरनी); कुकुभ (अर्जुन); पिच्छला (अलसी); असगन्ध (अश्वगंधा); अस्पर्क (अस्पर्क); वज्रवल्ली (अस्थिसंहार); विभावसु; अर्क, शिवा (आंवला); यव (इन्द्र जौ); चुक्रा (इमली); इन्द्राणी (इलायची); स्निग्धजरिकम् (इसबगोल); उक्षि (श्वेत धातकी); कर्कटी (ककड़ी); क्रान्ता (बड़ी कटोरी); ज्योत्सा (कटु परवल); पुष्प फल (कद्दू, काशीफल); सुरभि (कदम्ब); हरिप्रिया (कनेर); अनग्निका (कपास); अश्वेत (कुमेर); वारूणी (करंज); उग्रकांड (करेला); ब्रह्मगर्भा (करोलिया); अग्निमुखी (कलिहारी); बहुगंधा (कलोंजी); मृगनाम (कस्तूरी); अग्निशिखा (कंसूबा); दुग्धक्षुप (काकतुण्डी); प्रियगु (कांगनी); बहुवीर्या (कांटा–भांजी); तीक्ष्ण (लोहा); मदघ्नी (कालीनगढ़); कटुक (काली मिर्च); वपुपि (कालीजीरी); भृगी (किदमरी); विषद्रुम (कुचला); पण्यगन्धा (कुत्री घास); वृत्तपर्णी (काली पहाड़); कृमिहरिता (किरायता); अग्निवती (कुरंड); गन्धपुष्पा (केतकी, केवड़ा); पद्मगुलच (गिलोय); कुष्टघ्नी (मकोय); रूचिर (मूली); शिवा (गांजा, भांग); देवेष्टा (गुग्गुल); द्रोणा (गूमा); पंचपर्णिका (गोरख इमली); जीवन्ती (गोल); शिवा (गोरोचन, गो–लोचन); रसायनी (ग्वारपाठा); कुंवकी (चना); धान्य (चावल); ज्वारान्तक (चिरायता); चार (चिरोंजी); सतरंगी (चिल्ला); सुरसा (सर्पगन्धा); सतपर्ण (छितवन); हरिन्द्रा (वनहल्दी); तपस्विनी (जटामांसी); भूतकेशी (वृक्र, जपराशि); ओला (जमीकन्द); सारक (जमालघोटा) आदि हैं। इनमें वर्तमान ओषधि नाम अथवा समानान्तर नाम कोष्ठक में लिखे हैं।

शतपथ ब्राह्मण एवं तैत्तिरीय ब्राह्मण में यह आख्यान है कि अग्नि वनस्पतियों में प्रविष्ट हो गई : ''वनस्पतीनाविवेश।'' उस अग्नि को देवताओं ने ढूँढा, इसके ''मृग्यत्यान्मृर्गः'' – ढूँढने योग्य होने से वह अग्नि ''मृग'' कहलाई। यह अग्नि वेद की रक्षक है। अग्नि के कारण वनस्पति ओषध कहलाई। वैसे राजा वरुण भी ओषधि (उपाय) से सम्पन्न हैं। ऋग्वेद से अथर्ववेद् की ऋचाएँ अभिव्यंजनापूर्ण आदि हैं। इसमें एक ही शब्द के अनेक अर्थ हैं। श्री आचार्य टी.वी. कपाली शास्त्री के ऋग्वेद के भाष्य की भूमिका में रहस्योद्घाटन किया कि अनेक अथवा बहुअर्थी शब्दों के कारण वास्तविक मर्म समझना टेढ़ी खीर है। जैसे एक शब्द एक स्थान पर भोजन के लिए दूसरी जगह प्रशंसा प्रसिद्धि के लिए प्रयोग किया गया है। अग्नि, अश्व, गो आदि शब्द बहुअर्थी हैं। वरुण के पास ओषधि हैं का एक अर्थ उपाय हैं। वैदिक ऋचाओं–सूक्तों में प्रत्यक्ष शब्दों के अर्थों के स्थान पर अपरोक्ष संकेत महत्वपूर्ण हैंः ''परोक्षप्रिया वै देवाः प्रत्यक्षद्विषः।'' यह वैदिक अर्थों का नियामक है।

वैदिक ऋषि मन्त्र द्रष्टा रहे। ऋषियों द्वारा उल्लेखित आधि–व्याधि–रोग और उसके ओषधिय निदान के रहस्य को समझने के लिए उनके मानस में पहुँचना आवश्यक है। यह स्मरण रहे कि ''प्राण'' से ही सूक्ष्मजगत् के ऋषि आदि की उत्पत्ति होती है। शतपथ ब्राह्मण (6.4) में कहा हैः ''ऋषयो वाव तेऽग्रे असदासीत्।'' अर्थात इस जगत् की पूर्वावस्था में ऋषि थे। ऋषि प्राणस्वरूप रहेः ''प्राणा वा ऋषयः।'' ऋषियों के उत्पादक प्राणतत्त्व को पितृ कहा गया हैः ''ऋतवः पितरः।'' शतपथ ब्राह्मण के चौदहवें काण्ड में महर्षि याज्ञवल्क्य से महर्षि शाकल्य ने शास्त्रार्थ में पूछा कि देवता कितने हैं? याज्ञवल्क्य महर्षि में उत्तर में देवताओं की संख्या एक, डेढ़, तीन, छह, तैंतीस, सहस्र, तेतीस लक्ष, तेतीस कोटि आदि कही। महर्षि याज्ञवल्क्य ने स्पष्ट किया कि एक देवता प्राणस्वरूप है, उसी का आगे विस्तार होता है। प्राण से ही रयि (मैटर–तत्त्व) उत्पन्न होता है। तत्त्वों की प्रधानता के कारण देवताओं के नामकरण हुए।

अतः वैदिक रोग–व्याधि–आधि के नाम और वेदकालीन उपायों ओषधियों (वन ओषधि आदि) के नाम और वर्तमान आधुनिक नाम के लिए शोध अनुसंधान समय की मांग है।

यह स्मरण रहे कि वेद के एक ही सूक्त में सैकड़ों ओषधियों के नाम हैं। भैषज्यविद्या के स्तम्भ अश्विनौ देवता, धन्वन्तरी देव, श्रीमद जयसंहिता, श्रीमदभागवद, महर्षि भरद्वाज, महर्षि चरक, महर्षि सुश्रुत आदि के ओषधियों

के नामों की सूची अनन्त है। सुश्रुत संहिता में सहस्त्रों वनस्पतियों का वर्णन है। ।।Å̐।।

## वैदिक आध्यात्मः
## मन्त्र यज्ञ से महामारी उपचार निश्चित(179)

वैश्विक महामारी के महामृत्यु महारोग ज्वर के महासंकट में एक मात्र वैदिक आध्यत्म मन्त्र यज्ञ से निवारण सम्भव है।

जगद्गुरू शंकराचार्य पीठ पण्डित आचार्य रविशंकर शास्त्री के अनुसार त्रेतायुग में महामारी और असंख्यजन में मृत्यु ताण्डव का उल्लेख ''योग वासिष्ठ'' (मूल ग्रन्थ में 32,000 श्लोक) में मिलता है। योग वासिष्ठ के उत्पत्ति प्रकरण के तीसरी सर्ग में मायावी राक्षसी कर्कटी द्वारा विसूचिका महामारी से नरसंहार का वर्णन है। राक्षसी कर्कटी जीवाणु के रूप में मानव शरीर में घुसकर उसे मारती थी।

राक्षसी कर्कटा की महामारी से रक्षा का 12 अक्षर का मन्त्रः ''ऊँ ह्रों ह्रीं श्रीं रां विष्णुशक्तये नमो।'' है। इस मन्त्र के 28 बार पाठ प्रतिदिन से महामारी से मुक्ति का उल्लेख है (यद्यपि पूर्ण मन्त्र ''ऊँ ह्रों ह्रीं श्रीं रां विष्णुक्तये नमो भगवति विष्णुशक्ति एहि एनां हरहर दहदह हनहन पचपच मथमथ उत्सादयउत्सादय दूरे कुरूकुरू स्वाहा'' मिलता हैः लघु योग वासिष्ठ पृष्ठ 189ः मोतीलाल बनारसी दास। मन्त्र प्रयोगधर्मा सिद्धों ने इस मन्त्र के तीन मन्त्र किए)। इस मन्त्र के साथ 200 ओषधीय वृक्ष पौधों के अंशों (लोबान, गुग्गुल, जायफल, जावित्री, तेजपात, लोंग, इलायची, हल्दी, भीमसेनी कपूर, सहचरा, सहदेवी, बालछड़, जटामांसी, नागकेशर, नागरमोथा, मलयगिरि चन्दन, रक्त चन्दन, अगर, तगर, विल्व, गिलोय, देवदारू, छाड़दड़ीला, काचारी, राई, पीली सरसों, अर्क, मन्दार, अपामार्ग, उदुम्बर, अश्वत्थ, गोखरू आदि) के साथ यज्ञ करें। यज्ञ में बुद्धिवर्धक पलाश काष्ठ उपयोग में लें। पलाश–वेदवृक्ष काष्ठ से ही श्रीमद् शंकराचार्य का ब्रह्मदण्ड होता है। इस मन्त्र का अर्थ जानना आवश्यक है। इस बारह अक्षर के मन्त्र में ह्रीं (शिव–ह, र–प्रकृति, ई–महामाया), श्रीं (श–महालक्ष्मीः र–सम्पत्ति, अग्निः ई–सन्तुष्टि विन्दु–समस्त दुःख हरनेवाला है) बीजाक्षर मन्त्र हैं। ''र'' अग्नि का बीजाक्षर एवं विष्णु सर्वव्याप्त है। यहाँ ह्रों ह्रीं उग्र देवता का आह्वान है। सर्वव्याप्त

(विष्णु) की शक्ति वैश्वानर अग्नि अथवा सूर्य है। ऋग्वेद में सविता सूर्य के तीन मन्त्रों में सभी रोगों से मुक्ति लिखी है।

डॉ. श्याम शर्मा वसिष्ठ काव्यतीर्थ के अनुसार श्री दुर्गा सप्तशती का चौथा अध्याय ''अरि (शत्रु आन्तरिक)'' नाशक है। अतः इसके पाठ से महामारी निवारण सम्भव है।

आकाश भैरव कल्पोक्तम् के शरभ तन्त्रम् में महादेव के उग्रतम, घोरतम, महाविध्वंसक, महाविनाश स्वरूप श्रीवीरशरभ सालुव पक्षीराज आकाश भैरव का 42 अक्षर का महामन्त्र सुनिश्चित रूप से महामारी नष्ट करने में समर्थ हैः ऊँ खें खां खं फट् प्राणग्रहासि प्राणग्रहासि हुँ फट् सर्व शत्रु संहारणाय शरभ सालुवेशाय पक्षिराजाय हुं फट् स्वाहा।'' इस मन्त्र का 42 लाख मन्त्र पाठ सिद्धिदायक है। श्री शरभेश्वर महाराज नरसिम्हावतार को मार कर खा गए थे।

शैवमत में महामारी मृत्यु तुल्य रोग में सदाशिव महारुद्र के महामृत्युन्जय महामन्त्र का सवा लाख पाठ एवं यज्ञ का विधान है। मन्त्र कोष में ''त्रयक्षर मृत्युन्जय – ऊँ जूं सः '' है। दूसरा महामृत्युन्जय मन्त्र ऊँ हौं ऊँ जूं सः भूर्भवः स्वः त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टि वर्धनं, उर्वारूकमिव बन्धानान्मृत्योर्मुक्षीय मामृतात् भुर्भवः स्वरों जूं सः हौं ऊँ'' है। बीजाक्षर मन्त्रों में ''हौं'' शिववाची, वह सभी दुख दूर करता है। साथ ही श्रीचन्द्रशेखराष्टक अत्यन्त प्रभावी है। इस स्तुति में कहा गया है कि वह ''यमराज को मारने वाले बाल चन्द्र को धारण करने वाले श्री चन्द्रशेखर शिव की शरण में हूँ, अब मृत्यु मेरा क्या करेगा'' ।? श्री शिवकवच, श्री इद्रीक्षी स्तोत्र आदि में सभी प्रकार के ज्वरों के छेदन (नष्ट) करने का उल्लेख है।

सौरमत में सभी असाध्य रोगों महामारी का उपचार ''आदिसूर्य सविता एवं सूर्य से होने का उल्लेख है।'' श्री भास्कार राय के ''तृच भास्कर के अनुसार सूर्याराधना से कायाकल्प होता है'' (बडौदा विश्वविद्यालय के आरियेन्टल इन्स्टीट्यूट प्रकाशन)। तृच भास्कर का सूर्य यन्त्र प्रभावी है। आदि सूर्य सविता का गायत्री छन्द मन्त्र (प्रचलन में गायत्री मन्त्र) भी बहुत कारगर है। महामुनि अगस्त्य का श्री आदित्य हृद्यम् स्तोत्र भी महासंकट से मुक्ति दायक है। इसका प्रतिदिन 3 बार पाठ करें अथवा सुने।

दा अदयार लाइब्रेरी एण्ड रिसर्च सेन्टर द्वारा प्रकाशित वैष्ण वोपनिषदः की ''कलिसंतरणोवनिषत्'' में सभी प्रकार के कष्टों दुःखों से (रोग महामारी) छुटकारे का सोलह नामों का महामन्त्र मिलता हैः ''हरे राम हरे राम राम राम हरे हरे। हरे कृष्ण हरे कृष्ण कृष्ण कृष्ण हरे हरे।'' (पृष्ठ 19) यह

भगवान नाम प्रतिदिन महामारी दूर करने के लिए 108 से 11000 बार पाठ करें। इस महामंत्र का संकीर्तन करना भी लाभकारी है।

वैदिक सनातन धर्म विद्वान महामारी महाव्याधि को दूर करने के लिए श्री रुद्राभिषेक (ग्यारह बार पाठ)–रुद्र यज्ञ, श्री वीरशरभ महायज्ञ, श्रीसूर्यदेव महायज्ञ, श्री सुदर्शन महायज्ञ, श्री दुर्गा सप्तशती महायज्ञ आदि प्रतिदिन विशुद्ध उच्चारण और न्यूनतम 200 वनोषधि के साथ कर सहयोग दें। आमजन सामान्य रूप से – नमः शिवाय, ऊँ जूं स, श्री सूर्य देवाय नमः, ऊ ह्रां ह्रीं ह्रों स सूर्याय नमः आदि मन्त्र का जितना सम्भव हो पाठ सस्वर करें। यह स्मरण रहे कि वैदिक देवों के शास्ता रुद्र महाभिषज्–वैद्यनाथ–महावैद्य हैं, उनके लिए महामारी समापन चुटकी बजाने के समान है, उनसे सहयोग, उनकी कृपा केवल अटल आस्था, विश्वास के संकल्प से प्राप्त होगी।

भारत विश्व का अध्यात्मिक गुरू देववाणी सृष्टि विज्ञान वेद आदि के कारण रहा और है। यहां तन्त्र शास्त्र के मूल तत्त्व को जानना आवश्यक है। श्रीकृष्णयामल तन्त्र और एकाक्षरनामकोशसंग्रह के अनुसार श्री सूर्यदेव ही कृष्ण एवं राम हैं। यानी हम महामारी महाविपत्ति समापन के लिए प्रत्यक्ष देव सूर्य का आह्वान करते हैं। वैदिक सनातन धर्माचार्यों – अध्येताओं पर लोक की सुषुप्त आत्म चेतन शक्ति का जाग्रत करने का गुरूतर उत्तरदायित्व है।

आर्षग्रन्थों में मन्त्रों को हस्तलाघव कहा गया है। यानी मन्त्र अथवा स्तोत्र या यज्ञ इस हाथ करो और दूसरे हाथ से प्रतिफल (वरदान, आशीर्वाद) प्राप्त करो। इसलिए वेद विज्ञान–सूर्यविज्ञान– ब्रह्मविद्या में अटूट–अखण्ड–अनन्त आस्थावानों के सामने ''परब्रह्म ने सुनहरा अवसर दिया है कि वे वैदिक दिव्य चमत्कारिक मन्त्रों में निहित अनन्त चेतना को जाग्रत की सृष्टि का उद्धार करने को आगे आयें। आज यह सिद्ध करना है कि अक्षर ब्रह्म है। ब्रह्म सबका पालक, रक्षक, सृष्टिकर्ता और प्रलय कर्ता है। वर्तमान में आध्यात्म रक्षा का अभेद्य कवच सिद्ध करना है।'' सभी आध्यात्मविद लोकरक्षा का दृढ़ संकल्प लें।

क्षमा करें ! दिव्य देववाणी वेद से 39 लाख वर्षों से अध्यात्मविदों धर्माचार्यों ने बहुत प्राप्त किया है। आज मानवता के संकट में अध्यात्मिक जीवन के सभी शुभ कर्मों–जीवन भर के मन्त्र स्तोत्र पाठ उपासना आराधना आदि परमेष्ठी को समर्पित कर महामारी से मानवता की रक्षा करें और विकृत विद्धत्तता रूपी जैविक विनाशकर्ता को नष्ट करें।'' ।।Ā̐।।

# सन्दर्भ ग्रन्थ


| | | |
|---|---|---|
| 1. | ऋग्वेदः चार भाग | : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर,<br>: स्वाध्याय मण्डल, पारडी,<br>गुजरात, सन 1993 संस्करण |
| 2. | अथर्ववेद का सुबोध<br>भाष्य, पाँच भाग | : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर,<br>: स्वाध्याय मण्डल, पारडी,<br>सन 1990 से 2008 |
| 3. | यजुर्वेदीय काण्व संहिता | : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर,<br>स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1999 |
| 4. | मरूद्देवता | : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर,<br>स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958 |
| 5. | श्रीरुद्र देवता | : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर,<br>स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958 |
| 6. | वायु देवता | : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर,<br>स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958 |
| 7. | उषा देवता | : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर,<br>स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958 |
| 8. | दैवत्त संहिता | : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर,<br>स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958 |
| 9. | देवत्त संहिता<br>वनस्पति प्रकरण | : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर,<br>स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958 |
| 10. | रुद्र देवता | : श्री आचार्य भगवद्दत्त |
| 11. | सविता देवता | : आचार्य भगवद्दत्त, सरस्वती सदन,<br>नई दिल्ली 110029, सन 1980 |
| 12. | बृहस्पति देवता | : आचार्य भगवद्दत्त, सरस्वती सदन,<br>नई दिल्ली 110029, सन 1980 |
| 13. | ऋग्वेद का भाष्य | : आचार्य टी.वी. कपाली शास्त्री,<br>पुदुच्चेरी, सन 1946 |
| 14. | ऋग्वेद | : श्री गंगासहाय, संस्कृत साहित्य<br>प्रकाशन, दिल्ली, सन 2006 |
| 15. | अथर्ववेद | : श्री गंगासहाय, संस्कृत साहित्य<br>प्रकाशन, दिल्ली, सन 2006 |
| 16. | ऋक् वैजयन्ती | : प्रो.एच.डी. वेलनकर, वैदिक<br>संशोधन मण्डल, पूणे, सन 1965 |
| 17. | चारों वेद | : श्री दयानन्द सरस्वती, दयानन्द<br>संस्थान, दिल्ली |
| 18. | शुक्ल यजुर्वेद संहिता | : डॉ. रामकृष्ण शास्त्री, चौखम्बा<br>विद्या भवन, सन 1992 |

19. ऋग्वेद सायण भाष्य : वैदिक संशोधन मण्डल, पूणे, सन 1941
20. अश्विनौ देवता : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958
21. अथर्ववेदीय मण्डूकी शिक्षा : आचार्य भगवद्दत्त, मेहरचन्द लक्ष्मणदास, दिल्ली, सन 1985
22. ऋक् तन्त्रम् : डॉ. सूर्यकान्त, मेहरदास लक्ष्मणदास, दिल्ली, सन 1970
23. वैदिक देवशास्त्र : डॉ. सूर्यकान्त, मेहरदास लक्ष्मणदास, दिल्ली, सन 2006
24. वैदिक मरूत : डॉ. उर्मिला रूस्तगी, नाग प्रकाशन, दिल्ली, सन 2000
25. शतपथ ब्राह्मण : श्री रा.ना. दीक्षित, चौखम्बा संस्कृत संस्थान, वाराणसी सन, 1996
26. ताण्ड्य महाब्राह्मण : राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान, दिल्ली, सन 1986 से 2003
27. ऐतरेय ब्राह्मण : राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान, दिल्ली, सन 1986 से 2006
28. वाजसनेयि संहिता : वेबर संस्करण, लंदन, सन 1849
29. छान्दोग्य उपनिषद् : श्री लक्ष्मण शास्त्री संस्करण, मुम्बई, सन 1927
30. बृहदारण्यक उपनिषद् : श्री लक्ष्मण शास्त्री संस्करण, मुम्बई, सन 1927
31. अथर्वशिरस् उपनिषद् : श्री लक्ष्मण शास्त्री संस्करण, मुम्बई, सन 1927
32. श्वेताश्वतर उपनिषद् : श्री लक्ष्मण शास्त्री संस्करण, मुम्बई, सन 1927
33. निरूक्त–यास्क : श्री लक्ष्मण स्वरूप संस्करण, लंदन, सन 1927
34. वैदिक संहिताओं में नारी : डॉ. मालती शर्मा, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन 1990
35. निरूक्त : आचार्य भवगद्दत्त, अमृतसर, सन (सम्वत 2021)
36. ऋग्वेद व्याख्या : श्रीमाधवकृत, सम्पादन श्री कुन्जन राज, अडयार, सन 1939
37. ऋग्वेद और पश्चिमी एशिया : डॉ. रामविलास शर्मा, दिल्ली विश्वविद्यालय, सन 1994

38. आर्यों का आदिदेश : डॉ. सम्पूर्णानन्द, सन 1944
39. वेद परिचय : डॉ. कृष्ण लाल, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली, सन 1993
40. अप्रकाशित उपनिषद् दो खण्ड : श्री कुन्जन राज, अडयार, सन 1938
41. वेदविद्या : डॉ. वासुदेव शरण अग्रवाल, वाराणसी
42. उरू ज्योति : डॉ. वासुदेव शरण अग्रवाल, रामलाल कपूर न्यास, दिल्ली, सन 2006
43. सृष्टि विज्ञान : आचार्य गुरूदत्त, हिन्दी साहित्य सदन, दिल्ली, सन 2012
44. वेदमन्त्रों के देवता : आचार्य गुरूदत्त, हिन्दी साहित्य सदन, दिल्ली, सन 2015
45. महर्षि कुल वैभव : श्री मधुसूदन ओझा, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर, सन 1961
46. वैदिक विज्ञान एवं भारतीय संस्कृति : श्री गिरधर शर्मा चतुर्वेदी, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, सन 2001
47. वैदिक गॉड्स एण्ड बायोलोजिकल फीगर : श्री बी.जी. रेले, सन 1926
48. वैदिक देवों का अध्यात्मिक एव वैज्ञानिक स्वरूप : डॉ. कपिलदेव द्विवेदी, विश्वभारती अनुसंधान परिषद, भदौही, सन 2007
49. भारतीय प्रतीक विद्या : डॉ. जनार्दन मिश्र, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद, पटना, सन 1959
50. हिन्दू धार्मिक कथाओं के भौतिक अर्थ : श्री त्रिवेणी नारायण सिंह, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद, पटना, सन 1970
51. कौशिकगृह्यसूत्रम् : श्री उदयनारायण सिंह, शास्त्र प्रकाश, भवन, मुजफ्फरनगर, बिहार, सन 1912
52. श्रीमद्वाल्मीकीय रामायण : स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1946
53. टी.वी. कपाली शास्त्री समग्र (दस खण्ड) : दीप्ति प्रकाशन, अरविन्द आश्रम, पुदुच्चेरी, सन 1946–1980
54. तृच भास्कर : श्री भास्कर राय प्रणीत, ओरियन्टल इन्स्टीट्यूट, बडौदा, सन 1982

55. शैव मत : डॉ. युदवंश, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद, पटना, सन 1955

56. हिन्दू देव परिवार का विकास : डॉ. सम्पूर्णानन्द, मित्र प्रकाशन, इलाहाबाद, सन 1964

57. वैदिककोश : डॉ. सूर्यकान्त, बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय, बनारस, सन 1963

58. वैदिक देवता उद्भव एवं विकास : श्री गयाचरण त्रिपाठी, भारतीय विद्या प्रकाशन, दिल्ली, सन 1981

59. सूर्यदेवता : डॉ. शशि तिवारी, मेहरदास लक्ष्मणदास, दिल्ली, सन 1994

60. रहस्यमय सिद्धभूमि तथा सूर्यविज्ञान : श्री गोपीनाथ कविराज, विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी, सन 1994

61. ज्ञानगंज : श्रीगोपीनाथ कविराज, अनुराग प्रकाशन, काशी, सन 2011

62. आत्मोपनिषद् : डॉ. एम.एल. गुप्ता, भरतपुर, सन 2002

63. वेदविज्ञान मंजूषा : डॉ. एम.एल. गुप्ता, भरतपुर, सन 1988

64. दा लाईट ऑफ वेद : श्री टी.वी. कपाली शास्त्री, श्री अरविन्द कपाली शास्त्री वेद शोध संस्थान, बेंगलुरू, सन 2009

65. वेद और वैदिक काल : आचार्य गुरूदत्त, हिन्दी साहित्य सदन, दिल्ली, सन 2006

66. वेद व विज्ञान : स्वामी प्रत्यगात्मानन्द सरस्वती, विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी, सन 2012

67. पतंजलि योग सूत्र (चार भाग) : फ्यूजन बुक्स, दिल्ली, सन 2010–2012

68. योग वासिष्ठ (दो भाग) : श्री ठाकुर प्रसाद द्विवेदी, चौखम्बा प्रकाशन, दिल्ली, सन 2010

69. चरक संहिता : श्री जयदेव विद्यालंकार, मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली, सन 1975

70. शारंगधर संहिता : तेजकुमार बुक डिपो, लखनऊ, सन 1964

71. श्रौतसंहिता : वैदिक संशोधन मण्डल, पूणे,सन 1958 से 2005

72. हर्ब्स दैट हील : श्री एच.के. बाखरू, ओरियन्ट पेपर बैंक, दिल्ली, सन 1960

73. कॉमन ट्रीज ऑफ इण्डिया : श्री पी.वी. बोले एवं योगिनी वागनी, आक्सफोर्ड यूनिवर्सिटी प्रेस, दिल्ली, 1986

| | | | |
|---|---|---|---|
| 74. | ब्रह्माण्ड पुराण | : | एशियाटिक सोसायटी, कोलकाता, सन 1997 |
| 75. | वायुपुराण | : | हिन्दी साहित्य सम्मेलन, इलाहबाद, सन 2005 |
| 76. | ब्रह्मवैवर्त्तपुराण | : | हिन्दी साहित्य सम्मेलन, इलाहबाद, सन 2001–2002 |
| 77. | गरूड पुराण (धन्वन्तरी संहिता सहित) | : | श्री मन्मथ दत्तशास्त्री, सोसायटी फॉर दा रिसूसीयेशन ऑफ इण्डियन लिचरेचर, कोलकाता, सन 1908 |
| 78. | भुशुण्डि रामायण (तीन खण्ड) | : | श्री भगवतीशरण सिंह, विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी, सन 1975 से 1980 |
| 79. | अमृत सागर | : | श्री हरिप्रसाद वैद्य, तेजकुमार बुक डिपो, लखनऊ, सन 1991 |
| 80. | भारतीय औषधियाँ | : | डॉ. संकटा प्रसाद, उत्तर प्रदेश हिन्दी संस्थान, लखनऊ, सन 1983 |
| 81. | आरोग्य प्रकाश | : | वैद्य रामनारायण शर्मा, नागपुर, सन 1994 |
| 82. | आरोग्य अंक | : | गीता प्रेस, गोरखपुर, सन 2011 |
| 83. | उदररोगांक | : | प्राणाचार्य भवन, विजयगढ़, अलीगढ़, सन 1944 |
| 84. | आकृति से रोग पहचान | : | श्री लुई कूने, सस्ता साहित्य मण्डल, दिल्ली, 1962 |
| 85. | शब्द कल्पद्रुम | : | राजा राधाकान्त देव, चौखम्बा अमरभारती प्रकाशन, वाराणसी, सन 1967 |
| 86. | अद्भुत सागर | : | राजा वल्लाल सेन देव, प्रभाकर प्रकाशन, वाराणसी, सन 1905 |
| 87. | अथर्व संहिता विधान | : | आचार्य केशवदेव शास्त्री, लाल बहादुर शास्त्री संस्कृत विद्यापीठ, दिल्ली, सन 1988 |
| 88. | अथर्ववेदीय तन्त्रविज्ञान | : | श्री देवदत्त शास्त्री, शुभम् प्रकाशन, इलाहबाद, सन 2013 |
| 89. | डाक्टर जल | : | डॉ. गंगाप्रसाद गौड नाहर, तेजकुमार बुक डिपो, लखनऊ, सन 2008 |
| 90. | मिट्टी चिकित्सा | : | तेजकुमार बुक डिपो, लखनऊ, सन 1987 |

91. सूर्यतन्त्रम् : श्रीशत्रुघन लाल शुक्ल, भाषा भवन, मथुरा, सन 2012

92. वन वैभव : सागर, सन 1987

93. वनौषधि चन्द्रोदय (दस खण्ड) : श्री चन्द्रराज भण्डारी विशारद, आयुर्वेद ग्रन्थमाला, इन्दौर, सन 1938

94. वनस्पति शास्त्र : श्री जयकृष्ण इन्द्रजी, पोरबन्दर, गुजरात, सन 1938

95. जंगलनी जड़ी बूटी : वैद्यशास्त्री शामलदास, सन 1937

96. वैद्य कल्पतरु : श्री जटाशंकर लीलाधर वैद्य, गुजरात, सन 1937

97. वनोषधि गुणादर्श : महामहोपाध्याय डॉ. वामनगणेश देसाई, मुम्बई, 1937

98. फारमाकोपिया ऑफ इण्डिया : श्री वेरिंग, लंदन, सन 1868

99. अबूमन्सूर–मुआफक्स : सन 950 की पाण्डुलिपि उपलब्ध

100. डिस्कवरी ऑफ इकॉनोमिक प्रोडक्स ऑफ इण्डिया : सर जार्ज वेट, लंदन, सन 1895

101. सुश्रुत संहिता : चौखम्बा प्रकाशन, वाराणसी

102. रुद्राक्ष : श्री सुभाष राय, इण्डिका बुक्स, वाराणसी, सन 2000

103. सूर्यप्रणाम : श्री बिमल दे, लोकभारती प्रकाशन, इलाहबाद, सन 2014

104. हृद्‌यरोग की प्राकृतिक चिकित्सा : श्री धर्मचन्द सरावगी, सर्वसेवा संघ, वाराणसी, सन 1979

105. मानसिक शक्ति : स्वामी शिवानन्द, गढ़वाल, सन 1991

106. योगीराज विशुद्धानन्द प्रसंग : श्री गोपीनाथ कविराज, विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी, सन 2000

107. योगीराज श्यामाचरण लाहिडी : श्री अशोक चट्टोपाध्याय, योगीराज प्रकाशन, कोलकाता, सन 2016

108. प्राकृतिक चिकित्सा सिद्धान्त एवं व्यवहार : डॉ. प्रयागदीन मिश्र–डॉ. वीना मिश्र, उत्तरप्रदेश हिन्दी संस्थान, लखनऊ

109. सूर्य विमर्श : डॉ. सुरेन्द्र कुमार पाण्डेय, हिन्दुस्तानी एकेडेमी, इलाहबाद, सन 2009

110. लघु योग वासिष्ठ : मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली, सन 1985

111. सूर्यभेदन व्यायाम : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, पिलग्रिम्स पब्लिशिंग, वाराणसी, सन 2005

112. सूर्य नमस्कार : स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1918

113. गढ़वाल गजेटियर : श्री एच.जी. वाल्टन, सन 1910

114. त्रिपुरा रहस्य (चर्याखण्ड) : व्याख्याकार आचार्य रविशंकर द्विवेदी शास्त्री, झोंतेश्वर, नरसिंहपुर, सन 2018
115. अंग्रेजी हिन्दी कोश : हिन्दी साहित्य सम्मेलन, इलाहबाद, सन 1998
116. निरूक्त : श्री मुकन्द झा बख्शी, निर्णय सागर प्रेस, मुम्बई, सन 1970
117. ऐतरेय ब्राह्मण : श्रीतिरूवांकुर विश्वविद्यालय, केरल, सन 1942
118. ऋग्वेद देवतानुक्रमणिका : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1940
119. वेद परिचय (चार भाग) : स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 2000
120. शिव महापुराण : डॉ. पुष्पेन्द्र कुमार, नाग प्रकाशन, दिल्ली, सन 1981
121. लिंग पुराण : मोतीलाल बनारसीदास, नई दिल्ली, सन 1980
122. धन्वन्तरीतन्त्र शिक्षा : श्री कन्हैयालाल मिश्र, वेंकटेश्वर प्रेस, मुम्बई, सन 2011
123. मंत्रों से आनन्द प्राप्ति : श्री आर.एल. कश्यप, साक्षी, बेंगलुरू, सन 2004
124. मनुष्य निरोग (भाग 1 से 6) : स्वामी योगानन्द सरस्वती, रामजीलाल शर्मा प्रकाशन, अलवर, सन 2001
125. जप सूत्रम् (छह खण्ड) : स्वामी प्रत्यगात्मानन्द सरस्वती, भारतीय विद्या प्रकाशन, दिल्ली, सन 1992 से 2013
126. श्री कृष्णयामलतन्त्र : प्राच्य प्रकाशन, वाराणसी
127. मैजीकल हर्बलिज्म : श्री स्काट कनींघम, तारापोरवाला, सन 1950
128. आयुवैदिक मेटेरिया मेडिका : डॉ. एच.वी. सवनर, बेलगांव, सन 1950
129. वनस्पती तन्त्रम् : श्री कमलेश पुण्यर्क, चौखम्बा, प्रकाशन, वाराणसी, सन 2016
130. शिवगीता : पण्डित ज्वालाप्रसाद मिश्र, खेमराज श्रीकृष्णदास, मुम्बई, सन 2001
131. फ्री मैशेनरी एण्ड दा एन्शियेन्ट गॉडस : श्री ज.ए. काकबर्न, अडयार, सन 1921
132. हिडन लाइफ आफ फ्री मैशेनरी : फादर चार्ल्स सी. लीडबीटर, अडयार, सन 1926

133. एस्टोरिक राईटिंग्स : महापण्डित टी. सुब्बा राव, अडयार, सन 1980
134. सीक्रेट डोक्ट्राइन : सुश्री एच.पी. ब्लोवत्स्की, अडयार, सन 1910
135. श्री हनुमद्चरित : श्री ए. चिदम्बर शास्त्री, तिरूपति, सन 1998
136. वेदविद्या निदर्शन : आचार्य भगवद्दत्त, प्रणव प्रकाशन, सन 1995
137. उपनिषद् समग्र : श्री सी. कुन्जन राज, अदयार, सन 1935
138. जीओलोजी इन दा एन्शियेन्ट वैदिक लिटरेचर : डॉ. वाई.एस. सहस्रबुद्धे, बोरी, पूणे, सन 2006
139. साइंस ऑफ रिचवल्स : श्री फ्लट स्वाल, बोरी, पूणे, सन 1992
140. भौतकि का शतपथ फिजिक्स ऑफ लाओ : अनुवाद धर्मराज वाघेला, न्यू ऐज प्रकाशन, दिल्ली, सन 2014
141. योग विज्ञान (दो खण्ड) : श्री पीताम्बरा पीठ, दतिया, सन 2011
142. देव्युपनिषद् : आचार्य मृत्युंजय त्रिपाठी, नवशक्ति प्रकाशन, वाराणसी, सन 2012
143. भावप्रकाश : श्री भाव मिश्रा, चौखम्बा प्रकाशन, वाराणसी
144. माधवनिदान : श्री दीनानाथ शास्त्री, मेहरचन्द लक्ष्मणदास, दिल्ली
145. रसरत्न समुच्चय टीका : श्री वागभट्टाचार्य, वैदिक संशोधन मण्डल, पूणे
146. सुश्रुत चन्द्रिका : डॉ. गोविन्द पारीक, जगदीश संस्कृत पुस्तकालय, जयपुर
147. अगद तन्त्र : डॉ. शरद मोर्टपोर्टे, जगदीश संस्कृत पुस्तकालय, जयपुर
148. सुश्रुतसंहिता : व्याख्या डॉ. भास्कर गोविन्द घाणेकर, मेहरचन्द लक्ष्मणदास, दिल्ली
149. बालतन्त्र : श्री कल्याण मिश्र, वैदिक संशोधन मण्डल, पूणे
150. शिवकोश : श्री शिवदत्त मिश्र, वाराणसी, सन 1677
151. अभिधान मंजरी : श्री भिषगार्य, वैद्यसारथि प्रेस, कोट्टायम
152. वैदिक संस्कृति : डॉ. गोविन्द चन्द पाण्डे, लोकभारती प्रकाशन, इलाहाबाद, सन् 2001

# शुद्धि पत्र

पृष्ठ 420 पंक्ति 13 :

अशुद्ध पाठ : ऊँ ह्रों ह्रीं श्रीं रां विष्णुशक्तये नमो

शुद्ध पाठ : ऊँ ह्रां ह्रीं श्रीं रां विष्णुशक्तये नमो

पृष्ठ 420 पंक्ति 15 :

अशुद्ध पाठ : ऊँ ह्रों ह्रीं श्रीं रां

शुद्ध पाठ : ऊँ ह्रां ह्रीं श्रीं रां विष्णुशक्तये नमो

पृष्ठ 421 पंक्ति 9 :

अशुद्ध पाठ : हुँ शुद्ध पाठ : हुं